# प्रकाशकीय निवेदन

हिन्दी पाठकों के सम्मुख आज 'पालि-महाव्याकरण' उपस्थित करते हुए हमें बड़ा हर्ष हो रहा है। आज तक किसी भी भारतीय भाषा में इतना पूर्ण, और साथ ही साथ सरल, पालि-व्याकरण प्रकाशित नहीं हुआ। मेरा विश्वास है कि विद्यार्थी तथा विद्वानों को इस पुस्तक से बड़ी सहायता मिलेगी।

महाबोधि सभा ने अभी तक त्रिपिटक के कई मुख्य मुख्य ग्रन्थों का हिन्दी-अनुवाद प्रकाशित किया है, जिससे हिन्दी पाठकों को पालि-साहित्य की विभूति का परिचय मिला है। किंतु, अनुवाद मूल ग्रन्थों का स्थान नहीं ले सकते। बौद्ध साहित्य के गम्भीर अध्ययन के लिए मूल ग्रन्थों का अवलोकन करना नितान्त आवश्यक है। इस 'व्याकरण' की सहायता से अब यह आसान हो जायगा। भिक्षु जगदीश काश्यप, एम० ए० ने इस महान कार्य को करके हम सबों को अनुग्रहीत किया है।

इस पुस्तक के प्रकाशन में व्यय अधिक हुआ है, जिसका भार मैं आप विद्यानुरागी महानुभावों की सहायता के भरोसे पर ही वहन कर रहा हूँ। अभी तक जो दान प्राप्त हुआ है उसका ब्योरा निम्न प्रकार है:—

| | | |
|---|---|---|
| Mr. Rajah Hewavitarne, Colombo | .. | 50/- |
| Mr. P. D. Richard, Kitulgala. | .. | 25/- |
| Mr. T. J. Samarakone, Matara | .. | 25/- |
| Mr. W. James Sinno, Bisowela. | .. | 10/- |
| Collected by Mr. D. M. Kiri Banda, Rambukkana .. .. .. | .. | 10/- |
| Ceylon Pilgrim Party, December, 1939. | .. | 41/- |
| Mr. P. Jayatilaka, Colombo .. | .. | 30/- |
| Mr. H. M. Gunasekara, Colombo | .. | 20/- |
| Mrs. J. P. Ratnayaka, Wadduwa .. | .. | 10/- |
| Mrs. J. H. Perera, Wadduwa .. | .. | 10/- |

| | | |
|---|---|---|
| Mr. & Mrs. Wijayakoon, Colombo | .. | 30/- |
| Small amounts. . . | .. .. .. | 42/12/- |

निवेदक

**ब्रह्मचारी देवप्रिय वलिसिंह, बी० ए०**

मन्त्री

**महाबोधि सभा, सारनाथ**

---

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

Pāli - mahāvyākaraṇa

# पालि-महाव्याकरण

लेखक

भिक्षु जगदीश काश्यप



महाबोधि सभा, सारनाथ
बनारस

# समर्पण

*जिन्होंने बड़े स्नेह से मा के समान मेरा लालन-पालन*
*किया, जिनकी प्रेरणा से 'तारा' को पढ़ाने के*
*लिए हिन्दी में पालि-व्याकरण लिखने*
*का संकल्प हुआ, उन्हीं दिवं-*
*गत 'उपासिका' की*
*स्मृति में।*

# भूमिका

पालि-व्याकरणों में 'मोग्गल्लान' अत्यन्त पूर्ण और प्रौढ़ है। इसी के सारे सूत्रों को मैं ने इस तरह सजा कर सरल भाषा में समझाने का प्रयत्न किया है, कि **क्रमशः प्रवेश कर व्याकरण पर पूरा अधिकार प्राप्त कर लिया जा सके।**

पुस्तक के वृहत् आकार को देख कर ऐसा न समझ लें, कि इसका स्टैण्डर्ड बहुत ऊँचा है, और यह स्कूल-कालेज के विद्यार्थियों के काम की चीज़ नहीं है। मूल-पुस्तक केवल २८६ पृष्ठों में समाप्त हो जाती है; और, उस में भी आधी से अधिक पाद-टिप्पणियाँ हैं। स्कूल-कालेज के विद्यार्थी इन पाद-टिप्पणियों को छोड़ कर ऊपर ही ऊपर मज़े में पढ़ सकते हैं, जो उनके स्टैण्डर्ड के बिलकुल अनुकूल है। साथ ही साथ, जो कुछ गहराई से अध्ययन करना चाहते हैं, वे पाद-टिप्पणियों को भी देख सकते हैं।

प्रत्येक 'पाठ' के अन्त में एक अभ्यास दे दिया गया है, जो विद्यार्थियों के लिए बड़ा उपयोगी होगा। अभ्यास की भाषा तथा शैली को त्रिपिटक से अधिक से अधिक निकट रखने का प्रयत्न किया है। पुस्तक के अन्त में, विद्यार्थियों की सहायता के लिए, **अभ्यासों के लिए संकेत** भी दे दिए हैं।

  

श्री ब्रह्मचारी देवप्रिय वलिसिंह, मंत्री, महाबोधि सभा, ने पुस्तक के प्रकाशन का भार ग्रहण कर बड़ा उत्साहित किया है।

मित्रवर श्री तपस्वी जी ने आदि से अन्त तक पुस्तक लिखने, अभ्यास बनाने, तथा 'वस्तु-कथा' लिखने में बड़ी ही सहायता की।

हमारे श्रद्धेय नाना, पण्डित अयोध्या प्रसाद, वैदिक रिसर्च स्कालर, तथा राहुल जी ने अनेक सलाहें दी हैं।

परम पूज्य भाई आनन्द कौशल्यायन जी ने प्रूफ देख कर तथा भाषा में जहाँ तहाँ संशोधन कर बड़ी सहायता की है।

श्री भवानी शरण, साहित्यरत्न, मारकण्डेय शुक्ल, और जगन्नाथ प्रसाद जायसवाल प्रभृति हमारी शिष्य-मण्डली ने सूची तथा अनुक्रमणिका तैयार करने में काफी परिश्रम किया है।

सभी को इस उपकार के लिए मैं हृदय से धन्यवाद देता हूँ।

**भिक्षु जगदीश काश्यप**

**सारनाथ**

२६-४-४०

---

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

# पालि-व्याकरण की वस्तु-कथा

## पहला खण्ड

बुद्धत्व लाभ करने के बाद से भगवान् ४५ साल तक कोसी-कुरुक्षेत्र तथा हिमाचल-विंध्य के भीतर घूम-घूम कर अपने धर्म का प्रचार करते रहे। साधारण से साधारण मनुष्य से लेकर उस समय के बड़े से बड़े राजकुमार तक अपना सर्वस्व त्याग भगवान् के संघ में सम्मिलित हुए। जिस प्रकार सभी दिशाओं से नाना नदियाँ बह कर आती हैं, और समुद्र में एक हो जाती हैं, उसी तरह नाना प्रान्त के, नाना जाति के, नाना मत के, तथा नाना गोत्र के कुलपुत्र, परम शान्त निर्वाण के उद्देश्य से भगवान् के संघ में आ, एक हो कर विहार करते थे।

भगवान् जहाँ कहीं भी चारिका करते थे, बड़ी-बड़ी संख्या में उनकी शिष्य-मण्डली साथ रहती थी। तत्कालीन मगधराज बिम्बिसार ने भी भगवान् के धर्म को स्वीकार कर लिया था, और बड़ी श्रद्धा से बुद्ध तथा संघ के निमित्त एक सुरम्य विहार बनवा दिया था; जो 'वेळुवनाराम' नाम से प्रसिद्ध हुआ। श्रावस्ती के विख्यात श्रेष्ठी अनाथपिण्डिक ने भी उसी तरह, बुद्ध तथा संघ के लिए श्रावस्ती से कुछ हट कर एक रम्य स्थान में जेतवनाराम बनवाया था। इस तरह, बुद्ध तथा संघ के एक सिरे से दूसरे सिरे तक घूमने से सारा उत्तर भारत एक हो रहा था।

बुद्ध का धर्मोपदेश करने का तरीका अत्यन्त सरल था। तैयारी और आडम्बर के बिना ही, जहाँ कहीं जब कभी उचित अवसर आता था, बुद्ध अत्यन्त सरल भाषा में, अत्यन्त सरल ढंग से गम्भीर तथा लोकोत्तर धर्मोपदेश करते थे। उनके शिष्य उन उपदेशों को कण्ठ कर लिया करते थे। जब किसी भिक्षु को कुछ शंका होती थी तो वह बुद्ध के पास जाता था और अपनी शंका निवारण कर लेता था।

बुद्ध के सारे उपदेश मौखिक ही हुए थे। उन्होंने अपने उपदेशों को लिख रखने की कभी कोई बात कही हो इसका उल्लेख नहीं आता है। बुद्ध का अभिप्राय था कि उनका धर्म केवल कुछ पण्डित लोगों या भिक्षुओं की ही चीज हो कर न रहे। वे चाहते थे कि उनके धर्म का संदेश सूरज की किरण की तरह, झोपड़ी से लेकर प्रासाद तक समान रूप से व्याप्त हो।

## मागधी

इस अभिप्राय से, सारे मध्य मण्डल में उस समय जो भाषा सामान्य रूप से बोली जाती थी, उसी में बुद्ध ने समस्त उपदेश दिए। ऊपर कहा जा चुका है कि, बुद्ध के संघ में उत्तर भारत के सभी प्रदेशों के, सभी वर्गों के कुलपुत्र प्रव्रजित हो सम्मिलित हुए थे। मगध के भी, वैशाली के भी, मिथिला के भी, काशी के भी, कोशल के भी, राजकुल के भी, श्रेष्ठी कुल के भी, शूद्र कुल के भी, सब भिक्षु समान रूप से एक साथ रहते थे। यह निश्चय है कि भिन्न-भिन्न प्रान्त और समाज के अनुसार उनकी अपनी-अपनी बोली भी भिन्न-भिन्न रही होगी; किंतु, सभी साथ रहने पर साधारण भाषा मागधी का ही प्रयोग करते थे। आज-कल भी, यदि एक मगही, एक भोजपुरी, एक अवधी, तथा एक मैथिल एक जगह मिलें तो आपस में हिन्दी का ही प्रयोग करेंगे—मगही, या भोजपुरी का नहीं। हाँ, इतना अवश्य होगा कि, मगही की हिन्दी में कुछ न कुछ मगहिपन, और भोजपुरी की हिन्दी में कुछ न कुछ भोजपुरीपन रहेगा ही। ठीक उसी तरह, भिक्षुसंघ में सामान्य रूप से एक भाषा मागधी का व्यवहार होने पर भी, भिन्न-भिन्न प्रान्त के भिक्षु उसमें अपनी अपनी पुट लगा ही देते थे। यही कारण है कि पालि के 'नाम' तथा 'धातु' के रूपों में हम इतनी भिन्नता पाते हैं।

'कार्य' शब्द के लिए 'कय्य' तथा 'करिय' भी; 'आर्य' शब्द के लिए 'अय्य' तथा 'अरिय' भी रूप मिलते हैं। 'ह्रस्व' शब्द के लिए 'रस्स'; किंतु 'ह्रद' शब्द के लिए 'रहदो' रूप मिलता है। 'रश्मि' शब्द के लिए 'रस्मि'; किंतु, 'अस्मि' के लिए 'अम्हि' हो जाता है।

इन विभिन्नताओं को देखने से, यह बात दृढ़ होती है कि इसका कारण भिक्षुओं का **भिन्न भिन्न प्रान्तों से** आकर एक साथ रहना ही था। मागधी भाषा का पूरा

विकास भिक्षु-संघ में ही हुआ। यह भाषा सारे मध्य-मण्डल की एक जीवित अन्तर्प्रान्तीय भाषा थी, जिसे सभ्य समुदाय बड़े गौरव से बोलता था।

यही भाषा मगध सम्राटों की राज्य-भाषा बनी, क्योंकि मगध राज्य के विस्तार के बाद ऐसी ही व्यापक भाषा की आवश्यकता थी। राज-भाषा होने से इस भाषा का सम्मान और भी बढ़ गया; तथा मगध-राज्य की भाषा होने के कारण इसका नाम भी 'मागधी' पड़ा।

यह 'मागधी भाषा' मगध की खास अपनी भाषा न थी; किंतु सारे मध्य-मण्डल में बोली जाने वाली वह भाषा थी जिसे मगध-सम्राटों ने अधिक उपयोगी देख कर अपनी राज-भाषा बनाया था। हाँ, इतना तो जरूर हुआ कि मगध की राज-भाषा बनने के बाद इस पर 'मगध' की अपनी बोली की काफी छाप पड़ गई।

इसी मागधी भाषा को बुद्ध ने धर्म-प्रचार का सर्वोत्तम माध्यम समझ, इसी में अपने सारे उपदेश दिए।

चुल्लवग्ग ५ § ६।१ में एक कथा आती है, जिससे साफ प्रकट होता है कि 'मागधी-भाषा' अपनाने में बुद्ध का क्या प्रयोजन था:—

## अपनी अपनी भाषा में धर्म सीखने की आज्ञा

"उस समय यमेळ यमेळते-कुल नामक ब्राह्मण जाति के सुन्दर (=कल्याण) वचन वाले, सुन्दर वचन बोलने वाले दो भाई भिक्षु थे। वे जहाँ भगवान् थे वहाँ गए, जाकर भगवान् को अभिवादन कर एक ओर बैठे। एक ओर बैठे उन भिक्षुओं ने भगवान् से कहा—

"भन्ते! इस समय नाना नाम, गोत्र, जाति, कुल के (पुरुष) प्रव्रजित होते हैं। वह अपनी भाषा में बुद्ध वचन को (कह कर उसे) दूषित करते हैं। अच्छा हो भन्ते! हम बुद्ध-वचन को छन्द[1] में बना दें।

"भगवान् ने फटकारा—भिक्षुओ! यह अयुक्त है, अनुचित है....। भिक्षुओ! न यह अप्रसन्नों (=श्रद्धा रहितों) को प्रसन्न करने के लिए है, न प्रसन्नों की (श्रद्धा को) और बढ़ाने के लिए है; बल्कि भिक्षुओ! यह अप्रसन्नों

---

[1] वैदिक छन्द में—अट्ठकथा।

को और भी अप्रसन्न करने के लिए है, और प्रसन्नों (=श्रद्धालुओं) में से भी किसी-किसी की श्रद्धा को उल्टा करने वाला है।

"फटकार कर धार्मिक कथा कह भगवान् ने भिक्षुओं को संबोधित किया—

"भिक्षुओ! बुद्ध-वचन को छन्द[1] में न करना चाहिए। जो करेगा उसे 'दुष्कृत' अपराध लगेगा।

"भिक्षुओ! **अनुमति देता हूँ अपनी भाषा में बुद्ध-वचन सीखने की।**[2]"

बुद्धघोषाचार्य ने अपनी अट्ठकथा में 'सकाय निरुत्तिया' का अर्थ 'मागधी भाषा में' किया है। किंतु, स्थल को देख कर साफ़ प्रकट होता है कि यहां बुद्ध की इच्छा 'अपनी-अपनी भाषा में धर्म सीखने की अनुमति' देने की ही है। बुद्ध-संघ में बड़े-बड़े पण्डित से ले कर निरक्षर लोग तक—जिन किन्हीं को निर्वाण की उच्च प्रेरणा मिली—सम्मिलित थे। हो सकता है कि उनमें कुछ अपढ़ लोग शुद्ध 'मागधी' न बोल कर अपनी-अपनी प्रान्तीय बोली बोलते रहे हों। आज कल भी कितने ठेठ मगही या भोजपुरी दूसरे प्रान्त में जाने पर, या पढ़े लिखे लोगों के समाज में भी अपनी ही बोली बोलते हैं। उन दो शिक्षित ब्राह्मण भिक्षुओं को अपनी अपनी भाषा में बुद्ध-वचन कहना स्वाभाविक तौर पर बुरा जान पड़ा, इसी लिए उनने बुद्ध-वचनको वैदिक-छन्दों में करने का प्रस्ताव रखा। किंतु, बुद्ध तो अपनी शिक्षा को सरल से सरल और सुबोध से सुबोध बना कर जनता को देना चाहते थे। उनने उस प्रस्ताव को अस्वीकार किया, और अपनी-अपनी भाषा में धर्म सीखने की अनुमति दी।

## पालि

अब प्रश्न होता है कि, इस भाषा का नाम पालि कैसे पड़ा? किसी भी ग्रन्थ में 'मागधी भाषा' के लिए 'पालि' नाम का व्यवहार नहीं हु है। मोग्गल्लान व्याकरण का आदि श्लोक है:—

**सिद्धमिद्धगुणं साधु नमस्सित्वा तथागतं**
**सधम्मसङ्घं भासिस्सं मा ग धं स द्द ल क्ख णं।**

---

[1] **वैदिक छन्द में—अट्ठकथा।**

[2] **"अनुजानामि भिक्खवे, सकाय निरुत्तिया बुद्धवचनं परियापुणितुं।"**

यहाँ भी ग्रन्थ का नाम **'मागध** शब्द लक्षण' बताया है—'पालि-शब्द लक्षण' नहीं।

'पालि' शब्द का प्रयोग केवल मूल त्रिपिटक के लिए आता है; जैसे—**दीघ निकाय पालि, उदान पालि,** इत्यादि। "पालिमत्तं इध आनीतं, नत्थि अट्ठकथा इध"=यहाँ केवल पालि लाई गई है, यहाँ अर्थकथा नहीं है; "नेव पालियं न अट्ठकथायं दिस्सति"=न तो पालि में और न अर्थकथा ही में यह देखा जाता है; "इमिस्सा पन पालिया एवमत्थो वेदितब्बो"=इस पालि का यह अर्थ समझना चाहिए—इत्यादि वाक्यों के देखने से साफ मालूम होता है कि 'पालि' शब्द का प्रयोग **मूल त्रिपिटक** के लिए होता था।

**धीरे धीरे उस भाषा का ही नाम—जिस में बुद्ध-वचन सुरक्षित था—'पालि' हो गया जान पड़ता है।**

जब 'मागधी भाषा' का नाम 'पालि भाषा' हो गया, तब लोगों ने इसके विषय में तरह-तरह की हास्यास्पद कल्पनाएँ करनी आरम्भ कर दी जैसे—पालि भाषा पाटलिपुत्र की भाषा थी; इसलिए इसका नाम 'पाटलि भाषा' पड़ा; 'पाटलि भाषा' ही धीरे-धीरे बिगड़ कर 'पालि भाषा' कही जाने लगी। कुछ लोगों ने 'पालि भाषा' की व्युत्पत्ति 'पल्लि भाषा' से करने की कोशिश की; पल्लि भाषा, अर्थात् गाँव की भाषा : इत्यादि

यह स्मरण रखना चाहिए कि 'पालि' शब्द कभी भी भाषा के लिए नहीं आया है। भाषा के लिए सदैव 'मागधी' नाम ही आता है।

## पालि=पंक्ति

आचार्य मोग्गल्लान तथा दूसरे वैयाकरण भी 'पालि' शब्द को 'पा' धातु से परे ण्वादि का 'लि' प्रत्यय लगा कर सिद्ध करते हैं, और उसका अर्थ पंक्ति तथा श्रेणी बताते हैं।

इसी अर्थ को ले कर, मान्य श्री विधुशेपर शास्त्री प्रभृति कुछ विद्वानों का मत है कि 'पालि' का अर्थ 'मूल ग्रन्थ की पंक्ति' है। आज कल भी, पण्डितों को जब किसी मूल ग्रन्थ का हवाला देना होता है तो झट कह देते हैं—पंक्ति में भी यह बात इस तरह है। ऐसा लोग अक्सर कहते देखे जाते हैं—गोसाईं जी की पाँत में ऐसा है।

किंतु, यह सिद्धान्त युक्ति-युक्त प्रतीत नहीं होता।

(१) इसका कोई प्रमाण नहीं मिलता कि राजगृह में संगीति हो जाने के बाद 'दीघनिकाय', 'मज्झिम निकाय' आदि मूल ग्रन्थ लिखे गए हों। बल्कि, भिक्षुओं में ऐसी परिपाटी थी कि वे सारे निकाय के निकाय को कण्ठ कर लेते थे। जो भिक्षु दीघनिकाय को याद कर लेता था उसे **दीघ भाणक** अर्थात् 'दीघ-निकाय सुनाने वाला' कहते थे। इसी तरह, **मज्झिम-भाणक, अंगुत्तर-भाणक** आदि हुआ करते थे। त्रिपिटक के सभी ग्रन्थ जो '**भाणवारों** में विभक्त किए गए हैं, उनका उद्देश्य यही था कि उतना हिस्सा एक बार याद कर सुनाना चाहिए।

ऐसी हालत में, सम्भव नहीं है कि इन ग्रन्थों के साथ लगने वाला शब्द 'पालि' पंक्ति के अर्थ में प्रयुक्त हुआ हो। 'पंक्ति' का प्रयोग केवल उसी ग्रन्थ के साथ होना समझ में आता है जो लिखित हो। जो ग्रन्थ केवल सुना सुनाया जाता है उसके विषय में 'पंक्ति' शब्द का व्यवहार करना जँचता नहीं है।

(२) 'पालि' साहित्य में, कहीं भी 'पालि' शब्द 'ग्रन्थ की पंक्ति' के अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुआ है। यह ध्यान देने लायक बात है कि मूल त्रिपिटक के ग्रन्थों के अन्दर कहीं 'पालि' शब्द का प्रयोग नहीं देखा जाता है। हाँ, ग्रन्थ के नाम के साथ 'पालि' शब्द लगा दिया जाता है—जैसे, **उदान पालि, पाचित्तिय पालि** आदि। अब, यदि 'पालि' का अर्थ 'पंक्ति' लें तो 'उदान-**पंक्ति'**, पाराजिक-**पंक्ति** आदि शब्दों का कोई अर्थ ही नहीं निकलता है।

(३) यदि 'पालि' शब्द का अर्थ 'पंक्ति' होता तो उसे बहुवचन में भी प्रयुक्त होना चाहिए था; जैसे—'उदानस्स पालीसु' =उदान ग्रन्थ की पंक्तियों में, इत्यादि। किंतु, सभी जगह, 'उदान पालियं' ऐसा एक वचनान्त ही पाठ आता है।

## तब, 'पालि' का क्या अर्थ है

त्रिपिटक के मूल ग्रन्थों में जगह-जगह पर बुद्ध-देशना =बुद्ध-उपदेश =बुद्ध-वचन के अर्थ में '**धम्म-परियाय'** शब्द का पाठ मिलता है। जैसे:—

## "परियाय"

(क) "तस्मातिह त्वं आनन्द ! इमं धम्म-परियायं अत्थ जालन्ति पि नं धारेहि......अनुत्तरो संगामविजयो ति पि नं धारेहि।

दीघनिकाय; ब्रह्मजाल सूत्र

अर्थात्—आनन्द ! इस 'धम्म-परियाय' (=मेरे उपदेश) को अर्थजाल भी समझो....अलौकिक संग्रामविजय भी समझो।"

(ख) "एवं वुत्ते मुण्डो राजा आयस्मन्तं नारदं एतदवोच—को नु खो अयं भन्ते ! धम्मपरियायो ति ?

"सोकसल्लहरणो नाम अयं महाराज धम्मपरियायो ति।

"तग्घ भन्ते ! सोकसल्लहरणो, तग्घ भन्ते ! सोकसल्लहरणो—इमं हि मे भन्ते धम्मपरियायं सुत्वा सोकसल्लं पहीनन्ति।

अंगुत्तर निकाय

(P. T. S. III. 62)

अर्थात्—ऐसा कहने पर मुण्ड राजा ने आयुष्मान् नारद को कहा, "भन्ते ! इस 'धम्मपरियाय' (=धर्म देशना=सूत्र) का क्या नाम है ?

महाराज ! इस 'धम्मपरियाय' का नाम 'शोकशल्यहरण' है।

भन्ते ! ठीक है, ठीक है, यह 'शोकशल्य' हरण ही है। भन्ते ! इस 'धम्म-परियाय' को सुन कर 'शोकशल्य' प्रहीण हो गया।"

ऊपर के उद्धरणों से यह साफ मालूम होता है कि **'परियाय' का अर्थ बुद्धोपदेश=सूत्र है।**

## पलियाय

अशोक ने भी, इसी अर्थ में अपने धर्म-लेख में इस शब्द का प्रयोग किया है। जैसे:—

*भब्रू शिला लेख*

पियदसि लाजा मागधं संघं अभिवादनं आहा, अपावाधतं च फासुविहालतं चा। विदितं वे भंते आवतके हमा बुधसि धंमसि संघसीति

गलवे च पसादे च ए केचि भंते भगवता बुधेन भासिते सवे से सुभासिते वा ए चु खो भंते हमियाये दिसेया देवं सधंमे चिलठितीके होसतीति अलहामि हकं तं वतवे। इमानि भंते धं म-प लि या या नि विनयसमुकसे, अलियवसानि, अनागतभयानि, मुनिगाथा, मोनेयसूते, उपतिसपसिने ए चा लाहुलोवादे मुसावादं अधिगिच्य भगवता बुधेन भासिते। एतान भंते धं म-प लि या या नि इछामि। किं ति बहुके भिखुपाये च भिखुनिये चा अभिखिनं सुनयु चा उपधालेयेयु चा। हेवं हेवा उपासका चा उपासिका चा एतेनि भंते इमं लिखापयामि अभिहेतं म जानंताति।

ऊपर के मूल शिला-लेख का पालि-रूपान्तर इस प्रकार होगा:—

**पियदसी राजा मागधं संघं अभिवादनं आह, अप्पाबाधतं च फासुविहारतं च। विदितं वो भन्ते! यावतको अम्हाकं बुद्धस्मि, धम्मस्मि संघस्मि गारवो च पसादो च। यो कोचि भन्ते! भगवता बुद्धेन भासितो (धम्मपलियायो), सब्बो सो सुभासितो एव। यो तु खो भन्ते अम्हेहि देसेय्यो, हेवं सद्धम्मो चिरट्ठितिको हेस्सतीति, अरहामि अहं तं वत्तवे।**

**इमानि भन्ते! धम्म-पलियायानि:—विनय-समुकसो, अरियवंसा, अनागतभयानि, मुनिगाथा, मोनेय्यसुत्तं, उपतिस्स-पसिनो (पञ्हो), ये च राहुलोवादे मुसावादं अधिकिच्च।**

**भगवता बुद्धेन भासितो (धम्मपलियायो)।**

**एतानि भन्ते! धम्म-पलियायानि इच्छामि किं ति बहुका भिक्खवो भिक्खुनियो च अभिक्खणं सुनेय्युं च उपधारेय्युं च; हेवं हेव उपासका च उपासिका च। एतेन भन्ते! इमं लेखापयामि अभिहेतं मे जानन्तू ति।**

अर्थात्—प्रियदर्शी (=हितकामी) राजा मगध के संघ को अभिवादन करता है, तथा उनका कुशल-मंगल चाहता है। भन्ते! आप को मालूम ही है कि बुद्ध, धर्म, तथा संघ के प्रति मेरे हृदय में कितना आदर और श्रद्धा है। भन्ते! भगवान् ने जो कुछ कहा है सभी सुन्दर ही कहा है। भन्ते! जो कुछ मुझे कहना है उसे कहता हूँ, जिससे सद्धर्म चिरस्थायी हो।

भन्ते! ये **धम्म-पलियाय** हैं:—

१. विनय समुत्कर्ष, २. आर्यवंश, ३. अनागत भय, ४. मुनिगाथा, ५. मोनेय्य

सूत्र, ६. उपतिष्य-प्रश्न, और ७. 'राहुलोवाद' सूत्र में भगवान् ने जो मृषावाद के विषय में उपदेश दिया है भन्ते ! मैं चाहता हूँ कि सभी भिक्षु, भिक्षुणियाँ, उपासक तथा उपासिकायें इन्हें सदा सुनें और पालन करें। भन्ते ! इसी लिए मैं यह लेख लिखवा रहा हूँ—ऐसा समझें।

## पालियाय=पालि

इससे साफ प्रकट होता है कि बुद्ध-वचन के अर्थ में ही 'परियाय=पलियाय' शब्द का प्रयोग किया गया है।

पालि भाषा में बहुधा **परि** या **'पटि'** उपसर्ग का दीर्घ हो कर **'पारि'** या **'पाटि'** हो जाता है। जैसे:—

**परि+लेय्यकं=पारिलेय्यकं**

**पटि+कङ्खा=पाटिकङ्खा**

**पटि+भोगो=पाटि भोगो** इत्यादि

इसी तरह, **'पलियाय'** शब्द का रूप धीरे-धीरे **'पालियाय'** हो गया। बाद में, इसी शब्द का लघु-रूप **'पालि'** हो गया; और इसका अर्थ हुआ **'बुद्धवचन'।**

**'दीघनिकाय-पालि', 'उदानपालि', 'पाचित्तिय-पालि'** आदि कहने से यह मतलब है कि ये ग्रन्थ 'बुद्धवचन' हैं। 'पालि' का अर्थ 'बुद्धवचन' होने से, यह शब्द केवल मूल त्रिपिटक ग्रन्थों के लिए ही प्रयुक्त हुआ है, अट्ठकथा के लिए नहीं।

**मागधी भाषा के आधार पर बुद्ध की अपनी शैली की छाप लग कर पालि भाषा का विकास हुआ।** पीछे, जनता में त्रिपिटक के साथ-साथ पालि भाषा का खूब प्रचार हुआ।

ए. बेरियेडल कीथ महोदय लिखते हैं:—

The speech of the Buddha, which is assumed to be reproduced in the canon, was doubtless the educated lingua franca which had been devised for the needs of the intercourse of learned men in India.

'Ceylon Daily News', May 1939.

अर्थात्—बुद्ध-भाषा, जो त्रिपिटक में आती है, निस्सन्देह शिक्षित समाज

की बोलचाल की भाषा थी; जिसका गठन भारत के शिक्षित समुदाय के व्यवहार की आवश्यकता की दृष्टि से ही हुआ था।

रायस डेविड्स और गाइगर दोनों विद्वान् इस से बिलकुल सहमत हैं।

लंका में जब त्रिपिटक के साथ 'पालि' शब्द पहुँचा, उस समय 'परियाय=पलियाय=पालियाय' से इसका सम्बन्ध छूट चुका था, और लोगों को यह एक पृथक् नया शब्द मालूम हुआ। वैयाकरणों ने इसका अर्थ 'पा=रक्खणे' धातु से करना प्रारम्भ किया। जैसे:—"**पा—पालेति रक्खतीति पालि=पंक्ति**[1]।"

---

[1] **'पंक्ति' का अर्थ यहाँ 'श्रेणी' है। खींच-खाँच कर इसका अर्थ 'ग्रन्थ-पंक्ति' भी किया जा सकता है।**

# दूसरा खण्ड

## पालि और वैदिक भाषा

वैदिक भाषा बोलचाल की भाषा थी। वैदिक काल में आर्यों का जहाँ जहाँ प्रसार हुआ सभी जगह यह भाषा गई। उस समय, भाषा ने व्याकरण की बेड़ी नहीं पहनी थी। बोलने के समय लोगों को गल्ती हो जाने का डर नहीं लगा रहता था। भावों की अधिक से अधिक अभिव्यञ्जना ही भाषा का अभिप्राय था। यही जीती जागती भाषा का प्रथम लक्षण होता है।

### भाषा की स्वतंत्रता

जैसे जैसे आर्य लोग आगे बढ़ते गए इस भाषा का विस्तार होता गया। फलतः, नियम में बाँध रखने वाले एक व्याकरण के अभाव में—भाषा में तरह तरह के नये रूप धड़ल्ले से आने लगे। 'भवति' को कोई 'भवाति' कोई 'भवत्' कोई 'भवात्', जिसको जैसा मन होता था, बोलता था। अर्थ समझा देना भर उनका प्रयोजन था। वैसे ही, कोई षष्ठी के स्थान में चतुर्थी का, तो कोई चतुर्थी के स्थान में षष्ठी का व्यवहार करता था।

वैदिक भाषा की स्वतंत्रता तथा व्यापकता दिखाते हुए पाणिनि सूत्रों के भाष्यकार पतञ्जलि लिखते हैं:—

**व्यत्ययो बहुलम् ३।१। ८५। योग-विभागः कर्त्तव्यः। छन्दसि विषये सर्वे विधयो भवन्तीति। सुपां व्यत्ययः। तिङां व्यत्ययः। वर्ण-व्यत्ययः। लिङ्ग-व्यत्ययः। पुरुष-व्यत्ययः। काल-व्यत्ययः। आत्मनेपद-व्यत्ययः। परस्मैपद-व्यत्ययः इति।**

**सुपाम् व्यत्ययः—...दक्षिणायाः—दक्षिणस्याम् इति प्राप्ते। तिङां व्यत्ययः....तक्षति—तक्षन्ति इति प्राप्ते।**

**वर्णव्यत्ययः—...शुभितम्...—शुधितम् इति प्राप्ते। लिङ्गव्यत्ययः—मधो—मधुनः इति प्राप्ते। पुरुषव्यत्ययः—......वि यू या—वियूयात् इति प्राप्ते। कालव्यत्ययः—......श्वः सोमेन य क्ष्य मा णे न—यष्टेता इति प्राप्ते। आत्मनेपद व्यत्ययः—......इ च्छ ते—इच्छति इति प्राप्ते। परस्मैपद व्यत्ययः—......यु ध्य ति—युध्यते इति प्राप्ते।**

नाम-विभक्तियों का, क्रिया-विभक्तियों का, वर्णों का, लिङ्गों का, पुरुषों का, काल का, आत्मने पद का, तथा परस्मैपद का व्यत्यय (=उल्टा-पुल्टा) होता है।

**सुप्-तिङ्-उपग्रह-लिङ्ग-नराणां काल-हल्-अच्-स्वर-कर्तृ-यङां च। व्यत्यय मिच्छति शास्त्र-कृद् एषां सोपि च सिध्यति बाहुलकेन ॥१॥**

(महा भाष्य)

नाम-विभक्ति, क्रिया-विभक्ति, उपग्रह, लिङ्ग, पुरुष, काल, व्यञ्जन, स्वर, वैदिक स्वर (Accent), कर्तृ (कारकादि एवं वाच्यादि), यङन्त इत्यादि का व्यत्यय, (उल्टा-पुल्टा, व्यतिक्रम) होना पाणिनि-आदि व्याकरण-शास्त्रकार निर्देश करते हैं। वह व्यत्यय भी कहाँ और कैसे होगा इसका कोई नियम नहीं है।

## नाम-विभक्तियों के प्रयोग में स्वच्छन्दता

वैदिक भाषा में नाम-विभक्तियों के प्रयोग में कितनी स्वतंत्रता थी उसका पता हमें 'महाभाष्य' से मिलता है:—

**सुपां सुलुक्पूर्वसवर्णाच्छेयाडाड्यायाजालः ७।१।३९ सुपां च सुपो भवन्तीति वक्तव्यम् ॥ तिङां च तिङो भवन्तीति वक्तव्यम् ॥ इयाडियाजीकाराणामुपसंख्यानम् ॥ आङ्याजयारां चोपसंख्यानं कर्तव्यम् ॥**

नाम-विभक्तियों के स्थान में सु[1] (प्रथमा), लुक् (भिक्ति-लोप), **पूर्व-सवर्ण**

---

**[1] सु शब्द को आदेश कहने का अभिप्राय यह है, कि सु प्रत्यय आदेश होने पर अन्य नाम-विभक्तियाँ नहीं होंगीं। यह सब 'व्यत्ययो बहुलम्' इसके अनुसार भी व्यत्यय से सिद्ध हो सकता है। (कैयट)।**

(पूर्व-सवर्ण-दीर्घ), **आ, आत् शे, या, डा, ड्या, या आल्** [शे=ए। या, याच्, ड्या=या। डा, आल्, आ, (आत्)=आ] इन प्रत्ययों का आदेश होता है।[1] नाम-विभक्तियोंमें व्यत्यय होने के उदाहरण—

ऋजवः सन्तु पन्थाः (पन्थानः)। परमे व्योमन् (व्योमनि)। लोहिते चर्मन् (चर्मणि)। आर्द्रे चर्मन् (चर्मणि)। धीती (धीत्या), मती (मत्या)। या सुरथा रथी-तमा दिविस्पृशा अश्विना (यौ सुरथौ दिविस्पृशौ अश्विनौ)। नताद् ब्राह्मणम् (नतंब्राह्मणम्)। यादेव (यमेव) विद्म तात्त्वा (तंत्वा)। युष्मे। (युष्मासु)। अस्मे (अस्मभ्यम्) इन्द्राबृहस्पती। उरुया (उरुणा), धृष्णुया (धृष्णुना) नाभा (नाभौ) पृथिव्याः। साधुया (साधु)। वसन्ता यजेत (वसन्ते यजेत)।

उर्विया (उरुणा), दार्विया (दारुणा), सुक्षेत्रिया (सुक्षेत्रिणा–इति)। सुगात्रिया (सुगात्रेण)। दृतिं नशुष्कं सरसी शयानम् (सप्तमी एक वचन के स्थान में ईकार का आदेश)।

प्र बाह्वा (बाहुना)। स्वप्नया (स्वप्नेन)। नावया (नावा)।

(महाभाष्य—सिद्धान्त-कौमुदी)

## काल तथा लकार की स्वच्छन्दता

वैदिक भाषा में काल तथा लकार के प्रयोग में बड़ा अनियम था। एक-एक क्रिया-पद के लिए कितने अधिक रूप व्यवहृत होते थे, उसे देख कर माथा चकरा जाता है। जैसेः—

---

[1] **इया, डियाच्, (इया, डियाच्=इया), ईकार भी आदेश होते हैं। तृतीया एक वचन में अयाच्, अयार (=अया) भी आदेश होते हैं।**

**(महाभाष्य)**

**छन्दसि लुङ्-लङ्-लिटः ।३।४।६**
**धात्वर्थानां सम्बन्धे सर्वकालेषु एते वास्युः ।**
लुङ्-लङ्-लिट् का प्रयोग सभी काल में हो सकता है।
**देवो देवेभि आगमत् ( आगच्छतु ) ।**

**अद्य ममार ( म्रियते ) ।**

**लिङ्-अर्थे लेट् ३।४।७। उपवादऽऽशङ्कयोश्च ३।४।८। लेट् । सिब्-बहुलं लेटि ३।१।३४। सिब्-बहुल णिद् वक्तव्यः । इतश्च लोपः परस्मैपदेषु ३।४।६७। लेटोऽड्-आटौ ३।४।६४। आगमौ स्तः स उत्तमस्य ३।४।९८। लोपो वा स्यात् ।**

*लेट् का धातुरूप*

*प्रथम पुरुष एक वचन में*

**भवति, भवाति । भवत्, भवात् । भवते, भवाते । भविषति, भाविषति । भविपत्, भाविपत् । भविपाति, भाविषाति । भविपात्, भाविपात् । भविपते, भाविषते, भविषाते, भाविषाते ।**

इस तरह, प्रथम तथा मध्यम पुरुष में ५४।५४ रूप, एवं उत्तम पुरुष में २७+१२ (व, म) कुल १४७ रूप होंगे।
**पताति विद्युन् ( विद्युत पतेत् ) । प्रियःसूर्य्ये प्रियो अग्ना भवाति ( भवेत् ) ।**

लेट् लकार (Subjunctive mood) ऋग्वेद और अथर्व-वेद में बहुतायत से आता है। विधि लिङ् (optative) की अपेक्षा यह तिगुणा अथवा चारगुणा अधिक प्रयुक्त हुआ है ।

## निमित्तार्थक प्रत्यय

निमित्तार्थक (तुं-प्रत्यय प्रत्यय के स्थान में) वैदिक भाषा में विभिन्न प्रत्यय पाये जाते हैं, परन्तु संस्कृत भाषा में केवल तुं-प्रत्यय का प्रयोग होता है ।

## निमित्तार्थक प्रत्यय

| तुमर्थक प्रत्यय | वैदिक उदाहरण[1] | ऋक् तथा यजुर्वेद में प्रत्यय-प्रयोग-संख्या[2] |
|---|---|---|
| तुं | कर्त्तुं, गन्तुं, दातुं | २६ |
| से[3], असे[3] | चक्षसे, जीवसे, वक्षे | १८३ |
| ध्यै[3], अध्यै[3] | पृणध्यै, पिबध्यै, यजध्यै | १०१ |
| अ:[3] तो:[3] | निमिषः, गन्तोः, हन्तोः, कर्त्तोः, विलिखः | ३३ |
| अं[3] | शुभं, प्रतिधां, समिधं | ७२ |
| ए[3] | दृशे, भुवे, परादै, ग्रभे | ३४८ |
| तये | पीतवे, सातये, | ३३६ |
| वने, मने | त्रामणे, दावने, विद्मने | ५२ |
| त्यै | इत्यै | ४ |
| तवे[3], तवै[3] | कर्त्तवे, गन्तवे दातवे, मन्तवै, पातवै, दातवै, | २८४ |
| अये | चितये युद्धये | ५५ |
| इ, सनि | दृशि, वुधि, नेषणि, अभिभूषणि, गृणीषणि | २८ |

[1] 'A.A. Macdonell's Vedic Grammar for Students' से उद्धृत।

[2] E.V. Arnold's Historical Vedic Grammar' से संकलित।

[3] तुमर्थे से-सेन्-असे-असेन्-कसे-कसेन्-अध्यै-अध्यैन्-कध्यै-कध्यैन् शध्यै-शध्यैन्-तवै-तवेङ्-तवेनः ३।४।९......३।४।१३

(अष्टाध्यायी)

## कृत्य

उसी तरह, 'कृत्य' प्रत्यय भी वैदिक भाषा में 'तवै', 'केन', 'केन्य', 'त्वेन' यह चार व्यवहृत होते थे। जैसे :—

कृत्यार्थे तवै—केन—केन्य—त्वनः ३।४।१४ न म्लेच्छितवै (=न म्लेच्छितव्यम्)। **अवगाहे** (अवगाहितव्यम्, अवगाढव्यम्)। दिदृक्षेण्यः (=द्रष्टव्यः)। कर्त्वम् (=कृत्यम्)। अवचक्षे (=अवख्यातव्यम्)।

## प्रयोगों की विभिन्नता का कारण

ऊपर के उदाहरणों में हमने जो वैदिक भाषा में स्वच्छन्दता, अनियमितता, तथा प्रयोगों की विभिन्नता देखी है, उसका कारण भाषा बोलने वालों के प्रान्त तथा समाज की विषमता ही हो सकती है। यों तो कहने के लिए आज हम कह देते हैं कि बिहार तथा युक्तप्रान्त की भाषा हिन्दी है; किन्तु, यदि इन प्रान्तों की भिन्न भिन्न जगहों की सच्ची बोलचाल की भाषाओं को देखें, तो उसके अनेक रूप मिलेंगे। एक ही शब्द के उच्चारण के कई भेद मिलेंगे। 'मैं जाता हूँ', इसी एक वाक्य के रूप मगध में 'हम जा ही', मिथिला में 'हम जाई छी', तथा भोजपुर में 'हम जात बानी, जातानि, जाताणि' आदि होंगे। भाषा मूलतः एक ही है, किन्तु प्रान्त तथा समाज के भेद से उसके इतने रूप हो गए। ठीक उसी तरह, वैदिक भाषा मूलतः एक होने पर भी, प्रान्त-भेद से उसमें इतने व्यत्यय, तथा एकार्थक विभिन्न प्रत्यय दीखते हैं।

व्याकरण से मँजी 'खड़ी बोली' की तरह उस समय कोई एक भाषा नहीं बनी थी; अतः, सभी तरह के प्रयोग भाषा में मिलते जाते थे। धीरे धीरे एक एक प्रत्यय के लिए—जैसे हमने अभी ऊपर देखा है—चार चार पाँच पाँच प्रत्यय व्यवहृत होने लगे। सभी के उदाहरण वेद में मिलते हैं।

भाषा में इतनी अधिक विभिन्नता होने का एक और प्रबल कारण रहा। जब आर्य लोग सिन्धु देश में फैल रहे थे, तब उनका समागम वहाँ के मूल-निवासियों से हुआ। एक जगह साथ रहने से उनकी भाषा का प्रभाव वैदिक भाषा पर कुछ न कुछ अवश्य पड़ा; ठीक उसी तरह, जैसे अँगरेज़ी साहित्य में लाठी, लूट, राजा, जनाना, पर्दा, आदि बहुत शब्द प्रयुक्त होने लगे हैं। यदि अँगरेज़ी भाषा का

केन्द्र (इंगलैण्ड) बाहर नहीं होता, तो निश्चय है कि अँगरेज़ी भाषा का रूप आज बिल्कुल दूसरा ही हो गया होता। वैदिक भाषा का केन्द्र कहीं बाहर नहीं, किन्तु यहीं था; इसलिए इस भाषा पर यहाँ की मूल भाषा का प्रभाव अत्यन्त अधिक पड़ा होगा, जिससे इसमें इतनी विभिन्नता आ गई।

जब बाहर से भारतवर्ष में मुसलमान आए और यहीं रहने लगे, तो उनकी भाषा और यहाँ की भाषा मिल कर एक तीसरी भाषा 'उर्दू' का जन्म हुआ। यदि वही लोग इस देश में बस न जा कर, अपने देश ही से यहाँ का शासन करते, तो एक नई भाषा 'उर्दू' का जन्म न हो कर, उनकी भाषा फ़ारसी ही में संस्कृत के कुछ शब्द आ कर रह जाते, जैसा अँगरेज़ी में हुआ।

## उच्चारण में परिवर्तन

उसी तरह, जब आर्य लोग यहाँ बाहर से आए और यहीं बस गए, तो वैदिक भाषा और यहाँ की मूल भाषाओं के मिलने से कई छोटी मोटी भाषाओं की उत्पत्ति हुई। आर्य लोग विजयी, और यहाँ वाले विजित थे; इसलिए, इन भाषाओं में प्राधान्य वैदिक भाषा का ही रहा। यहाँ वाले वैदिक भाषा के क्लिष्ट शब्दों को सरल तथा मुलायम करके बोलने लगे। 'अग्नि' का 'अग्गि', 'रश्मि' का 'रंसि', 'भार्या' का 'भरिया', 'कृत्य' का 'किच्च', 'सिंह' का 'सीह', 'व्याघ्र' का 'ब्यग्घ', 'संस्थान' का 'संठान' आदि आदि रूप हो गए। यह विकास किन्हीं ख़ास नियमों के आधार पर नहीं हुआ। जहाँ जिनको जैसा सरल प्रतीत हुआ बोलते गए।

वैदिक भाषा के शब्द किस तरह बदल कर बोले जाने लगे उसके कुछ उदाहरण नीचे दिए जाते हैं।

१. 'ऋ' कहीं-कहीं 'अ' कर दिया गया। जैसे:—

**कृतं—कतं। घृतं—घतं। ऋक्षः—अच्छो। नृत्यं—नच्चं।**

२. 'ऋ' कहीं-कहीं 'इ' कर दिया गया। जैसे:—

**ऋणं—इणं। कृत्यं—किच्चं। दृष्टं—दिट्ठं।**

३. 'ऋ' कहीं-कहीं 'उ' कर दिया गया। जैसे:—

**ऋतु—उतु। ऋजु—उजु। वृष्टि—वुट्ठि।**

४. 'ऐ' का 'ए', 'इ', तथा 'ई' हो गया। जैसे:—**वैमानिकः—वेमानिको। ऐश्वर्य—**

**इस्सरियं। ग्रैवेय्यं—गीवेय्यं।**

५. 'औ' का 'ओ' तथा 'उ' हो गया। जैसे—

**पौरः—पोरो; मौद्गल्लायनः—मोग्गलायनो। औद्धत्यं—उद्धच्चं; औद्देशिकः—उद्देसिको।**

६. 'श' तथा 'ष' के बदले 'स' का ही व्यवहार होने लगा। जैसे:—

**शिष्यः—सिस्सो। श्रमणः—समणो।**

७. शब्द के अन्तस्थित व्यञ्जन को लोप कर देने लगे। जैसे:—

**गुणवान्—गुणवा। कश्चित्—कोचि। यावत्—याव। तावत्—ताव।**

८. अकारान्त शब्दों से परे विसर्ग का 'ओ', तथा इकारान्त या उकारान्त शब्दों से परे विसर्ग का लोप होने लगा। जैसे:—

**देवः—देवो। कः—को। अग्निः—अग्गि। धेनुः—धेनु।**

९. विसर्ग से परे यदि स, श, या ष हुआ तो विसर्ग के स्थान में 'स' हो गया। जैसे:—

**दुःसह—दुस्सहो। निःशोकः—निस्सोको।**

१०. संयुक्त वर्ण से पूर्व दीर्घ स्वर का ह्रस्व हो गया। जैसे:—

**मार्दवं—मद्दवं। तीर्थ—तित्थं। धार्मिकः—धम्मिको। शून्यं—सुञ्ञं।**

११. रेफ का लोप हो गया; तथा रेफ वाले वर्ण का द्वित्व हो गया। जैसे:—

**कर्म—कम्मं। निर्जलः—निज्जलो। सर्वः—सब्बो। वर्गः—वग्गो।**

१२. 'ह' के साथ रेफ का 'र' हो गया। जैसे:—

**तर्हि—तरहि। एतर्हि—एतरहि।**

१३. पद के आदि वर्ण में संयुक्त 'र' का लोप हो गया। जैसे:—

**क्रीतः—कीतो। क्रुध्यति—कुज्झति। ग्रामः—गामो। त्रिपिटकं—तिपिटकं। श्रावकः—सावको।**

१४. पद के मध्य में किसी व्यञ्जन के साथ संयुक्त 'र' का लोप हो गया, तथा कहीं-कहीं उस व्यञ्जन का द्वित्व हो गया। जैसे:—

**प्रक्रमः—पक्कमो। सूत्रं—सुत्तं। समुद्रः—समुद्दो। इन्द्रः—इन्दो।**

१५. 'र्य' का कहीं-कहीं 'रिय' हो गया। जैसे:—

**कार्य—करियं। कदर्य—कदरियं।**

१६. पद के आदिस्थित 'क्ष' का 'ख' हो गया। जैसे:—

**क्षीरं—खीरं। क्षेमः—खेमो।**

१७. पद के मध्य में 'क्ष' का कहीं-कहीं 'क्ख' या 'च्छ' हो गया। जैसे:—

**दक्षिणः—दक्खिणो। मोक्षः—मोक्खो। पक्षः—पच्छो। अक्षि—अच्छि, अक्खि।**

१८. पद के आदिस्थित 'द्य' का 'ज', तथा मध्यस्थित का 'ज्ज' हो गया। जैसे:—

**द्युतिः—जुति। अद्य—अज्ज। विद्यते—विज्जते।**

१९. पद के आदिस्थित 'ध्य' का 'झ', तथा मध्यस्थित का 'ज्झ' हो गया। जैसे:—

**ध्यानं—झानं। बुध्यते—बुज्झते।**

२०. पद के आदिस्थित 'त्य' का 'च', तथा मध्यस्थित का 'च्च' हो गया। जैसे:—

**त्यजति—चजति। प्रत्ययः—पच्चयो। नृत्यं—नच्चं। सत्यं—सच्चं। अत्ययः—अच्चयो।**

२१. 'न्य' तथा 'ण्य' का 'ञ्ञ' हो गया। जैसे:—

**धान्यं—धञ्ञं। शून्यं—सुञ्ञं। हीरण्यं—हिरञ्ञं।**

२२. पद के आदिस्थित 'ज्ञ' का 'ञ', तथा मध्यस्थित का 'ञ्ञ' हो गया। जैसे:—

**ज्ञातिः—ञाति। ज्ञानं—ञाणं। संज्ञा—संञ्ञा। प्रज्ञा—पञ्ञा।**

२३. 'ष्ट' या 'ष्ठ' के स्थान में 'ट्ठ'; 'स्त' के स्थान में 'थ' या 'त्थ', या 'त्त' हो गया। जैसे:—

**तुष्टः—तुट्ठो। षष्ठः—छट्ठो। स्तम्भः—थम्भो। हस्ती—हत्थी। दुस्तरं—दुत्तरं।**

२४. कुछ गौण परिवर्तनों के उदाहरणः—

**स्थूलः—थूलो। स्थानं—ठानं। अस्थि—अट्ठि। मत्स्यः—मच्छो। उल्का—उक्का। जल्पः—जप्पो। फल्गु—फग्गु। ग्लानः—गिलानो। क्लेशः—किलेसो। ज्वलति—जलति।**

**पक्वं—पक्क। अध्वा—अद्धा। ह्रस्वः—रस्सो। जिह्वा—जिव्हा। स्कन्धः—खन्धो। निष्क्रमः—निक्खमो। शुष्कं—सुक्खं। पश्चात्—पच्छा। अप्सरा—अच्छरा। स्पृशति—फुसति। पुष्पं—पुप्फं। देयं—देय्यं। श्रेयः—सेय्यो। भुंक्तं—भुत्तं। सप्त—सत्त। लवण—लोणं। स्नेहः—सिनेहो। शक्नोति—सक्कोति। चन्द्रमा—चन्दिमा। असूया—उसूया। मातृका—मेत्तिका। गुरु—गरु। पुरुषः—पुरिसो। कीलः—खीलो। मूकः—मूगो। प्रसेनजित्—पसेनदि। प्रति—पटि। पृथिवी—पठवी। दहति—डहति।**

## व्याकरण की आवश्यकता

भिन्न-भिन्न प्रान्त तथा समाज में आ कर विकास का यह प्रवाह फूट कर कई दिशाओं में बहने लगा। कहीं-कहीं वर्णों का लोप हो गया; कहीं-कहीं उनका विपर्यास हो गया; कहीं-कहीं व्यन्जन-वर्णों के स्थान में स्वर-वर्ण हो गया; कहीं-कहीं कुछ वर्णों का आगम हुआ इत्यादि। इस तरह, यही आगे चल कर पालि तथा प्राकृत भाषाओं के रूप में प्रकट हुआ।

बोल-चाल की भाषा में रूपों की विभिन्नता हद से ज्यादा बढ़ गई। यहाँ तक, कि समाज को दैनिक व्यवहार में बड़ी कठिनाई पड़ने लगी। लोगों को अनुभव होने लगा कि यदि भाषा की इस उच्छृङ्खलता को रोक कर उसमें कुछ नियमन न किया गया, तो कुछ समय के बाद सामाजिक जीवन असंभव हो जायगा। यही 'संस्कृत भाषा' के निर्माण का कारण हुआ।

शब्द-शास्त्र के पण्डितों ने इधर काफी ध्यान दिया; और वे भाषा को काट-छाँट कर हलका तथा उपयोगी बनाने के फेर में पड़ गए। भाषा का व्याकरण बनने लगा। विभिन्न प्रयोगों में से अधिक प्रचलित कुछ एक-दो ही रखे गए, और बाकी छोड़ दिए गए। वैयाकरणों के कई वर्षों तक परिश्रम करते रहने के बाद लगभग ईसा-पूर्व ४०० में (बुद्ध से प्रायः ३५० वर्ष बाद) पाणिनि ने इस शास्त्र को सर्वाङ्ग-

पूर्ण बनाया। भाष्यकार पतञ्जलि, पाणिनि के सूत्र **'भ्वादयो धातवः'** १।३।१ का भाष्य करते हुए लिखते हैं कि पाणिनि के समय लोगों में—**'आणवयति'** (=आज्ञा देना), **वट्टति** (=वर्तमान होना), **वड्ढयति** (=बढ़ना) आदि क्रिया के रूप बोले जाते थे; तथा 'कृषि' के अर्थ में **'कसि'**, 'दृशि' के अर्थ में **'दसि'** का प्रयोग करते थे। व्याकरण के निर्माण के समय इन प्रयोगों को गौण समझ कर छोड़ दिया।

**[यह ध्यान देने लायक बात है कि ये तमाम प्रयोग पालि भाषा में व्यवहृत होने वाले बड़े ही साधारण रूप हैं]**

उपयोगी समझ कर, लोगों ने व्याकरणानुकूल बोलने लिखने पर बड़ा जोर दिया। धीरे-धीरे लोगों में यह भाव बड़ा पुष्ट हो गया, और वे व्याकरण के अननुकूल किसी प्रयोग को त्याज्य और हीन समझने लगे। आज तक वह भाव पण्डितों में वैसा ही है। संस्कृत का बड़ा से बड़ा विद्वान भी संस्कृत बोलते समय डरता है कि कहीं व्याकरण की अशुद्धि न हो जाय। यदि कभी कोई अशुद्ध प्रयोग मुँह से निकल जाय तो उसके लिए उसे लज्जित होना पड़ता है।

संस्कृत भाषा के निर्माण से यह तो लाभ हुआ कि भाषा की उच्छृङ्खलता दूर हो गई, तथा उसमें नियमन आया। किंतु, साथ ही साथ यह भी हुआ कि भाषा बँध कर जकड़ी गई, और कठिन होने तथा प्रगतिशील न होने के कारण बोल-चाल की भाषा न रह सकी। बोल-चाल की भाषा न रहने पर भी इसके सम्मान में कोई अन्तर नहीं हुआ। पण्डित विद्वानों की यही भाषा रही। ग्रन्थ लिखने तथा शिष्ट व्यवहार के लिए पण्डितों ने संस्कृत का ही प्रयोग किया।

## वैदिक, पालि, संस्कृत

देश तथा अवस्था के प्रभाव से वैदिक भाषा की संतान पालि तथा प्राकृत भाषाएँ हुईं। इन भाषाओं में शब्दों के उच्चारण मुलायम तो हुए, किंतु प्रत्ययों के व्यवहार वैसे ही बने रहे। इसके विपरीत, संस्कृत व्याकरण ने वैदिक शब्दों को—मुलायम न होने दे—ज्यों के त्यों ले लिया; किंतु एक ही अर्थ में आने वाले अनेक प्रत्ययों में से केवल प्रचलित एक-दो को छोड़ सभी को रद्द कर दिया।

वैदिक, पालि, तथा संस्कृत के रूपों का तुलनात्मक अध्ययन करने के लिए निम्न तालिका देखें:—

## १. व्यत्यय

| वैदिक | पालि | संस्कृत |
|---|---|---|
| **व्यत्ययो बहुलम् ३।१।८५**<br>१. **सुपां व्यत्ययः**। वेद में सुबन्त विभक्तियों के प्रयोग में उलट पलट हो जाया करता है। जैसे :—सप्तमी के स्थान पर षष्ठी का; सप्तमी के स्थान पर प्रथमा का, इत्यादि ।<br>२. **तिङां व्यत्ययः**। वेद में तिङन्त के प्रयोग में उलट पलट हो जाया करता है। जैसे :—<br>"चषालं ये अश्वयूपाय **तक्षति**।" यहाँ 'तक्षन्ति' बहुवचन के स्थान पर एक वचन हो गया है।<br>३. **वर्णव्यत्ययः**। वेद में किसी वर्ण के स्थान में कभी कभी कोई दूसरा वर्ण चला आता है। जैसे :—"**शुभितम्**"—शुधितम् इति प्राप्ते।" "तमसो गा **अदुक्षत्**"—अधुक्षत् इति प्राप्ते। "**गृभाय**"—गृहाण इति प्राप्ते इत्यादि।<br>४. **काल व्यत्ययः**। वेद में एक काल के स्थान में दूसरे काल का भी कहीं कहीं प्रयोग हो जाता है। | १. पालि में भी, वेद के समान ही सुबन्त प्रत्ययों का व्यत्यय हो जाता है। जैसे :—"**एकं समयं**" (=एकस्मिं समयस्मिं)। "**तेन समयेन**" (तस्मिं समयस्मिं)। "**अचिरपक्कंतस्स भगवतो**" (अचिरपक्कंते भगवति)। "**तेलस्स पिवित्वा**" (=तेलं पिवित्वा)। "**तस्स पटिसुत्वा**" (=तं पटिसुत्वा)।<br>२. पालि में भी वेद के समान ही तिङन्त प्रत्ययों का व्यत्यय हो जाता है। जैसे :—"**अत्थि इमस्मिं काये केसा लोमा नखा इत्यादि**"। यहाँ 'सन्ति' बहुवचन के स्थान पर एक वचन हो गया है।<br>३. पालि में भी वेद के समान ही वर्णों का व्यत्यय हो जाया करता है। जैसे :—'**बुद्धेभि**' (=बुद्धेहि)। "**दुक्कट**" (=**दुक्कतं**)। "**ञाणं**" (=ञानं)। "**पलिघो**" (=**परिघो**) इत्यादि।<br>४. पालि में भी वेद के समान ही अक्सर काल का व्यत्यय देखा जाता है। जैसे :—भूतकाल के अर्थ में—**पुरे अधम्मो दिप्पति**। "**अनेक जाति संसारं सन्धाविस्सं**"—भूतकाल के अर्थ में भविष्यकाल। "अति वेलं नमस्सिस्सति"—वर्तमान के अर्थ में भविष्यत्काल। | संस्कृत में ऐसे व्यत्यय नहीं होते हैं; क्योंकि इन व्यत्ययों को रोकने के लिए ही संस्कृत व्याकरण का निर्माण हुआ था। |

## २. नाम

| वैदिक प्रयोग | पाणिनीय वैदिक प्रक्रिया के सूत्र | वैदिक प्रत्यय | ऋक्+अथर्व वेद में प्रत्यय-प्रयोग संख्या† | पालि समानता | संस्कृत |
|---|---|---|---|---|---|
| १. देवासः | ७।१।५० | **असुक** | १७३८ | **देवासे। धम्मासे। बुद्धासे।** | प्रथमा बहुवचन का यह रूप है। **संस्कृत व्याकरण के निर्माण के समय यह रूप नहीं लिया गया।** |
| २. देवेभिः | ७।१।८ | **एभिः** | ६२० | **देवेभि।*** सदा यह रूप होता है। | तृतीया बहुवचन का यह रूप है।० |
| ३. गोनाम् | ७।१।५७ | **नाम्** | ३६ | **गोनं। गुन्नं।** | 'गो' शब्द के षष्ठी बहुवचनका रूप।० |
| ४. पतिना | १।४।६ | **टा** | ..... | **समान** | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |

**द्रष्टव्य—शेश्छन्दसि बहुलम्** ६।१।७०। **छन्दसि नपुंसकस्य पुंवद्भावो वक्तव्यः—इति महाभाष्ये।** वैदिक भाषा में नपुंसक लिङ्ग के शब्द का बहुधा पुल्लिङ्ग रूप हो जाता है।

पालि में भी ऐसा होता है। 'फल' शब्द के प्रथमा बहुवचन में **'फला'** और **'फलानि'** दोनों रूप होते हैं। संस्कृत व्याकरण के निर्माण के समय यह रूप छोड़ दिया गया। ऋग्वेद और अथर्ववेद में ऐसे रूप २५७२ बार प्रयुक्त हुए हैं।

† E. V. Arnold's Historical Vedic Grammar से

* वैदिक प्रक्रिया के सूत्र ३।१।८४ के अनुसार 'ह' के स्थान में 'भ' हो जाता है। जैसे :—**गृहाण=गृभाय।**

पालि में भी ऐसा **'भ-ह'** का परिवर्तन होता है। जैसे :—**देवेहि=देवेभि।**

**संस्कृत व्याकरण ने ऐसे परिवर्तन को रोक दिया।**

**विशेष द्रष्टव्यः—चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि** २।३।६२। **षष्ठ्यर्थे चतुर्थीति वाच्यम् (वार्तिक)।** वेद में बहुधा चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी, तथा षष्ठी के अर्थ में चतुर्थी होती है।

पालि में चतुर्थी तथा षष्ठी के रूप प्रायः समान रहते हैं। जैसे :—**ब्राह्मणस्स धनं दाति। ब्राह्मणस्स सिस्सो।**

**संस्कृत व्याकरण ने इस अदल-बदल को रोक दिया।**

## ३. क्रिया

| वैदिक प्रयोग | वैदिक प्रक्रिया के सूत्र | पालि-समानता | संस्कृत |
| --- | --- | --- | --- |
| इच्छते | ३।१।८५ **परस्मैपद व्यत्ययः।** '**इच्छति**' इति प्राप्ते। | **समान** | **संस्कृत व्याकरण ने इस व्यत्यय को रोक कर, धातु के पद का निश्चय कर दिया।** |
| युध्यति | ,, **आत्मनेपद व्यत्ययः।** '**युध्यते**' इति प्राप्ते। | **समान** | |
| शृणुधी | ६।४।१०२ अनुज्ञा मध्यम पुरुष एक वचन का रूप है। इसी तरह, '**कृधि**', '**अपावृधि**' इत्यादि। | **सुणुहि**। पालि में यह रूप बड़ा साधारण है। | **संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया।** |
| शृणोत | ७।१।४५ अनुज्ञा मध्यम पुरुष बहु-वचन का रूप है। | **सुणोथ**। ,, | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| एमसि | ७।१।४६ वर्तमान काल उत्तम पुरुष बहुवचन का रूप है। | **एमसे**। **भवामसे**। | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| बधीं | ७।१।४० लुङ लकार में उत्तम पुरुष एक वचन का रूप है। | **बधिं**। पालि में यह रूप बड़ा साधारण है। | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| बधीं | ६।४।७५ लुङ् लकार में उत्तम पुरुष एक वचन का रूप है। **इस लकार में धातु के पहले जो 'अ' का आगम होता है, वह वेद में विकल्प से नहीं भी होता है।** | **बधिं**। वैदिक भाषा और पालि में यह बड़ी भारी समानता है। | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |

**क्रमशः**

| वैदिक प्रयोग | वैदिक प्रक्रिया के सूत्र | पालि-समानता | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| वर्धन्तु, वर्धयन्तु | ३।४।११७ वेद में सार्वधातुक तथा आर्धधातुक दोनों ही नियमों के अनुसार धातु-प्रत्यय जोड़े जाते हैं। | **बड्ढन्तु, बड्ढयन्तु** } **समान** | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| दाति, ददाति | २।४।७५-७६ वेद में द्वित्व होने वाले धातुओं का द्वित्व विकल्प से होता है। | **समान** | संस्कृत व्याकरण ने द्वित्व न होनेवाले प्रयोग को छोड़ दिया। |
| भेदति, मरति | ३।१।८५ विकरण व्यत्ययः। | **समान** | संस्कृत व्याकरण ने 'विकरण व्यत्यय' रोक दिए। |
| हनति | २।४।७२-७३। | **समान** | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |

**विशेष द्रष्टव्यः**—'**लुङ्**' का प्रयोग ब्राह्मणों में तथा Classical Sanskrit (नवीन निर्मित) संस्कृत में प्रायः लुप्त हो गया, जो सभी जानते ही हैं। वैदिक भाषा में '**लुङ्**' का प्रयोग बड़ा साधारण है। '**लुङ**' का प्रयोग **ऋग्वेद और अथर्ववेद** में ५५१८ बार हुआ है; जो '**लिट्**' तथा '**लङ्**' लकार से भी अधिक है।

E. V. Arnold's Historical eadic Garmmar Page 323.

पालि में भी '**लुङ्**' (=अज्जतनी=भूत) का प्रयोग वैदिक भाषा ही की तरह प्रचुरता से पाया जाता है। जैसे :—**अहोसि। अकासि। अगच्छि।**

नीचे E. V. Arnold के Historical Vedical Grammar से वैदिक-धातु-प्रयोग के आँकड़े दिये गये हैं, जिनसे उनके आपेक्षिक प्रयोग मालूम हो जायेंगे।

| क्रिया | ऋक् तथा अथर्व वेद में धातु-प्रयोग-संख्या | विवरण |
|---|---|---|
| वर्तमान काल (लट्) | १३४२१ | परस्मै पद ६५७६<br>आत्मने पद ३८४२ |
| भूत काल (लुङ्) | ५५१८ | पालि में बहुत अधिक प्रयोग है। |
| ,, ,, (लिट्) | ७६ | पालि में बहुत कम प्रयोग। |
| भविष्यत् काल (लृट्) | ७६५ | पालि में भी प्रयोग। |
| ,, ,, (लुट्) | ० | पालि में भी नहीं। किंतु संस्कृत में प्रयोग होता है। |
| सप्तमी लिङ् | १८१७ | पालि में अधिक प्रयोग। |
| (लेट्) | ८६२ | पालि, प्राकृत, संस्कृत में प्रयोग नहीं होता है। |
| कालातिपत्ति (लृङ्) | ० | पालि, संस्कृत में प्रयोग। |
| प्रेरणार्थक (आय) | २७१३ | पालि में प्रयोग। |
| ,, (आप) | १४८ | पालि में समान रूप से प्रयोग। |
| नामधातु | ६३८ | पालि में प्रयोग। |
| सनन्त (इच्छार्थक) | ४३० | पालि में कम प्रयोग। |
| यङन्त | ५२० | पालि में बहुत कम प्रयोग। |
| भाव-कर्म वाचक (लुङ् को छोड़कर) | १७७७ | पालि में प्रयोग। |
| निमित्तार्थक | १३४५ | पालि में अधिक प्रयोग। |
| पूर्वकालिक | २२२७ | पालि में अधिक प्रयोग। |

भूतकालिक क्रियापद के आदि में 'अकार' का आगम ८१४० स्थान पर हुआ है, और १७०४ स्थान पर नहीं हुआ है। पालि तथा प्राकृत में भी अकार का आगम विकल्प से होता है। संस्कृत में ऐसा नहीं है।

## ४. कृदन्त

| वैदिक प्रयोग के उदाहरण | प्रत्यय | किस अर्थ में | वैदिक प्रक्रिया के सूत्र | पालि समानता | संस्कृत |
|---|---|---|---|---|---|
| दातवै दातवे | तवै तवे | निमित्तार्थक | ३।४।८। वेद में निमित्तार्थक और १४ प्रत्यय हैं। जैसे— **से, सेन, असे, असेन, कसे, कसेन, अध्यै, अध्यैन, कध्यै, कध्यैन, शध्यै, शध्यैन, तवेन तुं।** | **दातवे।** पालि में 'दातुं' रूप भी होता है। किंतु, शेष प्रत्यय नहीं होते। वेद में निमित्तार्थक प्रत्ययों की संख्या आश्चर्यजनक अधिक है। भिन्न भिन्न प्रान्तों में ये रूप व्यवहृत होते होंगे। | **संस्कृत व्याकरण ने केवल एक 'तुं' प्रत्यय को रख कर बाकी सभी को छोड़ दिया।** |
| परिधापयित्वा | त्वा | पूर्वकालिक | ७।१।३८। **ल्यप के स्थान में भी 'त्वा' का प्रयोग होता है।** | **समान।** पालि में 'ल्यप' के स्थान में 'त्वा का प्रयोग बहुत साधारण है। | संस्कृत में ऐसा नहीं होता है। |
| गत्वाय | त्वाय | ,, | ७।१।४७। **'त्वा'** से परे **'य'** का आगम होता है। | **गत्वान। त्वा** से परे **'न'** का आगम होता है। | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| इष्ट्वीन | त्वीन | ,, | ७।१।४८। इष्ट+**त्वीन** | **कातून।** पालि में **'त्वीन'** का **'तून'** हो गया | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |
| जनित्वन | त्वन | भावार्थक | Macdonell §218। यह प्रत्यय ऋक् और अथर्व वेद में ३३ बार प्रयुक्त हुआ है। | **जायत्तन। त्वन'** का **'त्तन'** हो गया है। | संस्कृत व्याकरण ने इस प्रयोग को छोड़ दिया। |

## वेद और अशोक-पालि

१. वेद में ह्रस्वान्त क्रिया-पदों का कभी कभी दीर्घ हो जाता है। ६।३।१३५। जैसेः—**विद्मा**—विद्मइति प्राप्ते। **चक्रा**—चक्रइति प्राप्ते।

**विद्मा ते अग्ने त्रेधा त्रयाणि**
**विद्मा ते धाम विभृता पुरुत्रा**
**विद्मा ते नाम परमं गुहा यद्**
**विद्मा तमुत्सं यत आजगंथ।**

ऋ० मं० १०। सू० ४५। मं० २

अशोक-पालि में भी इसी तरह दीर्घ होता है। जैसेः—

**"पियदसि लाजा मागधं संघं अभिवादेतं आहा (=आह)। अपाबाधतं च फासु विहालतं चा"**—भाब्रू शिला-लेख।

**संस्कृत व्याकरण ने इस तरह के प्रयोग छोड़ दिए।**

**निपातस्य च** ६।३।१३६—यह बताता है कि वैदिक भाषा में निपात का भी दीर्घ हो जाता है। जैसेः—

**"एवा** (=एव) हि ते"

अशोक-पालि में भी इस तरह निपात का दीर्घ होता है। जैसेः—

**"अपाबाधतं च फासु विहालतं चा"।**

**संस्कृत व्याकरण ने इस तरह निपात का दीर्घ होना रोक दिया।**

× × ×

ऊपर की तालिकाओं को देख कर हम इसका कुछ अनुमान कर सकते हैं, कि भिन्न-भिन्न प्रान्तों में बोली जाने वाली वैदिक भाषाओं की अगाध विभिन्नताओं को ले, उनका नियमन करने में संस्कृत व्याकरण बनाने वाले आचार्यों को कितनी कठिनाई का सामना करना पड़ा होगा। व्याकरण ऐसा होना चाहिए था, कि जो सरल तथा उपयोगी होने के साथ-साथ तमाम वैदिक प्रयोगों को भी सिद्ध कर सके।

संस्कृत व्याकरण ने इस कठिनाई का सामना मुख्यतः दो प्रकार से किया:—

१. प्रयोगों की विभिन्नता के विषय में स्पष्ट उल्लेख कर, कि अमुक प्रयोग इस प्रान्त में व्यवहृत होते हैं। जैसे:—

**इति प्राचाम्; इति उदीचाम्।**

२. धातु-पाठ में सभी धातुओं का संकलन कर, जो कहीं न कहीं प्रयुक्त होते थे। इसी लिए, धातु-पाठ में हम ऐसे धातु अधिक पाते हैं, जिनका उपयोग संस्कृत में बिल्कुल नहीं मिलता।

वेद में ऐसे-ऐसे मन्त्र आते हैं, जो साधारण वैदिक भाषा से बिल्कुल भिन्न भाषा में लिखे मालूम होते हैं। वह अवश्य किसी **गौण** प्रान्तीय भाषा का उदाहरण हैं, जो साधारण भाषा से बहुत दूर मालूम होती है।

**संस्कृत-व्याकरण का ऐसा होना आवश्यक था जो इस प्रकार के सभी प्रयोगों को सिद्ध कर सके।**

उदाहरण के लिए, हम नीचे ऋग्वेद के मन्त्र देते हैं, जो देखने में बड़े विलक्षण मालूम होते हैं; किंतु जिन्हें सायणाचार्य ने पाणिनीय व्याकरण से ही सिद्ध किया है।

**सृण्येव जर्भरी तुर्फरीतू नैतोशेव तुर्फरी पर्फरीका।**
**उदन्यजेव जेमना मदेरू ता मे जराय्वजरं मरायु॥**
**पज्रेव चर्चरं जारं मरायु क्षद्मेवार्थेषु तर्तरीथ उग्रा**
**ऋभू नापत्खरमज्रा खरज्रुर्वायुर्न पर्फरत्क्षयद्रयीणाम्**

**मं० १०। अ० ६। सू० १०६**

# तीसरा खण्ड

## पालि के विकृत रूप

धीरे-धीरे भिन्न-भिन्न प्रान्तों में वहाँ की अपनी बोली का प्रभाव शुद्ध पालि पर पड़ने लगा, और अशोक के काल तक एक ही पालि के अनेक विकृत रूप हो गए। इन्हीं विकृत रूपों को हम अशोक के भिन्न-भिन्न शिला-लेखों में पाते हैं। किसी एक ही लेख के कई पाठों को देखने से स्पष्ट पता चलता है कि वे एक ही भाषा के भिन्न रूप हैं, जो वहाँ-वहाँ की प्रान्तीय बोली के प्रभाव के कारण विकृत हो गई है। किंतु, सभी उसे साधारण रूप से समझते होंगे। ठीक वैसे ही, जैसे आज भी मगही, भोजपुरी, मैथली, तथा अवधी आपस में काफी भिन्नता रखतीं हैं, तो भी सभी की समझ में आ जाती हैं। उदाहरण के लिए, हम अशोक के एक लेख को लें, जो तीन भिन्न-भिन्न स्थानों में मिलता है:—

**क**

*गिरनार का प्रथम शिला-लेख*

**( पश्चिम )**

**☞ इयं धंमलिपी देवानं प्रियेन प्रियदसिना राञा लेखापिता। इध न किंचि जीवं आरभित्या प्रजूहितव्यं। न च समाज्ये कतव्यो। बहुकं हि दोसं समाजम्हि पसति देवानं प्रियो प्रियदसि राजा। अस्ति पितु एकचा समाजा साधुमता देवानं प्रियस प्रियदसिनो राञो। पुरा महानसम्हि देवानं प्रियस प्रियदसिनो राञो अनुदिवसं बहूनि प्राणसतसहस्रानि आरभिसु सूपाथाय। से अज यदा अयं धंमलिपि लिखिता ती एव प्राणा आरभरे सूपाथाय—द्वे मोरा, एको मगो। सोपि मगो न ध्रुवो। एतेपि त्री प्राणा पछा न आरभिसरे।**

### ख

*जौगढ़ में उसी लेख का दूसरा पाठ*

### ( पूर्व )

इयं धम्मलिपि खपिगलसि पवतसि देवानं पियेन लाजिना लिखापिता। हिद नो किछि जीवं आलभितु पजोहितविये, नापि समाज कटविये। बहुकं हि दोसं समाजस दखति देवानं पिये पियदसि लाजा। अथि चु एकतिया समाजा साधुमता देवानं पियस पियदसिने लाजिने। पुलुवं महानससि देवानं पियस पियदसिने लाजिने अनुदिवसं बहूनि पानसत सहसानि आलभियिसु सुपठाये। से अज अदा इयं धंमलिपी लिखिता तिनि येव पानानि आलभियंति—दुवे मजुला एक मिगे। से पि चु मिगे नो धुवं। एतानि पि चु तिनि पानानि पछा नो आलभियिसंति।

### ग

*मनसेहर में उसी लेख का तीसरा पाठ*

### ( उत्तर )

अयि ध्रमदिपि देवन प्रियेन प्रियद्रशिन राजिन लिखपित। हिद नो किचि जिवे आरभितु प्रयुहोतविये। नो पिच समज कटविय। बहुक हि दोष समजस देवनं प्रिये प्रियदर्शि रज देखति। अस्ति पिचु एकतिय समज साधुमत देवनं प्रियस प्रियदर्शिने राजिने। पुर महनससि देवनं प्रियस प्रियदर्शिस राजिने अनुदिवसं बहुनि प्रणशत-सहस्रानि आरभिसु सुपथये। से इदनि यद अपि ध्रमदिपि लिखित तद तिनि येव प्रणनि अरभिषंति—दुवे मजर एके म्रिगे। से पि चु म्रिगे नो ध्रुवं। एतनि पि चु तिनि प्रणनि पच नो आरभिसंति।

### पालि और गाथा-संस्कृत

पालि भाषा से बिल्कुल मिलती-जुलती, संस्कृत का कुछ स्वरूप लिए एक सुन्दर भाषा में लिखे **'महावस्तु'**, **'ललित विस्तर'** आदि अनेक ग्रन्थ प्राप्त होते

हैं, जिनके विषय तथा रंग-ढंग त्रिपिटक के ही हैं। त्रिपिटक की प्राचीनता तथा मौलिकता का प्रभाव इन ग्रन्थों पर भी वैसा ही है। त्रिपिटक के कितने सूत्र तथा गाथा इन ग्रन्थों में हूबहू वैसे ही मिलते हैं। केवल, उनकी भाषा पर थोड़ा संस्कृत का रंग चढ़ा है। इस भाषा को 'गाथा संस्कृत' कहते हैं।

गाथा-संस्कृत का उदाहरण निम्न पदों में देखिए, जो पालि धम्मपद से एकदम मिलते हैं:—

**सहस्र मपि वाचानां अनर्थपदसंहिता।**
**एका अर्थवती श्रेया यां श्रुत्वा उपशाम्यति ॥**
**यो शतानि सहस्राणां संग्रामे मनुजा जये।**
**यो चैकं जये आत्मानं स वै संग्रामजित् वरः ॥**
**यत्किंचिदिष्टं च हुतं च लोके,**
**संवत्सरं यजति पुण्यप्रेक्षी।**
**सर्वं पि तं न चतुर्भागमेति,**
**अभिवादनं उज्जुगतेषु श्रेयं ॥**

('पेरिस' से प्रकाशित) महावस्तु, पृष्ठ-४३४-४३५

इन्हीं गाथाओं का पालि धम्मपद में निम्न प्रकार पाठ है:—

**सहस्समपि चे वाचा अनत्थपदसंहिता**
**एकं अत्थपदं सेय्यो यं सुत्वा उपसम्मति ।८।१**
**यो सहस्सं सहस्सेन सङ्गामे मानुसे जिने**
**एकं च जेय्यमत्तानं स वे सङ्गामजुत्तमो ॥८।४**
**यं किंचि यिट्ठं च हुतं च लोके**
**संवच्छरं यजेथ पुञ्जपेक्खो।**
**सब्बम्पि तं न चतुभागमेति,**
**अभिवादना उज्जुगतेसु सेय्यो ॥८।६**

## पालि और अर्धमागधी

जैन धर्म के ग्रन्थ **अर्धमागधी** में लिखे हैं, अतः उसे **जैन-मागधी** भी कहते हैं। **जैन-मागधी त्रिपिटक पालि से भाषा और शैली दोनों में घनिष्ट समानता रखती है।**

किसी जैन सूत्र को देखने से मालूम पड़ता है, कि इसमें वही शैली वर्ती गई है जो पालि सूत्रों में है। उदाहरण के लिए:—

## मूल

१. सुयं मे, आवुसं ! तेण भगवया एवं अक्खायं। इहं एगेसिं नो सन्ना भवति। एवं एगेसिं नो नातं भवति। तं जहा:—"के अहं आसी? के वा इओ चुए पेच्चा भविस्सामि ?"

( आचारंग-सुत्ते—सत्थ परिन्ना )

२. ततो णं सक्के देविन्दे देवराया सणियं सणियं जान-विमाणं पट्ठवेइ। पट्ठवेत्ता सणियं सणियं जान-विमाणाओ पच्चोतरति। पच्चोतरित्ता जेनेव समणे भगवं महावीरे, तेणेव उवागच्छति। तेणेव उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं तिक्खुत्तो आदाहिणं पदाहिणं कारेति। कारेत्ता वन्दति, नमस्सति।

३. ततो णं समणस्स भगवओ महावीरस्स एतेणं विहारेणं विहरमाणस्स वारस वासा वितिक्कन्ता। तेरसमस य वासस्स परियाए वत्तमाणस्स.........साल-रुक्खस्स अदूर-सामन्ते,........निव्वाणे कसिणे पडिपुण्णे निरावरणे अनुत्तरे समुपन्ने।

४. से भगवं अरहा जिणे जाए सव्वन्नू सव्वभाव-दरिसी सव्वदेव-मणुयासुरस्स लोयस्स पज्जाये जाणती। तं जहा:—आगतिं, गतिं, ठितिं, चवणं, उववायं, आवि-कम्मं, रहोकम्मं जाणमाणे पासमाणे एवं विहरइ।

( आचारंग-सुत्ते—भावना )

५. तहा विमुक्खस्स परिन्नचारिणो।
धितीमतो दुक्ख-खमस्स भिक्खुणो॥
विसुज्झती जंसि मलं पुरे कडं।
समीरियं रुप्पमलं व जोतिणा॥१॥
इमम्मि लोए परतो य दोसु वि।
न विज्जती बन्धणं जस्स किंचि वि॥

सेहु निरालम्बणे अप्पतिट्ठिते।
कलं-कली-भाव-पहं विमुच्चइ ॥२॥

( आचारंग-सुत्ते—विमुत्ती )

## मूलकी पालि-छाया

१. सुतं मे (मया), आवुसो! तेन भगवता एवं अक्खातं। इह एकेसं नो सञ्ञा भवति। एवं एकेसं नो ञातं भवति। तं यथा:—"को अहं आसिं? को वा इतो चुतो पेच्चा भविस्सामि?

(आचारंग-सुत्ते—सत्थपरिञ्ञा)

२. ततो णं सक्को देविन्दो देवराजा सनिकं सनिकं यान-विमानं पट्ठपेति। पट्ठपेत्वा, सनिकं सनिकं यान-विमानतो पच्चोतरति। पच्चो तरित्वा, येनेव समणो भगवं महावीरो, तेनेव उपागच्छति। तेनेव उपागच्छित्वा समणं भगवन्तं महावीरं तिक्खत्तुं आदाहिणं पदाहिणं (पदक्खिणं) कारेति। कारेत्वा वंदति, नमस्सति।

३. ततो णं समणस्स भगवतो महावीरस्स एतेन विहारेण विहरमानस्स, बारस वस्सा वितिक्कन्ता। तेरसमस्स च वस्सस्स परियायो वत्तमान— साल-रुक्खस्स अदूर-सामन्ते, निब्बाणं कसिणं परिपुण्णं निरावरणं अनुत्तरं समुन्नं।

४. सो भगवं अरहा जिनो जातो, सब्बञ्ञू सब्बभाव-दस्सी सब्ब-देव-मनुज-असुरस्स लोकस्स पञ्ञाय जानाति। तं यथा:—'आगतिं, गतिं, ठितिं, चवनं, उपपादं, आविकम्मं, रहोकम्मं जानमानो पस्समानो एवं विहरति।

(आचारंग-सुत्ते—भावना।)

५. तथा विमुत्तस्स परिञ्ञ-चारिणो।
धीतिमतो दुक्ख-खमस्स भिक्खुनो॥
विसुज्झति यस्मि (येन) मलं पुरे कतं।
समीरितं रुप्प-मलं व जोतिना॥१॥

इमम्हि लोके परतो च द्वेसु पि।
न विज्जति बन्धनं यस्स किं चि पि॥
सो हि निरालम्बने अप्पतिट्ठिते।
कथं-कथी-भाव-पहं विमुच्चति ॥२॥

(आचारंग-सुत्ते—विमुत्ति)

---

# चौथा खण्ड

## साहित्य

बुद्ध के अपने सारे उपदेश मौखिक ही थे। उनके शिष्य उन उपदेशों को याद कर लेते थे। जब किसी को कुछ शंका होती थी तो स्वयं बुद्ध के पास जा कर उसका निवारण कर लेता था।

## त्रिपिटक

बुद्ध के महापरिनिर्वाण प्राप्त कर लेने पर **महाकाश्यप, आनन्द** आदि उनके प्रमुख शिष्यों ने आपस में तै किया कि सभी बड़े-बड़े स्थविर भिक्षुओं की एक सभा बुलाई जाय और भगवान् के सारे उपदेशों का संग्रह कर लिया जाय। उस सभा के लिए पाँच सौ अर्हत् स्थविर चुने गए। सभा के लिए राजगृह की **सप्तपर्णी गुहा** ठीक की गई। प्रथम मास में स्थान की मरम्मत आदि सारी तैयारियाँ कर ली गईं; और दूसरे मास में बैठक शुरू हुई। यही बैठक प्रथम **संगीति** के नाम से प्रसिद्ध है। सौ वर्ष बाद वैशाली में इसी तरह की दूसरी, और अशोक की प्रेरणा से पाटलिपुत्र में तीसरी **संगीति** हुई।

भगवान् के सारे उपदेश संग्रह कर लिए गए। इस संग्रह का नाम **'त्रिपिटक'**, अर्थात् तीन पिटारी है:—**१. सुत्तपिटक, २. विनयपिटक, ३. अभिधम्म पिटक।** जब **सम्राट् अशोक** के पुत्र **कुमार महेन्द्र** भिक्षु बन कर प्रचार के उद्देश्य से लंका गए तो उन्होंने वहाँ इसी त्रिपिटक का उपदेश दिया। लंका के विख्यात राजा **वट्टगामनी** के संरक्षण में त्रिपिटक के सारे ग्रन्थ लिख लिए गए।

लंका, वर्मा, स्याम आदि बौद्ध राष्ट्रों में त्रिपिटिक का स्थान सर्वोच्च है। वहां इन ग्रन्थों का प्रचार तथा आदर उतना ही अधिक है जितना भारतवर्ष में आज रामायण-महाभारत का है। उन देशों ने त्रिपिटक के मूल पालि-ग्रन्थों को

अपनी-अपनी लिपि में कर लिया है। त्रिपिटक के प्रति बौद्ध राष्ट्रों की श्रद्धा का अन्दाजा तब लगता है, जब हम देखते हैं कि वर्मा के राजा मैण्डुम ने महाभारत से तिगुने वड़े त्रिपिटक के सारे ग्रन्थों को पत्थल की पट्टियों पर खुदवा कर सुरक्षित रख दिया है।

पश्चिम देशों में भी आज-कल इन ग्रन्थों का प्रचार खूब हो रहा है। रायस डेविड्स जैसे पालि-विद्वानों की प्रेरणा से लन्दन में एक समिति स्थापित की गई थी, जिसका नाम 'पालि-टेक्स्ट सोसाइटी' है। इस सोसाइटी ने त्रिपिटक के प्रायः सारे ग्रन्थों को रोमन लिपि में प्रकाशित कर दिया है। पालि-भाषा के और भी अनेक ग्रन्थ तथा अंगरेज़ी अनुवाद मुद्रित कर इस सोसाइटी ने पालि-पाण्डित्य की बड़ी सेवा की है।

आज संसार के प्रायः सभी बड़े-बड़े विश्वविद्यालयों में पालि-भाषा की पढ़ाई होती है। अमेरिका के हरबर्ट विश्वविद्यालय से पालि-ग्रन्थों के मूल तथा अनुवाद का सुन्दर प्रकाशन हो रहा है। हौलेण्ड के विश्वविद्यालय से पालि की एक पाण्डित्यपूर्ण डिक्शनरी निकाली जा रही है। पेरिस, बर्लिन, मास्को आदि सभी विश्वविद्यालयों में पालि भाषा की ऊँचे दर्जे की पढ़ाई है।

भारतवर्ष में, पालि-भाषा की पढ़ाई केवल कलकत्ता तथा बम्बई विश्वविद्यालयों में है। **बिहार तथा युक्त-प्रान्त के—ठीक वहीं जहाँ पालि भाषा का जन्म तथा विकास हुआ—विश्वविद्यालयों में पालि की पढ़ाई नहीं के बराबर है।** किमाश्चर्य्य अतः परं!

## नव अङ्ग

त्रिपिटक में जगह-जगह पर साहित्य के नव अङ्गों का जिक्र आता है। (१) **सूत्र**—भगवान् के दिए हुए धार्मिक उपदेश, जो गद्य में संग्रह किए गए हैं। (२) **गेय्य**—उपदेश जो गद्य-पद्य में संग्रह किए गए हैं। (३) **वेय्याकरण**—व्याख्या, भाष्य। (४) **गाथा**—पद-बद्ध संग्रह। (५) **उदान**—भावातिरेक के कारण सन्तों के मुँह से अनायास निकले वाक्य। (६) **इतिवुत्तक**—छोटी-छोटी भगवान् की उक्तियों का संग्रह। (७) **जातक**—भगवान् के पूर्व-जन्म की कथाएँ। (८) **अब्भुतधम्म**—यौगिक सिद्धियों का वर्णन। (९) **वेदल्ल**—प्रश्न-उत्तर के ढंग पर लिखे गए।

इन **नव अंगों** का जिक्र आने से पता चलता है कि त्रिपिटक के निर्माण के **समय** यह सारे अंग **मौजूद** थे। ये सभी नव अङ्ग 'सूत्र पिटक' ही में मिलते हैं।

## १. सुत्त पिटक

सूत्र पिटक में पाँच निकाय हैं—**१. दीघ निकाय, २. मज्झिम निकाय, ३. संयुत्त निकाय, ४. अङ्गुत्तर निकाय, और ५. खुद्दक निकाय।** खुद्दक निकाय में पन्द्रह ग्रन्थ हैं—**१. खुद्दक पाठ, २. धम्मपद, ३. उदान, ४. इतिवुत्तक, ५. सुत्तनिपात, ६. विमानवत्थु, ७. पेतवत्थु, ८. थेरगाथा, ९. थेरीगाथा, १०. जातक, ११. निद्देस, १२. पटिसम्भिदामग्ग, १३. अपदान, १४. बुद्धवंस, १५. चरियापिटक।**

## सूत्रों की शैली

सूत्र-पिटक के प्रायः सभी सूत्र भगवान् के दिए उपदेश हैं। **सारिपुत्र, मोग्गल्लान** आदि भगवान् के प्रधान शिष्यों के द्वारा भी उपदिष्ट कुछ सूत्र शामिल कर लिए गए हैं, जिनका अनुमोदन भगवान् ने अंत में कर दिया है। प्रत्येक सूत्र के प्रारम्भ में उस स्थान का नाम दे दिया जाता है, जहाँ भगवान् ने उसका उपदेश दिया; जैसे—"**एकं समयं भगवा सावत्थियं विहरति जेतवने अनाथपिण्डिकस्स आरामे।**" धर्म्मोपदेश शुरू करने के पूर्व, इस बात का सविस्तार वर्णन रहता है कि किस अवसर पर किस सिलसिले में वह उपदेश दिया गया था। उपदेश के समय जो प्रश्नोत्तर होते थे उनका भी पूरा-पूरा हवाला मिलता है। उपदेश के अन्त में श्रद्धा से गद्‌गद हो कर श्रावक जो संतोष प्रकट करता था उसके बारे में भी बड़े सुन्दर वाक्य आते हैं; जैसे—

"**अभिकन्तं भो गोतम, अभिकन्तं भो गोतम, सेय्यथापि भो गोतम निक्कुजितं वा उक्कुज्जेय्य, पतिच्छन्नं वा विवरेय्य, मूळहस्स वा मग्गं आचिक्खेय्य, अन्धकारे वा तेलपज्जोतं धारेय्य, चक्खुमन्तो रूपानि दक्खिन्तीति**......।

अर्थात्—हे गौतम ! आप ने खूब कहा ! जैसे उल्टे को सीधा कर दे, **ढके** को खोल दे, भटके को राह दिखा दे, अन्धकार में तेल-प्रदीप जला दे कि आँख वाले रूपों को देख लें.........।

कुछ सूत्रों के अन्त में ऐसा भी आता है—"**इदमवोच भगवा। अत्तमना ते**

**भिक्खू भगवतो भासितं अभिनन्दुं ति।"** अर्थात्—भगवान् ने यह कहा। संतुष्ट हो कर उन भिक्षुओं ने भगवान् के कहे का अभिनन्दन किया।

## सूत्रों की भाषा

साधारणतः सभी सूत्र गद्य में हैं, किंतु कहीं-कहीं गाथाएँ भी काफी आती हैं। कितने सूत्र तो पद्य ही में हैं। भाषा बड़ी सजीव और प्रभावपूर्ण है।

'धम्मचक्क पवत्तन सूत्र' में भोगवाद की निन्दा करते हुए भगवान् कहते हैं— "**....यो चायं भिक्खवे! कामेसु कामसु सुखल्लिकानुयोगो हीनो, गम्मो, पोथुज्जनिको, अनरियो, अनत्थसंहितो....।**" अर्थात्—भिक्षुओ! जो यह खाओ-पीओ-मौज करो का सिद्धान्त है वह हीन है, ग्राम्य है, अनार्य, अनर्थकर है....।

**सतिपट्ठान सूत्र** उपदेश करते हुए भगवान् कहते हैं—"**एकायनो अयं भिक्खवे मग्गो, सत्तानं विसुद्धिया, सोकपरिद्दवानं समतिक्कमाय, दुक्खदोमनस्सानं अत्थङ्गमाय, ञाणस्स अधिगमाय, निब्बाणस्स सच्छिकिरियाय, यदिदं चत्तारो सतिपट्ठाना**"।

अर्थात्, भिक्षुओ! यही अकेला एक मार्ग है—जीवों की विशुद्धि के लिए, शोक और व्याकुलता के समतिक्रमण के लिए, दुःख और दौर्मनस्य को अस्त करने के लिए, ज्ञान की प्राप्ति के लिए, तथा निर्वाण को साक्षात्कार करने के लिए—जो यह चार स्मृति-उपस्थान हैं।

राजा से, एक साधारण सिपाही से, वेश्या से, डाकू से, विद्यार्थी से, तर्क करने के लिए आए बड़े-बड़े पण्डितों से, अपनी जाति के अभिमान में चूर ब्राह्मणों से, भिखमंगे कोढ़ी से, मुक्ति के लिए लालायित सत्यगवेषकों से, सभी से जो बुद्ध की बात-चीत हुई है उसे पढ़ने से **उसमें बड़ी जान मालूम होती है। भाषा इतनी सरल और सहज है कि कृत्रिमता की उसमें गन्ध तक नहीं आती।**

ऊपर कहा जा चुका है कि ये ग्रन्थ लिखे नहीं जाते थे। आचार्य-शिष्य परम्परा से निकाय के निकाय भिक्षुओं को कण्ठ रहते थे। भाषा की सब से बड़ी विशेषता यह है कि **सूत्रों को कण्ठ करना बड़ा आसान है**। मिलने, विदा लेने, कुशल क्षेम पूछने, बिगड़ने, आश्चर्य करने, परिताप करने, लोगों से सम्मानित होने, आदि साधारण-साधारण अवसरों पर जो वाक्य या वाक्यावली आती हैं वह सभी जगहों पर एक ही ढंग की होती हैं। वही वाक्य बार-बार आने से अना-

यास ही जीभ पर चढ़ जाता है। जैसे सूत के गोले को फेकने से वह उघरता हुआ बढ़ता जाता है, वैसे ही पाली के सूत्रों को पढ़ने से आगे के वाक्य स्वयं जीभ पर आने लगते हैं। शायद इसी लिए इस भाषा-शैली को "तन्ति"=तन्त्री=सूत कहते हैं।

## पेय्यालं

प्रायः, किसी एक ही वाक्य के बार-बार आने पर सरलता के लिए एक दो शब्द लिखने के बाद **"पेय्यालं"** लिख कर छोड़ देते हैं, जिससे समझ लिया जात है कि इसका पाठ ऊपर बार-बार आए वाक्य के समान ही होगा। 'पेय्यालं' का अर्थ लंका में करते हैं, "पातुं अलं"—अर्थात्, इतने से वाक्य समझ लिया जा सकता है, और यह पाठ को बचाए रखने के लिए पर्याप्त है।

रायस डेविड्स अपनी डिक्शनरी में इस शब्द का अर्थ लिखते हुए कहते हैं— **" 'परियाय' शब्द का मागधी स्वरूप"**। हमने 'पालि' शब्द की जो उत्पत्ति बताई है उससे रायस डेविड्स का अर्थ बिलकुल मिल जाता है। **'पालि' और 'पेय्याल' एक ही चीज है** जो मूल बुद्ध-वचन को बोध करता है।

## पाँच निकाय

सूत्र-पिटक के ग्रन्थों को पाँच निकायों में विभक्त करने में सूत्रों के विषय का नहीं, किंतु उनके आकार-प्रकार का विचार किया गया है। लम्बे-लम्बे सूत्रों का संग्रह करके उसका नाम **'दीघनिकाय'** रक्खा गया। उसी तरह, मध्यम प्रमाण के सूत्रों के संग्रह को **'मज्झिम निकाय'**, तथा छोटे-छोटे सूत्रों के संग्रह को **'खुद्दक निकाय'** कहा। कुछ छोटे बड़े दोनों प्रकार के सूत्रों के संग्रह का नाम **'संयुत्त निकाय'** रक्खा गया। संयुत्त निकाय में पाँच वर्ग हैं; १. सगाथ वर्ग, २. निदान वर्ग, ३. स्कन्ध वर्ग, ४. षडायतन वर्ग, ५. महावर्ग। इसी निकाय के भीतर वर्गों का विभाजन विषय की दृष्टि से किया गया है। दूसरे निकायों में भाग या वर्ग का विभाजन विषय की नहीं, किंतु सूत्रों के आकार की ही दृष्टि से किया गया है।

एकक निपात, द्विक निपात, तिक निपात आदि **अङ्गुत्तर निकाय** में ग्यारह निपात हैं। एक-एक धर्म बताने वाले सूत्र एकक निपात में, दो-दो धर्म बताने

वाले सूत्र द्विक निपात में—तथा ग्यारह-ग्यारह धर्म बताने वाले सूत्र एकादस निपात में हैं। जैसे:—

*एकक निपात—*

**नाहं भिक्खवे अञ्ञं एकधम्मम्पि समनुपस्सामि, यो एवं महतो अनत्थाय संवत्तति, यदिदं भिक्खवे पापमित्तता। पापमित्तता भिक्खवे महतो अनत्थाय संवत्तति।"**

अर्थात्—भिक्षुओ ! मैं किसी भी दूसरी चीज़ को नहीं देखता हूँ, जो इतनी ज़्यादा अनर्थकर हो, जितनी 'पाप मित्रता'। भिक्षुओ ! पापमित्रता बहुत अनर्थकारी है।

*द्विक निपात—*

**"द्वे मे भिक्खवे, असनिया फलन्तिया न सन्तसन्ति। कतमे द्वे? भिक्खू च खीणासवो, सीहो च मिगराजा। इमे० खो भिक्खवे, द्वे असनिया फलन्तिया न सन्तसन्तीति।"**

अर्थात्—भिक्षुओ ! बिजली कड़कने पर दो ही प्राणी चौंक नहीं पड़ते हैं। कौन से दो ? क्षीणाश्रव भिक्षु और मृगराज सिंह। भिक्षुओ ! यही दो बिजली कड़कने पर चौंक नहीं पड़ते[1]।

## २. विनय-पिटक

विनय-पिटक में भगवान् की उन शिक्षाओं का संग्रह है जो उन्होंने समय-समय पर संघ-संचालन को नियमित करने के लिए दी थीं। प्रव्रज्या की दीक्षा कैसे देनी चाहिए, शिष्य तथा आचार्य का परस्पर व्यवहार कैसा होना चाहिए, भिक्षुओं को कैसे रहना चाहिए, कैसे भिक्षाटन के लिए गाँव में जाना चाहिए, कैसे उठना-बैठना, खाना-पीना चाहिए, क्या दोष करने से भिक्षु को क्या दण्ड देना चाहिए,

---

**[1] क्षीणाश्रव भिक्षु नहीं चौंक पड़ता है, क्योंकि उसका 'अहं-भाव' बिलकुल निरुद्ध हुआ रहता है। मृगराज सिंह नहीं चौंक पड़ता है, क्योंकि उसका 'अहं-भाव' अत्यन्त प्रबल होता है; चौंकने के बदले वह और गरज उठता है कि कौन दूसरा उसकी बराबरी करने आ रहा है।**

किन-किन चीज़ों का व्यवहार भिक्षु को विहित है और किन-किन चीज़ों का निषिद्ध, आदि-आदि दैनिक जीवन की छोटी-छोटी बातों तक के विषय में भगवान् की शिक्षाएँ इस पिटक में मिलती हैं। जैसे राज्य के शासन के लिए 'पेनल कोड' है, वैसे ही संघ-शासन के लिए यह विनय-पिटक है। किस किस अवसर पर तथा परिस्थिति में ये शिक्षाएँ बनीं, रद्द की गईं, या संशोधित की गई—इसका भी विशद वर्णन किया गया है।

विनय-पिटक में निम्नलिखित ग्रन्थ हैं:—

१. **महावग्ग**
२. **चुल्लवग्ग**
३. **पाचित्तिय**
४. **पाराजिक**
५. **परिवार**

प्रकरणों को छोड़, इन ग्रन्थों से केवल मूल शिक्षापदों का भी एक संग्रह कर दिया गया है, जिसका नाम '**पातिमोक्ख**' है। भिक्षुओं के लिए उपदिष्ट शिक्षा-पदों का संग्रह 'भिक्खु-पातिमोक्ख', तथा भिक्षुणियों के लिए उपदिष्ट शिक्षापदों का संग्रह 'भिक्खुनी पातिमोक्ख' कहा जाता है। शिक्षापदों की संख्या कुल २२७ है।

## ३. अभिधम्म पिटक

अभिधम्म पिटक में सात ग्रन्थ हैं:—

**१. धम्मसङ्गणी, २. विभङ्ग, ३. धातुकथा, ४. पुग्गलपञ्ञत्ति, ५. कथावत्थु, ६. यमक, ७. पट्ठान।**

अभिधम्म-पिटक में चित्त, चैतसिक, आदि धर्मों का विशद विश्लेषण किया गया है। विज्ञान क्या है, संस्कार क्या है, वेदना क्या है, संज्ञा क्या है आदि आध्यात्मिक विषयों पर दार्शनिक गवेषणा की गई है, और आश्रवहीन निर्वाण की प्राप्ति का साधन बताया गया है। सूत्र-पिटक में भगवान् ने जो धर्म बताया है उसी का यह दर्शन-शास्त्र है।

– छियालीस –

## त्रिपिटक से अन्य ग्रन्थ

**अट्ठकथा** :—जैसे, वेदों के अर्थ स्पष्ट करने के लिए सायणाचार्य ने वृहद् भाष्य लिखा है, वैसे ही आचार्य बुद्धघोष तथा दूसरे आचार्य्यों ने सारे त्रिपिटक पर सुन्दर भाष्य लिखे हैं जिन्हें 'अट्ठकथा' कहते हैं। भिन्न-भिन्न ग्रन्थों की अट्ठकथा के नाम भिन्न-भिन्न हैं। जैसे:—

**सूत्रपिटक**—दीघनिकाय—सुमङ्गल विलासिनी

मज्झिम निकाय—पपंच सूदिनी

अंगुत्तर निकाय—मनोरथ पूरणी

संयुत्त निकाय—सारत्थपकासिनी

खुद्दक निकाय के ग्रन्थों पर भी अट्ठकथा लिखी है।

**विनय-पिटक**—समन्तपासादिका

पातिमोक्ख—कङ्खावितरणी

धम्मसंगणी—अट्ठसालिनी

विभङ्ग—सम्मोह विनोदिनी

धातुकथा—धातुकथाप्पकरण अट्ठकथा

पुग्गलपञ्ञत्ति—पकरण-अट्ठकथा

कथावत्थु—कथावत्थुप्पकरण अट्ठकथा

यमक—यमकप्पकरण अट्ठकथा

पट्ठान—पट्ठानप्पकरण अट्ठकथा

बौद्ध देशों में अट्ठकथा को भी उसी गौरव की दृष्टि से देखते हैं जिससे पालि को। अट्ठकथा की भाषा अत्यन्त सुन्दर तथा सरल है। तत्कालीन भारतीय संस्कृति, राजनीति, समाज आदि ऐतिहासिक बातों की खोज के लिए त्रिपिटक तथा अट्ठकथा दोनों में प्रचुर सामग्री है। हमारे गुरुभाई भिक्षु नागार्जुन ने त्रिपिटक-युग की आर्थिक अवस्था पर एक खोज-पूर्ण लेख महाबोधि सभा, सारनाथ से प्रकाशित होने वाले बौद्ध मासिक पत्र **'धर्मदूत'** के ३।८ अंक में लिखा है।

**विसुद्धिमग्गो** :—यह ग्रन्थ भी आचार्य बुद्धघोष द्वारा लिखा गया है। लंका के स्थविरों ने इनकी परीक्षा लेने के लिए इनको संयुत्त निकाय की दो गाथाएँ

दीं, और उन्हीं पर एक ग्रन्थ लिखने के लिए कहा। वे दो गाथाएँ यह थीं—

**प्रश्न—अन्तो जटा बहि जटा,**
**जटाय जटिता पजा।**
**तं तं गोतम पुच्छामि,**
**को इमं विजटये जटन्ति ?**

अर्थात्—भीतर भी जटा है, बाहर भी जटा है, जटा से मनुष्य बेतरह जकड़ा हुआ है। अतः, हे गौतम ! मैं आप से पूछता हूँ—कौन इस जटा को सुलझा सकता है ?

भगवान् का उत्तर—

**सीले पतिट्ठाय नरो सपञ्ञो,**
**चित्तं पञ्ञञ्च भावयं,**
**आतापी निपको भिक्खु**
**सो इमं विजटये जटन्ति॥**

अर्थात्—शील पर प्रतिष्ठित हो, अपने चित्त के क्लेशों को तपाने वाला, पण्डित भिक्षु चित्त और प्रज्ञा की भावना करते हुए इस जटा को सुलझा सकता है।

इन्हीं दो गाथाओं पर आचार्य बुद्धघोष ने 'विसुद्धिमग्गो' लिखा है। ग्रन्थ का विषय योगाभ्यास है। योगाभ्यास की तैयारी से ले कर सिद्धि तक की सारी बातें सुन्दर ढंग से समझाई गई हैं। पातञ्जल योग सूत्र में योग विषयक सिद्धान्त भर दिए हैं; अभ्यास कैसे शुरू करना चाहिए और उसे धीरे-धीरे कैसे बढ़ाना चाहिए यह नहीं बताया गया है। 'विसुद्धिमग्गो' प्रथम तैयारी के दिन से ले कर सिद्धि तक गुरु के ऐसा निर्देश करता जाता है।

बौद्ध देशों में इस ग्रन्थ का सम्मान उतना ही है जितना त्रिपिटक का।

## मिलिन्द पञ्हो :—

बौद्ध धर्म का अध्ययन करने वालों के मन में जिस प्रकार की शंकायें उठती हैं, कुछ वैसी शंकायें आज से कोई डेढ़ हज़ार वर्ष पहले ग्रीस (यवन देश) के राजा 'मिलिन्द' के मन में उठी थीं। राजा को अपनी बुद्धि का बड़ा अभिमान था। वह अपने समय के विद्वानों से वहुत चकरा देने वाले प्रश्न किया करता था।

इस ग्रंथ में महा स्थविर 'नागसेन' ने उस राजा के प्रश्नों के मुँहतोड़ उत्तर दिये हैं। सिंहल, वरमा, श्याम आदि बौद्ध देशों में यह ग्रंथ बुद्ध के अपने उपदेशों की तरह मान्य है।

**अन्य ग्रन्थ :**—पालि भाषा में जितने ग्रन्थ मिलते हैं, सभी का सीधे, या घुमा फिरा कर बौद्ध धर्म से सम्बन्ध है। लंका के इतिहास पर स्थविर **महानाम-कृत 'महावंस'** नामक एक सुन्दर ग्रन्थ मिलता है, जो पद्य-मय है। लंका के इतिहास के साथ-साथ इसमें भारतवर्ष के इतिहास का भी वह अंश चला आया है, जो बौद्ध सम्राटों से सम्बन्ध रखता है।

● काशी, विद्यापीठ से प्रकाशित होने वाली मासिक पत्रिका 'विद्यापीठ' के १९९३ आश्विन पौष-चैत्र अंक में 'पालि वाङ्मय की अनुक्रमिका' शीर्षक एक सुन्दर लेख हमारे ज्येष्ठ गुरुभाई पूज्य भदन्त आनन्द कौसल्यायन जी ने लिखा है। उसमें उनने पालि वाङ्मय के ग्रन्थों का सुन्दर परिचय दिया है।

---

# पाँचवाँ खण्ड

## व्याकरण

## ( क )

जिस तरह ऐन्द्र, चान्द्र, पाणिनीय, सारस्वत आदि संस्कृत भाषा के सर्वाङ्ग व्याकरण हैं, वैसे ही कच्चान, मोग्गलान, सद्दनीति आदि पालि भाषा के सर्वाङ्ग व्याकरण हैं। संज्ञा, परिभाषा, विधि, नियम, अतिदेश, तथा अधिकार—इन छः प्रकार के सूत्रों से जैसे संस्कृत व्याकरण रचे गये हैं, वैसे ही पालि-व्याकरण भी।

पालि सरल तथा उस समय की बोल-चाल की भाषा होने के कारण, उसके व्याकरण में उतने अधिक सूत्र नहीं हैं जितने संस्कृत व्याकरण में। पालि भाषा के कच्चान व्याकरण में ६७५ सूत्र, मोग्गलान में ८१७ सूत्र, तथा सद्दनीति में १३९१ सूत्र हैं।

### पालि-व्याकरण का क्षेत्र

पालि भाषा, वैदिक भाषा की तरह, जीवित बोलचाल की भाषा थी। वैदिक भाषा के सभी प्रयोगों को पाणिनि ने अपने व्याकरण के सूत्रों में संगृहीत करने का प्रयत्न किया; किंतु जीवित भाषा होने के कारण इतने अधिक अपवाद निकल आते थे कि सूत्र उनको नियम में न ला सके। अतः, **'बहुलं'**, **'नाम-व्यत्यय'**, **'क्रिया व्यत्यय'** करके छोड़ दिया। ठीक उसी तरह, पालि व्याकरण में भी **'क्वचि'**, **'बहुलं'**, **'वा'**, तथा **'विभाषा'** से अधिक काम लिया गया है। व्याकरण ही अधिक पढ़ कर कोई यदि पालि-भाषा के सभी प्रयोगों से परिचित होना चाहे तो यह सम्भव नहीं।

**'सरो लोपो सरे** १.२६—इस सूत्र से पर्व स्वर का लोप होता है; जैसे—

सद्धा+इध=सद्ध्+इध=**सद्धिध**। ठीक उसके बाद आने वाले सूत्र **'परो क्वचि'** १.२७ से पर स्वर का लोप होता है; जैसे:—सो+एव=**सो'व**।

अब, कोई प्रश्न कर सकता है कि—किन-किन स्थानों में पूर्व स्वर का, और किन-किन स्थानों में पर स्वर का लोप होता है? इसके उत्तर में यही कहा जा सकता है कि इसका ज्ञान साहित्य-अवलोकन से होगा। व्याकरण, भाषा के गठन तथा आकृति भर को बताता है। उसमें प्रवेश करने के लिए, साहित्य का अध्ययन अनिवार्य है।

## व्याकरणकार

ऐसा जिक्र आता है कि भगवान् बुद्ध के प्रधान शिष्य **महाकच्चान** ने भी एक व्याकरण बनाया था; किंतु वह नहीं मिलता है। **बोधिसत्त** और **सब्बगुणाकर** नाम के भी दो प्राचीन व्याकरण थे, जो आजकल उपलब्ध नहीं हैं। आज-कल, **कच्चान, मोग्गल्लान, और सद्दनीति**—इन्हीं तीन व्याकरणों का अधिक प्रचार है। इन तीनों में अधिक प्राचीन 'कच्चान' व्याकरण है, जो शायद लंका ही में लिखा गया था। यह व्याकरण बड़े सरल ढंग से लिखा गया है।

पालि व्याकरण के कुछ और ग्रन्थों के नाम ये हैं:—**रूपसिद्धि। बालावतार। महानिरुत्ति। चूलनिरुत्ति। निरुत्ति पिटक। सम्बन्ध चिन्ता। सद्दसारत्थ-जालिनी। कच्चान भेद। सद्दत्थ भेद चिन्ता। कारिका। कारिका-वुत्ति।** विभ-**त्यत्थ। गन्धत्थी। वाचकोपदेस। नयलक्खण विभावनी। निरुत्तिसंगह। सद्द-वुत्ति। कारकपुप्फ मञ्जरी। गूलत्थदीपनी। मुखमत्तसार। सद्दबिन्दु। सद्दकलिका। सद्दविनिच्छिय** इत्यादि।

## मोग्गल्लान

मोग्गल्लान व्याकरण आज से प्राय: ७५० वर्ष पहले, प्रथम पराक्रम बाहु के समय लंका में लिखा गया था। व्याकरण-कर्ता मोग्गल्लान महाथेर अपने समय के संघ-राज थे। वे अनुराधपुर के थूपाराम विहार में रहते थे, जहाँ ही सम्भवत: यह व्याकरण लिखा गया होगा। मोग्गल्लान की गिनती पाणिनि, चान्द्र, कात्यायन आदि महान् वैयाकरणों में है।

**पालि-व्याकरणों में, 'मोग्गल्लान' व्याकरण पूर्णता तथा गम्भीरता में श्रेष्ठ है।**

इस व्याकरण का प्रचार लंका और बर्मा दोनों जगह समान रूप से है। मोग्गल्लान व्याकरण के इर्द-गिर्द आगे चल कर कई ग्रन्थ लिखे गए—जैसे, पियदस्सी महाथेर-कृत **'पद-साधन'**; संघराज श्री सारिपुत्र-कृत **'पदावतार'**; संघराज संघरक्खित महाथेर-कृत **'सुसद्दसिद्धि'**; **'सम्बन्ध चिन्ता'** और **'सारत्थविलासनी'**; संघराज वनरत्न महाथेर-कृत **'पयोगसिद्धि'**; संघराज श्री राहुल-कृत **'बुद्धिप्पसादनी टीका'**; और **'पञ्जिका प्रदीप'** इत्यादि।

साधारणतः, वैयाकरण सूत्र ही लिख कर छोड़ देते थे; बाद में कोई दूसरा उन पर वृत्ति लिखा करता था। किंतु, मोग्गलान महा थेर ने स्वयं सूत्र लिख कर उन पर वृत्ति भी लिखी, और फिर उस वृति पर 'पञ्चिका' (=व्याख्या) भी। इसी से मोग्गलान व्याकरण इतना पुष्ट तथा पूर्ण है।

अभी हाल तक 'मोग्गल्लान व्याकरण सूत्र-वृत्ति' तो मिलता था, किंतु 'पञ्चिका' लुप्त थी। हमारे दादा-गुरु **आचार्य श्री धम्माराम नायक महाथेर** ने १८९६ ई० में **'पञ्चिका प्रदीप'** का सम्पादन करते हुए भूमिका में लिखा था, **"मोग्गलान व्याकरण के अध्ययन करने में जो विद्यार्थियों का उत्साह इतना बढ़ रहा है उसमें 'पञ्चिका' का खो जाना बड़ा बाधक हो रहा है।"** सौभाग्य से हमारे गुरु **परमपूज्य विद्वद्वर श्री धर्मानन्द नायक महास्थविर को** ताल-पत्र पर लिखी 'पञ्चिका' की एक पुरानी पुस्तक लंका के किसी विहार में मिल गई। उन्होंने उसे सम्पादित कर **विद्यालंकार परिवेण,** लंका से प्रकाशित कराया। बड़े परिश्रम से उनने इसमें गण-पाठ, ण्वादिपाठ (**उणादि पाठ**) आदि सुन्दर ढंग से दिया है। पालि-व्याकरण का पाण्डित्य-पूर्ण अध्ययन करने के लिए यह ग्रन्थ परम आवश्यक है।

**मोग्गल्लान व्याकरण में इन विशेषताओं को देख कर ही, मैंने अपनी इस पुस्तक में उसीका अनुसरण किया है।** हर एक नियम के साथ, उसका सूत्र दे दिया है, तथा सूत्र की संख्या भी लिख दी हैं।

मोग्गल्लान व्याकरण के अन्तिम पृष्ठ पर एक गाथा आती है:—

**सुत्त-धातु-गणो-ण्वादि**
**नामलिङ्गानुसासनं।**
**यस्स तिट्ठति जिह्वग्गे**
**सो व्याकरणकेसरी॥**

अर्थात्—जिसकी जीभ के अग्र भाग पर सूत्र-पाठ, धातु-पाठ, गण-पाठ,

'ण्वादि-पाठ', तथा कोष उपस्थित रहता है वही व्याकरण-केशरी है।

'सूत्र पाठ', 'धातु पाठ', 'गण पाठ', तथा 'ण्वादि पाठ' हमने पुस्तक के अन्त में दे दिए हैं।

कोष के लिए, सब से उत्तम ग्रन्थ **'अभिधानप्पदीपिका'** है जो बम्बई से नागरी अक्षरों में प्रकाशित हो गया है।

## ( ख )

**अआदयो तितालीस वण्णा** १.१ :—पालि में 'अ' आदि ४३ वर्ण हैं।

**दसादो सरा** १.२ :—आदि के १० स्वर हैं

**अ आ, इ ई, उ ऊ, एँ (ह्रस्व) ए, ओँ (ह्रस्व) ओ।**

**द्वे द्वे सवण्णा**१.३ :—दो दो स्वर **सवर्ण** कहे जाते हैं।

**पुब्बो रस्सो** १.४ :—उनके (=सवर्णों के) पूर्व वर्ण **ह्रस्व** हैं। जैसेः— **अ, इ, उ, एँ, ओँ।**

**"संयुक्त अक्षर के पूर्व आने वाले 'ए' तथा 'ओ' ह्रस्व होते हैं।" मोग्गलान**

**परो दीघो** १.५:—उनके (=सवर्णों के) दूसरे वर्ण **दीर्घ** होते हैं। जैसेः— **आ, ई, ऊ, ए, ओ।**

**कादयो व्यञ्जना** १.६ :—'क' आदि ३३ वर्ण **व्यञ्जन** हैं। जैसेः—

**क ख ग घ ङ**

**च छ ज झ ञ**

**ट ठ ड ढ ण**

**त थ द ध न**

**प फ ब भ म**

**य, र, ल, व, स, ह, ळ, अं।**

नवीन संस्कृत ने 'ळ' वर्ण को छोड़ दिया।

**पञ्च पञ्चका वग्गा** १.७ :—पाँच-पाँच के पाँच वर्ग हैं। जैसेः— **कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग,** तवर्ग, **पवर्ग।**

**विन्दु निग्गहीतं** १.८ :—'अं' को **निग्गहीत** कहते हैं।

---

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मा सम्बुद्धस्स

# पालि महाव्याकरण

## विषय-सूची

## वस्तु कथा

### पहला खण्ड



### दूसरा खण्ड

पृष्ठ



## तीसरा खण्ड



## चौथा खण्ड



## पाँचवाँ खण्ड

# पहला काण्ड

## १ पाठ

## नाम-प्रकरण

### (पहला भाग—साधारण शब्द)



## २ पाठ

## नाम-प्रकरण

### (दूसरा भाग—साधारण शब्द)



## ३ पाठ

## सर्वनाम-प्रकरण

### (पहला भाग—साधारण सर्वनाम)

## ४ पाठ

## विभक्ति-प्रकरण

### (पहला भाग—साधारण नियम)



## ५ पाठ

## अव्यय-प्रकरण

### (पहला भाग—साधारण प्रयोग)

# दूसरा काण्ड

## १ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

(पहला भाग—वर्तमान काल)



## २ पाठ

## सर्वनाम-प्रकरण

(दूसरा भाग)



## ३ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

(दूसरा भाग—भविष्यत्काल)

## ४ पाठ

## नाम-प्रकरण

### (तीसरा भाग—विशेष शब्द)



## ५ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### (तीसरा भाग—परिसमाप्त्यर्थक भूत)

## ६ पाठ

# नाम-प्रकरण

(चौथा भाग—शेष शब्द)



## ७ पाठ

# अव्यय-प्रकरण

(दूसरा भाग—उपसर्ग)

# तीसरा काण्ड

## १ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### (चौथा भाग—गण विचार)

## २ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### (पाँचवाँ भाग—विधिलिङ्ग, अनुज्ञा)



## ३ पाठ

## विभक्ति-प्रकरण

### (दूसरा भाग—शेष नियम)



## ४ पाठ

## कृदन्त-प्रकरण

### (पहला भाग—निष्ठा)

## ५ पाठ

## कृदन्त-प्रकरण

### (दूसरा भाग—तव्व, तुं, त्वा)



## ६ पाठ

## विशेषण-प्रकरण



## ७ पाठ

## सर्वनाम-प्रकरण

### (तीसरा भाग—संख्या-वाचक)

# चौथा काण्ड

## १ पाठ

## वाच्य-प्रकरण



## २ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

(छठा भाग—अनद्यतन, परोक्ष, हेतु० भूत)

## ३ पाठ

## 'वाला'-वाचक प्रत्यय

### ( क )

### (कृदन्त-प्रकरण—तीसरा भाग)



### ( ख )

### (तद्धित-प्रकरण—पहला भाग)

## ४ पाठ

## भाववाचक प्रत्यय

### ( क )

### (कृदन्त-प्रकरण—चौथा भाग)



### ( ख )

### (तद्धित-प्रकरण—दूसरा भाग)



## ५ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### (सातवाँ भाग—प्रेरणार्थक)



### ( ख )

### (विभक्ति-प्रकरण—तीसरा भाग)

### ६ पाठ

## अव्यय-प्रकरण

(तीसरा भाग—अव्यय)

(तद्धित प्रकरण—तीसरा भाग)



# पाँचवाँ काण्ड

### १ पाठ

## सन्धि-प्रकरण



### २ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

(आठवाँ भाग—सनन्त)

## ३ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

(नवाँ भाग—नाम धातु)



## ४ पाठ

## स्त्री-प्रत्यय



# छठा काण्ड

## १ पाठ

## ( क )

## तद्धित-प्रकरण

(चौथा भाग—शेष प्रत्यय)

**प्रथमान्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय**

## २ पाठ

## ( ख )

# तद्धित-प्रकरण

## ३ पाठ

## समास-प्रकरण



## ४ पाठ

## समासान्त-प्रत्यय

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

# पालि महाव्याकरण

## पहला काण्ड

### पहला पाठ

### नाम-प्रकरण

( पहला भाग—साधारण शब्द )

§ १. जैसे, हिन्दी में कारक प्रकट करने के लिए, शब्द के आगे 'ने', 'को', 'से', 'के लिए' इत्यादि, कारक के चिन्ह व्यवहृत होते हैं, उसी तरह, पालि में—कारक तथा वचन प्रकट करने के लिए—शब्द से परे 'सि', 'यो', 'अं' इत्यादि विभक्तियाँ लगती हैं। विभक्तियों के लगने से शब्द के जो रूप बनते हैं, उन्हें 'पद' कहते हैं।

साधारणतः, 'पठमा' विभक्ति कर्ता में, 'दुतिया' कर्म में, 'ततिया' करण में, 'चतुत्थी' सम्प्रदान में, 'पञ्चमी' अपादान में, 'छट्ठी' सम्बन्ध में, 'सत्तमी' अधिकरण में, तथा 'आलपन' सम्बोधन में प्रयुक्त होती हैं।

विभक्तियों के लगने से शब्द के रूप निम्न प्रकार होते हैं:—

## §२. अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द[१]

### बुद्ध

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| पठमा | बुद्धो[२] (बुद्धे[३]) | बुद्धा[४] |
| दुतिया | बुद्धं | बुद्धे[४] |
| ततिया | बुद्धेन[५] | बुद्धेहि,[६] बुद्धेभि[७] |
| चतुत्थी | बुद्धाय,[८] बुद्धस्स[९] | बुद्धानं[१०] |
| पञ्चमी | बुद्धा,[११] बुद्धम्हा,[७] बुद्धस्मा | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| छट्ठी | बुद्धस्स | बुद्धानं |
| सत्तमी | बुद्धे[११] बुद्धम्हि,[७] बुद्धस्मि | बुद्धेसु[६] |
| आलपन | बुद्ध,[१२] बुद्धा[१३] | बुद्धा |

---

१. **द्वे द्वेकानेकेसु नामस्मा सियो अंयो नाहि सनं स्माहि सनं स्मिंसु** २.१—नामसे परे, ये विभक्तियाँ होती है। जैसे :—

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| पठमा / आलपन | सि (ग) | यो |
| दुतिया | अं | यो |
| ततिया | ना | हि |
| चतुत्थी | स | नं |
| पञ्चमी | स्मा | हि |
| छट्ठी | स | नं |
| सत्तमी | स्मिं | सु |

२. **सिस्सो** २.१११—अकारान्त पुल्लिङ्ग नाम से परे, 'सि' विभक्ति का 'ओ' आदेश हो जाता है। जैसे:—बुद्ध+सि=बुद्ध+ओ=**बुद्धो**।

३. **क्वचे वा** २.११२—अकारान्त पुल्लिङ्ग नाम से परे, 'सि' विभक्ति का कहीं कहीं विकल्पसे 'ए' आदेश हो जाता है। जैसे:—**"वनप्पगुम्मे यथा फुस्सितग्गे"** ('खुद्दक-पाठ', 'रतन' सूत्र)।

---

**४. अतो योनं टाटे** २.४३—अकारान्त नाम से परे, पठमा की 'यो' विभक्ति का 'टा' (='आ'), तथा दुतिया की 'यो' विभक्ति का 'टे' (='ए') आदेश हो जाता है। जैसेः—*पठमा*:—बुद्ध+यो=बुद्ध+आ=**बुद्धा**। *दुतिया*:—बुद्ध+यो=बुद्ध+ए=**बुद्धे**।

**५. अतेन** २.११०—अकारान्त नाम से परे, 'ना' विभक्ति का 'एन' आदेश हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+ना=बुद्ध+एन=**बुद्धेन**।

**६. सुहिस्वस्से** २.१००—'सु' तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, नाम के अन्त्य 'अ' का 'ए' हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+सु=**बुद्धेसु**। बुद्ध+हि=**बुद्धेहि**।

**७. स्मा हि स्मिन्नं म्हा भि म्हि** २.६६—नाम से परे, 'स्मा', 'हि', तथा 'स्मिं' विभक्तियों का, विकल्प से क्रमशः 'म्हा', 'भि', तथा 'म्हि' आदेश हो जाता है। जैसेः—**बुद्धम्हा**=**बुद्धस्मा**। **बुद्धेहि**=**बुद्धेभि**। **बुद्धम्हि**=**बुद्धस्मि**।

**८. सस्साय चतुत्थिया** २.४६—'चतुत्थी' में, अकारान्त नाम से परे, 'स' विभक्ति का विकल्प से 'आय' आदेश हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+स=बुद्ध+आय=**बुद्धाय**; **बुद्धस्स**।

**९. सुञ् सस्स** २.५३—नाम से परे, 'स' विभक्ति का 'स्स' आदेश हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+स=**बुद्धस्स**।

**१०. सुनंहिसु** २.६१—'सु', 'नं' तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, नाम के अन्त्य स्वर का कहीं कहीं दीर्घ होता है। जैसेः—**मुनीसु**। **मुनीनं**; **बुद्धानं**। **अग्गीहि**।

**११. स्मास्मिन्नं** २.४५—अकारान्त नाम से परे, 'स्मा' तथा 'स्मिं' विभक्तियों का विकल्प से क्रमशः 'टा' (='आ') तथा 'टे' (='ए') आदेश हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+स्मा=बुद्ध+आ=**बुद्धा**; **बुद्धस्मा**। बुद्ध+स्मिं=बुद्ध+ए=**बुद्धे**; **बुद्धस्मि**।

**१२. गसीनं** २.११६—यदि और कोई दूसरी विधि न की गई हो, तो 'ग' तथा 'सि' विभक्तियों का लोप होता है। जैसेः—

बुद्ध+सि (=ग)=**बुद्ध**! दण्डी+सि=**दण्डी**।

**१३. अयूनं वा दीघो** २.६१—तीनों लिङ्गों में, अकारान्त, इकारान्त, तथा उकारान्त नाम से परे, 'ग' (=सि) विभक्ति आने पर, नामका अन्त्य स्वर विकल्प से दीर्घ हो जाता है। जैसेः—बुद्ध+ग=**बुद्धा**; **बुद्ध! हे मुनी**; **मुनि! हे भिक्खू**; **भिक्खु!**

*शब्दावली* :—**सुर, असुर, नर, उरग, नाग, यक्ख** (=यक्ष), **गन्धब्ब** (=गन्धर्व), **किन्नर, मनुस्स, पिसाच, पेत, मातङ्ग** (=हाथी), **तुरङ्ग, वराह, सीह**(=सिंह), **व्यग्घ** (=बाघ), **अच्छ** (=भालू), **कच्छप, सोन** (=कुत्ता), **आलोक, लोक, निलय, चाग,** (=त्याग), **योग, वायाम** (=व्यायाम), **गाम** (=गाँव), **निगम** (=कस्बा), **धम्म** (=धर्म), **संघ, ओघ** (=बाढ़), **पटिघ** (=द्वेष), **सारम्भ** (=झगड़ा), **थम्भ** (=स्तम्भ), **पमाद** (=प्रमाद), **मक्ख** (=कंजूसी), **रुक्ख** (=वृक्ष), इत्यादि अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द के रूप 'बुद्ध' शब्द के समान होते हैं।

## § ३. अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द—फल

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठमा** | **फलं**[१४] | **फला**,[१५] **फलानि**[१६] |
| **दुतिया** | **फलं** | **फले**,[१५] **फलानि**[१६] |
| **आलपन** | **फल, फला** | **फलानि** |

शेष रूप 'बुद्ध' शब्द के समान

*शब्दावली*—**चित्त, पुञ्ञ** (=पुण्य), **पाप, रूप, सोत** (=कान), **घाण** (=घ्राण), **सुख, दुक्ख, कारण, दान, सील, धन, झान** (=ध्यान), **लोचन, मूल,**

---

१४. **अं नपुंसके २.११३**—नपुंसक लिङ्ग अकारान्त नाम से परे, 'सि' विभक्ति का 'अं' आदेश हो जाता है। जैसे—फल+सि=**फलं**।

१५. **नीनं वा २.४४**—नपुंसक लिङ्ग अकारान्त नाम से परे, विकल्प से 'पठमा' के 'नि' का 'टा' (='आ'), तथा 'दुतिया' के 'नि' का 'टे' (='ए') आदेश हो जाता है। जैसे:—फल+नि=फल+आ=**फला**। फल+नि=फल+ए=**फले**।

१६. **योनं नि २.११४**—नपुंसक लिङ्ग अकारान्त नाम से परे, 'यो' विभक्ति का 'नि' आदेश हो जाता है। जैसे:—फल+यो=**फलानि**।

**योलोपनिसु दीघो २.९०**—'यो' विभक्ति के लोप होने, अथवा 'नि' परे होने से, नाम का अन्त्य स्वर दीर्घ हो जाता है। जैसे:—मुनि+यो=**मुनी**। *फलानि*। अट्ठीनि। आयूनि।

**कुल, बल, जाल, मङ्गल, लिङ्ग, मुख, अङ्ग, जल, पुलिन, धञ्ञ** (=धान), **हिरञ्ञ** (=सोना), **अमत** (=अमृत), **पदुम** (=कमल), **पण्ण** (=पत्ता), **सुसान** (=स्मशान), **वन, आयुध** (=अस्त्रशस्त्र), **हदय** (=हृदय), **चीवर** (=काषाय वस्त्र), **वत्थ** (=वस्त्र), **इन्द्रिय, नयन, वदन, यान** (=रथ), **ओदन** (=भात), **सोपान** (=सीढ़ी), **पाण** (=प्राण), **भवन, भुवन, तुण्ड** (=चोंच), **अण्ड, पीठ** (=पीढ़ा), **मरण, ञाण** (=ज्ञान), **आरम्मण** (=आलम्बन), **अरञ्ञ** (=जंगल), **नगर, तगर** (=एक सुगन्ध), **छत्त** (=छाता), **छिद्द** (=छेद), **उदक** (=पानी), इत्यादि अकारान्त नपुंसक लिङ्ग शब्द के रूप 'फल' शब्द के समान होते हैं।

## § ४. इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### मुनि (=साधु)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | मुनि | मुनी,[१७] मुनयो[१८] |
| दुतिया | मुनिं | मुनी, मुनयो |
| ततिया | मुनिना | मुनीहि, मुनीभि |
| चतुत्थी | मुनिनो,[१९] मुनिस्स | मुनीनं |
| पञ्चमी | मुनिना,[२०] मुनिम्हा, मुनिस्मा | मुनीहि,[२१] मुनीभि |
| छट्ठी | मुनिनो, मुनिस्स | मुनीनं[२१] |
| सत्तमी | मुनिम्हि, मुनिस्मि | मुनिसु, मुनीसु[२१] |
| आलपन | मुनि, मुनी | मुनी, मुनयो |

---

१७. **लोपो २.११६**—'झ' (='इ', 'ई') तथा 'ल' (='उ', 'ऊ') से परे, 'यो' विभक्ति का लोप होजाता है। जैसे :—मुनि+यो=**मुनी। अट्ठी। दण्डी। आयू।**

१८. **योसु झिस्स पुमे २.६५**—'यो' विभक्ति आने से, पुल्लिङ्ग शब्द के अन्त्य 'इ' का विकल्प से 'अ' हो जाता है। जैसे:—मुनि+यो=**मुनयो।**

१९. **झला सस्स नो २.८३**—'झ' तथा 'ल' से परे, 'स' विभक्ति का विकल्प से 'नो' आदेश हो जाता है। जैसे:—**मुनिनो। दण्डिनो। भिक्खुनो। सयम्भुनो।**

*शब्दावली*—**पाणि** (=प्राणी), **गण्ठि** (=गाँठ), **मुट्ठि** (=मुक्का), **कुच्छि** (=पेट), **सालि** (=एक चावल), **वीहि** (=धान), **व्याधि** (=रोग), **सन्धि** (=जोड़), **रासि** (=राशि), **दीपि** (=बाघ), **इसि** (=ऋषि), **मणि, धनि, गिरि, रवि, कवि, कपि, असि, मसि** (=राख), **निधि, विधि, अहि** (=साँप), **किमि** (=कीड़ा), **पति, हरि, अरि, कलि** (=काला), **बलि, जलनिधि, गहपति** (=गृहपति), **वरमति** (=श्रेष्ठ बुद्धि वाला), **अधिपति,** इत्यादि इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द के रूप 'मुनि' शब्द के समान होते हैं।

## § ५. इकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### अट्ठि *(=हड्डी)*

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| पठमा | अट्ठि | अट्ठीनि,[२२] अट्ठी[२२] |
| दुतिया | अट्ठि | अट्ठीनि,[२२] अट्ठी |
| आलपन | अट्ठि | अट्ठीनि, अट्ठी |

शेष रूप 'मुनि' शब्द के समान

---

२०. **ना स्मास्स २.८४**—'झ' (='इ', 'ई') तथा 'ल' (='उ', 'ऊ') से परे, 'स्मा' विभक्ति का विकल्प से 'ना' आदेश हो जाता है। जैसेः—मुनि+स्मा =**मुनिना। दण्डिना, दण्डिस्मा। भिक्खुना, भिक्खुस्मा। सयम्भुना, सयम्भुस्मा।**

२१. **सुनंहिसु २.९१**—'सु', 'नं' तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, नाम के अन्त्य स्वर का दीर्घ हो जाता है। जैसेः—**मुनीसु। मुनीनं। मुनीहि।**

२२. **झला वा २.११५**—नपुंसक लिङ्गमें, 'झ' (='इ', 'ई') तथा 'ल' (='उ', 'ऊ') से परे, 'यो' विभक्ति का विकल्प से 'नि' आदेश हो जाता है। जैसे :—अट्ठि+यो=**अट्ठीनि; अट्ठी। आयूनि; आयू।**

**लोपो २.११६**—'झ' (='इ', 'ई') तथा 'ल' (='उ', 'ऊ') से परे, 'यो' विभक्ति का विकल्प से लोप हो जाता है। जैसेः—**अट्ठी, दण्डी, आयू, अग्गी, भिक्खू।**

*शब्दावली*—**दधि** (=दही), **वारि** (=पानी), **अक्खि** (=आँख), **अच्चि** (=आँच) आदि इकारान्त नपुंसक लिङ्ग शब्द के रूप 'अट्ठि' शब्द के समान होते हैं।

## § ६. उकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### भिक्खु (=*भिक्षु*)

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| **पठमा** | **भिक्खु** | **भिक्खू, भिक्खवो**[23] * |
| **दुतिया** | **भिक्खुं** | **भिक्खू, भिक्खवो** |
| **ततिया** | **भिक्खुना** | **भिक्खूहि, भिक्खूभि** |
| **चतुत्थी** | **भिक्खुनो, भिक्खुस्स** | **भिक्खूनं** |
| **पञ्चमी** | **भिक्खुना, भिक्खुस्मा, भिक्खुम्हा** | **भिक्खूहि, भिक्खूभि** |
| **छट्ठी** | **भिक्खुनो, भिक्खुस्स** | **भिक्खूनं** |
| **सत्तमी** | **भिक्खुस्मि, भिक्खुम्हि** | **भिक्खुसु, भिक्खूसु** |
| **आलपन** | **भिक्खु** | **भिक्खू, भिक्खवे, भिक्खवो**[24] * |

*शब्दावली*—**सेतु** (=पुल), **केतु** (=पताका), **भानु** (=सूर्य), **राहु**, **उच्छु** (=ईख), **वेलु** (=बाँस), **मच्चु** (=मार, मृत्यु), **सिन्धु** (=समुद्र), **मधु**, **मेरु** (=पहाड़), **सत्तु** (=शत्रु), **कारु** (=विश्वकर्मा), **हेतु**, **जन्तु**, **पटु**, आदि उकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द के रूप 'भिक्खु' शब्द के समान होते हैं।

---

२३. **लायोनं वो पुमे २.८५**—पुल्लिङ्ग 'ल' (='उ', 'ऊ') से परे, 'यो' विभक्ति का विकल्प से 'वो' आदेश होता है। जैसेः—भिक्खु+यो=**भिक्खवो, भिक्खू। सयम्भूवो, सयम्भू।**

२४. **पुमालपने वेवो २.९८**—यदि आलपन में 'यो' विभक्ति आवे, तो पुल्लिङ्ग उकारान्त शब्द से परे, उसका 'वे' तथा 'वो' आदेश होता है। जैसेः—हे **भिक्खवे, भिक्खवो !**

* **वेवोसु लुस्स २.९९**—पुल्लिङ्ग उकारान्त शब्द से परे, यदि 'वे' या 'वो' आवे, तो उसके 'उ' का 'अ' हो जाता है। जैसेः—**भिक्खवे, भिक्खवो।**

## § ७. उकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### आयु

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| पठमा | आयु | आयूनि, आयू |
| दुतिया | आयुं | आयूनि, आयू |
| आलपन | आयु | आयूनि, आयू |

शेष रूप 'भिक्खु' शब्द के समान

*शब्दावली*—**चक्खु** (=आँख), **वसु** (=धन), **धनु** (=तीर), **दारु** (=लकड़ी), **तिपु** (=सीसा), **मधु**, **वत्थु** (=कहानी), **जतु** (=लाह), **अम्बु** (=पानी), **अस्सु** (=आँसू) आदि उकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द के रूप **'आयु'** शब्द के समान होते हैं।

## § ८. विशेषण

विशेष्यमें जो लिङ्ग, विभक्ति, और वचन होते हैं, वही लिङ्ग, विभक्ति, और वचन उसके विशेषणमें भी होते हैं। जैसे :—

### लिङ्ग में

| पुल्लिङ्ग | इत्थिलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|
| सुन्दरो बालको | सुन्दरी बालिका | सुन्दरं फलं |

### विभक्ति में

| | |
|---|---|
| पठमा | सुन्दरो बालको |
| दुतिया | सुन्दरं बालकं |
| ततिया | सुन्दरेन बालकेन |
| चतुत्थी | सुन्दराय बालकाय इत्यादि |

### वचन में

| | एक वचन | अनेक वचन |
|---|---|---|
| पठमा | सुन्दरो बालको | सुन्दरा बालका |
| दुतिया | सुन्दरं बालकं | सुन्दरे बालके इत्यादि |

*विशेषण—शब्दावली*—**अखिल** (=सारा), **अगाध, अटल, अतीत** (=बीता हुआ), **अब्भुत** (=अद्भुत), **अधम** (=नीच), **अनुत्तर** (=सर्वोत्तम), **अनुरत्त** (=राग में पड़ा हुआ), **अन्ध** (=अन्धा), **अलस** (=आलसी), **अप्प** (=अल्प), **अड्ढ** (=धनी), **अज्झत्तिक** (=आध्यात्मिक), **उग्ग** (=उग्र), **उच्च** (=ऊँचा), **उस्सुक** (=उत्सुक), **उम्मत्त** (=पागल), **उण्ह** (=गर्म), **उजु** (=सीधा), **एकच्च** (=कोई), **कटुक** (=कड़ुआ), **काण** (=काना), **कन्त** (=प्रिय), **कुटिल** (=टेढ़ा), **कपण** (=कृपण), **गभीर** या **गम्भीर** (=गहरा), **गरु** (=भारी), **गोल** (=गोला), **घोर** (=भयङ्कर), **चञ्चल, चपल, चारु** (=सुन्दर), **जटिल** (=जटाधारी, उलझा), **दारुण, दिब्ब** (=दिव्य), **दुग्गम** (=दुर्गम), **दुब्बल** (=दुर्बल), **दुक्कर** (=दुष्कर), **धम्मिक** (=धार्मिक), **धुत्त** (=व्यसनी), **नग्ग** (=नंगा), **नव-नवीन** (=नया), **निच्च** (=नित्य), **निसित** (=तेज़), **नूतन** (=नया), **पक्क** (=पका हुआ), **पटु** (=चालाक), **पोराण** (=पुराना), **पुथु** (=फैला हुआ), **पेत्तिक** (=पैतृक), **पगब्भ** (=प्रगल्भ), **पहूत** (=अधिक), **पाकट** (=प्रसिद्ध), **पिय** (=प्रिय), **फरुस** (=कठोर), **बधिर** (=बहरा), **बहु** (=बहुत), **भस्सर** (=चमकीला), **भीरु** (=डरपोक), **भुस** (=बहुत), **मत** (=मृत), **मनञ्ञ** (=मनोज्ञ), **मलिन**, (=मैला), **महं** (=बड़ा), **महग्घ** (=कीमती), **मूग** (=गूँगा), **मुदु** (=मृदु), **रम्म** (=रम्य), **रस्स** (=ह्रस्व), **रित्त** (=रिक्त), **रुण्ण** (=रुग्न), **लहु** (=हलका), **विचक्खण** (=होशियार), **विचित्त** (=विचित्र), **विनीत, विसाल, वित्थत** (=विस्तृत), **सन्त** (=शान्त), **सीतल** (=शीतल), **सुक्क** (=उजला), **सुचि** (=पवित्र), **सुभ** (=शुभ), **सुक्ख** (=सूखा), **सुञ्ञ** (=शून्य), **सेत** (=उजला), **सकल** (=सभी), **सफल, समान, सित** (=उजला), **सुगम, हट्ठ** (=प्रसन्न) इत्यादि विशेषण हैं।

**पुल्लिङ्ग में**—अकारान्त विशेषण के रूप 'बुद्ध' शब्द के समान, इकारान्त विशेषण के रूप 'मुनि' शब्द के समान, तथा उकारान्त विशेषण के रूप 'भिक्खु' शब्द के समान होंगे। **नपुंसक लिङ्ग में**—अकारान्त विशेषण के रूप 'फल' शब्द के समान, इकारान्त विशेषण के रूप 'अट्ठि' शब्द के समान, तथा उकारान्त विशेषण के रूप 'आयु' शब्द के समान होंगे। जैसे :—

*पुल्लिङ्गः*—**अतीतो भूपो; अतीता भूपा। सुचि कूपो, सुचयो कूपा। मुदु बालको, मुदवो बालका।**

*नपुंसकः*—**अतीतं नगरं, अतीतानि नगरानि। सुचि जलं, सुचीनि जलानि। मुदु फलं, मुदूनि फलानि।**

[ स्त्रीलिङ्ग विशेषण शब्द के रूप के लिए देखिए—पृ० १५८ ]

## १. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) बुद्धानं **सासनं**। बुद्धानं **धम्मो**। बुद्धस्स **सावको**। **देवानं** इन्दो। बुद्धस्स सरणं। धम्मस्स सरणं। सङ्घस्स सरणं। बुद्धो देवानं च **मनुस्सानं** च नायको। ब्राह्मणानं **गामो**। बुद्धस्स सावका। सङ्घाय **दानं**। निब्बाणाय धम्मो। देवानं झानानि।

(ख) **मुनयो** बुद्धस्स सावका। भिक्खूनं सङ्घो। इसीनं झानं। अट्ठीनं संघातो। **आयुनो** खयो। भिक्खुस्स दानं। झाना निब्बाणं। आयुनो संहानि।

(ग) बुद्धो विहरति (=विहार करते हैं)। **देवा** नन्दन्ति (=आनन्द करते हैं)। भिक्खू झायन्ति (=ध्यान करते हैं)। मनुस्सा पसंसन्ति (=प्रशंसा करते हैं)। सक्को देवानं इन्दो बुद्धं नमस्सति (=प्रणाम करता है)। मुनयो वदन्ति (=बोलते हैं)। फलानि पतन्ति (=गिरते हैं)। भिक्खवो सज्झायन्ति (=पाठ करते हैं)।

(घ) बुद्धो भिक्खूनं धम्मं देसेति (=उपदेश करते हैं)। देवा बुद्धस्स सरणं गच्छन्ति (=जाते हैं)। बुद्धो धम्मं पकासेति (=प्रकाशित करते हैं)। भिक्खू **अरञ्ञे** झायन्ति (=ध्यान करते हैं)। बुद्धो निब्बाणाय भिक्खूनं धम्मं देसेति (=उपदेश करते हैं)। भिक्खवो सङ्घे वसन्ति (=वास करते हैं)। मुनयो बुद्धं नमस्सन्ति (=प्रणाम करते है)। सावका बुद्धस्स सरणं गच्छन्ति (=जाते हैं)। देवा देवे पस्सन्ति (=देखते हैं)। मनुस्सा फलानि खादन्ति (=खाते हैं)। देवा **सग्गं** गच्छन्ति (=जाते हैं)। भिक्खू झानं भावेन्ति (=भावना करते हैं)। सावका भिक्खुना सह गच्छन्ति (=जाते हैं)।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के रूप पठमा, ततिया तथा छट्ठी विभक्ति में लिखिए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

बुद्धों का धर्म्म। देवों का ध्यान। बुद्धों की शरण। भिक्खुओं का नायक। देवों का सङ्घ। ऋषियों का ध्यान। बुद्ध के श्रावकों का ग्राम। भिक्खुओं के

लिए दान। सङ्घ के लिए दान। निर्वाण के लिए बुद्धों का शासन। देवों के लिए बुद्ध का धर्म्म। ग्राम से ग्राम को। विहार से विहार को। बुद्धों के शासन में लगन (=योगो)।

भिक्षु लोग ध्यान करते हैं (=झायन्ति)। मनुष्य लोग बुद्ध को नमस्कार करते हैं (=नमस्सन्ति)। बुद्ध धर्म्म को प्रकाशित करते हैं (=पकासति)। ऋषि लोग स्वर्ग के लिए ध्यान करते हैं (=झायन्ति)। मुनि लोग बुद्धों के धर्म की प्रशंसा करते हैं (=पसंसन्ति)। देवता बुद्ध को नमस्कार करते हैं (= नमस्सन्ति)। बुद्ध के साथ भिक्षु लोग जाते हैं (=गच्छन्ति)।

**४. नीचे काले अक्षरों में छपे पदों की विभक्ति बताइए—**

ब्राह्मणानं **गामा**। भिक्खु **गामा** आगच्छति (=आता है)। देवो **देवेहि** आगच्छति (=आता है)। भिक्खू **देवे** पसंसन्ति (=प्रशंसा करते हैं)। भिक्खू **विहारे** वसन्ति (=वास करते हैं)। मनुस्सा **विहारे** पस्सन्ति (=देखते हैं)। देवा **सग्गा** आगच्छन्ति (=आते हैं)। **भिक्खू** भिक्खू नमस्सन्ति (=प्रणाम करते हैं)। **मुनी** मुनी पसंसन्ति (=प्रशंसा करते हैं)। **झानं झानं** वड्ढति (=बढ़ाता है)। **भिक्खूनं** दानं देति (=देता है)। **भिक्खूनं** झानं।

**५. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के पठमा तथा दुतिया विभक्ति में रूप लिखिए, और उनका वाक्यों में प्रयोग कीजिए।**

**६. निम्नलिखित शब्दों से वाक्य बनाइए—**

*नाम-पदानि*—बुद्धो, धम्मं, भिक्खूनं सङ्घे, देवा, देवानं लोकेसु, सावका, मनुस्सानं लोके, सरणं, निब्बाणाय झानं, सग्गाय दानं।

*क्रिया-पदानि*—देसेति (=उपदेश करता है), पकासेति (=प्रकाशित करता है), गच्छन्ति (=जाते हैं), करोन्ति (=करते हैं), देन्ति (=देते हैं), भावेति-न्ति (=भावना करना)।

---

# पहला काण्ड

## दूसरा पाठ

## नाम-प्रकरण

### ( दूसरा भाग—साधारण शब्द )

### § ९. आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

#### लता

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | लता[1] | लता,[2] लतायो |
| दुतिया | लतं | लता,[2] लतायो |
| ततिया | लताय[3] | लताहि, लताभि |
| चतुत्थी | लताय[3] | लतानं |
| पञ्चमी | लताय[3] | लताहि, लताभि |
| छट्ठी | लताय[3] | लतानं |

---

१. गसीनं २.११९—यदि कोई दूसरी विधि न हो, तो 'ग' तथा 'सि' का लोप हो जाता है। जैसे:—लता+सि=लता। मुनि। दण्डी। भिक्खु। बधू। गो।

२. जन्तुहेत्वीघपेहि वा २.११७—'जन्तु', 'हेतु', ईकारान्त शब्द, तथा 'घ' (='आ') और 'प' (='इ', 'ई', 'उ', 'ऊ') से परे, 'यो' विभक्ति का विकल्प से लोप होता है। जैसे—जन्तू, जन्तुयो। हेतू, हेतुयो। दण्डी, दण्डियो। लता, लतायो। रत्ती, रत्तियो। इत्थी, इत्थियो। धेनू, धेनुयो। वधू, वधुयो।

३. घपतेकस्मिं नादीनं यया २.४७—'घ' (='आ') तथा 'प' (='इ', 'ई', 'उ', 'ऊ') से परे, 'ना' आदि एकवचन की विभक्तियों का क्रमशः 'य' तथा 'या' आदेश हो जाता है। जैसे :—लताय। रत्तिया। इत्थिया। धेनुया। बधुया।

| | | |
|---|---|---|
| **सत्तमी** | **लतायं**[4], **लताय**[3] | **लतासु** |
| **आलपन** | **लते**[5] | **लता, लतायो** |

*शब्दावली*—**अग्गता** (=अग्रता), **अच्छरा** (=अप्सरा), **अञ्ञा** (=परमज्ञान), **अनुद्दया** (= अनुकम्पा), **अभिज्झा** (=लोभ), **अम्मा** (=माता), **अविज्जा** (=अविद्या), **आणा** (=फरमान), **आसा** (= इच्छा), **ईहा** (=चेष्टा), **उक्का** (=उल्का), **उपदा** (=बैना), **उम्मा** (=अतसी), **एजा** (=कंपन), **कच्छा** (=कांख), **कन्धरा** (=कंधा), **करका** (=ओला), **करुणा** (=करुणा), **कुच्छा** (=घृणा), **कुहणा** (=ढ़ोंग), **गाथा** (=श्लोक), **चन्दिमा** (=चन्द्रमा), **छाया जटा, जिगुच्छा** (=घृणा), **तण्हा** (=तृष्णा), **दयिता** (=प्यारी), **नावा** (=नौका), **पटिपदा** (=मार्ग), **पिच्छिला** (=पछला), **पुच्छा** (=हालचाल पूछना), **बाहा** (=बाहु), **ब्रहा** (=वृद्धि), **मेत्ता** (=मित्रता), **सुणिसा** (=पतोहू), **सभा**, आदि आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप 'लता' के समान होते हैं।

## § १०. इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### रत्ति (=रात्रि)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठमा** | **रत्ति** | **रत्ती, रत्तियो, रत्यो**[6] |
| **दुतिया** | **रत्तिं** | **रत्ती, रत्तियो, रत्यो**[6] |

---

४. **यं २.१०५**—'घ' (='आ') तथा 'प' ('इ', 'ई', 'उ', 'ऊ') से परे, 'स्मि' विभक्ति का विकल्प से 'यं' आदेश हो जाता है। जैसेः—**लतायं, लताय। रत्तियं, रत्तिया। वधुयं, वधुया। सब्बायं, सब्बाय। अमुयं, अमुया।**

५. **घब्रह्मादितो ए २.६२**—'घ' (='आ') तथा 'ब्रह्म' आदि शब्दों से परे, 'ग' विभक्ति का विकल्प से 'ए' आदेश हो जाता है। जैसेः—**हे लते, लता! भो ब्रह्मे, ब्रह्म! भो कत्ते, कत्त! भो इसे, इसि! भो सखे, सख!** [देखिए—तीसरा परिशिष्ट]

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| ततिया | रत्तिया, रत्या[6] | रत्तीहि, रत्तीभि |
| चतुत्थी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| पञ्चमी | रत्तिया, रत्या | रत्तीहि, रत्तीभि |
| छट्ठी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| सत्तमी | रत्तियं, रत्यं,[6] रत्या, रत्तिं, रत्तो,[7] रत्तिया | रत्तीसु, रत्तिसु |
| आलपन | रत्ति | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |

*शब्दावली*—**युत्ति** (=युक्ति), **वुत्ति** (=खबर), **कित्ति** (=कीर्ति), **मुत्ति** (=मुक्ति), **तित्ति** (=तृप्ति), **खन्ति** (=सहनशीलता), **सन्ति** (=शान्ति), **सिद्धि, सुद्धि, इद्धि** (=ऋद्धि), **वुद्धि** (=वृद्धि), **बुद्धि, बोधि** (=ज्ञान), **भूमि, जाति, पीति** (=प्रीति), **नन्दि** (=तृष्णा), **सन्धि, कोटि** (=करोड़), **दिट्ठि** (=मत), **वुट्ठि** (=वृष्टि), **तुट्ठि** (=संतोष), **यट्ठि** (=लाठी), **पालि** (=पंक्ति), **सति** (=स्मृति), **धूलि**, आदि इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द के रूप 'रत्ति' शब्द के समान होते हैं।

## § ११. ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### इत्थी ( =स्त्री )

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | इत्थी | इत्थी, इत्थियो |
| दुतिया | इत्थियं, इत्थिं[8] | इत्थी, इत्थियो |

---

६. **ये पस्सिवण्णस्स २.११८**:—यकार परे हो, तो स्त्रीलिङ्ग नाम के अन्त्य 'इ' तथा 'ई' का विकल्प से लोप होता है। जैसे:—

रत्ति+यो=**रत्यो**। रत्ति+ना (**घपतेकस्मिं नादीनं यया २.४७**)= रत्ति+या=**रत्या**। रत्ति+स्मिं=(**यं २.१०५**)=रत्ति+यं=**रत्यं**।

७. **रत्यादीहि टो स्मिनो २.५७**—'रत्ति' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, 'स्मिं' विभक्ति का विकल्प से 'ओ' आदेश होता है। जैसे :—

रत्ति+स्मिं=**रत्तो, रत्तियं**। **आदो, आदिस्मिं**।

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| ततिया | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| चतुत्थी | इत्थिया | इत्थीनं |
| पञ्चमी | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| छट्ठी | इत्थिया | इत्थीनं |
| सत्तमी | इत्थियं, इत्थिया | इत्थीसु |
| आलपन | इत्थि | इत्थी, इत्थियो |

*शब्दावली*—नदी, मही (=पृथ्वी), वेतरणी, वापी (=कूआ), पाटली, कदली, नारी, कुमारी, तरुणी, वारुणी, ब्राह्मणी, सखी, गन्धब्बी (=गन्धर्व स्त्री), किन्नरी, नागी, देवी, यक्खी (=यक्ष स्त्री), अजी (=बकरी), मिगी (=मृगी), वानरी, सूकरी, सीही (=सिंही), हंसी, कुक्कुटी (=मुर्गी) इत्यादि ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द के रूप 'इत्थी' शब्दके समान होते हैं।

## § १२. उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### धेनु (=गाय)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | धेनु | धेनू, धेनुयो |
| दुतिया | धेनुं | धेनू, धेनुयो |
| ततिया | धेनुया | धेनूहि, धेनूभि |
| चतुत्थी | धेनुया | धेनूनं |
| पञ्चमी | धेनुया | धेनूहि, धेनूभि |

---

८. यं पीतो २.७५—स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त शब्द से परे, 'अं' विभक्ति का विकल्प से 'यं' आदेश हो जाता है। जैसे:—इत्थी+अं=इत्थियं; इत्थिं।

एकवचनयोसु अघोनं २.६६—तीनों लिङ्गों के एक वचन में, तथा 'यो' विभक्ति आने से, 'घ' और ओकारान्त शब्दों को छोड़, दूसरे शब्दों के अन्त्य स्वर का ह्रस्व हो जाता है। जैसे:—दण्डिनं, दण्डि, दण्डिनो, दण्डिना, दण्डिस्मा। इत्थिं, इत्थिया, इत्थियो। वधुं, वधुया, वधुयो। सयम्भुं, सयम्भुना, सयम्भुवो।

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| छट्ठी | धेनुया | धेनूनं |
| सत्तमी | धेनुयं, धेनुया | धेनूसु |
| आलपन | धेनु | धेनू, धेनुयो |

*शब्दावली*—धातु, यागु (=यवागु), कासु (=गड्ढा), दद्दु (=दाद), कच्छु (=खाज), रज्जु (=रस्सी), आदि उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द के रूप 'धेनु' शब्द के समान होते हैं।

## § १३. ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### वधू (=बहू)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | वधू | वधू, वधुयो |
| दुतिया | वधुं | वधू, वधुयो |
| ततिया | वधुया | वधूहि, वधूभि |
| चतुत्थी | वधुया | वधूनं |
| पञ्चमी | वधुया | वधूहि, वधूभि |
| छट्ठी | वधुया | वधूनं |
| सत्तमी | वधुयं, वधुया | वधूसु |
| आलपन | वधु | वध, वधुयो |

*शब्दावली*—जम्बू (=जामुन), सरभू (=नदीका नाम, छिपकिली), सुतनू (=सुन्दरी), चमू (=सेना), वामोरू (=स्त्री) इत्यादि ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द के रूप 'वधू' शब्द के समान होते हैं।

## २. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

बुद्धानं **गाथा**। भिक्खूनं **सद्धा**। मेत्ताय झानं। **वाचाय** संवरो। छायाय इच्छा। बुद्धस्स **पूजा**। मनुस्सानं **देवता**। देवानं परिसा। मनुस्सानं **सभा**।

बुद्धानं कथाय विज्जा उप्पज्जति (=उत्पन्न होती है)। बुद्धानं गाथाय सद्धा उप्पज्जति (=उत्पन्न होती है)। गङ्गायं देवता नहायति (=नहाता है)। कञ्ञायो बुद्धं नमस्सन्ति (=प्रणाम करते हैं)। **इत्थियो** देवताय मन्दिरं गच्छन्ति (=जाते हैं)। भिक्खुनी सद्धाय सङ्घं नमस्सन्ति (=प्रणाम करती हैं)। गाथासु देवतानं परिसाय कथा विज्जति (=है)। भिक्खवो परिसायं निसीदन्ति (=बैठते हैं)। कञ्ञायो भिक्खुनीसु सद्धं संठपेन्ति (=स्थापित करते हैं)। सद्धाय च **पञ्ञाय** च बुद्धस्स पूजा होति। मेत्ताय भावनाय देवानं तुट्ठि होति। पञ्ञाय भावनाय विमुत्ति होती। **नदिया** दिमायं **धेनू** चरन्ति।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के दुतिया तथा सत्तमी विभक्ति में रूप लिखिए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

देवता की विद्या। प्रज्ञा की इच्छा। मैत्री की भावना। कन्या की श्रद्धा। देवता के लिए माला। भूमि में वास। लड़कियों की श्रद्धा बुद्ध की पूजा में है। पृथ्वी पर छाया है। देवता की पूजा से लोगों (पजा) की श्रद्धा बढ़ती है।

**४. काले अक्षरों में छपे पदों में लिङ्ग, वचन और विभक्तियाँ बताइए—**

**विज्जाय** पञ्ञा वड्ढति (=बढ़ती है)। **विज्जाय** इच्छा **पञ्ञं** वड्ढति (=बढ़ाती है)। **भिक्खुनियो कञ्ञायो** वाचेन्ति (=पढ़ाती हैं)। **कञ्ञायो मालायो** इच्छन्ति (=चाहती हैं)। इत्थियो **भिक्खुनिया** सह गच्छन्ति (=जाती हैं)। **भिक्खुनिया** दानं देन्ति (=देते हैं)। **भिक्खुनिया** धम्मदेसना होति। **भिक्खुनिया** (भिक्खुनियं) इत्थियो पसन्नायो होन्ति।

**५. निम्नलिखित शब्दों से वाक्य बनाइए—**

*नाम-पदानि*—कञ्ञायो, भिक्खुनिया गाथं, पीतिया, पालियं, देवता, मेत्ताय, पञ्ञाय भावना, विमुत्तिया, पठवियं।

*क्रिया-पदानि*—गायन्ति (=गाते हैं)। नच्चन्ति (=नाचते हैं), भासन्ति (=कहते हैं)। भावेति (=भावना करती है)। होति (=होता है)। कीळति-न्ति (=खेलना)। लभति-न्ति। पठति-न्ति। निपज्जन्ति (=लेटती हैं।)

**६. (क) अकारान्त पुल्लिङ्ग तथा नपुंसक लिङ्ग शब्दों के रूप में क्या क्या अन्तर हैं ?**

**(ख) इकारान्त पुल्लिङ्ग, नपुंसक लिङ्ग, तथा स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप में क्या क्या अन्तर हैं ?**

**(ग) उकारान्त पुल्लिङ्ग, नपुंसक लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप में क्या क्या अन्तर हैं ?**

---

# पहला काण्ड

## तीसरा पाठ

## सर्वनाम-प्रकरण

### ( पहला भाग—साधारण सर्वनाम )

### § १. सब्ब[1] (=सभी)

**पुल्लिङ्ग**

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सब्बो | सब्बे[2] |
| दुतिया | सब्बं | सब्बे |
| ततिया | सब्बेन | सब्बेहि, सब्बेभि |

---

**अपवाद**

१. न अञ्ञञ्च नामप्पधाना २.१४१—'सब्ब' आदि कोई शब्द यदि नाम के ऐसा प्रयुक्त हो, या अप्रधान हो, तो उसके रूप सर्वनाम शब्द के समान नहीं होंगे। जैसे—**ते सब्बा**=वे 'सब्ब' लोग। **ते पियसब्बा**=वे सभी के प्रिय (यहाँ 'सब्ब' अप्रधान है)। **ते अतिसब्बा**।

**ततियत्थयोगे** २.१४२—तृतीयार्थ के योग में, 'सब्ब' आदि शब्दों के रूप सर्वनाम शब्द के समान नहीं होते हैं। जैसे—मासेन पुब्बानं—**मासपुब्बानं** (यहाँ सर्वनाम शब्द के समान 'पुब्बेसं या पुब्बेसानं' नहीं हुआ)।

**चत्थसमासे** २.१४३—द्वन्द समास (=चत्थ) होने पर भी, 'सब्ब' आदि शब्दों के रूप सर्वनाम शब्द के समान नहीं होते हैं। जैसे—**दक्खिणुत्तरपुब्बानं** (यहाँ भी, सर्वनाम शब्द के समान 'पुब्बेसं' नहीं हुआ)।

२. **योनमेट्** २.१४०—अकारान्त 'सब्ब' आदि शब्दों से परे, 'यो' विभक्ति का 'ए' आदेश होता है। जैसे—**सब्बे तिट्ठन्ति। सब्बे पस्स।**

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **चतुत्थी** | **सब्बस्स** | **सब्बेसं, सब्बेसानं**[3] |
| **पञ्चमी** | **सब्बम्हा, सब्बस्मा** | **सब्बेहि, सब्बेभि**[3] |
| **छट्ठी** | **सब्बस्स** | **सब्बेसं, सब्बेसानं** |
| **सत्तमी** | **सब्बम्हि, सब्बस्मिं** | **सब्बेसु**[3] |
| **आलपन** | **सब्ब, सब्बा** | **सब्बे** |

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठमा** | **सब्बं** | **सब्बानि**[4] |
| **दुतिया** | **सब्बं** | **सब्बे, सब्बानि** |
| **आलपन** | **सब्ब, सब्बा** | **सब्बानि** |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठमा** | **सब्बा** | **सब्बा, सब्बायो** |
| **दुतिया** | **सब्बं** | **सब्बा, सब्बायो** |
| **ततिया** | **सब्बाय** | **सब्बाहि, सब्बाभि** |

---

**वेट् २.१४४**—जो 'सब्ब' आदि शब्दों से परे 'यो' विभक्ति का 'ए' आदेश किया गया है, वह द्वन्द समास होने पर विकल्प से होता है। जैसे—**पुब्बुत्तरे; पुब्बुत्तरा।**

३. **सब्बादीनं नम्हि च २.१०१**—'नं', 'सु', तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, अकारान्त 'सब्ब' आदि शब्दों के अन्त्य स्वर का 'ए' हो जाता है। जैसे—**सब्बेसं। सब्बेसु। सब्बेहि।**

**संसानं २.१०२**—'सब्ब' आदि शब्दों से परे, 'नं' विभक्ति का 'सं' तथा 'सानं' आदेश हो जाता है। जैसे—**सब्बेसं, सब्बेसानं।**

४. **सब्बादीहि २.१३६**—'सब्ब' आदि शब्दों से परे, 'नि' का 'आ' आदेश नहीं होता है। जैसे—सब्ब+नि=**सब्बानि। पुब्बानि।** ['सब्बा' नहीं होगा]

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| चतुत्थी | सब्बस्सा,[५] सब्बाय | सब्बासं, सब्बासानं |
| पञ्चमी | सब्बाय | सब्बाहि, सब्बाभि |
| छट्ठी | सब्बस्सा, सब्बाय | सब्बासं, सब्बासानं |
| सत्तमी | सब्बस्सं,[६] सब्बायं | सब्बासु |
| आलपन | सब्बे | सब्बा, सब्बायो |

**कतर, कतम, उभय, इतर, अञ्ञ, अञ्ञतर,** तथा **अञ्ञतम** शब्दों के रूप 'सब्ब' शब्द के समान होंगे।

§ २. **पुब्बादीहि छहि २.१४५—पुब्ब** (=पहला), **पर, अपर, दक्खिण** (=दक्षिण), **उत्तर,** तथा **अधर** (=नीचा), इन छ शब्दों के रूप 'सब्ब' शब्द के समान ही होंगे; किंतु, पठमा अनेक वचन में इनके दो दो रूप होंगे। जैसे—

**पुब्बे, पुब्बा। परे, परा। अपरे, अपरा। दक्खिणे, दक्खिणा। उत्तरे, उत्तरा। अधरे, अधरा।**

## § ३. किं[७] (=कौन)

### पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | को | के |
| दुतिया | कं | के |
| ततिया | केन | केहि, केभि |

---

५. **घपा सस्स स्सा वा २.१०३**—स्त्रीलिङ्ग 'सब्ब' आदि शब्दों से परे, **'स'** विभक्ति का विकल्प से 'स्सा' आदेश होता है। जैसे—सब्बा+स=**सब्बस्सा। सब्बाय।**

६. **स्मिनो स्सं २.१०४**—स्त्रीलिङ्ग 'सब्ब' आदि शब्दों से परे, 'स्मि' विभक्ति का विकल्प से 'स्सं' आदेश होता है। जैसे—**सब्बस्सं; सब्बायं। अमुस्सं, अमुया।**

७. **किंस्स को सब्बासु २.२००**—सभी विभक्तियों में, 'किं' शब्द का **'क'** आदेश हो जाता है। जैसे—**को, के। का, कायो। कं, कानि।**

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| चतुत्थी | कस्स, किस्स[8] | केसं, केसानं |
| पञ्चमी | कम्हा, कस्मा, किस्मा | केहि, केभि |
| छट्ठी | कस्स, किस्स | केसं, केसानं |
| सत्तमी | कम्हि, किम्हि, कस्मिं, किस्मिं | केसु |

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | किं,[9] कं | के, कानि |
| दुतिया | किं, कं | के, कानि |

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | का | का, कायो |
| दुतिया | कं | का, कायो |
| ततिया | काय | काहि, काभि |
| चतुत्थी | कस्सा, काय | कासं, कासानं |
| पञ्चमी | काय | काहि, काभि |
| छट्ठी | कस्सा, काय | कासं, कासानं |
| सत्तमी | कस्सं, कायं | कासु |

§ ४. 'य' (=जो) शब्द के रूप, तीनों लिङ्गों में, 'क' शब्द के समान ही होते हैं। जैसे:—

*पुल्लिङ्ग*—**यो, ये; यं, ये; येन, येहि येभि; यस्स, येसं येसानं; यम्हा यस्मा, येहि येभि; यस्स, येसं येसानं; यम्हि यस्मि, येसु।**

---

८. **किस स्मिसु वानित्थियं** २.२०१—पुल्लिग और नपुंसक लिङ्ग में, 'स' तथा 'स्मि' विभक्तियों के आने से, 'किं' शब्द का विकल्प से 'कि' आदेश होता है। जैसे—**कस्स; किस्स। कस्मि; किस्मि।**

९. **किमंसिसु सह नपुंसके** २.२०२—नपुंसक लिङ्ग में, 'अं' **तथा** 'सि' विभक्तियों के साथ, 'किं' शब्द का रूप '**किं**' होता है।

*नपुंसक*—**यं, ये यानि; यं, ये यानि**—शेष पुल्लिङ्ग के समान।

*स्त्रीलिङ्ग*—**या, या यायो; यं, या यायो; याय, याहि याभि; यस्सा याय, यासं यासानं; याय, याहि याभि; यस्सा याय, यासं यासानं; यस्सं यायं, यासु।**

## § ५. त, त्य (=वह)

### पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सो, स्यो[10] | ते, ने[11] |
| दुतिया | तं, नं | ते, ने |
| ततिया | तेन, नेन | तेहि, नेहि, तेभि, नेभि |
| चतुत्थी | तस्स, नस्स, अस्स[12] | तेसं, नेसं, तेसानं, नेसानं |
| पञ्चमी | तम्हा, अम्हा, नम्हा, तस्मा, नस्मा, अस्मा | तेहि, नेहि, तेभि, नेभि |
| छट्ठी | तस्स, नस्स, अस्स[12] | तेसं, नेसं, तेसानं, नेसानं |
| सत्तमी | तम्हि, अम्हि, नम्हि, तस्मिं, नस्मिं, अस्मिं | तेसु, नेसु |

---

१०. त्यतेतानं तस्स सो २.१३०—'सि' विभक्ति आने से, पुल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग में, 'त्य', 'त' तथा 'एत' शब्दों के तकार का सकार हो जाता है। जैसे—**स्यो पुरिसो। स्या इत्थी। सो पुरिसो। सा इत्थी। एसो। एसा।**

११. ततस्स नो सब्बासु २.१३३—सभी विभक्तियों में, 'त' शब्द के तकार का विकल्प से नकार हो जाता है। जैसे—**ते ने। तेन नेन। तेहि नेहि।**

१२. ट सस्मास्मिंस्साय स्सं स्सा स्सं म्हा म्हि स्विमस्स च २.१३४—'स', 'स्मा', 'स्मिं', 'स्साय', 'स्सं', 'स्सा', 'सं', 'म्हा', तथा 'म्हि' परे हों, तो 'त' तथा 'इम' शब्दों का विकल्प से 'अ' आदेश होता है। जैसे—**तस्स, अस्स। तस्मा, अस्मा। तस्मिं, अस्मिं। तस्साय, अस्साय। तस्सं, अस्सं। तस्सा अस्सा। तासं, आसं। तम्हा, अम्हा। तम्हि, अम्हि।**

इम—**इमस्स, अस्स। इमस्मा, अस्मा। इमस्मिं, अस्मिं। इमिस्साय, अस्साय** इत्यादि।

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | तं, नं | ते, ने, तानि, नानि |
| दुतिया | तं, नं | ते, ने, तानि, नानि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सा, स्या | ता, ना, तायो, नायो |
| दुतिया | तं, नं | ता, ना, तायो, नायो |
| ततिया | ताय, नाय, तस्सा,[13] तिस्सा[14] | ताहि, नाहि, ताभि, नाभि |
| चतुत्थी | तिस्साय, तस्साय[15] अस्साय तिस्सा, तस्सा,[13] ताय | तासं, आसं, तासानं |

---

१३. **स्सा वा तेतिमामूहि** २.४८—स्त्रीलिङ्ग 'ता', 'एता', 'इमा', तथा 'अमू' शब्दों से परे, 'ना' आदि एकवचन की विभक्तियों का विकल्प से 'स्सा' आदेश हो जाता है। जैसे—**तस्सा कतं। तस्सा दीयते। तस्सा निस्सरणं। तस्सा परिग्गहो। तस्सा पतिट्ठितं।** विकल्प से 'ताय' भी होता है।

**एतिस्सा। एताय।**

**इमिस्सा। इमाय।**

**अमुस्सा। अमुया।**

१४. **ताय वा** २.५५—'स्सं', 'स्सा, तथा 'स्साय' से पूर्व, 'ता' शब्द का विकल्प से 'ति' आदेश हो जाता है। जैसे—**तस्सं, तिस्सं। तस्सा, तिस्सा। तिस्साय, तस्साय।**

१५. **तेतिमातो सस्स स्साय** २.५६—'ता', 'एता', तथा 'इमा' शब्दों से परे, 'स' विभक्ति का विकल्प से 'स्साय' आदेश होता है। जैसे—**तस्साय, ताय। एतिस्साय, एताय। इमिस्साय, इमाय।**

**घो स्संस्सास्सायंतिसु** २.६५—'स्सं' आदि आने से, 'घ' (='आ') ह्रस्व हो जाता है। जैसे—**तस्सं, तस्सा, तस्साय, तं, सभंति, परिसंति।**

| | **एकवचन** | **अनेकवचन** |
|---|---|---|
| **पञ्चमी** | **ताय, नाय, तस्सा** | **ताहि, नाहि, ताभि, नाभि** |
| **छट्ठी** | **तिस्साय, तस्साय, अस्साय** | |
| | **तिस्सा, तस्सा, अस्सा, ताय** | **तासं, आसं, तासानं** |
| **सत्तमी** | **तिस्सं, तस्सं, अस्सं, तायं, तस्सा, तिस्सा** | **तासु** |

§ ६. **सर्वनाम** २७ हैं—**सब्ब** (=सर्व), **कतर** (=कौन), **कतम** (=कौन), **उभय** (=दोनों), **इतर** (=दूसरा), **अञ्ञ** (=अन्य), **अञ्ञतर** (=कोई), **अञ्ञतम** (=अन्यतम), **पुब्ब** (=पूर्व), **पर, अपर, दक्खिण** (=दक्षिण), **उत्तर, अधर** (=अधः), **य** (=जो), **त—त्य** (=वह), **एत** (=यह), **इम** (=यह), **किं** (=कौन), **एक, उभ, द्वि, ति** (=तीन), **चतु** (=चार), **तुम्ह** (=तू), **अम्ह** (मैं) ।

संख्या, अतुल्य, असहाय तथा अन्य (=कोई कोई)—इतने अर्थों में 'एक' शब्द प्रयुक्त होता है । जैसे—**एको बालको**=एक लड़का । **बुद्धो एको' व लोके**=लोक में बुद्ध अतुल्य हैं । **अहं एको' व अरञ्ञे विहरामि**=मैं जंगल में अकेला विहार करता हूँ । **एके एवं वदन्ति**=कोई कोई लोग ऐसा कहते हैं ।

संख्या के अर्थ में, 'एक' शब्द एकवचन में ही होता है। तीनों लिङ्गों में इसके रूप 'सब्ब' शब्द के समान होते हैं ।

[संख्या वाचक शब्दों के लिए देखिए—**पृ० १६४**]

## ३. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए--**

**सब्बे** सङ्खारा दुक्खा। सब्बे धम्मा अनत्ता सन्ति (=हैं)। **सब्बे** पाणा दण्डस्स तसन्ति (=डरते हैं)। बुद्धो सब्बानि झानानि जानाति (=जानता है)। सब्बे देवा सग्गे विचरन्ति (=विचरण करते हैं)। **सब्बायो** भिक्खुनियो बुद्धं वन्दन्ति (=प्रणाम करते हैं)। सब्बासु दिसासु भिक्खु मेत्तं भावेति (=भावना करता है)।

केन ञाणेन, कस्स भिक्खुस्स, **कम्हि** ठाने, **किं** झानं होति? का भिक्खुनी, काय भावनाय, काय पत्तिया, कायं कुटिकायं विहरति (=विहार करती है)? **कानि** झानानि भिक्खु लभति (=प्राप्त करता है)? कानि झानानि भिक्खुस्स होन्ति? यो सीलं रक्खति सो झानं लभति (=लाभ करता है)। **येहि** धम्मेहि सम्बोधिया पत्ति होति, ते धम्मा अनुत्तरा होन्ति।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के ततिया छट्ठी तथा सत्तमी विभक्ति में रूप लिखिए, और उनका वाक्यों में प्रयोग कीजिए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए--**

सब मनुष्य मरण-धर्म्मा हैं (=सन्ति)। सब देवता स्वर्ग में विचरण करते हैं (=विचरन्ति)। सभी भिक्षुओं का शरण बुद्ध है (=अत्थि)। जो दान देता है (=देति), वह स्वर्ग को जाता है (=गच्छति)। जिसकी प्रज्ञा नहीं है (=नत्थि), उसकी विद्या अल्प होती है (=होति)। कौन देवता, किस मनुस्स को, किस फल के लिए, किस धर्म्म का उपदेश करता है (=देसति)?

**३. काले अक्षरों में छपे पदों में लिङ्ग, वचन तथा विभक्तियाँ बताइए--**

**सब्बाय** विज्जाय वायामो। **सब्बाय** देवताय विचारो। सब्बाय **दिसाय** भिक्खु मेत्तं भावेति (=भावना करता है)। **सब्बे** देवा **सब्बे** बुद्धे नमस्सन्ति (=प्रणाम करते हैं)। **काय** विज्जाय **काय** पञ्ञाय पत्ति होति?

**४. निम्नलिखित शब्दों से वाक्य बनाइए--**

*सर्वनाम-पदानि*--सब्बे देवा, सब्बे मनुस्से, सब्बानि फलानि, सब्बे दारका, सब्बानि पोत्थकानि, सब्बेसु धम्मेसु।

*क्रिया-पदानि*—नमस्सन्ति (=प्रणाम करते हैं), वदन्ति (=बोलते हैं), खादन्ति (=खाते हैं), पठन्ति (=पढ़ते हैं), विहरति (=विहार करता है)।

**५. निम्नलिखित शब्दों का वाक्य में प्रयोग कीजए—**

सब्बेन सब्बं, सब्बथा सब्बं (=सब प्रकार से)। अञ्ञमञ्ञं (=एक दूसरे को)। येन भगवा तेन (=जहाँ भगवान थे वहाँ)। तेन, तस्मा (=तिस कारण से)। येन, यस्मा (=जिस कारण से)।

**६. (क) अकारान्त नाम तथा सर्वनाम शब्दों के रूप में क्या २ अन्तर हैं?**

**(ख) आकारान्त नाम तथा सर्वनाम शब्दों के रूप में क्या २ अन्तर हैं?**

# पहला काण्ड

## चौथा पाठ

# विभक्ति-प्रकरण

### ( पहला भाग—साधारण नियम )

## १. पठमा विभत्ति

§ १. **पठमात्थमत्ते** २.३६—कर्तृवाच्य के कर्ता में, या केवल अर्थ प्रगट करने में, 'पठमा विभत्ति' होती है। जैसे—**समणो झायति**=श्रमण ध्यान लगाता है। **अग्गि। कञ्ञायो। फलानि।**

§ २. **आमन्तणे** २.४०—आमन्त्रण करने के अर्थ में, 'आलपन विभत्ति' होती है। 'आलपन' में भी, 'पठमा' ही की विभक्तियाँ लगती हैं। जैसे—**आवुसो सुमन सामणेर! रे धुत्ता! हे कञ्ञे! जे अय्ये!**

## २. दुतिया विभत्ति

§ ३. **कम्मे दुतिया** २.२—कर्तृवाच्य के कर्म में 'दुतिया विभत्ति' होती है। जैसे—**सूदो ओदनं पचति। सप्पो जने दंसति।**

§ ४. **कालद्धानमच्चन्तसंयोगे** २.३—क्रिया, गुण, तथा द्रव्य के लगातार होने से, समय तथा दूरी वाचक शब्द में 'दुतिया विभत्ति' होती है। जैसे—*समय में*—**सामणेरो मासं विनयं पठति**=श्रामणेर महीना भर (लगातार) विनय पढ़ता है। **दिवसं गेहो सुञ्ञो तिट्ठति**=दिन भर घर सूना रहता है। **मासं गुळधाना**=महीने भर गुड़-धान की मिठाई चलती रही।

*दूरी में*—**भच्चो कोसं गच्छति**=भृत्य कोस भर जाता है। **कोसं कुटिला नदी**=कोस भर नदी टेढ़ी-मेढ़ी है। **कोसं पब्बतो**=कोस भर पहाड़ ही पहाड़ है।

§ ५. 'धि' (=धिक्कार), 'अन्तरा' (=बीच), 'पति' (=प्रति), तथा 'विना' शब्दों के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है। जैसे—

**धि अलसं सिस्सं**=आलसी शिष्य को धिक्कार है। **अन्तरा च राजगहं अन्तरा च नाळन्दं**=राजगृह और नालन्दा के बीच। **लोका पसन्ना बुद्धं पति**=लोग बुद्ध के प्रति बड़ी श्रद्धा रखते हैं। **न सिज्झति धम्मो विरियं बिना**=बिना वीर्य के धर्म सफल नहीं होता है।

## ३. ततिया विभत्ति

§ ६. **कत्तुकरणेसु ततिया** २.१८—भाववाच्य तथा कर्म-वाच्य के कर्त्ता में, करण कारक में, तथा क्रियाविशेषण में, 'ततिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**पुरिसेन गम्मति**=पुरुष के द्वारा चला जाता है। **बालकेन चन्दो दिस्सति**=बालक के द्वारा चाँद देखा जाता है (देखिए—पृ० १७८)।

*करण कारक में*—**दण्डेन सप्पं पहरति**=लाठी से साँप मारता है।

*क्रियाविशेषण में*—**गोत्तेन गोतमो**=गोत्र से गौतम है। **सुमेधो नाम नामेन**=नाम से सुमेध। इसी तरह—**दिसमेन धावति, समेन धावति, द्विदोणेन धञ्ञं किणाति, पञ्चकेन पसवो किणाति**। इत्यादि

§ ७. **सहत्थेन** २.१९—साथ होने के अर्थ में 'ततिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**सिस्सेहि सह=सद्धिं=समं आगच्छति आचरियो**=शिष्यों के साथ आचार्य आता है।

§ ८. **तुल्यत्थेन वा ततिया** २.४२—तुल्य के अर्थ में 'ततिया विभत्ति' होती है, और छट्ठी भी।

जैसे—**आचरियेन सदिसो सिस्सो**=आचार्य के सदृश ही शिष्य है। **जनकेन तुल्यो पुत्तो**=पिता के तुल्य ही पुत्र है। **आचरियस्स सदिसो सिस्सो। जनकस्स तुल्यो पुत्तो**।

## ४. चतुत्थी विभत्ति

§ ९. **चतुत्थी सम्पदाने** २.२६—सम्प्रदान में 'चतुत्थी विभत्ति' होती है।

जैसे—**याचकस्स भिक्खं ददाति**=भिखमंगे को भीख देता है। **ब्राह्मणानं भोजनं ददाति**=ब्राह्मणों को भोजन देता है।

§ १०. **तादत्थ्ये** २.२७—'उसके लिए', इस अर्थ में 'चतुत्थी विभत्ति' होती है।

जैसे—**लोकहिताय बुद्धो धम्मं देसेति**=लोक के हित के लिए, वुद्ध धर्म का उपदेश करते हैं। **न समत्थो दारभरणाय**=स्त्री के पालन करने में समर्थ नहीं है। **सूदो पाकाय भोजनघरं गच्छति**=रसोइया पकाने के लिए भोजन-गृह जा रहा है। **माणवकानं अनज्झायो रुच्चति**=विद्यार्थियों को अनध्याय अच्छा लगता है। **भच्चो अमच्चस्स सतं धारेति**=भृत्य अमात्य को सौ रुपए धारता है। **पापिट्ठस्स (पापिट्ठाय) धम्मेन किं**=पापी को धर्म से क्या दरकार? **जीवितं तिणाय अपि न मञ्ञति**=जीवन को तृण भर भी नहीं समझता है।

## ५. पञ्चमी विभत्ति

§ ११. **पञ्चम्यवधिस्मा** २.२८—अवधि-वाचक शब्द में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है।

जैसे—**गामस्मा गच्छति**=गाँव से जाता है। **चोरस्मा भायति**=चोर से डरता है। **चोरस्मा रक्खति**=चोर से बचाता है।

## ६. छट्ठी विभत्ति

§ १२. **छट्ठी सम्बन्धे** २.४१—सम्बन्ध में 'छट्ठी विभत्ति' होती है।

जैसे—**आचरियस्स पुत्तो**=आचार्य का पुत्र। **गामस्स मनुस्सा**=गाँव के मनुष्य। **पहरतो पिट्ठिं ददाति**=मारने वाले की ओर पीठ फेर देता है। **दिवसस्स तिक्खत्तुं**=दिन में तीन बार।

कृदन्त शब्दों के साथ भी बहुधा छट्ठी विभक्ति होती है। जैसे—**साधु सम्मतो बहुजनस्स**=बहुत लोगों का मान्य। **तिट्ठन्ति धम्मस्स ञातारो**=धर्म के जानने वाले मौजूद हैं।

§ १३. **यतो निद्धारणं** २.३८—जाति, गुण, तथा क्रिया से, जहाँ बहुतों में से एक का निर्धारण किया जाय, वहाँ 'छट्ठी विभत्ति' होती है, और 'सत्तमी' भी।

जैसे—**मनुस्सानं, मनुस्सेसु वा खत्तियो सेट्ठो**=मनुष्यों में, क्षत्रिय (जाति) श्रेष्ठ है। **कण्हा गावीनं, गावीसु वा सम्पन्नखीरतमा**=काली गौवों में अधिक दूध देने वाली होती हैं। **दानानं, दानेसु वा धम्मदानं सेट्ठं**=दानों में, धर्म्मदान श्रेष्ठ है।

## § ७. सत्तमी विभत्ति

§ १४. **सत्तम्याधारे** २.३४—क्रिया के आधार में 'सत्तमी विभत्ति' होती है। जैसे—**पब्बते तिट्ठति**=पर्वत पर रहता है। **कुम्भे ओदनं पचति**=हांडी में भात पकाता है। **आकासे सकुणा विचरन्ति**=आकाश में पक्षी विचरण करते हैं। **तिलेसु तेलं वत्तति**=तिल में तेल है।

§ १५. **निमित्ते** २.३५—निमित्त के अर्थ में 'सत्तमी विभत्ति' होती है। जैसे—**अजिनम्हि मिगं हञ्ञति**=चर्म के निमित्त से मृग को मारता है। **मुसावादे पाचित्तियं**=मृपा-वाद से 'पाचित्तिय' अपराध होता है।

§ १६. **यब्भावो भावलक्खणं** २.३६—जहाँ, एक काम के होने पर दूसरे काम का होना जाना जाता है, वहाँ 'सत्तमी विभत्ति' होती है। जैसे—**आचरिये आगते सिस्सा उट्ठहन्ति**=आचार्य के आने पर शिष्य खड़े हो जाते हैं।

§ १७. **छट्ठी चानादरे** २.३७—ऊपर के ही अर्थ में, यदि अनादर का भाव मालूम हो, तो 'छट्ठी विभत्ति' भी होती है।

जैसे—"**आकोटयन्तो सो नेति सिविराजस्स पेक्खतो**"=शिविराज के देखते ही देखते, वह उसे पीटते हुए ले जाता है। "**मच्चु गच्छति आदाय पेक्खमाने महाजने**"=इतने लोगों के देखते ही देखते, मृत्यु ले कर चली जाती है।

[ऊपर के उदाहरणों में, शिविराज तथा महाजन के प्रति अनादर का भाव प्रगट होता है।]

# ४. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिये—**

*सक्क-पञ्ह-सुत्तं*

**एकं समयं** भगवा (भगवान्) मगधेसु विहरति इन्दसाल-गुहायं। **तेन** खो पन **समयेन,** सक्कस्स देवानं इन्दस्स उस्सुक्कं उदपादि (=उत्पन्न हुआ) **भगवन्तं दस्सनाय**। अथ खो (=तब) सक्को देवानं इन्दो **देवेहि** तावतिंसेहि परिवुतो भगवन्तं दस्सनाय अगमासि (=गया)। पञ्चसिखो पि खो गन्धब्ब-पुत्तो **वीणं** आदाय (=लेकर) **सक्कस्स अनुचरियं** उपागमि (=आया)। अथ खो (=तब) सक्को इन्दसाल-गुहं पविसित्वा (=प्रवेश करके) भगवन्तं अभिवादेत्वा (=प्रणाम करके) **एकमन्तं** (=एक किनारे) अट्ठासि। देवा पि एकमन्तं अट्ठंसु (=खड़े हो गए)। तेन खो पन समयेन, अन्धकारगुहायं आलोको उदपादि (=उत्पन्न हुआ), यथा **तं** देवानं देवानुभावेन।

अथ खो सक्को देवानं इन्दो भगवन्तस्स धम्म-देसनं सुत्वा (=सुन कर), वेद-पटिलाभं सोमनस्स-पटिलाभं च पत्तो (=प्राप्त कर) भगवन्तं आह—

"अभिजानामि (=याद करता हूँ), भन्ते! इतो (=इससे) पुब्बे एव-रूपं **सोमनस्स-पटिलाभं**" ति।

"भूत-पुब्बं भन्ते! देवासुर-सङ्गामो अहोसि (=हुआ था)। तस्मि सङ्गामे देवा जिनिंसु (=जीत गए), असुरा पराजिंसु (=हार गए)। 'या च दिब्बा ओजा या च असुर-ओजा—उभयं एतं देवा परिभुञ्जिस्सन्ती'ति चिन्तेत्वा, (=भोग करेंगे, ऐसा विचार कर) सोमनस्स-पटिलाभो मे जातो। यो खो पन मे भन्ते! सो **वेद-पटिलाभो** सोमनस्स-पटिलाभो, सो न निब्बिदाय न संबोधाय न निब्बाणाय संवत्तति। यो खो पन मे अयं भन्ते! भगवन्तस्स धम्मं सुत्वा, वेद-पटिलाभो सोमनस्स-पटिलाभो, सो एकन्त-निब्बिदाय संबोधाय, **निब्बाणाय** संव-त्तती"ति।

अथ खो सक्को देवानं इन्दो पाणिना पठविं परामसित्वा (=छू कर) तिक्खत्तुं (=तीन बार) उदानं उदानेसि—

"नमो **तस्स** भगवतो (=भगवन्तस्स) अरहतो (=अरहन्तस्स) **सम्मा-सम्बुद्धस्सा**"ति। इमस्मिं च पन वेय्याकरणस्मिं भञ्ञमाने (=कहे जाने पर) सक्कस्स देवानं इन्दस्स **धम्म-चक्खु** उदपादि (=उत्पन्न हुआ)—'यं किं चि समुदय-धम्मं सब्बं तं निरोध-धम्मं'ति।

**२. निम्नलिखित वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए; तथा, काले अक्षरों में छपे पदों के कारक बताइए—**

कायस्स भेदा, परं मरणा, सुगतिं **सग्गं लोकं** उपपज्जति (=उत्पन्न होता है)। भिक्खु रत्तिया **पच्छिमं यामं** पच्चुट्ठाय (=उठ कर) चङ्कमेन **आवरणेहि धम्मेहि** चित्तं परिसोधेति (=शुद्ध करता है)। **सिक्खापदेसु** सिक्खति। सुजाता तस्सा दासिया वचनं सुत्वा (=सुनकर), पुण्णं **दासिं** सब्बं **अलङ्कारं** अदासि (=दे दिया)। तस्मिं समये मारो देव-पुत्तो मार-घोसनं घोसापेत्वा (=घोषित करा के) मारबलं आदाय (=लेकर) निक्खमि (=निकल गया)। मारबले पन बोधिमण्डं उपसङ्कमन्ते उपसङ्कमन्ते, (=पास जाते हुए), तेसं एको पि ठातुं नासक्खि (=ठहर नहीं सका)। सुद्धोदन-पुत्तेन **सिद्धत्थेन** सदिसो (=सदृश) अञ्ञो पुरिसो नाम नत्थि। **जातिया** खो सति (=होने पर) जरा-मरणं होति। विञ्ञाणे खो सति (=होने पर), नाम-रूपं होति। **आसवेहि** चित्तं विमुच्चि (=मुक्त हो गया)।

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

भिक्षु लोग एक वन-खण्ड (=वन-सण्ड) में विहार करते थे (=विहरिंसु)। वे भगवान के दर्शन के लिए श्रावस्ती (सावत्थी) गये (=अगमिंसु)। उन के साथ एक परिव्राजक संन्यासी भी गया (=अगमि)।

जो मनुष्य शील की रक्षा करता है (=रक्खति), वह मर जाने के बाद देह छूट जाने पर स्वर्ग लोक में उत्पन्न होता है (=उप्पज्जति)। उस भगवान् सम्यक् सम्बुद्ध को नमस्कार है। चित्त के आस्रव (मल) क्षय होने पर चित्त विमुक्त हो जाता है (=विमुच्चति)। सङ्घ को दान देने से, बहुत पुण्य होता है (=बहु पुञ्ञं पसवति)। शील से ध्यान उत्पन्न होता है। (=उप्पज्जति)। ध्यान से प्रज्ञा उत्पन्न होती है (=उप्पज्जति)। प्रज्ञा से विमुक्ति होती है (=होति)।

**४. निम्नलिखित पालि-मुहावरों को याद कर लीजिए, तथा उनसे वाक्य बनाइये--**

पच्छा-भत्तं=भोजन करने के बाद। पिण्डपातो=भिक्षा। पटिसल्लानं=ध्यान। सम्मोदनीयं कथं साराणीयं वीतिसारेत्वा=कुशल-क्षेम की बातचीत समाप्त करके। पुब्बण्ह-समयं निवासेत्वा=पूर्वाह्न समय पहन कर। पत्त-चीवरं आदाय=पात्र तथा चीवर (कन्था) को लेकर। पिण्डाय पाविसि=भिक्षा के लिए प्रवेश किया। अत्त-मना अभिनन्दि=प्रसन्न होकर अभिनन्दन किया।

---

# पहला काण्ड

## पाँचवाँ पाठ

## अव्यय-प्रकरण

### ( पहला भाग—साधारण प्रयोग )

§ १. अव्यय शब्द सदा '**एक-रूप**' रहते हैं। लिङ्ग, वचन, तथा विभक्ति के कारण, उनमें कोई अन्तर नहीं होता है। मोग्गल्लानाचार्य ने 'अव्यय' का नाम '**असंख्य**'[1] रक्खा है; क्योंकि, उसमें संख्या नहीं होती है। "**न विज्जते संख्या यस्स तं असंख्यं**" मोग्गलान पञ्जिका ३.२.।

साधारणतः अव्यय पाँच प्रकार के होते हैं—(१) **उपसर्ग**, (२) **निमित्तार्थक**, (३) **पूर्वकालिक**, (४) **तद्धितान्त**, और (५) **रूढ़ि**।

### १. उपसर्ग

§ २. उपसर्ग बीस हैं—प, परा, नि, नी, उ, दु, सं, वि, अव, अनु, परि, अभि, अधि, पति, सु, आ, अति, अपि, अप, उप। उपसर्ग के लगने पर, क्रिया के अर्थ में कभी तो कुछ विशेषता हो जाती है, कभी भिन्न, और कभी बिल्कुल उल्टा ही अर्थ हो जाता है। [ देखिए—दूसरा काण्ड, सातवाँ पाठ ] जैसे—

**जहति**=छोड़ता है ........ **पजहति**=एकदम छोड़ देता है
**किरति**=बिखेरता है ....... **विप्पकिरति**=चारों ओर बिखेर डालता है
**हरति**=हरण करता है ...... **पहरति**=मारता है
**गच्छति**=जाता है ........ **आगच्छति**=आता है

---

१. **असंख्येहि सब्बासं २.१२०**—'असंख्य' शब्दों से परे, सभी विभक्तियों का लोप होता है। जैसे—**च, वा, एव, एवं**।

## २. निमित्तार्थक

§ ३. 'यह करने के लिए', इस अर्थ में निमित्तार्थक अव्यय होता है। जैसे—**भोत्तुं गच्छति**=भोजन करने के लिए जाता है। **कातुं**=करने के लिए। **सोतुं**=सुनने के लिए। **दट्ठुं**=देखने के लिये। **युज्झितुं**=युद्ध करने के लिए। **वत्तुं**=बोलने के लिए। **रुज्झितुं**=रोकने के लिए [देखिए—पृ० १५२]।

## ३. पूर्वकालिक

§ ४. 'इस काम को करके', इस अर्थ में पूर्वकालिक अव्यय होता है। जैसे—

**विहारं गन्त्वा बुद्धं वन्दति**=विहार जा कर बुद्ध को प्रणाम करता है। **कत्वा**=करके। **सुत्वा**=सुन कर। **पस्सित्वा**=देख कर [देखिए—पृ० १५४]।

## ४. तद्धितान्त

§ ५. नाम तथा सर्वनाम से परे, तद्धित के कुछ प्रत्यय लगने से, अव्यय बन जाता है। जैसे—**सब्ब—सब्बत्थ**=सभी जगह। **य—यहिं**=जहाँ। **किं—कदा**=कब। **सतं—सततो**=शततः [देखिए पृ० २१५-२२०]।

## ५. रूढ़ि

§ ६. रूढ़ि अव्यय प्रधानतः तीन प्रकार के हैं—(क) क्रियाविशेषण, (ख) संयोजकादि, (ग) विस्मयादिबोधक।

(क) *क्रियाविशेषण*—कभी कभी क्रियाविशेषण द्वितीया या तृतीया विभक्ति के एकवचन में रहता है। जैसे—

**वेगं गच्छति; वेगेन गच्छति**=तेज़ जा रहा है।

निम्न लिखित अव्यय क्रियाविशेषण की भाँति व्यवहृत होते हैं—

**अग्गतो**=सामने

**अज्ज**=आज

**अञ्ञदत्थु**=निश्चय से

**अतीव**=अत्यधिक

**अत्थ**=यहाँ

**अत्थं**=विनाश, अदर्शन

**अत्र**=यहाँ

**अद्धा**=निश्चय से

**अधुना** =इस समय
**अधो** =नीचे
**अन्तरा** =मध्य में
**अन्तरेन** =मध्य में, विना
**अन्तो** =मध्य में
**अप्पेव** =शायद
**अप्पेव नाम** =शायद
**अभिक्खणं** =बार बार
**अभिण्हं** =बार बार
**अमा** =साथ
**अमुत्र** =परलोक में
**अलं** =बस
**अवस्सं** =ज़रूर
**आम** =हाँ
**आरका** =दूर
**आरा** =दूर
**आवि** =प्रकट
**इध** =यहाँ
**इंघ** =प्रेरणा करना
**इति** =ऐसा
**इत्थं** =ऐसा
**इदानि** =इस समय
**इह** =यहाँ
**ईसं** =थोड़ा
**उच्चं** =ऊँचा
**उद्धं** =ऊपर
**उपरि** =ऊपर
**एतरहि** =अब
**एत्तावता** =अब तक
**एत्थ** =यहाँ
**एव** =निश्चय से
**एवं** =ऐसे
**एवम्पि** =ऐसे भी
**कच्चि** =क्या
**कत्थ** =कहाँ
**कथं** =कैसे
**कथञ्चि** =किसी प्रकार
**कदा** =कब
**कदाचि** =शायद
**कहं** =कहाँ
**कामं** =निश्चय से
**किं** =क्यों
**किञ्चि** =कुछ कुछ
**किंसु** =कैसे
**कित्तावता** =कब तक
**कीव** =कब तक, कितना
**कुत्थ** =कहाँ
**कुदाचनं**= कभी
**कुहिं** =कहाँ
**कुहिञ्चनं** =कहीं
**कुत्र** =कहाँ
**क्व** =कहाँ
**चन** =कुछ } अनिश्चय वाचक
**चि** =कुछ }
**चिरं** =दीर्घकाल
**चिरेण** =विलम्ब से
**चिररत्ताय** =दीर्घ काल तक
**चिरस्सं** =चिरकाल

**जातु**=कभी, निश्चय से
**तं**=उस हेतु से
**तग्घ**=निश्चित रूप से
**ततो**=उस हेतु से
**तत्थ**=वहाँ
**तत्र**=वहाँ
**तथरिव**=तथैव, वैसे ही
**तथा**=वैसे
**तथेव**=वैसे ही
**तदा**=तब
**तदानि**=तब
**तहिं**=वहाँ
**तहं**=वहाँ
**ताव**=तब तक
**तावता**=तब तक
**तिरियं**=तिरछा
**तिरो**=छिपा हुआ, उस पार
**तुण्ही**=चुप
**तेन**=उस हेतु से
**दिट्ठा**=प्रसन्नता से, भाग्य से
**दिवा**=दिन में
**दुट्ठु**=बुरा, बुरी तरह
**दूरा**=दूर
**दोसो**=रात में
**धुवं**=स्थिर, निश्चय
**न**=नहीं
**ननु**=विरोध सूचक अव्यय, क्यों
**नमो**=नमस्कार
**नहि**=नहीं
**नाना**=भिन्न
**नीचं**=थोड़ा, नीचा
**नु**=शायद, क्यों
**नून**=निश्चय से
**नो**=नहीं
**पगे**=प्रातःकाल
**पतिरूपं**=ठीक
**परम्मुखा**=पीछे की ओर
**परसुवे**=परसों
**परितो**=चारो ओर
**पसय्ह**=बलात्कार से
**पातु**=प्रकट, सामने
**पातो**=प्रातःकाल
**पायो**=प्रायः
**पुथु**=विना
**पुनप्पुनं**=बार बार
**पुरतो**=सामने
**पुरे**=सामने
**पेच्च**=परलोक में
**बलवं**=प्रबल रूप से
**बहिद्धा**=बाहर
**बही**=बाहर
**बाहिरा**=बाहर
**बाहिरं**=बाहर
**मनं**=थोड़ा
**मा**=नहीं
**मिच्छा**=झूठ
**मुधा**=बेकार
**मुसा**=झूठ

**मुहु** = बार बार
**यं** = जिस कारण से
**यतो** = जिस हेतु से
**यत्थ** = जिस स्थान पर
**यत्र** = जहाँ
**यथत्तं** = ऐसा ही
**यथरिव** = जैसे, यथैव
**यथा** = जैसे
**यथाच** = जैसे
**यथातथं** = ऐसा ही
**यथापि** = जैसे
**यथाहि** = जैसे
**यथेव** = जैसे
**यहिं** = जहाँ
**याव** = जब तक, जितना
**यावता** = जब तक, जितना
**येन** = जिस हेतु से
**रत्तं** = रात्रि में
**रहो** = गुप्त
**रिते** = बिना
**लहु** = जल्द
**विना** = बिना
**विय** = सदृश
**वे** = निश्चय से
**सकिं** = एक वार
**सच्छि** = प्रत्यक्ष
**सज्जु** = शीघ्र, तत्काल
**सदा** = सर्वदा
**सद्धं** = अनुकूल
**सद्धिं** = साथ
**सनं** = सर्वदा
**सनिकं** = शीघ्र
**सपदि** = शीघ्र, तत्काल
**सब्बतो** = चारो ओर
**समन्ततो** = चारो ओर
**समन्ता** = चारो ओर
**समं** = साथ
**सम्पति** = इस समय
**सम्मा** = अच्छी तरह
**सयं** = स्वयं
**सं** = प्रसन्नतापूर्वक
**सह** = साथ
**सहसा** = अकस्मात्
**स्वे** = आगामी कल
**साधु** = ठीक
**सामं** = स्वयं
**साहु** = साधु
**सायं** = सायंकाल
**सु** = अथवा
**सुट्ठु** = अच्छी तरह
**सुवत्थि** = कल्याण
**सुवे** = कल (आगामी)
**सेय्यथापि** = जैसे
**सेय्यथापि नाम** = जैसे
**हिय्यो** = कल (बीता हुआ)
**हेट्ठा** = नीचे

## (ख) *संयोजकादि*

**'उद' =किन्नु बुद्धं सरणं गच्छसि, उद अञ्ञं सरणं ?**

**'उदाहु' =किन्नु बुद्धं सरणं गच्छसि, उदाहु अञ्ञं सरणं?**

**'किमु' =जीवितक्खये पत्ते किमु खीरभोजनं ?**

**'किमुत' =जीवितक्खये पत्ते किमुत खीरभोजनं ?**

**च =समणो बुद्धं वन्दति च सीलं रक्खति च ।**

**चे =बुद्धो भवेय्य चे, मारं जेस्सति ।**

**यदि =यदि बुद्धो भवेय्य, मारं जेस्सति ।**

**स चे =सचे बुद्धो भवेय्य, मारं जेस्सति ।**

## (ग) *विस्मयादिबोधक*

निम्नलिखित विस्मयादि-बोधक अव्यय हैं—**अङ्ग** =हे। **अत्थु** =ऐसा हो, ईर्ष्या का निर्देशक । **एवं** =हाँ । **अद्धा** =निश्चय से। **अम्भो** =हे । **अरे** । **अहो** =आश्चर्य है। **जे** =स्त्रियों को सम्बोधन करने में (आजकल गया-पटना जिले में इसका रूप 'गे' हो गया है। जैसे **गे मैय्या ! गे अय्या ! गे दीदी ! गे दाई !** ) । **धि** =धिक्कार। **भो** =हे। **रे** । **वे** =निश्चय से। **साधु** =स्वीकार करने के अर्थ में। **हंहो** =हे। **हन्द** =प्रेरणा द्योतक। **हा** =शोक द्योतक। **हि** = आः। **हे** =हे।

*द्रष्टव्यः*—निम्नलिखित अव्ययों का अपना कोई अर्थ नहीं है, किंतु वे वाक्यालंकार या पादपूर्ति में आते हैं। जैसे—

**अस्सु । खो । चे । पन । यग्घे । सुदं । ह**

**तयो अस्सु धम्मा जहिता भवन्ति ! तेन खो पन समयेन ?**

## ५. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

दीपङ्करो नाम जिनो **पुरा** अहोसि (=थे)। तस्स अपर-भागे कोण्डञ्ञो नाम बुद्धो उदपादि (=उत्पन्न हुए)। को नु हासो किं आनन्दो, **निच्चं** पज्जलिते सति (=होने पर)। यो च पुब्बे पमज्जित्वा (=प्रमाद करके), **पच्छा** सो न पमज्जति (=प्रमाद करता है); सो इमं लोकं अब्भा मुत्तो चन्दिमा **'व** पभासेति (=प्रकाशित होता है)। पापं चे पुरिसो कयिरा (=करे), न तं कयिरा (=करे) **पुनप्पुनं**। पापो पि पस्सति (=देखता है) भद्रं, **याव** पापं न पच्चति (=फलता है)। **यदा** च पच्चति (=फलता है) पापं, अथ पापो पापानि पस्सति (=देखता है)। **कच्चि** ते आवुसो! खमनीयं? **कच्चि** यापनीयं? **कच्चि** न किञ्चि दुक्खं ति? खमनीयं मे आवुसो! यापनीयं मे आवुसो! अपि **च** मे सीसे थोकं दुक्खं ति। लाभा **वत** मे! सुलद्धं वत मे! सत्था च मे भगवा अरहं सम्मा-सम्बुद्धो ति।

"एवं देवा" ति **खो**, भिक्खवे! सारथि विपस्सिस्स कुमारस्स **पटिस्सुत्वा** (=उत्तर दे कर) भद्दानि यानानि **योजापेत्वा** (=जुनवा कर) पटि-वेदेसि (=सूचित किया)—"युत्तानि (=जोत लिए गए हैं) **खो** ते देव! यानानि, यस्स **दानि** कालं मञ्ञसी" ति (=समझते हैं)। **अथ** खो विपस्सी कुमारो भद्दं यानं अभिरुहित्वा (=चढ़ कर) भद्देहि यानेहि उय्यान-भूमिं निय्यासि (=गये)।

"अयं **पन**, सम्म सारथि! पुरिसो किं कतो, केसा **पि'** स्स न यथा अञ्ञेसं, कायो पि' स्स न यथा अञ्ञेसं" ति? 'एसो खो, देव! जिण्णो **नाम**'; न दानि तेन **चिरं** जीवितब्बं भविस्सती ति (=जीना होगा)।'

"**तेन हि** सम्म सारथि! **अलं** दानि अज्ज उय्यान-भूमिया, **इतो**, व अन्ते-पुरं पच्चनियाहीति (=लौटा ले चलो)। **धिरत्थु किर भो** जाति नाम, यत्र हि नाम जातस्स जरा पञ्ञायिस्सतीति (=अनुभव करना पड़ना है)।

"किन्नु **खो** सो सम्म सारथि! महाजन-कायो ति?" 'एसो खो, देव! काल-कतो **नामा ति**। त्वञ्च देवो मयं **च'**म्हा सब्बे मरण-धम्मा मरणं अनतीता ति।

"नहि **नून** सो ओरको धम्म-विनयो, यत्थ विपस्सी कुमारो पब्बजितो (= प्रव्रजित हुए हैं)। विपस्सी कुमारो पि नाम पब्बजिस्सति, **किं अङ्ग पन** मयं ति ?" महाजन-कायो विपस्सिं बोधिसत्तं अनुपब्बजिंसु (=उनके साथ प्रव्रजित हो गए)। ताय **सुदं** परिसाय परिवुतो (=घिरा रह) बोधिसत्तो चारिकं चरति (=रमत लगाते थे)।

"न खो मे तं पतिरूपं, यो'हं आकिण्णो (=भीड़-भड़क्के में) विहरामि। **यन्नूनाहं** एको गणस्मा वूपकट्ठो (=अलग) विहरेय्यं ति (=विहार करूँ)" —चिन्तेत्वा (=विचार कर), बोधिसत्तो अपरेन समयेन तथरिव विहासि (= विहार करने लगे)। "किच्छं वत अयं लोको आपन्नो जिय्यति च मिय्यति च (=जन्म लेता है और मरता है)। **अथ च** पन इमस्स दुक्खस्स निस्सरणं नप्प. जानाति (=नहीं जानता है)। **कुदा** स्सु नाम तं पञ्ञायिस्सती ति (=जाना जायगा) ?"

अथ खो भगवा कारुञ्ञतं पटिच्च बुद्ध-चक्खुना लोकं विलोकेसि (=देखा)। अद्दसा खो भगवा सत्ते **सेय्यथापि नाम** उप्पलिनियं वा पदुमिनियं वा पुण्डरीकिनियं वा अप्पेकच्चानि उप्पलानि उदके, जातानि अन्तोनिमुग्गपोसीनि, अप्पेकच्चानि समोदकं ठितानि, अप्पेकच्चानि उदका अच्चुग्गम्म ठन्ति अनुपलित्तानि उदकेन। **एवमेव** खो भगवा अद्दस (=देखे) सत्ते अप्परजक्खे महारजक्खे ति।

**२. निम्नलिखित अव्ययों के अर्थ लिखिए, और उनको वाक्य में प्रयोग करके दिखाइए—**

(क) चिरस्सं, चिरं, चिरेन, चिररत्ताय
(ख) कदाचि, ईसं, मनं, चन, चि
(ग) सह, सद्धिं, समं, अमा
(घ) विना, नाना, अन्तरेन, रिते, पुथु
(ङ) सुदं, खो, अस्सु, यग्घ, वे, ह
(च) यथा, तथा, यथानाम, तथाहि, सेय्यथापि नाम, सेय्यथीदं, एवमेवं, यथरिव, तथरिव, विय
(छ) आम, साहु, लहु
(ज) न, नो, अलं, मा

(झ) अधुना, इदानि, दानि, सम्पति
(ञ) तदानि, तदा, चरहि
(ट) सायं, अज्ज, सुवे, स्वे, हिय्यो, पातो, पगे
(ठ) उद्धं, उपरि, हेट्ठा, अधो
(ड) सन्तिके, सच्छि, आरा, दूरा, आरका
(ढ) सम्मुखा, परम्मुखा, सं, सामं, सयं, पुरे, अग्गतो, पुरतो
(ण) सदा, पुनप्पुनं, अभिण्हं, मुहु, अभिक्खणं

---

# दूसरा काण्ड

## पहला पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### ( पहला भाग—वर्तमान काल )

§ १. क्रिया के अर्थ को प्रकट करने वाले शब्द को धातु ( =क्रियत्थ) कहते हैं। जैसे—**भू, पठ्, गम्, चज्** इत्यादि।

रूप बनाने की सुविधा के लिए, सभी धातु ९ श्रेणियों में विभक्त किए गए हैं। प्रत्येक श्रेणी को 'गण' कहते हैं। जैसे—(१) **भ्वादि गण,** (२) **रुधादि गण,** (३) **दिवादि गण,** (४) **तुदादि गण,** (५) **ज्यादि गण,** (६) **क्यादि गण,** (७) **स्वादि गण,** (८) **तनादि गण,** और (९) **चुरादि गण**। [कौन धातु किस गण में हैं, इसके लिए देखिए—२. परिशिष्ट]

'ति' आदि प्रत्ययों के लगने पर, धातु के रूप में, अपने अपने गण के अनुसार प्राय: कुछ न कुछ परिवर्तन हो जाता है। जैसे—

*भ्वादि*—**पठ—पठति** =पढ़ता है। **पच—पचति** =पकाता है।

*रुधादि*—**रुध—रुन्धति** =रोकता है। **मुच—मुञ्चति** =छोड़ता है।

*दिवादि*—**दिव—दिब्बति** =खेलता है। **भिद—भिज्जति** =टूटता है। **झा—झायति** =ध्यान करता है।

*तुदादि*—**तुद—तुदति** =दु:खता है। **लिख—लिखति**।

*ज्यादि*—**जि—जिनाति** =जीतता है। **ञा—जानाति** =जानता है।

*क्यादि*—**की—किणाति** =खरीदता है। **सु—सुणाति** =सुनता है।

*स्वादि*—**सु—सुणोति** =सुनता है। **वु—वुणोति** = ढक लेता है।

*तनादि*—**तन—तनोति** =फैलाता है। **कर—करोति**।

**चुरादि**—**चुर**—**चोरेति**=चोरी करता है। **अच्च**—**अच्चयति**=पूजा करता है। [ देखिए—तीसरा काण्ड : पहला पाठ ]

सभी काल में, धातु के रूप—'परस्स पद' और 'अत्तनो पद'—दो तरह के होते हैं। साधारणतः, किसी भी जगह, विकल्प से परस्स पद या अत्तनो पद के रूप प्रयुक्त हो सकते हैं; **किंतु, व्यवहार में अत्तनो पद के रूप बहुत कम देखे जाते हैं।**

## वर्तमान काल[1]

### पच (=पकाना)

### परस्स पद

| | | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|---|
| पठमपुरिस | (वह) | पचति | (वे) पचन्ति |
| मज्झिमपुरिस | (तू) | पचसि | (तुम) पचथ |
| उत्तमपुरिस | (मैं) | पचामि[2] | (हम) पचाम[2] |

---

१. वत्तमाने ति अन्ति, सि थ, मि म; ते अन्ते, से व्हे, ए म्हे ६.१—वर्तमान काल में, (सभी गण के) धातु से परे ये प्रत्यय आते हैं—

### परस्स पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमपुरिस | ति | अन्ति |
| मज्झिमपुरिस | सि | थ |
| उत्तमपुरिस | मि | म |

### अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमपुरिस | ते | अन्ते |
| मज्झिमपुरिस | से | व्हे |
| उत्तमपुरिस | ए | म्हे |

## अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठम पुरिस** | **पचते** | **पचन्ते** |
| **मज्झिम पुरिस** | **पचसे** | **पचव्हे** |
| **उत्तम पुरिस** | **पचे** | **पचाम्हे** |

*भ्वादि गण के कुछ धातु*—**अच्च** (**अच्चति**) =पूजना। **अज्ज** (**अज्जति**) =कमाना। **अट** (**अटति**)=घूमना। **अद** (**अदति**)=खाना। **अव** (**अवति**) =बचाना। **अस** (**अत्थि**)[3] =होना। **इक्ख** (**इक्खति**)=देखना। **एस** (**एसति**)

---

२. **हि मि मेस्व स्स** ६.५७—'हि', 'मि' तथा 'म' विभक्तियों के परे होने से, पूर्वस्थित अकार का आकार हो जाता है। जैसे—पच+हि=**पचाहि**। पच+मि=**पचामि**। पच+म=**पचाम**।

३. 'अस' धातु के रूप निम्न प्रकार होंगे—

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठम** | ****अत्थि** | **सन्ति**† |
| **मज्झिम** | ‡**असि** | **अत्थ** |
| **उत्तम** | §**अस्मि, अम्हि** | **अम्ह, अस्म** |

---

***तस्स थो** ६.५२—'अस' धातु से परे, 'त' का 'थ' होता है। जैसे—अस+ति=अस+थि=(**पररूपमयकारे ब्यञ्जने** ५.९५—'य' को छोड़, कोई दूसरा व्यञ्जन परे हो, तो धातु का अन्त्य व्यञ्जन भी वही हो जाता है) **अथ्थि**=(**चतुत्थ दुतियेस्वेसं ततियपठमा** १.३५—देखिए......) **अत्थि**।

† **न्तमानान्तियियुंस्वादि लोपो** ५.१३०—'न्त', 'मान', 'अन्ति', 'अन्तु', 'ईय', तथा 'इयुं' प्रत्ययों के आने से, 'अस' धातु का केवल 'स' रह जाता है। जैसे—**सन्तो**। **समानो**। **अस**+**अन्ति**=**सन्ति**। **सन्तु**। **सिया**। **सियुं**।

‡ **सिहिस्वट** ६.५३—'सि' तथा 'हि' प्रत्ययों के आने से, 'अस' धातु का 'अ' आदेश हो जाता है। जैसे—

अस+सि=अ+सि=**असि**। **अहि**।

=खोजना । **कंख** (**कंखति**) =चाहना । **कड्ढ** (**कड्ढति**) =काढ़ना । **कन्द** (**कन्दति**) =रोना । **कम्प** (**कम्पति**) =कांपना । **कीळ** (**कीळति**) =खेलना । **गम** (**गच्छति, घम्मति**) =जाना । **चज** (**चजति**) =छोड़ना । **जर** (**जीरति, जीयति**) =पुराना होना । **जल** (**जलति**) =जलना । **जि** (**जयति**) =जीतना । **जीव** (**जीवति**) =जीना । **ठा** (**तिट्ठति**) =ठहरना । **तर** (**तरति**) =पार करना । **दह** (**दहति, डहति**) =जलाना । **दंस** (**दंसति**) =डसना । **दा**[४] (**दाति**) = देना । **दिस्स** (**पस्सति**) =देखना । **पा** (**पिवति**) =पीना । **ब्रू**[५] (**ब्रवीति, ब्रूति,** [६]**आह**) =बोलना । **भू** (**भवति**) =होना ।

---

४. **दास्स दं वा मिमेस्वद्वित्ते** ६.२२—द्वित्व न होने पर, 'दा' धातु का—उससे परे 'मि' तथा 'म' विभक्तियों के आने से—विकल्प से 'दं' आदेश हो जाता है । जैसे—दा+मि=दं+मि=**दम्मि** । **दम्म** ।

५. **ब्रूतो तिस्सीञ्** ६.३६—'ति' प्रत्यय आने से, 'ब्रू' धातु से परे, विकल्प से 'ई' का आगम होता है । जैसे—ब्रू+ति=ब्रू+ई+ति=**ब्रवीति** । **ब्रूति** ।

**युवण्णानमेओ प्पच्चये** ५.८२—प्रत्यय आने से, धातु के अन्त्य 'इ' का 'ए', तथा 'उ' का 'ओ' हो जाता है । जैसे—

ब्रू+ति=ब्रो+ई+ति=**ब्रवीति** ।

**एओनमयवा सरे** ५.८९—स्वर परे हो, तो पूर्वस्थित 'ए' का 'अय', तथा 'ओ' का 'अव' हो जाता है । जैसे—

ब्रू+ति=ब्रो+ई+ति=ब्रव+ई+ति=**ब्रवीति**

६. **त्यन्तीनं टटु** ६.२०—'ब्रू' धातु का 'आह' आदेश हो जाता है; और उससे परे, 'ति' तथा 'अन्ति' का क्रमशः 'अ' तथा 'उ' आदेश होता है । जैसे—

---

¶ **मिमानं वा म्हिम्हा च** ६.५४—'अस' धातु से परे, 'मि' तथा 'म' विभक्तियों का विकल्प से क्रमशः 'म्हि' तथा 'म्ह' आदेश हो जाता है ; और, 'अस' धातु का 'अ' रह जाता है । जैसे— अस+मि=अ+मि=अ+म्हि= **अम्हि**; **अस्मि** । अस+म=अ+म्ह=**अम्ह**; **अस्म** ।

ब्रू+ति=आह+ति=आह+अ=**आह**। ब्रू+अन्ति=आह+अन्ति=आह+उ=**आहु**।

**युवण्णानमिङुवङ् सरे ५.१३६**—स्वर परे होने से, धातु के अन्त्य 'इ' तथा 'उ' का कहीं कहीं क्रमशः 'इय' तथा 'उव' हो जाता है।

जैसे—वेदि+अ+ति=**वेदियति**। ब्रू+अन्ति=**ब्रुवन्ति**।

वर्तमान काल में नवो गणों के धातु के रूप

| धातु | गण | पठम पुरिस | |
|---|---|---|---|
| | | एक वचन | अनेक वचन |
| १. भू (=होना) | भ्वादि | भवति | भवन्ति |
| हू (=होना) | ,, | होति | होन्ति |
| नी (=ले जाना) | ,, | नेति, नयति | नेन्ति, नयन्ति |
| या (=जाना) | ,, | याति | यन्ति |
| पच (=पकाना) | ,, | पचति | पचन्ति |
| २. रुध (=रोकना) | रुधादि | रुन्धति | रुन्धन्ति |
| ३. दिव (=खेलना) | दिवादि | दिब्बति | दिब्बन्ति |
| झा (=ध्यान करना) | ,, | झायति | झायन्ति |
| ४. तुद (=पीड़ा देना) | तुदादि | तुदति | तुदन्ति |
| ५. जि (=जीतना) | ज्यादि | जिनाति | जिनन्ति |
| ६. की (=खरीदना) | क्यादि | किणाति | किणन्ति |
| ७. सु (=सुनना) | स्वादि | सुणोति | सुणोन्ति |
| ८. तन (=फैलाना) | तनादि | तनोति | तनोन्ति |
| ९. चुर (=चोरी करना) | चुरादि | चोरेति, चोरयति | चोरेन्ति, चोरयन्ति |
| कथ (=कहना) | ,, | कथेति, कथयति | कथेन्ति, कथयन्ति |
| झप (=जलाना) | ,, | झापेति, झापयति | झापेन्ति, झापयन्ति |

नोट—बहुत से ऐसे धातु हैं, जिनके रूप 'न्त', 'मान' तथा 'ति' आदि जाते हैं। जैसे—**गम—घम्मन्तो, घम्मानो, घम्मति। कर—करोति, कयिरति,**

कैसे होंगे, यह निम्न तालिका मे प्रकट होगा—

| मज्झिम पुरिस | | उत्तम पुरिस | |
|---|---|---|---|
| एक वचन | अनेक वचन | एक वचन | अनेक वचन |
| भवसि | भवथ | भवामि | भवाम |
| होसि | होथ | होमि | होम |
| नेसि, नयसि | नेथ, नयथ | नेमि, नयामि | नेम, नयाम |
| यासि | याथ | यामि | याम |
| पचसि | पचथ | पचामि | पचाम |
| रुन्धसि | रुन्धथ | रुन्धामि | रुन्धाम |
| दिब्बसि | दिब्बथ | दिब्बामि | दिब्बाम |
| झायसि | झायथ | झायामि | झायाम |
| तुदसि | तुदथ | तुदामि | तुदाम |
| जिनासि | जिनाथ | जिनामि | जिनाम |
| किणासि | किणाथ | किणामि | किणाम |
| सुणोसि | सुणोथ | सुणोमि | सुणोम |
| तनोसि | तनोथ | तनोमि | तनोम |
| चोरेसि, चोरयसि | चोरेथ, चोरयथ | चोरेमि, चोरयामि | चोरेम, चोरयाम |
| कथेसि, कथयसि | कथेथ, कथयथ | कथेमि, कथयामि | कथेम, कथयाम |
| झापेसि, झापयसि | झापेथ, झापयथ, | झापेमि, झापयामि | झापेम, झापयाम |

प्रत्ययों के आने से कुछ वदल जाते हैं। कभी कभी उनके बिल्कुल नए रूप भी हो **कुब्बति, करुते** इत्यादि। [देखिए—तीसरा काण्ड : पहला पाठ]

376.

3724

## ६. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

वेरेन वेरानि न **सम्मन्ति**। वातो दुब्बलं रुक्खं **पसहति**। पापकारी **सोचति**। पुञ्ञकारी **मोदति**। पापकारी **तप्पति**। पुञ्ञकारी **नन्दति**। धीरा निब्बाणं **फुसन्ति**। झायी विपुलं सुखं **पप्पोति**। पण्डिता पमादं **नुदन्ति**। देवा अप्पमादं **पसंसन्ति**। झानेन पञ्ञा **परिपूरति**। मारो मग्गं न **विन्दति**। भिक्खु धम्मं **विजानाति**। वालो मिच्छा **मञ्ञति**। वालस्स इच्छा **वड्ढति**। बुद्धस्स सावको सक्कारं न अभिनन्दति। सप्पुरिसा सब्बत्थ **वजन्ति**। पण्डिता कल्याणे मित्ते **भजन्ति**। विसोकस्स परिळाहो न **विज्जति**। तापसो अग्गिं वने **परिचरति**। भिक्खु धम्म-पदं **भासति**। मनो पापस्मिं न **रमते**। सब्बे दण्डस्स **तसन्ति**। सब्बे मच्चुनो **भायन्ति**। यो भूतानि **विहिंसति** सो सुखं न लभते। यो अञ्ञं दुस्सति, सो दुक्खं **निगच्छति**। इदं रूपं **भिज्जति**। सरीरं जरं **उपेति**। राजरथा **जीरन्ति**।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

भिक्षु निर्वाण चाहता है। लड़के लोग धर्म्म सुनते हैं। ध्यानी लोग ध्यान करते हैं। हम लोग धर्म्म जानते हैं। भगवान विहरते हैं। तुम लोग हँस रहे हो। सूर्य्य चमक रहा है। लड़के किताब पढ़ रहे हैं। अवैर से वैरी को जीतता है। अक्रोध से क्रोध को जीतता है। धर्म्म से अधर्म्म को जीतता है। धर्म्म से पाप को छोड़ता है। ध्यान में प्रयत्न करता है। दुःख छोड़ता है। बुद्ध में श्रद्धा करता है। मैं धर्म्म को सुनता हूं। सङ्घ के शरण जाता हूं। चैतन्य (= सति) को बढ़ाता है। प्रमाद को छोड़ता हूं। प्रश्न पूछता हूं। ब्रह्मा आते हैं। तू भगवान को नमस्कार करता है। भगवान धर्म्म-चक्र घमाते है (पवत्तेति।) बुद्ध देवताओं को धर्म्म उपदेश करते हैं। ब्राह्मण लोग पाप नहीं करते हैं। सज्जन कुशल धर्म्मों का संग्रह करते हैं (उपसम्पादेन्ति)। स्वर्ग को चले जाते हैं। बुद्ध निर्व्वाण प्राप्त करते हैं (निब्बायति)। श्रावक लोग रोते हैं, चिल्लाते हैं, कलपते हैं। बुद्ध की पूजा करते हैं। मरते हैं। स्वर्ग को चले जाते हैं।

**३. निम्नलिखित शब्दों से वाक्य बनाइए—**

*नाम-पदानि*—गहपति, वन-मण्डो, रुक्खो, फलं, गामो, दारको, तापसो, तपं।

*क्रिया-पदानि*—पटिवसति-न्ति, चरति-न्ति, पतति-पतन्ति, आरोहति-न्ति, खादति-न्ति। [जैसे, रुक्खा फलानि पतन्ति। दारका रुक्खं आरोहन्ति। गहपतयो गामे पटिवसन्ति।]

४. **निम्नलिखित क्रिया-पदों से वाक्य बनाइए—**

**विहरति**=प्रज्ञा तथा चैतन्य की भावना में रहता है, विचरता है।

**उपसङ्कमति**=पास जाता है।

**अभिवादेति**=प्रणाम करता है।

**निसीदति**=बैठता है।

**सम्मोदति**=कुशल क्षेम पूछता है।

**वीतिसारेति**=व्यतीत करता है।

**अधिवासेति**=स्वीकार करता है।

**समादियति**=ग्रहण करता है।

**वट्टति**=(**उचित**) होता है।

**संवत्तति**=(समर्थ) होता है।

**पटिपज्जति**=लग जाता है।

**पच्चस्सुणाति**=जवाब देता है।

**पटिभाति (मं)**=मुझे भान होता है।

---

# दूसरा काण्ड

## दूसरा पाठ

## सर्वनाम-प्रकरण

### ( दूसरा भाग )

'अम्ह' (=मैं) और 'तुम्ह' (=तू) शब्दों के रूप, तीनों लिङ्गों में, एक ही समान होते हैं। जैसे—**अहं बुद्धप्पियो नाम माणवको। अहं धम्मदिन्ना नाम माणविका। त्वं मम पियो भाता। त्वं मम पिया नारी** इत्यादि।

### § ७. अम्ह (=मैं)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अहं[1] | मयं, अस्मा, अम्हे[2], नो[3] |
| दुतिया | मं, ममं[4] | अम्हं, अम्हाकं, अम्हे,[5] नो |
| ततिया | मया,[6] मे[3] | अम्हेहि, अम्हेभि, नो |
| चतुत्थी | मम,[7] मय्हं, अम्हं, ममं,[8] मे | अस्माकं अम्हाकं,[8] अम्हं,[9] अम्हे, नो |
| पञ्चमी | मया[5] | अम्हेहि, अम्हेभि |
| छट्ठी | मम, मय्हं, अम्हं, ममं, मे | अम्हाकं, अम्हं,[9] अम्हे, नो |
| सत्तमी | मयि[10] | अस्मासु[11] अम्हेसु |

---

१. **सिम्हहं** २·२१३—'सि' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द का रूप **'अहं'** होता है।

२. **मयमस्माम्हस्स** २·२११—'यो' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप **'मयं, अस्मा, अम्हे'** होते हैं।

३. **योनं हिस्वपञ्चम्या वोनो** २·२३५—पठमा, दुतिया, ततिया, चतुत्थी तथा छट्ठी के बहुवचन में, 'अम्ह' शब्द का लघुरूप **'नो'**, तथा 'तुम्ह' शब्द का **'वो'** होता है।

**अपादादो पदतेकवाक्ये** २.२३४—किसी गाथा के पाद के आदि में लघुरूप का प्रयोग नहीं होता है। वाक्य में, किसी पद के बाद ही, (अर्थात्, वाक्य के आदि में नहीं) ये रूप प्रयुक्त हो सकते हैं। जैसे—

**तिट्ठथ वो। तिट्ठाम नो। पस्सति वो**=वह तुमको देखता है। **पस्सति नो**=वह हम लोगों को देखता है। **दीयते वो**=तुम लोगों को दिया जाता है। **दीयते नो। धनं वो**=तुम लोगों का धन है। **धनं नो। कतं वो**=तुम लोगों के द्वारा किया गया है। **कतं नो।**

**ते मे नासे** २.२३६—'ना' तथा 'स' विभक्तियों के साथ, 'अम्ह' शब्द का लघुरूप 'मे', तथा 'तुम्ह' शब्द का 'ते' होता है। जैसे—

**कतं ते**=तेरे द्वारा किया गया है। **कतं मे। दीयते ते**=तुझे दिया जा रहा है। **दीयते मे। धनं ते**=धन तेरा है। **धनं मे।**

**अन्वादेसे** २.२३७—एक बार 'अम्ह' या 'तुम्ह' शब्द का प्रयोग कर, उसे उसी सिलसिले में (=अन्वादेश में) फिर भी कहना हो, तो लघु-रूप का ही प्रयोग होता है। जैसे—**गामो तुम्हं परिग्गहो, अथ जनपदो वो परिग्गहो**=गाँव तुम्हारी मिलकियत है, और जनपद भी तुम्हारी मिलकियत है।

**सपुब्बा पठमन्ता वा** २.२३८—यदि पूर्व में कोई प्रथमान्त शब्द विद्यमान हो, तो अन्वादेश में प्रयुक्त 'अम्ह' या 'तुम्ह' शब्दों का लघुरूप विकल्प से होता है। जैसे—**गामे पटो अम्हाकं, अथो नगरे कम्बलो नो—अथो नगरे कम्बलो अम्हाकं**= गाँव में हम लोगों के लिए कपड़ा है, और नगर में कम्बल।

**न चवाहाहेवयोगे** २.२३९—'न', 'च', 'वा', 'हा', 'हि', तथा 'एव' शब्दों के योग में, ये लघुरूप नहीं होते हैं। जैसे—**गामो तव च परिग्गहो।**

**दस्सनत्थेनालोचने** २.२४०—'आलोचन' शब्द को छोड़, दूसरे दर्शनार्थ शब्दों के योग में लघुरूप नहीं होते हैं। जैसे—**गामो तुम्हे—अम्हे उद्दिस्सा-गतो**=गाँव तुम्हें—हमें देखने आया है।

आलोचन शब्द के साथ लघुरूप होता है—**गामो वो—नो आलोचेति।**

**आमन्तणं पुब्बमसन्तं व** २.२४१—सम्बोधन के बाद, 'तुम्ह' या 'अम्ह' शब्दों का प्रयोग, 'अन्वादेश' नहीं समझा जाता है। अतः, वहाँ लघुरूप नहीं होता है। जैसे—**देवदत्त ! तव परिग्गहो।**

## § ८. तुम्ह (=तू)

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | त्वं, तुवं[१२] | तुम्हे, वो |
| दुतिया | तं, तवं, तुवं, त्वं | तुम्हं तुम्हाकं, तुम्हे, वो |

---

**बहुसु वा २.२४३**—बहुत जगह, विकल्प से लघुरूप होता भी है। जैसे—**ब्राह्मणा गुणवन्तो ! तुम्हाकं परिग्गहो—वो परिग्गहो।**

४. **अम्हि तं मं तवं ममं २.२२६**—'अं' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप **'मं, ममं'**, तथा 'तुम्ह' शब्द के रूप **'तं, तवं'** होते हैं।

५. **दुतिये योम्हि च २.२३३**—'दुतिया' में, 'यो' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप **'अम्हं, अम्हाकं, अम्हे'**, तथा 'तुम्ह' शब्द के रूप **'तुम्हं, तुम्हाकं, तुम्हे'** होते हैं।

६. **नास्मासु तया मया २.२३०**—'ना' तथा 'स्मा' विभक्तियों के साथ, 'अम्ह' शब्द का रूप **'मया'**, तथा 'तुम्ह' शब्द का रूप **'तया'** हो जाता है।

७. **तव मम तुय्हं मय्हं से २.२३१**—'स' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप **'मम, मय्हं'**, तथा 'तुम्ह' शब्द के रूप **'तव, तुय्हं'** होते हैं।

८. **नं से स्व स्माकं ममं २.२१२**—'नं' तथा 'स' विभक्तियों के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप क्रमशः **'अस्माकं, अम्हाकं; तथा ममं, मम'** होंगे।

९. **डंङाकं नम्हि २.२३२**—'नं' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द के रूप **'अम्हं, अम्हाकं'**, तथा 'तुम्ह' शब्द के रूप **'तुम्हं, तुम्हाकं'** होते हैं।

१०. **स्मिम्हि तुम्हाम्हानं तयि मयि २.२२८**—'स्मि' विभक्ति के साथ, 'अम्ह' शब्द का रूप **'मयि'**, तथा 'तुम्ह' शब्द का रूप **'तयि'** होता है।

११. **सुम्हाम्हस्सास्मा २.२०५**—'सु' विभक्ति आने से, 'अम्ह' शब्द का विकल्प से 'अस्मा' आदेश होता है। जैसे—**अस्मासु**। अम्हेसु। 'भत्तिरस्मासु सा तव'।

१२. **तुम्हस्स तुवं त्वमम्हि च २.२१४**—'सि' तथा 'अं' विभक्तियों के साथ, 'तुम्ह' शब्द के रूप **'त्वं, तुवं'** होते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| ततिया | त्वया,[13] तया, ते | तुम्हेहि, तुम्हेभि, वो |
| चतुत्थी | तव, तुय्हं, तुम्हं, ते | तुम्हाकं, तुम्हे, वो |
| पञ्चमी | त्वया, तया, त्वम्हा[14] | तुम्हेहि, तुम्हेभि |
| छट्ठी | तव, तुय्हं, तुम्हं, ते | तुम्हाकं, तुम्हे, वो |
| सत्तमी | त्वयि, तयि | तुम्हेसु |

## § ९. एत (=यह)

### पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एसो | एते |
| दुतिया | एतं, एनं[15] | एते, एने |
| ततिया | एतेन | एतेहि, एतेभि |
| चतुत्थी | एतस्स | एतेसं, एतेसानं |
| पञ्चमी | एतम्हा, एतस्मा | एतेहि, एतेभि |
| छट्ठी | एतस्स | एतेसं, एतेसानं |
| सत्तमी | एतम्हि, एतस्मि | एतेसु |

---

१३. **तयातयीनं त्व वा तस्स** २.२१५—'तुम्ह' शब्द के रूप 'तया' तथा 'तयि' के तकार का विकल्प से 'त्व' हो जाता है। जैसे—**त्वया, तया। त्वयि, तयि।**

१४. **स्माम्हि त्वम्हा** २.२१६—'स्मा' विभक्ति के साथ, 'तुम्ह' शब्द का रूप विकल्प से '**त्वम्हा**' होता है।

१५. **इमेतानमेनान्वादेसे दुतियायं** २.१९९—'दुतिया' विभक्ति में, 'इम' तथा 'एत' शब्दों का, कथितानुकथित होने से, 'एन' आदेश हो जाता है। जैसे—**इमं भिक्खुं विनयमज्झापय, अथो एनं धम्ममज्झापय। इमे भिक्खू विनयमज्झापय, अथो एने धम्ममज्झापय। एतं भिक्खुं विनयमज्झापय, अथो एनं धम्ममज्झापय। एते भिक्खू विनयमज्झापय अथो एने धम्ममज्झापय।**

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एतं | एते, एतानि |
| दुतिया | एतं | एते, एतानि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एसा | एता, एतायो |
| दुतिया | एतं | एता, एतायो |
| ततिया | एताय | एताहि, एताभि |
| चतुत्थी | एतिस्साय,[16] एतिस्सा,[16] एताय | एतासं, एतासानं |
| पञ्चमी | एताय | एताहि, एताभि |
| छट्ठी | एतिस्साय, एतिस्सा, एताय | एतासं, एतासानं |
| सत्तमी | एतिस्सं,[16] एतस्सं, एतासं | एतासु |

## § १०. इम (=यह)

## पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अयं[17] | इमे |
| दुतिया | इमं | इमे |

---

१६. **स्सं स्सा स्साये स्वितरेकञ्ञेतिमानमि २.५४**—'स्सं', 'स्सा' तथा 'स्साय' से पूर्व, 'इतर', 'एक', 'अञ्ञ', 'एत' तथा 'इम' शब्दों के अन्त्य स्वर का 'इ' होता है। जैसे—

**इतरिस्सं, इतरिस्सा। एकिस्सं, एकिस्सा। अञ्ञिस्सं, अञ्ञिस्सा। एतिस्सं, एतिस्सा, एतिस्साय। इमिस्सं, इमिस्सा, इमिस्साय।**

१७. **सिम्हनपुंसकस्सायं २.१२६**—पुल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग में 'सि'

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| ततिया | अनेन,[18] इमिना | एहि,[19] एभि, इमेहि, इमेभि |
| चतुत्थी | अस्स, इमस्स | एसं,[19] एसानं, इमेसं, इमेसानं |
| पञ्चमी | अस्मा, इमस्मा, इमम्हा | एहि, एभि, इमेहि, इमेभि |
| छट्ठी | अस्स, इमस्स | एसं, एसानं, इमेसं, इमेसानं |
| सत्तमी | अस्मिं, इमम्हि, इमस्मिं | एसु, इमेसु |

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | इदं,[20] इमं | इमे, इमानि |
| दुतिया | इदं, इमं | इमे, इमानि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अयं[17] | इमा, इमायो |
| दुतिया | इमं | इमा, इमायो |

---

विभक्ति के साथ, 'इम' शब्द का रूप 'अयं' होता है। जैसे—**अयं पुरिसो। अयं इत्थी।**

१८. **नाम्हनिमि २.१२८**—पुल्लिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग में, 'ना' विभक्ति आने से, 'इम' शब्द का 'अन' तथा 'इमि' आदेश हो जाता है। जैसे—**अनेन। इमिना।**

१९. **इमस्सानित्थियं टे २.१२७**—'सु', 'नं' तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, पुल्लिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग में, 'इम' शब्द का विकल्प से 'ए' आदेश होता है। जैसे—**एसु, इमेसु। एसं, इमेसं। एहि, इमेहि।**

२०. **इमस्सिदं वा २.२०३**—'अं' तथा 'सि' विभक्तियों के साथ, 'इम' शब्द का रूप विकल्प से **'इदं'** होता है।

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| ततिया | इमाय | इमाहि, इमाभि |
| चतुत्थी | अस्साय, अस्सा, इमिस्साय, इमिस्सा, इमाय | इमासं, इमासानं |
| पञ्चमी | इमाय | इमाहि, इमाभि |
| छट्ठी | अस्साय, अस्सा, इमिस्साय, इमिस्सा, इमाय | इमासं, इमासानं |
| सत्तमी | अस्सं, इमिस्सं, इमायं | इमासु |

## § ११. अमु (=वह)

### पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | असु,[21] अमुको | अमू,[22] अमुयो |
| दुतिया | अमुं | अमू, अमुयो |
| ततिया | अमुना | अमूहि, अमूभि |
| चतुत्थी | अमुस्स[23] | अमूसं, अमूसानं |
| पञ्चमी | अमुना, अमुम्हा, अमुस्मा | अमूहि, अमूभि |
| छट्ठी | अमुस्स | अमूसं, अमूसानं |
| सत्तमी | अमुम्हि, अमुस्मिं | अमूसु |

---

२१. **मस्सा मुस्स २.१३१**—पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग में, 'सि' विभक्ति आने से, 'अमु' शब्द के 'म' का 'स' हो जाता है। जैसे—**असु पुरिसो। असु इत्थी।**

**के वा २.१३२**—'क' का आगम होने से भी, 'अमु' शब्द के 'म' का विकल्प से 'स' हो जाता है। जैसे—**असुको, अमुको। असुका, अमुका। असुकं, अमुकं। असुकानि, अमुकानि।**

२२. **लोपो मुस्मा २.८८**—पुल्लिङ्ग में, 'अमु' शब्द से परे, 'यो' विभक्ति का लोप हो जाता है। जैसे—**अमू पुरिसा आगच्छन्ति। अमू पुरिसे पस्स।**

२३. **न नो सस्स २.८९**—'अमु' शब्द से परे, 'स' विभक्ति का 'नो' आदेश नहीं होता है। जैसे—**अमुस्स** [ 'अमुनो' नहीं होगा ]।

## नपुंसक लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अदुं[२४], अमुं | अमू, अमूनि |
| दुतिया | अदुं[२४], अमुं | अमू, अमूनि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | असु, अमु | अमू, अमुयो |
| दुतिया | अमुं | अमू, अमुयो |
| ततिया | अमुया | अमूहि, अमूभि |
| चतुत्थी | अमुस्सा, अमुया | अमूसं, अमूसानं |
| पञ्चमी | अमुया | अमूहि, अमूभि |
| छट्ठी | अमुस्सा, अमुया | अमूसं, अमूसानं |
| सत्तमी | अमुस्सं, अमुयं | अमूसु |

---

२४. **अमुस्सादुं** २.२०४—नपुंसक लिङ्ग में, 'अं' तथा 'सि' विभक्तियों के साथ, 'अमु' शब्द का रूप विकल्प से 'अदुं' हो जाता है।

मन, तम, तप, तेज, सिर, उर, वच, ओज, रज, यस, पय—इन शब्दों के रूप 'मन' शब्द के समान होंगे।

**मनादीहि स्मिंसंनास्मानं सिसोओसासा २.१४६**—'मन' आदि शब्दों से परे, 'स्मिं, स, अं, ना, तथा स्मा' विभक्तियों का, विकल्प से क्रमशः 'सि, सो, ओ, सा, सा' आदेश हो जाता है। जैसे—**मनसि, मनस्मिं। मनसो, मनस्स। मनो, मनं। मनसा, मनेन। मनसा, मनस्मा।**

## § ३९. कम्म (=*कर्म*)

**कम्मादितो २.८१**—'कम्म' आदि शब्दों से परे, 'स्मिं' विभक्ति का विकल्प से 'नि' आदेश हो जाता है। जैसे—**कम्मनि, कम्मे। चम्मनि, चम्मे।**

**नास्सेनो २.८२**—'कम्म' आदि शब्दों से परे, 'ना' विभक्ति का विकल्प से 'एन' आदेश हो जाता है। जैसे—**कम्मेन, कम्मना। चम्मेन, चम्मना।**

## § ४०. पद (=*पैर*)

**पदादीहि सि २.१०७**—'पद' आदि शब्दों से परे, 'स्मिं' विभक्ति का विकल्प से 'सि' आदेश होता है। जैसे—पद+स्मिं=**पदसि, पदस्मिं।**

**नास्स सा २.१०८**—'पद' आदि शब्दों से परे, 'ना' विभक्ति का विकल्प से 'सा' आदेश होता है। जैसे—पद+ना=**पदसा, पदेन।**

## § ४१. कोध (=*क्रोध*)

**कोधादीहि २.१०९**—'कोध' आदि शब्दों से परे, 'ना' विभक्ति का विकल्प से 'सा' आदेश होता है। जैसे—कोध+ना=**कोधसा, कोधेन।**

## § ४२. दिव (=*स्वर्ग*)

**दिवादितो २.१७७**—'दिव' आदि [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे, 'स्मिं' विभक्ति का 'इ' आदेश होता है। जैसे—

दिव+स्मिं=**दिवि। भुवि।**

## § ४३. एकच्च (=कोई)

**एकच्चादीहतो २.१३७**—अकारान्त 'एकच्च' आदि शब्दों से परे, 'यो' विभक्ति का 'ए' आदेश हो जाता है। जैसे—एकच्च+यो=**एकच्चे**=कोई कोई।

**न निस्स टा २.१३८**—'एकच्च' आदि [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे, 'नि' विभक्ति का 'आ' नहीं होता है। जैसे—**एकच्चानि।**

## § ४४. अम्मा (=माँ)

**नाम्मादीहि २.६३**—'अम्मा' आदि शब्दों से परे, 'ग' का 'ए' आदेश नहीं होता है। जैसे—**भोति अम्मा। भोति अन्ना। भोति अम्बा।**

**रस्सो वा २.६४**—'ग' विभक्ति आने से, 'अम्मा' आदि शब्दों के अन्त्य स्वर का विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। जैसे—**भोति अम्म, अम्मा।**

## § ४५. सभा

**तिं सभापरिसाय २.१०६**—'सभा' तथा 'परिसा' शब्दों से परे, 'स्मि' विभक्ति का विकल्प से 'तिं' आदेश हो जाता है। जैसे—**सभतिं, सभाय। परिसतिं, परिसाय।**

## § ४६. अग्गि (=आग)

**सिस्साग्गितो नि २.१४९**—'अग्गि' शब्द से परे, 'सि' विभक्ति का विकल्प से 'नि' आदेश हो जाता है। जैसे—अग्गि+सि=**अग्गिनि। अग्गि।**

## § ४७. इसि (=ऋषि)

**टे सिस्सिसिस्मा २.१३५**—'इसि' शब्द से परे, 'सि' विभक्ति का विकल्प से 'ए' आदेश हो जाता है। जैसे—**इसे, इसि।**

**दुतियस्स योस्स २.१३६**—'इसि' शब्द से परे, 'दुतिया' के 'यो' का विकल्प से 'ए' आदेश होता है। जैसे—'**समणे ब्राह्मणे वन्दे सम्पन्नचरणे इसे।**

## § ४८. दण्डपाणि (अन्यार्थ समास)

**इतो अञ्ञत्थे पुमे २.१८४**—अन्यार्थ समास (=बहुव्रीहि) हो, तो

इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द से परे, 'पठमा' के 'यो' का नो, तथा 'दुतिया' के 'यो' का 'ने' आदेश हो जाता है। जैसे—**दण्डपाणिनो** (पठमा), **दण्डपाणिने** (दुतिया)। विकल्प से—**दण्डपाणयो**।

## § ४९. अरियवुत्ति ( *अन्यार्थ समास* )

**ने स्मि नो क्व चि** २.१८५—अन्यार्थ समास हो, तो इकारान्त नाम से परे, कहीं कहीं 'स्मि' विभक्ति का विकल्प से 'ने' आदेश हो जाता है। जैसे—**अरियवुत्ति**+**स्मि**=**अरियवुत्तिने**=आर्य वृत्ति वाले में। विकल्प से—**अरियवुत्तिम्हि**।

**"कतञ्ञुम्हि च पोसम्हि सीलवन्ते अरियवुत्तिने"**

## § ५०. नदी

**न ज्जा यो स्वा म्** २.१६९—'यो' विभक्तियों के आने से, 'नदी' शब्द से परे 'आ' का आगम होता है। जैसे—नदी+यो=नदी+आ+यो=(यवा सरे १.३०.) **नद्या**+यो=(तवग्गवरणानं ये चवग्गबयञा १.४८.) **नज्या**+यो=(वग्गलसेहि ते १.४९.) नज्जा+यो=**नज्जायो**। **नदियो**।

## § ५१. हेतु

**यो म्हि वा क्व चि** २.९७—'यो' विभक्ति आने से, कहीं कहीं विकल्प से पुल्लिङ्ग उकारान्त शब्द के 'उ' का 'अ' हो जाता है। जैसे—हेतु+यो=**हेतयो**। **कुरयो**।

## § ५२. अम्बु ( *=पानी* )

**अ म्बवा दी हि** २.८०—'अम्बु' आदि शब्दों से परे, 'स्मि' विभक्ति का विकल्प से 'नि' आदेश होता है। जैसे—**फलं पतति अम्बुनि**=फल पानी में गिरता है। **पदुमं यथा पंसुनि आतपे कतं**=मानो कमल का फूल धूप में धूल पर फेंक दिया गया हो।

## § ५३. जन्तु

**५. ज न्त्वा दि तो नो च** २.८६—पुल्लिङ्ग 'जन्तु' शब्द से परे, 'यो' विभक्ति का विकल्प से 'नो' तथा 'वो' आदेश होता है। जैसे—**जन्तुनो, जन्तवो, जन्तुयो**।

# ११. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) भगवा एतद**वोच**:—**जानतो** अहं, भिक्खवे ! पस्सतो आसवानं खयं **वदामि**, नो अजानतो नो अपस्सतो। अयोनिसो मनसि-**करोतो** आसवा **उप्पज्जन्ति**। योनिसो मनसि-करोतो आसवा **पहीयन्ति**। भगवा हि जानं जानाति, पस्सं पस्सति। सत्था देव-मनुस्सानं बुद्धो भगवा ति। मातु पितु च उपट्ठानं करोन्तो दारका मङ्गलं **लभन्ति**। भिक्खु नज्जा तीरे **विहरति**।

* **काले अक्षरों में छपे क्रिया-पदों से 'न्तु' तथा 'मान' प्रत्ययान्त पद बनाइए, और उनका वाक्य में प्रयोग करके दिखाइए।**

(ख) **पितरानं** होतु वा मातरानं होतु वा भातरानं होतु वां, मातुन्नं धीतरेहि पितुन्नं पुत्तेहि मातरो पि पितरो पि **भातरो** पि पटिजग्गितब्बा। मातरानं धीतूनं भत्तारो। पितरानं **भ्रातूनं** भातरो। धम्मस्स **दातारो**, पदातारो, तण्हाय छेत्तारो, मार-स्स **जेतारो** भगवन्तो अरहन्ता नमस्सितब्बा (प्रणाम करने के योग्य हैं)।

* **ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के दुतिया तथा सत्तमी विभक्ति में रूप लिखिए।**

**३. निम्न लिखित वाक्यों को याद कर लीजिए—**

करोन्तो पि कुरुमानो पि करानो पि कुब्बन्तो पि कुशलं कम्मं एव कातब्बं। चरन्तेन वा चरता वा चरमानेन वा चरानेन वा भिक्खुना धम्मं एव चरितब्बं। पितरा वा, मातरा वा, भातरेहि वा, भगिनीहि वा सद्धिं विहारं (बौद्ध-मन्दिर) गच्छमानो अहं झायमाने च भावेन्ते च भिक्खू पस्सामि।

**४. नीचे काले अक्षरों में छपे पदों के सरल रूप लिखिए—**

**(जैसे—नज्जा=नदिया। सखारेहि=सखेहि)**

न **जच्चा** होनि ब्राह्मणो। **सखारानं नज्जं** ओकासं ददन्तो पक्कामि। **मातरा च पितरा** च सद्धिं विहारं गच्छति। **रञ्ञे** रज्जं कारेन्ते मागधे अजात-सत्तुस्मिं, भगवा परिनिब्बायि।

**५. पालि में अनुवाद कीजिए—**

भगवान के धर्म्म को सुनते हुए भिक्षु लोग चुपचाप (तुण्ही) बैठे रहे। नदी में स्नान करने वाले मनुष्यों को भय होता है। भगवान देखते हुए देखते हैं, जानते हुए जानते हैं। भगवान श्रावकों के चित्त को जानते हुए धर्म्म-देसना करते हैं। फल खाने वाले लड़कों में यही मेरे साथ आने वाला लड़का पढ़ने वाला है। सूर्य्य को नमस्कार करते हुए मनुष्यों की आँखें बन्द हैं। भात (भोजन) पकाते हुए मेरा हाथ जल गया। लिखते हुए उसका चित्त विरक्त हो गया।

---

# दूसरा काण्ड

## सातवाँ पाठ

# अव्यय-प्रकरण

### ( दूसरा भाग—उपसर्ग )

§ ७. उपसर्ग बीस हैं। यथा—(१) प, (२) परा, (३) नि, (४) नी, (५) उ, (६) दु, (७) सं, (८) वि, (९) अव, (१०) अनु, (११) परि, (१२) अभि, (१३) अधि, (१४) पति, (१५) सु, (१६) आ, (१७) अति, (१८) अपि, (१९) अप, (२०) उप। धातु के पूर्व उपसर्ग आने से, उसका अर्थ प्रायः बदल जाता है। जैसे—

**हरति**=हरण करता है
**विहरति**=विहार करता है
**पहरति**=प्रहार करता है
**संहरति**=संहार करता है
**आहरति**=लाता है। इत्यादि

१. "प" उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है:—

| | |
|---|---|
| पत=गिरना | **पपतति**=सामने गिरता है |
| नी=लाना | **पनेति**=सामने लाता है |
| गह=पकड़ना | **पगण्हाति**=सामने पकड़ता है |
| थर=पसारना | **पत्थरति**=सामने पसारता है |
| धाव=दौड़ना | **पधावति**=दौड़ कर आगे निकल जाता है |
| वज=जाना | **पब्बजति**=घर से निकल जाता है |
| सर=गत्यर्थ | **पसारेति**=फैलाता है |
| कुप=कुपित होना | **पकोपेति**=अत्यन्त कुपित होता है |

| | |
|---|---|
| छिन्द = काटना | **पच्छिन्दति** = काट डालता है |
| **भञ्ज** = तोड़ना | **पभञ्जति** = तोड़-फोड़ देता है |
| चि = चुनना | **पचिनति** = ढेर करता है |
| कीर = बिखेरना | **पकिण्णति** = बिखेर देता है |
| नद = नाद करना | **पनदति** = शोर करता है |
| भा = चमकना | **पभाति** = खूब चमकता है |
| हा = छोड़ना | **पजहति** = बिलकुल छोड़ देता है |
| जल = जलना | **पज्जलति** = प्रज्वलित होता है |
| ञा = जानना | **पजानाति** = अच्छी तरह जानता है |
| ठा = खड़ा होना | **पट्ठाय** = उसके आगे |
| वत्त = होना | **पवत्तति** = आगे चलना |
| | **पपुत्त** = पुत्र का पुत्र इत्यादि |

२. 'परा' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| जि = जीतना | **पराजयति** = हरा देता है |
| भू = होना | **पराभवति** = हानि को प्राप्त होता है |
| इ = जाना | **पलेति** = भागता है |
| कम = चलना | **परक्कमति** = पराक्रम करता है |
| मस = छूना | **परामसति** = परामर्श करता है । |

इत्यादि

३ : ४. **'नि'—'नी'** उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होते हैं—

| | |
|---|---|
| कम = जाना | **निक्खमति** = निकलता है |
| कर = करना | **निक्करोति** = नीचा दिखाता है |
| गम = जाना | **निग्गच्छति** } = बाहर निकलता है |
| पत = गिरना | **निप्पतति** } = बाहर निकलता है |
| सर = निकलना | **निस्सरति** } = बाहर निकलता है |
| वत्त = होना | **निब्बत्तति** = सिद्ध होता है |
| विस = प्रवेश करना | **निविसति** = बिलकुल पैठता है |

| | |
|---|---|
| चि = चुनना | **निच्छिनोति** = निश्चय करता है |
| सम = शान्त होना | **निसामेति** = गौर से सुनना |
| ठापि = रखना | **निट्ठापेति** = समाप्त करता है |
| पद = होना | **निपज्जति** = सोता है |
| वा = बहना | **निब्बाति** = बुझ जाता है |
| खिप = फेकना | **निक्खिपति** = धरोहर रखता है |

५. 'उ' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| गम = जाना | **उग्गच्छति** = ऊपर उठता है |
| भू = होना | **उब्भवति** = पैदा होता है । |
| सद = जाना, नष्ट करना | **उस्सादेति** = दूर करता है, उठाता है<br>**उस्सापेति** = ऊपर उठाता है |
| सर = खिसकना | **उस्सारेति** = दूर करता है |
| लुप = विनाश करना | **उल्लुम्पति** = बचा लेता है |
| युज = जोड़ना | **उय्युञ्जति** = छोड़ कर निकल जाता है |
| मूल = प्रतिष्ठित होना | **उम्मूलेति** = जड़ से उखाड़ देता है |
| भुज = खाना | **उब्भुजति** = झुकता है, बल पूर्वक उठाता है, |
| ठा = खड़ा होना | **उट्ठहति** = उठता है |
| | इत्यादि |

६. 'दु' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कर = करना | **दुक्कर** = दुष्कर |
| गम = जाना | **दुग्गत** = दुर्गत |
| | **दुग्गन्ध** = दुर्गन्ध |
| | **दुच्चरित्त** = दुश्चरित्र इत्यादि |

७. 'सं' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| युज = जोड़ना | **संयुञ्जति** = आपस में मिला देना है |
| वद = बोलना | **संवदति** = एक राय होता है |

| | |
|---|---|
| वर = स्वीकार करना | **संवरति** = ढकता है |
| वस = रहना | **संवसति** = साथ रहता है |
| सद = नष्ट होना, जाना | **संसीदति** = डूब जाता है |
| ञा = जानना | **संजानाति** = पहचानता है |
| पत = गिरना | **संन्निपतति** = जमा होता है |
| इ = जाना | **समेति** = मिलना, आपस में मेल खाना, सहमत होना |
| दा = देना | **समादियति** = ग्रहण करता है |
| कर = करना | **सङ्खरियति** = तैयार करवाता है |

८. 'वि' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कम्प = काँपना | **विकम्पति** = अत्यन्त काँपता है |
| दल = तोड़ना | **विदालेति** = नष्ट भ्रष्ट कर देता है |
| चर = चलना | **विचरति** = इधर उधर घूमता है |
| किर = बिखेरना | **विप्पकिरति** = चारों ओर बिखेर डालता है |
| भज = भाग करना | **विभजति** = अच्छी तरह व्याख्या करता है |
| सु = सुनना | **विस्सुत** = विख्यात |
| की = खरीदना | **विक्किणाति** = बेचता है |
| जट = उलझाना | **विजटेति** = सुलझाता है |
| कर = करना | **विकरोति** = विकृत करता है |
| सर = स्मरण करना | **विसरति** = भूल जाता है |
| पच = पकाना | **विपचति** = फल देता है |
| रज्ज = राग करना | **विरज्जति** = विरक्त होता है |
| रम = क्रीड़ा करना | **विरमति** = रुकता है |
| तर = तैरना | **वितरति** = बाँटता है |
| नी = ले जाना | **विनेति** = शिक्षा देता है |
| लिख = लिखना | **विलिखति** = जोतता है |
| वत्त = होना | **विवट्टति** = पीछे घुमाता है |
| वण्ण = प्रशंसा करना | **विवण्णति** = निन्दा करता है |

| | |
|---|---|
| वर = ढ़कना | **विवरति** = उघारता है |
| वद = बोलना | **विवदति** = झगड़ा करता है |
| सस = साँस लेना | **विसस्सति** = विश्वास करता है |
| हर = हरण करना | **विहरति** = निवास करता है, ध्यानस्थ रहता है |

९. 'अव' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कम = जाना | **अवक्कमति** = निकट आता है |
| खिप = फेंकना | **अवक्खिपति** = नीचे फेंकता है |
| ञा = जानना | **अवजानाति** = निन्दा करता है, अस्वीकार करता है |
| मन = जानना | **अवमञ्ञति** = तिरस्कार करता है |
| सर = चलना | **अवसरति** = हट जाता है |
| सज्ज = लगना | **अवसज्जति** = छोड़ता है |

१०. 'अनु' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कम्प = काँपना | **अनुकम्पति** = अनुकम्पा करता है |
| कर = करना | **अनुकरोति** = नकल करता है |
| कम = चलना | **अनुक्कमति** = पीछा करता है |
| गम = जाना | **अनुगच्छति** = पीछे जाता है |
| गा = गाना | **अनुगायति** = साथ साथ गाता है |
| गण्ह = ग्रहण करना | **अनुगण्हाति** = दया करता है |
| चर = चलना | **अनुचरति** = पीछे पीछे चलता है |
| ञा = जानना | **अनुजानाति** = स्वीकृति देता है |
| ठा = खड़ा होना | **अनुट्ठहति** = सेवा-टहल करता है, अनुष्ठान करता है |
| तप = ताप देना | **अनुतप्पति** = दुखित होता है |
| दा = देना | **अनुददाति** = स्वीकार करता है |
| नी = ले जाना | **अनुनेति** = खुसामद करता है |
| बन्ध = बाँधना | **अनुबन्धति** = पीछा करता है |
| भू = होना | **अनुभवति** = अनुभव करता है |

| | |
|---|---|
| मुद = प्रसन्न होना | **अनुमोदति** = अनुमोदन करता है |
| वद = बोलना | **अनुवदति** = निन्दा करता है |

११. 'परि' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कत = काटना | **परिकन्तति** = चारों ओर से काट देता है |
| कर = करना | **परिकरोति** = चारों ओर से घेर लेता है, सेवा-टहल करता है |
| इक्ख = देखना | **परिक्खति** = परीक्षा लेता है |
| चर = चलना; | **परिचरति** = देख-भाल करता है, पूजा करता है, सेवा करता है |
| नम = झुकना | **परिनमति** = परिणाम को प्राप्त होता है |
| पत = गिरना | **परिपतति** = विनष्ट होता है |
| भू = होना | **परिभवति** = अनादर करता है |
| भास = कहना | **परिभासति** = निन्दा करता है |
| सह = सहना | **परिसहति** = हरा देता है, दे मारता है |
| हर = हरण करना | **परिहरति** = बचाता है, खबरगीरी करता है |

१२. 'अभि' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| ञा = जानना | **अभिजानाति** = पहचानता है |
| धाव = दौड़ना | **अभिधावति** = किसी ओर दौड़ता है |
| नन्द = प्रसन्न होना | **अभिनन्दति** = किसी बात पर प्रसन्न होता है |
| भू = होना | **अभिभवति** = हरा कर मालिक बन बैठता है |
| वद = बोलना | **अभिवदति** = अभिवादन करता है |
| सज्ज = लगना | **अभिसज्जति** = क्रुद्ध होता है |
| सन्द = बहना | **अभिसन्दति** = बिलकुल भर देता है |
| हर = लाना | **अभिहरति** = लाता है, या समर्पण करता है |

१३. 'अधि' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| गम = जाना | **अधिगच्छति** = अधिकार कर लेता है, समझता है |

| | |
|---|---|
| ठा = खड़ा होना | **अधिट्ठहति** = अधिष्ठान करता है |
| पत = गिरना | **अधिपतति** = गायब हो जाता है |
| भू = होना | **अधिभवति** = हरा देता है |
| वस = रहना | **अधिवासेति** = प्रतीक्षा करता है, स्वीकार करता है |
| कर = करना | **अधिकरोति** = अधिकार करता है । |

१४. 'पति' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कर = करना | **पटिकरोति** = प्रतिकार करता है |
| कुध = गुस्सा होना | **पटिकुज्झति** = बदले में गुस्सा करता है |
| कम = जाना | **पटिक्कमति** = लौटता है |
| इक्ख = देखना | **पटिक्खति** = प्रतीक्षा करता है |
| खिप = फेंकना | **पटिक्खिपति** = अस्वीकार करता है |
| गम = जाना | **पटिगच्छति** = पीछे छोड़ कर निकल जाता है |
| ञा = जानना | **पटिजानाति** = स्वीकार करता है, प्रतिज्ञा करता है |
| धाव = दौड़ना | **पटिधावति** = भागता है |
| प + हर = मारना | **पटिपहरति** = बदले में मारता है |
| पुच्छ = पूछना | **पटिपुच्छति** = बदले में पूछता है |
| बह = ढोना | **पटिबाहति** = रोक रखता है |
| बुध = जानना | **पटिबुज्झति** = जागता है |
| मुच = छोड़ना | **पटिमुञ्चति** = बाँधता है |
| वद = बोलना | **पटिवदति** = प्रतिवाद करता है |
| वि + नी = शिक्षा देना | **पटिविनेति** = दूर कर देता है, दबा देता है |
| थर = पसारना | **पटिसंथरति** = सादर स्वागत करता है |
| सर = चलना | **पटिसरति** = पीछे भागता है |
| सिध = सिद्ध होना | **पटिसेधति** = रोकता है, मना कर देता है |
| सु = सुनना | **पटिस्सुणाति** = स्वीकार करता है |

१५. 'सु' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| **सुगन्ध** | **सुकत**=सुकृत |
| **सुघर** | **सुकर** |
| **सुचरित** | **सुकुमार** इत्यादि |

१६. 'आ' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कस=जोतना | **आकस्सति**=आकर्षण करता है |
| गम=जाना | **आगच्छति**=आता है |
| चि=चुनना | **आचिनाति**=ढेर लगाता है |
| दा=देना | **आदाति** (आददाति)=लेता है |
| दिस=बताना | **आदिसति**=आज्ञा देता है |
| नी=ले जाना | **आनेति**=ले आता है |
| पुच्छ=पूछना | **आपुच्छति**=जाँचता है |
| वत=होना | **आवत्तति**=घूम आता है । |

१७. 'अति' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| कम=जाना | **अतिक्कमति**=पार कर जाता है |
| धाव=दौड़ना | **अतिधावति**=आगे दौड़ जाता है |
| पात=गिराना | **अतिपातेति**=नष्ट करता है |
| भुज=खाना | **अतिभुञ्जति**=खूब खा लेता है |

१८. 'अपि' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| धा=धारण करना | **अपिधान**=ढकना |
| लप=बात करना | **अपिलपेति**=डींग हाँकता है |

१९. 'अप' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| इ=जाना | **अपेति**=हट जाता है |
| कम=जाना | **अपवक्कमति**=निकल जाता है |
| गम=जाना | **अपगच्छति**=चला जाता है |

| | |
|---|---|
| **धा**=धारण करना | **अपनिधाति**=उतार कर रख देता है |
| **नी**=ले जाना | **अपनेति**=बाहर कर देता है |
| **हर**=हरण करना | **अपहरति**=चोरी करता है |
| **कर**=करना | **अपकरोति**=अपकार करता है |
| **चि**=चुनना | **अपचायति**=सत्कार करता है |
| **ठापि**=रखना | **अपट्ठपेति**=अलग रख देता है |
| **नम**=झुकना | **अपनमति**=निकल जाता है |
| **राध**=सिद्ध होना | **अपरज्झति**=अपराध करता है |
| **वद**=बोलना | **अपवदति**=निन्दा करता है |
| **वह**=वहन करना | **अपवहति**=भगा देता है |

२०. 'उप' उपसर्ग निम्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

| | |
|---|---|
| **कर**=करना | **उपकरोति**=उपकार करता है |
| **कम**=जाना | **उपक्कमति**=चढ़ाई करता है, शुरू करता है |
| **गम**=जाना | **उपगच्छति**=पास में जाता है |
| **चर**=चलना | **उपचरति**=सेवा करता है, व्यवहार में लाता है |
| **ठा**=ठहरना | **उपट्ठहति**=सेवा-टहल करता है |
| **धा**=दौड़ना | **उपधावति**=पास में दौड़ जाता है |
| **निसीद**=बैठना | **उपनिसीदति**=पास में बैठता है |
| **सेव**=सेवा करना | **उपनिसेवति**=पीछा करता है |
| **नी**=ले जाना | **उपनेति**=समीप ले जाता है |
| **रम**=क्रीड़ा करना | **उपरमति**=हटता है |
| **वस**=रहना | **उपवसति**=पास में रहता है, उपवास करता है |
| **विस**=घुसना | **उपविसति**=पास आता है |
| **इक्ख**=देखना | **उपेक्खति**=उपेक्षा करता है |
| **पद**=जाना | **उपज्जति**=उत्पन्न होता है |
| **पत**=गिरना | **उप्पतति**=उड़ता है, ऊपर उठना है |

# १२. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए:—**

(क) घरम्हा निक्खमित्वा पब्बजि। कथं साराणीयं वीतिसारेत्वा एकमन्तं निसीदि। पठविं परामसित्वा उदानं उदानेसि। विहारे सन्निसिन्नानं सन्नि-पतितानं भिक्खूनं पुब्बे-निवास-पटिसंयुत्ता कथा उदपादि। उपसङ्कमित्वा पञ्ञत्ते आसने निसीदि। यथा च मे भगवा व्याकरोति, तं साधुकं उग्ग-हेत्वा तुवं आरोचेय्यामि। अट्ठ-विमोक्खे अनुलोमं पि पटिलोमं पि समापज्जति, आसवानं च खया चेतोविमुत्तिं सयं अभिञ्ञा(-य) सच्छिकत्वा उपसम्पज्ज विहरतीति। अभिजानामि इतो पुब्बे एवं नामधेय्यं (नाम) सुत्वा ति।

(ख) पापानि कम्मानि विवज्जयाथ, धम्मानुयोगञ्च अधिट्ठहाथा ति। अच्छरानं गणेन परिवारितो अनेकचित्तं विमानं आरुय्ह देवता मोदति। अभिक्कन्तेन वण्णेन ओसधी तारका विय दिसा सब्बा ओभासेन्तो तिट्ठसि। पादे पक्खालयित्वान (=धोकर) एकमन्ते उपाविसिं, (उत्तरा थेरी) पुब्बजातिं अनुस्सरिं, दिब्बचक्खुं विसोधयिं। रत्तिया पच्छिमे यामे तमोक्खन्धं पदालयिं। तेविज्जा (हुत्वा) अथ उट्ठासि कता ते (तथागतस्स) अनुसासनी ति।

(ग) जयं वेरं पसवति, दुक्खं सेति पराजितो।
उपसन्तो सुखं सेति, हित्वा जय-पराजयं॥.॥
तुम्हेहि किच्चं आतप्पं, अक्खातारो तथागता।
पटिपन्ना पमोक्खन्ति, झायिनो मारबन्धना॥.॥

**२. पालि में अनुवाद कीजिए:—**

प्रातःकाल निद्रा से जागता हूँ। उठकर बैठता हूँ। हाथ मुँह धोता हूँ। पैर धो कर बैठ जाता है। तब याद करते हुए, श्वास लेता है (=अस्ससति)। स्मरण रखते (सतो'व) श्वास फेंकता है (पस्ससति)। लोक में लोभ को छोड़ कर ध्यान करता है।

श्रावस्ती में कुछ लड़के डण्डे से साँप मार रहे थे (प+हर)। भगवान् ने उनको उपदेश दिया। शील पालन करने वाला भिक्षु मृत्यु को हरा देता है (परा+जि)। हम लोग कल वहाँ गए थे, आज आ रहे हैं। आनन्द ने भगवान् की टहल की (उप+ठा)। कुमार सिद्धार्थ राज-महल से निकल गए (=नि+कम)।

# तीसरा काण्ड

## पहला पाठ

# क्रिया-प्रकरण

### ( चौथा भाग—गण विचार )

## १–भ्वादि गण

§ ४. नवों गणों में भ्वादि-गण सबसे बड़ा है। मोग्गल्लान धातु-पाठ के अनुसार, इस गण में ३०४ धातु हैं। इन धातुओं की सूची में, सर्व प्रथम 'भू' धातु है; अतः इस गण का नाम 'भ्वादि-गण' रक्खा गया है।

मोग्गल्लान धातु-पाठ के अन्त में आता है "**अअन्तो उच्चारणत्थो सेसा धात्वत्था**"; अर्थात्, जो अकारान्त धातु हैं, उनका अन्त्य 'अ' केवल उच्चारण-सौकर्य के लिए है; धातु को 'अ' से रहित समझना चाहिए। जैसे—**पच**=पच्।

§ ५. भ्वादि-गण के कुछ द्रष्टव्य धातु—

### भवति

**क त्त रि लो ५.१८**—कर्तृवाच्य में, 'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, धातु से परे 'ल' का आगम होता है। '**ल**' का 'अ' रह जाता है। जैसे—

पच+ति=पच+अ+ति=**पचति**। जि+ति=जे+ति=जे+अ+ति=**जयति**। भू+ति=भो+ति=भो+अ+ति=**भवति**।

**यु व ण्णा न मे ओ प्प च्च ये ५.८२**—प्रत्यय आने से, धातु के अन्त्य 'इ' का 'ए', तथा 'उ' का 'ओ' हो जाता है। जैसे—नि+तब्बं=**नेतब्बं**। **सोतब्बं** जि+ति=जे+ति। भू+ति=भो+ति।

**ए ओ न म य वा स रे ५.८९**—स्वर परे हो, तो पूर्वस्थित 'ए' का 'अय', तथा 'ओ' का 'अव' हो जाता है। जैसे—जि+ति=जे+ति=जे+अ+ति=**जयति**। भू+ति=भो+ति=भो+अ+ति=**भवति**।

**द्रष्टव्य—ल हु स्सु प न्त स्स ५.८३**—प्रत्यय आने से, प्रायः धातु के उपान्त 'इ' तथा 'उ' का यथाक्रम 'ए' तथा 'ओ' हो जाता है। जैसे—

सुच+ति=**सोचति**। जुत—**जोतति**। रुद—**रोदति**। मुद—**मोदति**। सुभ—**सोभति**। रुच—**रोचति**। तिज—**तेजति**=तेज करना। कित—**केतति**।

## घम्मति। वज्जति। दज्जति

**गम वद दानं घम्म वज्ज दज्जा ५.१७६**—'न्त', 'मान' तथा 'ति' आदि (परोक्ष भूत को छोड़) प्रत्ययों के आने से, विकल्प से 'गम' का 'घम्म', 'वद' का 'वज्ज', तथा 'दा' का 'दज्ज' आदेश होता है। जैसे—**घम्मति, घम्मन्तो, गच्छन्तो। वज्जति, वज्जन्तो, वदन्तो। दज्जति, दज्जन्तो, ददन्तो।**

## गच्छति। यच्छति। इच्छति। अच्छति। दिच्छति

**ग म य मि सा स दि सा नं वा च्छ ङ् ५.१७३**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'गम', 'यम', 'इस', 'अस', तथा 'दिस' धातुओं का क्रमशः 'गच्छ', 'यच्छ', 'इच्छ', 'अच्छ', तथा 'दिच्छ' आदेश हो जाता है। जैसे—**गच्छन्तो, गच्छमानो, गच्छति** इत्यादि।

## गच्छरे। गमिस्सरे

**गु रु पु ब्बा र स्सा रे न्ते न्ती नं ६.७४**—गुरुपूर्व ह्रस्व धातु से परे, 'न्ते' तथा 'न्ति' विभक्तियों का विकल्प से 'रे' आदेश हो जाता है। जैसे—**गच्छरे, गच्छन्ति। गच्छरे, गच्छन्ते। गमिस्सरे।**

## सन्ति, सन्तु, सिया, सन्तो, समानो

**न्त मा ना न्ति यि युं स्वा दि लोपो ५.१३०**—'न्त', 'मान', 'अन्ति', 'अन्तु', 'इय', तथा 'इयुं' प्रत्ययों के आने से, 'अस' धातु का केवल 'स' रह जाता है। जैसे—अस+न्त=स+न्त=**सन्तो। समानो। सन्ति। सन्तु। सिया। सियुं।**

## तिट्ठति । पिवति

**ठा पा नं तिट्ठ पि वा ५.१७५**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'ठा' धातु का 'तिट्ठ', और 'पा' धातु का 'पिव' आदेश हो जाता है। जैसे—**तिट्ठन्तो, तिट्ठमानो, तिट्ठति। पिवन्तो, पिवमानो, पिवति।**

## डहति

**दहस्स दस्स डो ५.१२६**—'दह' धातु के 'द' का विकल्प से '**ड**' आदेश हो जाता है। जैसे—

**दहति; डहति। दाहो; डाहो।**

## अदेन्ति

**ञि लस्से ५.१६३**—'ञि' तथा 'ल' का, कहीं कहीं 'ए' आदेश हो जाता है। जैसे—अद+ल+अन्ति=**अदेन्ति** । गह+ञि+त्वा=**गहेत्वा** (**ञि ब्यञ्जनस्स ५.७०**)

## जीयति । मीयति

**जरमराणमीयङ् ५.१७४**—'न्त', 'मान' तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'जर' तथा 'मर' धातुओं का विकल्प से क्रमशः 'जीय' तथा 'मीय' आदेश होता है। जैसे—

**जीयन्तो, जीरन्तो। जीयमानो, जीरमानो। जीयति, जीरति। मीयन्तो, मरन्तो। मीयमानो, मरमानो। मीयति, मरति।**

## जीरति । निसीदति

**जरसदानमीम् वा ५.१२३**—'जर' तथा 'सद' धातुओं के अन्त्य स्वर से परे, कहीं कहीं 'ई' का आगम होता है। जैसे—

**जीरणं, जीरति, जीरापेति। निसीदितब्बं, निसीदनं, निसीदितुं, निसीदति।**

कहीं कहीं 'ई' का आगम नहीं भी होता है। जैसे—**जरा; निसज्ज।**

## उट्ठहति

**पादितो ठास्स वा ठहो क्वचि ५.१३१**—उपसर्ग-पूर्वक 'ठा' धातु का,

कहीं-कहीं विकल्प से 'ठहो' आदेश हो जाता है । जैसे—**उट्ठहति, सण्ठहति । उत्तिट्ठति, सन्तिट्ठति ।**

## समादियति

**दा स्सि य ङ् ५.१३२**—उपसर्ग-पूर्वक 'दा' धातु का 'दिय' आदेश हो जाता है । जैसे—सं+आ+दा+ति=**समादियति । अनादियित्वा ।**

## निक्खमति

**नि तो क म स्स ५.१३५**—'नि' उपसर्ग-पूर्वक 'कम' धातु का, कहीं कहीं 'क्खम' आदेश हो जाता है । जैसे—**निक्खमति ।**

## पस्सति

**दि स स्स प स्स, द स्स, द स, द, द क्खा ५.१२४**—'दिस' धातु के 'पस्स', 'दस्स', 'दस्', 'द', तथा 'दक्ख' आदेश होते हैं । जैसे—

**पस्सति । (कर्म) दस्सेति । (भूत) अद्दस, अद्दं, अद्दा । दक्खिस्सति (भविष्यत्काल) ।**

# २—रुधादि गण

§ ६. **मं च रु धा दी नं ५.१६**—'न्त', 'मान', तथा 'ति' आदि (परोक्ष भूत को छोड़) प्रत्ययों के आने से, रुधादि धातु के अन्तिम स्वर से परे 'अं' का आगम होता है । जैसे—

कत् (**कन्तति**)=काटना
गह् (**गण्हति**) *=पकड़ना
छिद् (**छिन्दति**) =छेदना
बध् (**बन्धति**) =बाँधना
भिद् (**भिन्दति**) =भेदन करना
भुज् (**भुञ्जति**) =खाना
मुच् (**मुञ्चति**) =छोड़ना
युज् (**युञ्जति**) =जोड़ना

रुध् (**रुन्धति**) =रोकना
लिप् (**लिम्पति**) =लेपना
सिच् (**सिञ्चति**) =सींचना
हिंस् (**हिंसति**) =हिंसा करना

§ ७. रुधादि गण के कुछ द्रष्टव्य धातु—

### घेप्पति

**गहस्स घेप्पो ५.१७८**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'गह' धातु का 'घेप्प' आदेश हो जाता है। जैसे—**घेप्पन्तो। घेप्पमानो। घेप्पति।**

### *गण्हाति

**णो निग्गहीतस्स ५.१७९**—'गह' धातु के अन्तिम स्वर से परे, जो 'अं' का आगम होता है, उसका 'ण' आदेश हो जाता है।

जैसे—**गह+ति =गण्हाति। गण्हितब्बं। गण्हितुं। गण्हन्तो।**

## ३–दिवादि गण

§ ८. **दिवादीहि यक् ५.२१**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'दिव' आदि धातु से परे, 'य' का आगम होता है। जैसे—

कुध (**कुज्झति***) =गुस्सा होना
कुप (**कुप्पति**) =कोप करना
गा (**गायति**) =गाना
घा (**घायति**) =सूँघना
छिद (**छिज्जति***) =टूटना
झा (**झायति**) =ध्यान करना
दिव (**दिब्बति**) =खेलना
नहा (**नहायति**) =नहाना
बुध (**बुज्झति***)=समझना
युध (**युज्झति***) =लड़ाई करना

रुच (**रुच्चति**) =अच्छा लगना
लुभ (**लुब्भति***) =लोभ करना
सम (**सम्मति**) =शान्त होना
सिव (**सिब्बति**) =सीना
सुध (**सुज्झति***) =शुद्ध होना
सुस (**सुस्सति**) =सूखना
हन (**हञ्ञति**)* =मारना

§ ९. **क्वचि विकरणानं ५.१६१**—कहीं कहीं विकरण का लोप होता है। जैसे—

हन+ति=हन्ति। विकरण का लोप नहीं होने से—हन+य+ति= **हञ्ञति**।

उदपद+ई=**उदपादि**। विकरण का लोप नहीं होने से—उदपद+य+ ई=**उप्पज्जि**।

## ४–तुदादि गण

§ १०. **तुदादीहि को ५.२२**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'तुद' आदि धातु से परे 'अ' का आगम होता है। प्रत्यय आने से, इस गण के धातु के उपान्त 'इ' या 'उ' का 'ए' या 'ओ' नहीं होता है। जैसे—

वि+किर (**विकिरति**) =छींटना
खिप (**खिपति**) =फेंकना
नि+गिर (**निगिरति**) =निगलना
गिल (**गिलति**) =निगलना
तुद (**तुदति**) =पीड़ा करना

---

* कुध्+ति=कुध्+य+ति=**कुध्यति**=**कुझ्यति** (**तवग्गवरणानं ये चवग्गबयञा १.४८**—देखिए पृ० २२३)=**कुझ्झति** (**वग्ग लसेहि ते १.४९**—देखिए पृ० २२४)=**कुज्झति** (**चतुत्थ दुतियेस्वेसं ततियपठमा १.३६**—देखिए पृ० २२४)। इसी तरह—**युज्झति**। **लुब्भति**। **दिज्जति**। **सुज्झति**। **हञ्ञति**। इत्यादि।

नुद (**नुदति**) =प्रेरित करना
फुर (**फुरति**) =फड़कना
फुस (**फुसति**) =छूना
मुस (**मुसति**) =चुराना
लिख (**लिखति**) =लिखना
विद (**विदति**) =जानना
विस (**विसति**) =घुसना
सुप (**सुपति**) =सोना

## ५–ज्यादि गण

§ ११. **ज्यादीहि क्ना ५.२३**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'ज्यादि गण' के धातु से परे 'ना' का आगम होता है। प्रत्ययों के आने से, इस गण के धातु के उपान्त 'इ' या 'उ' का 'ए' या 'ओ' नहीं होता है। जैसे—

अस (**अस्नाति**) =खाना
चि (**चिनाति**) =चुनना
ञा (**जानाति**) =जानना
थु (**थुनाति**) =प्रशंसा करना
धू (**धुनाति**) =धुनना
पू (**पुनाति**) =पवित्र करना
लू (**लुनाति**) =खोटना
सि (**सिनाति**) =सीना

§ १२. ज्यादि गण के कुछ द्रष्टव्य धातु—

### जानाति, नायति

**ञास्स ने जा ५.१२०**—'न' परे हो, तो 'ञा' धातु का 'जा' आदेश हो जाता है। जैसे—

**जानाति। जानितुं। जानन्तो।**

यदि 'न' परे नहीं हो, तो 'ञा' का 'जा' नहीं होता है। जैसे—ञा + क्त=**ञातो।**

**आस्स स नास्स नायो तिम्हि ६.६१**—'ति' प्रत्यय आने से, 'आ' धातु का विकल्प से अपने विकरण 'ना' के साथ 'नाय' आदेश होता है। जैसे—**नायति; जानाति**।

## धुनाति, किणाति

**णानासु रस्सो ६.३२**—'णा' तथा 'ना' विकरण के आने से, धातु के अन्त्य स्वर का ह्रस्व हो जाता है। जैसे—धू+ना+ति=**धुनाति**। की+**णा**+ति=**किणाति**।

## ६–क्यादि गण

§ १३. **क्यादीहि क्णा ५.२४**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'क्यादि गण' के धातु से परे, 'णा' का आगम होता है। प्रत्यय आने से, इस गण के धातु के उपान्त 'इ' या 'उ' का 'ए' या 'ओ' नहीं होता है। जैसे—

की (**किणाति**) =खरीदना
वि+की (**विक्किणाति**) =बेचना
गि (**गिणाति**) =शब्द करना
वु (**वुणाति**) =ढकना
सक (**सक्णाति**) =सकना
सू (**सुणाति**) =सुनना

## ७–स्वादि गण

§ १४. **स्वादीहि क्णो ५.२५**—'न्त', 'मान' तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'स्वादि गण' के धातु से परे, 'णो' का आगम होता है। प्रत्यय आने से ०। जैसे—

सु (**सुणोति**) =सुनना
खी (**खिणोति**) =क्षय होना
वु (**वुणोति**)=ढकना

गि (**गिणोति**)=शब्द करना

सक (**सक्णोति**)*=सकना

प+आप (**पापुणोति**)*=प्राप्त करना

### *सक्कुणोति

**सकापानं कुक्कु णे ५.१२१**—'ण' परे हो, तो 'सक' तथा 'आप' धातुओं के उत्तर, क्रमशः 'कु' तथा 'उ' का आगम होता है। जैसे—सक+णो+ति=**सक्कुणोति**। पाप+णो+ति=**पापुणोति**।

## ८—तनादि गण

§ १५. **तनादित्वो ५.२६**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'तनादि गण' के धातु से परे, 'ओ' का आगम होता है। जैसे—

तन (**तनोति**)=फैलाना

सक (**सक्कोति**)=सकना

वन (**वनोति**)=माँगना

मन (**मनोति**)=जानना

आप (**अप्पोति**)=पाना

कर (**करोति**)=करना

§ १६. तनादि गण के कुछ द्रष्टव्य धातु—

### तनुति, तनुते

**ओ विकरणस्सु परच्छक्के ६.७६**—'अत्तनो पद' में, 'ओ' विकरण का 'उ' आदेश होता है। जैसे—

तन+ते=तन+ओ+ते=तन+उ+ते=**तनुते**।

**पुब्बच्छक्के वा क्वचि ६.७७**—'परस्सपद' में भी, 'ओ' विकरण का कहीं कहीं विकल्प से 'उ' आदेश होता है। जैसे—

**तनुति, तनोति**।

### कुब्बति, कयिरति, करोति

**करस्स सोस्स कुब्बकुरुकयिरा ५.१७७**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष

भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, अपने विकरण 'ओ' के साथ, 'कर' धातु के 'कुब्ब', 'कुरु' तथा 'कयिर' आदेश हो जाते हैं। जैसे—

**कुब्बन्तो, कयिरन्तो, करोन्तो । कुब्बमानो, कुरुमानो, कयिरमानो, कराणो । कुब्बति, कयिरति करोति । कुब्बते, कुरुते, कयिरते ।**

## कुम्मि, कुम्म

**करस्स सोस्स कुं ६.२३**—'मि' तथा 'म' प्रत्ययों के आने से, 'कर' धातु का, अपने विकरण 'ओ' के साथ, विकल्प से 'कुं' आदेश होता है । जैसे—

कर+मि=**कुम्मि** । कर+म=**कुम्म** ।

## सङ्खरियति

**करोतिस्स खो ५.१३३**—उपसर्ग-पूर्वक 'कर' धातु का, कहीं कहीं 'खर' आदेश हो जाता है । जैसे—**सङ्खारो । सङ्खरियति ।**

## पुरेक्खति

**पुरस्मा ५.१३४**—'पुर' शब्द पूर्वक 'कर' धातु का, 'क्खर' आदेश हो जाता है । जैसे—**पुरक्खत्वा । पुरेक्खारो । पुरेक्खति ।**

# ९—चुरादि गण

§ १७. **चुरादितो णि ५.१५**—'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने से, 'चुर' आदि धातु से परे, 'णि' का आगम होता है। 'णि' का केवल 'इ' रह जाता है; तथा, धातु के उपान्त लघु स्वर की प्रायः वृद्धि होती है। जैसे—

**अज्ज (अज्जेति, अज्जयति)** = कमाना
**ईर (ईरेति, ईरयति)** =हिलना
**कण्ण (कण्णेति, कण्णयति)** =सुनना
**कथ (कथेति, कथयति)** =कहना
**कित्त (कित्तेति, कित्तयति)** =कीर्तन करना
**गण (गणेति, गणयति)** =गिनना

**गन्थ** (**गन्थेति, गन्थयति**) =गूथना
**चिन्त** (**चिन्तेति, चिन्तयति**) =विचारना
**चुण्ण** (**चुण्णेति, चुण्णयति**) =चूर चूर करना
*__चुर__ (**चोरेति, चोरयति**) =चुराना
**छड्ड** (**छड्डेति, छड्डयति**) =फेंकना
**झप** (**झापेति, झापयति**) =जलाना
**पाल** (**पालेति, पालयति**) =भागना
**पिण्ड** (**पिण्डेति, पिण्डयति**) =पिण्ड बनाना
**पुस** (**पोसेति, पोसयति**) =पोसना
**पूज** (**पूजेति, पूजयति**) =पूजा करना
**मन्त** (**मन्तेति, मन्तयति**) =सलाह करना
**तक्क** (**तक्केति, तक्कयति**) =तर्क करना
**तीर** (**तीरेति, तीरयति**) =पूरा करना
**दिस** (**देसेति, देसयति**) =उपदेश करना
**वन्द** (**वन्देति, वन्दयति**) =वन्दना करना
**वण्ण** (**वण्णेति वण्णयति**) =तारीफ करना

---

*__कत्तरि लो__ ५.१८—इस सूत्र से, 'अ' का आगम हुआ। जैसे—चोरि+अ+ति।

**युवण्णानमेओ ण्पच्चये** ५.८२—इस सूत्र से, चोरे+अ+ति।

**एओनमयवा सरे** ५.८६—इस सूत्रसे—चोरयति।

**परो क्वचि** १.२७—इस सूत्र से—चोरेति। इसी तरह, दूसरे धातुओं का भी।

## १३. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए —**

भगवन्तं ब्रह्मा **याचि**। भगवा धम्मचक्कं **पवत्तयि**। बहूनं देव-मनुस्सानं अभिसमयो **अहु**। भगवा हि सब्बं ददाति। चतु-सच्चं **पकासेति**। पाणिनं अनुकम्पति। भिक्खू भगवन्तं **परिवारेन्ति**। पापकारी **सोचति**। पुञ्ञकारी **मोदति**। भिक्खं **गण्हाति**।

दारका भगवन्तं **अद्दसासुं**। भिक्खू नगरा **निक्खमिंसु**। दारका उय्याने **कीळिंसु**। सब्बे धम्मा अनत्ताति **जानिंसु**। बाळ्हगिलानो अहोसि। सिक्खापदं **समादियिंसु**। अक्कोधेन कोधं **अजिनि**, असाधुं साधुना अजेसि। कोधनो मनुस्सो दुब्बलो अहोसि। सब्बे पाणा **जीरिस्सन्ति**, **मरिस्सन्ति**, पुन पि **जायिस्सन्ति**। अहं मार-बन्धना **मोक्खामि**। बुद्धं सरणं **गमिस्सामि**। धम्मं **सुणिस्सामि**। पधानं **पदहिस्सामि**। कम्मट्ठानं **गण्हिस्सामि**। भव-सोतं **छिन्दिस्सामि**।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे क्रियापदों को वर्त्तमान काल प्रथम पुरुष एक वचन में लिखिए।**

**३. निम्न-लिखित क्रियापदों के रूप परिसमाप्त्यर्थक भूत काल में लिखिए—**

भवामि। लिखिस्सामि। गमिस्सामि। तिट्ठामि। ददासि। हेस्सति। सन्ति। रुन्धन्ति। छिन्दथ। दिब्बाम। सुणाथ। जिनिस्ससि। जानाम। काहसि। पोसेथ।

**४. पालि में अनुवाद कीजिए —**

भगवान् एक सप्ताह **बैठे**। सारिपुत्त ने भगवान् से **पूछा**। राजा ने भगवान् को अभिवादन **किया**, नमस्कार **किया** दान **दिया**। लड़कियाँ गा रही **थीं**। भगवान् को ब्रह्मा ने याचना की। भगवान् ने स्वीकार **किया**।

**५. निम्न-लिखित क्रिया-पदों का अध्ययन कीजिए—**

बुद्धं सरणं गमिस्सन्ति वा गच्छिस्सन्ति वा। धम्मं जानिस्ससि, वा ञस्ससि वा। वेदं (हर्ष) सोमनस्सं च लभिस्साम वा लच्छाम वा। निब्बाणस्स पत्तिया मग्गो हेहिति वा हेस्सति वा होहिस्सति वा। दारका भिक्खुं दक्खिन्ति वा दक्खन्ति

वा पस्सिसन्ति वा। अहं सुणोमि वा सुणामि वा। धम्म-चारी सुखं पापुणाति वा पापुणोति वा पप्पोति वा। भिक्खू समण-किच्चं करोन्ति वा कुब्बन्ति वा कयीरन्ति वा करिस्सन्ति वा; काहन्ति वा काहिन्ति वा। यं धम्मं सुणोमि तं धारयामि। यो झानं भावेति सो सुखं पप्पोति।

**६. पालि में अनुवाद कीजिए—**

**होता है। खाता है।** कहता है। हवा बहती है। भूमि पर बैठा। धर्म्म **सुनता हूं।** ध्यान करता हूँ। वितर्क को **रोकता हूं।** भावना कर सकता हूँ। पुस्तक **ख़रीदता हूं।** मनुष्य **बुड्ढा होता है।** मैं काम **करता हूं।**

---

# तीसरा काण्ड

## दूसरा पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### ( पाँचवाँ भाग—विधिलिङ्ग : अनुज्ञा)

### विधि ( हेतुफल[1] )

### परस्स पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | पचे,[2] पचेय्य | पचेय्युं, पचुं[3] |
| मज्झिम पुरिस | पचे,[2] पचेय्यासि | पचेय्याथ |
| उत्तम पुरिस | पचे,[2] पचेय्यामि | पचेमु,[4] पचेय्याम, पचेय्यामु[4] |

---

१. हेतुफलेस्वेय्य, एय्युं, एय्यासि एय्याथ, एय्यामि, एय्याम; एथ एरं, एथो एय्यव्हो, एय्यं एय्याम्हे ६.८—हेतु तथा फल के अर्थ में, धातु से परे, ये प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**स चे संखारा निच्चा भवेय्युं, न निरुज्झेय्युं**—यदि संस्कार नित्य हों, तो निरुद्ध न हों। (यहाँ नित्य होना हेतु है, और न निरुद्ध होना फल।)

**पञ्हपत्थनाविधिसु ६.९**—प्रश्न, प्रार्थना, तथा विधि के अर्थ में, ये प्रत्यय होते हैं। जैसे—

*प्रश्न*—**किमायस्मा विनयम्परियापुणेय्य, उदाहु धम्मं**=आयुष्मान् विनय का अध्ययन करेंगे, या धर्म का? **गच्छेय्यं वाहं उपोसथं, न वा गच्छेय्यं**=मैं उपोसथ को जाऊँ या न जाऊँ?

*प्रार्थना*—**लभेय्याहम्भन्ते! भगवतो सन्तिके पब्बज्जं, लभेय्यं उपसम्पदं**=

## अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठमपुरिस** | **पचेथ** | **पचेरं** |
| **मज्झिमपुरिस** | **पचेथो** | **पचेय्यव्हो** |
| **उत्तमपुरिस** | **पचेय्यं** | **पचेय्याम्हे** |

§ १८. 'विधि' में कुछ विशेष धातु के रूप—

अस—**अस्स, सिया**[५]। आ—**जानिया, जानेय्य, जञ्ञा**[६]। कर—**कयिरा**[७]।

---

भन्ते ! मैं भगवान के पास प्रव्रज्या तथा उपसम्पदा ग्रहण करूँ। **पस्सेय्यं तं वस्ससतं अरोगं**=उसे मैं सौ वर्ष तक नीरोग देखूँ।

*विधि*—**भवं पुञ्ञं करेय्य**=आप पुण्य करें। इह **भवं भुञ्जेय्य**—आप यहाँ खायें। **माणवकं भवं अज्झापेय्य**—लड़के को आप पढ़ावें।

*अनुज्ञा*—**एवं करेय्यासि**=ऐसा करो। **गामं त्वं भणे गच्छेय्यासि**=हे, तुम गाँव जाओ।

**सत्यरहे स्वेय्यादि** ६.११—समर्थ होने के अर्थ में भी, धातु से परे ये प्रत्यय होते हैं। जैसे—**भवं खलु रज्जं करेय्य**=आप राज्य भी कर सकते हैं।

**२. एय्येय्यासेय्यन्नं टे** ६.७५—'एय्य', 'एय्यासि', तथा 'एय्यं' का विकल्प से 'ए' आदेश होता है। जैसे—**पचे, पचेय्य। पचे, पचेय्यासि। पचे, पचेय्यं।**

**३. एय्युं स्सुं** ६.४७—'एय्युं' प्रत्यय का विकल्प से 'उं' आदेश होता है। जैसे—पच+एय्युं=पच+उं=**पचुं ; पचेय्युं।**

**४. एय्यामस्सेमु च** ६.७८—'एय्याम' का विकल्प से 'एमु' आदेश हो जाता है। जैसे—**पचेमु, पचेय्याम, पचेय्यामु।**

**५. अत्थितेय्यादिच्छन्नं ससुससथसंसाम** ६.५०—**आदिद्विन्नमियाइयुं** ६.५१—'अस' धातु से परे, इन प्रत्ययों के आने से, उसके रूप निम्न प्रकार होते हैं—

## अनुज्ञा[८]

### परस्स पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | पचतु | पचन्तु |
| मज्झिम पुरिस | पच, पचाहि[१] | पचथ |
| उत्तम पुरिस | पचामि | पचाम |

---

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | अस्स, सिया | अस्सु, सियुं |
| मज्झिम पुरिस | अस्स | अस्सथ |
| उत्तम पुरिस | अस्सं | अस्साम |

६. **एय्यास्सियाञा वा** ६.६३—'ञा' धातु से परे, 'एय्य' का विकल्प से 'इया' तथा 'ञा' आदेश हो जाता है। जैसे—ञा+एय्य=**जानिया, जञ्ञा।** विकल्प से—**जानेय्य।**

**ञाम्हि जं** ६.६२—'एय्य' का 'ञा' आदेश होने पर, 'ञा' धातु का 'जं' आदेश हो जाता है। जैसे—ञा+एय्य=ञा+ञा=जं+ञा=**जञ्ञा।**

७. **कयिरेय्यस्सेय्युमादीनं** ६.७०—'कयिरा' से परे, 'एय्युं' आदि के 'एय्य' का लोप हो जाता है। जैसे—कयिरा+एय्युं—कयिरा+उं=**कयिरुं।** कयिरा+एय्यासि=कयिरा+आसि=**कयिरासि। कयिराथ। कयिरामि। कयिराम।**

**टा** ६.७१—'कयिरा' से परे, 'एय्य' का 'आ' आदेश हो जाता है। जैसे—**सो कयिरा।**

**एथस्सा** ६.७२—'कयिरा' से परे, 'एथ' का 'आथ' हो जाता है। जैसे—**कयिराथ।**

८. **तु अन्तु, हि थ, मि म; तं अन्तं, स्सु व्हो, ए आमसे** ६.१०—प्रश्न, प्रार्थना, तथा विधि में, धातु से परे 'तु' आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—**पचतु, पचन्तु** इत्यादि।

## अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमपुरिस | पचतं | पचन्तं |
| मज्झिमपुरिस | पचस्सु | पचव्हो |
| उत्तमपुरिस | पचे | पचामसे |

---

*प्रश्न में*—**किन्नु खलु भो व्याकरणं अधीयस्सु**—क्या तू व्याकरण पढ़ रहा है ?

*प्रार्थना में*—**ददाहि मे**=मुझको दो। **जीवतु भवं**=आप जीयें।

*विधि में*—**कटं करोतु भवं**=आप चटाई बनावें। **पुञ्ञं करोतु भवं**=आप पुण्य करें।

**६. हि मि मे स्व स्स** ६.५७—'हि', 'मि' तथा 'म' प्रत्ययों से पूर्व, अकार का आकार हो जाता है। जैसे—**पचाहि**।

**हि स्स तो लो पो** ६.४८—अकार से परे, 'हि' का विकल्प से लोप हो जाता है। जैसे—**गच्छ, गच्छाहि**।

*द्रष्टव्य—अनुज्ञा में*—'अस' धातु के रूप इस प्रकार होंगे—

| | |
|---|---|
| अत्थु | सन्तु |
| अहि | अत्थ |
| अस्मि | अस्म |

**सि हि स्व ट्** ६.५३—'सि' तथा 'हि' प्रत्ययों के आने से, 'अस' धातु का 'अ' आदेश हो जाता है। जैसे—

अस्+हि=अ+हि=**अहि**। **असि**।

विधिलिङ्ग में नवों गणों के धातु के रूप कैसे होंगे, यह निम्न तालिका से प्रकट होगा :—

| धातु | गण | पठम पुरिस | | मज्झिम पुरिस | | उत्तम पुरिस | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | एक वचन | अनेक वचन | एक वचन | अनेक वचन | एक वचन | अनेक वचन |
| १. भू | भ्वादि | भवेय्य, भवे | भवेय्युं | भवेय्यासि | भवेय्याथ | भवेय्यामि | भवेय्याम |
| हु | ,, | हेय्य | हेय्युं | हेय्यासि | हेय्याथ | हेय्यामि | हेय्याम |
| नी | ,, | नेय्य | नेय्युं | नेय्यासि | नेय्याथ | नेय्यामि | नेय्याम |
| या | ,, | यायेय्य | यायेय्युं | यायेय्यासि | यायेय्याथ | यायेय्यामि | यायेय्याम |
| पच | ,, | पचेय्य, पचे | पचेय्युं | पचेय्यासि | पचेय्याथ | पचेय्यामि | पचेय्याम |
| २. रुध | रुधादि | रुन्धेय्य, रुन्धे | रुन्धेय्युं | रुन्धेय्यासि | रुन्धेय्याथ | रुन्धेय्यामि | रुन्धेय्याम |
| ३. दिव | दिवादि | दिब्बेय्य, दिब्बे | दिब्बेय्युं | दिब्बेय्यासि | दिब्बेय्याथ | दिब्बेय्यामि | दिब्बेय्याम |
| झा | ,, | झायेय्य | झायेय्युं | झायेय्यासि | झायेय्याथ | झायेय्यामि | झायेय्याम |
| ४. तुद | तुदादि | तुदेय्य | तुदेय्युं | तुदेय्यासि | तुदेय्याथ | तुदेय्यामि | तुदेय्याम |
| ५. जि | ज्यादि | जिनेय्य, जेय्य | जिनेय्युं | जिनेय्यासि | जिनेय्याथ | जिनेय्यामि | जिनेय्याम |
| ६. की | क्यादि | किणेय्य, किणे | किणेय्युं | किणेय्यासि | किणेय्याथ | किणेय्यामि | किणेय्याम |
| ७. सु | स्वादि | सुणेय्य, सुणे | सुणेय्युं | सुणेय्यासि | सुणेय्याथ | सुणेय्यामि | सुणेय्याम |
| ८. तन | तनादि | तनेय्य, तने | तनेय्युं | तनेय्यासि | तनेय्याथ | तनेय्यामि | तनेय्याम |
| ९. चुर | चुरादि | चोरेय्य, | चोरेय्युं | चोरेय्यासि | चोरेय्याथ | चोरेय्यामि | चोरेय्याम |
| कथ | ,, | कथेय्य | कथय्युं | कथेय्यासि | कथेय्याथ | कथेय्यामि | कथेय्याम |
| झप | ,, | झापेय्य | झापेय्युं | झापेय्यासि | झापेय्याथ | झापेय्यामि | झापेय्याम |

अनुज्ञा में नवों गणों के धातु के रूप कैसे होंगे, यह निम्न तालिका से प्रकट होगा :—

| धातु | गण | पठम पुरिस | | मज्झिम पुरिस | | उत्तम पुरिस | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | एक वचन | अनेक वचन | एक वचन | अनेक वचन | एक वचन | अनेक वचन |
| १. भू | भ्वादि | भवतु | भवन्तु | भव, भवाहि | भवथ | भवामि | भवाम |
| हु | ,, | होतु | होन्तु | होहि | होथ | होमि | होम |
| नी | ,, | नयतु | नयन्तु | नय, नयाहि | नयथ | नयामि | नयाम |
| या | ,, | यातु | यन्तु | याहि | याथ | यामि | याम |
| पच | ,, | पचतु | पचन्तु | पच, पचाहि | पचथ | पचामि | पचाम |
| २. रुध | रुधादि | रुन्धतु | रुन्धन्तु | रुन्ध, रुन्धाहि | रुन्धथ | रुन्धामि | रुन्धाम |
| ३. दिव | दिवादि | दिब्बतु | दिब्बन्तु | दिब्ब, दिब्बाहि | दिब्बथ | दिब्बामि | दिब्बाम |
| झा | ,, | झायतु | झायन्तु | झाय, झायाहि | झायथ | झायामि | झायाम |
| ४. तुद | ,, | तुदतु | तुदन्तु | तुद, तुदाहि | तुदथ | तुदामि | तुदाम |
| ५. जि | ज्यादि | जिनातु | जिनन्तु | जिन, जिनाहि | जिनाथ | जिनामि | जिनाम |
| ६. की | क्यादि | किणातु | किणन्तु | किण, किणाहि | किणाथ | किणामि | किणाम |
| ७. सु | स्वादि | सुणोतु | सुणन्तु | सुण, सुणाहि | सुणोथ | सुणोमि | सुणोम |
| ८. तन | तनादि | तनोतु | तनोन्तु | तनोहि | तनोथ | तनोमि | तनोम |
| ९. चुर | चुरादि | चोरेतु, चोरयतु | चोरेन्तु | चोरेहि | चोरेथ | चोरेमि | चोरेम |
| कथ | ,, | कथेतु, कथयतु | कथेन्तु | कथेहि | कथेथ | कथेमि | कथेम |
| झप | ,, | झापेतु, झापयतु | झापेन्तु | झापेहि | झापेथ | झापेमि | झापेम |

# १४. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए--**

(क) अत्तानं चे पियं **जञ्ञा** (जानेय्य, जानिया), तं सुरक्खितं **रक्खेय्य**। अत्तानं एव पठमं पटिरूपे **निवेसये**। ततो परं अञ्ञं अनुसासेय्य। एवं सति, पण्डितो न किलिस्सेय्य। अत्ता हि अत्तनो नाथो, कोहि नाथो परो सिया। हीनं धम्मं न सेवेय्य, पमादेन न **संवसे** (संवसेय्य), कल्याणे मित्ते **भजेय्य,** मिच्छा-दिट्ठिं **जहेय्य,** लोक-वड्ढनो न सिया। उत्तिट्ठेय्य न **प्पमज्जेय्य,** सुचरितं धम्मं चरे (चरेय्य)। न भजे पापके मित्ते; कल्याणे मित्ते भजे। दानं चे **ददेय्य,** (दज्जेय्य, दज्जा वा) सीलसम्पन्नानं पञ्ञावन्तानं देय्य। सब्भिरेव **समासेथ,** वालानं (वालेहि वा) सन्थवं न **करेय्य** (करे, कुब्बेय्य, कुब्बेथ वा)। सरणं चे **गच्छेय्य,** बुद्धानं सरणं गच्छेय्य। धम्मं चे जानेय्य, खिप्पं पधानं पदहेय्य।

*** ऊपर काले छपे क्रियापदों के रूप 'अनुज्ञा' में लिखिए।**

(ख) चारिकं **चरथ,** धम्मं **देसेथ,** धम्मं **पकासेथ**। एवं **करोहि,** एवं ब्रूहि, एवं **निसीदाहि**। धम्मं **सुणाथ,** साधुकं मनसि-करोथ। तिट्ठ, तिट्ठ। एवं **होहि**। धि रत्थु! भगवा धम्मं देसेतु। पटिभातु आयुस्मन्तं एतस्स भासितस्स अत्थो ति। भव-सोतं **छिन्दथ**। धम्मं **धारेतु**। **कथेतु** भवं गोतमो धम्मं।

*** ऊपर काले छपे क्रियापदों के रूप 'विधि लिङ्ग' में लिखिए।**

**२. पालि में अनुवाद कीजिए--**

(क) बुद्ध की शरण जाओ। धर्म्म का आचारण करो। पाप मत करो। सच बोलो। धर्म्म-ग्रन्थों को पढ़ो। भगवान् ही इस बात को कहें, सुगत ही इस कथन का अर्थ समझावें।

(ख) हम लोग पुस्तक पढ़ें, अथवा उद्यान में जावें? तुम लोग त्रिपिटक पढ़ो। वे लोग जातक पढ़ें, अथवा अट्ठकथा। जातक ही पढ़ें। नहीं तो अट्ठकथा ही पढ़ें।

---

# तीसरा काण्ड

## तीसरा पाठ

# विभक्ति-प्रकरण

### (दूसरा भाग—शेष नियम)

## १. पठमा विभत्ति

§ १८. **पठमात्थमत्ते** २.३६—अर्थ-मात्र को प्रकट करने में, किसी नाम से परे, 'पठमा' विभक्ति होती है। जैसे—**रुक्खो**।

पुल्लिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग भी शब्द का अर्थ ही है। जैसे—**दोणो। खारी। अल्हकं।**

परिमाण (=वचन) भी शब्द का अर्थ ही है। जैसे—**मनुस्सो। मनुस्सा।**

संख्या भी शब्द का अर्थ ही है। जैसे—**एको। द्वे। बहवो।**

## २. दुतिया विभत्ति

§ १६. **ध्यादीहि युत्ता** २.६—धि (=धिक्कार), हा (शोक प्रगट करने के अर्थ में), **अन्तरा** (=बीच में), **अन्तरेन** (=बिना, बीच में), **अभितो** (=दोनों ओर), **परितो** (=चारो ओर), **सब्बतो** (=सभी ओर) तथा, **उभयतो** (=दोनों ओर) शब्दों के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**धि अलसं सिस्सं**=आलसी शिष्य को धिक्कार है। **हा पुत्तं!**=हाय बेटा! **अन्तरा च राजगहं, अन्तरा च नाळन्दं**=राजगृह और नालन्दा के बीच। **भूपं अन्तरेन पासादो न सोभति**=राजा के बिना प्रासाद शोभा नहीं देता है। **तळाकं अभितो—उभयतो दीघा रुक्खा तिट्ठन्ति**=तालाब के दोनों ओर, लम्बे लम्बे पेड़ हैं। **गामं परितो—सब्बतो पब्बतो**=ग्राम के चारो ओर पर्वत है।

§ २०. **लक्खणित्थम्भूतवीच्छास्वभिना** २.१०—संकेत करने, इस तरह का बताने, तथा व्याप्त करने के अर्थ में, 'अभि' शब्द के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**पब्बतं अभि जलति अनलो** =पर्व्वत की ओर आग जलती है। **यञ्ञदत्तो पसन्नो बुद्धं अभि** =यज्ञदत्त बुद्ध के प्रति श्रद्धा-युक्त है। **रुक्खं रुक्खं अभि तिट्ठति** =हर एक वृक्ष के पास ठहरता है।

§ २१. **पतिपरीहि भागे च** २.११—ऊपर के ही अर्थों में, तथा हिस्सा होने के अर्थ में, 'पति' और 'परि' शब्दों के योग में 'दुतिया' विभक्ति होती है।

जैसे—**पब्बतं पति (=परि) जलति अनलो** =पर्वत की ओर आग जलती है। **देवदत्तो पसन्नो बुद्धं पति—परि** =देवदत्त बुद्ध के प्रति श्रद्धा-युक्त है। **रुक्खं रुक्खं पति (परि) तिट्ठति**=हर एक वृक्ष के पास ठहरता है। **सो भागो मं पति (=परि) भवति**=वह भाग मेरे हिस्से में आता है।

§ २२. **अनुना** २.१२—ऊपर के ही अर्थों में, 'अनु' शब्द के योग में, 'दुतिया विभक्ति' होती है।

जैसे—**पब्बतं अनु जलति अनलो** =पर्वत की ओर आग जलती है। **देवदत्तो पसन्नो बुद्धं अनु** =देवदत्त बुद्ध के प्रति श्रद्धायुक्त है। **रुक्खं रुक्खं अनु तिट्ठति** = हर एक वृक्ष के पास ठहरता है। **सो भागो मं अनु भवति** =वह भाग मेरे हिस्से में आता है।

§ २३. **सहत्थे** २.१३—साथ होने के अर्थ में, 'अनु' शब्द के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**आचरियं अनु गच्छति सिस्सो** =शिष्य आचार्य के साथ साथ जा रहा है।

§ २४. **हीनेः उपेन** २.१४.१५—उससे कम होने के अर्थ में, 'अनु' तथा 'उप' शब्दों के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**अनु उपालित्थेरं विनयधरा** =उपालि स्थविर से दूसरे भिक्षु विनय जानने में कम थे। **उप उपालित्थेरं विनयधरा।**

§ २५. **रिते दुतिया चः विनाञ्ञत्र ततिया च** २.३१.३२—'रिते' (=बिना), 'विना', तथा 'अञ्ञत्र' (=अन्यत्र) शब्दों के योग में 'दुतिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**सद्धम्मं रिते अञ्ञो को जने रक्खति ?** =सद्धर्म के सिवा, अन्य कौन मनुष्यों की रक्षा कर सकता है ? **जलं बिना रुक्खो सुक्खति**=जल के बिना, पेड़ सूख रहा है। **तथागतं अञ्ञत्र को अञ्ञो लोकनायको ?**=तथागत (बुद्ध) को छोड़, दूसरा कौन लोक-गुरु है ?

## ३. ततिया विभत्ति

§ २६. **लक्खणे** २.२०—लक्षण के अर्थ में, 'ततिया विभक्ति' होती है।

जैसे—**तिदण्डकेन परिब्बाजको बुज्झति**=त्रिदंड से परिव्राजक बूझा जाता है। **नयनेन काणो**=आँख से काना। **पादेन खञ्जो**=पैर से लंगड़ा।

§ २७. **हेतुम्हि** २.२१—हेतु के अर्थ में 'ततिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**सो इध अन्नेन वसति**=वह यहाँ खाने के उद्देश्य से वास करता है। **धम्मेन यसो वड्ढति**=धर्म से यश बढ़ता है।

§ २८. **विनाञ्ञत्र ततिया च** २.३२—'विना' तथा 'अञ्ञत्र' शब्दों के योग में 'ततिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**जलेन बिना रुक्खो सुक्खति**=जल के बिना पेड़ सूख रहा है। **तथागतेन अञ्ञत्र को अञ्ञो लोकनायको ?**=तथागत (=बुद्ध) को छोड़, दूसरा कौन लोकगुरु है ?

§ २९. **पुथनानाहि** २.३३—पुथ (=पृथक्), और नाना (=भिन्न) शब्दों के योग में 'ततिया विभत्ति' होती है।

जैसे—**पुथगेव गामेन सो अरञ्ञं अधिवसति**=गाँव से पृथक् ही, वह जंगल में रहता है। **सोगतधम्मेन नाना तित्थियधम्मो**=सुगत (=बुद्ध) के धर्म से भिन्न ही तैर्थिकों का धर्म है।

## ५. पञ्चमी विभत्ति

§ ३०. **पञ्चमीणे वा** २.२२—ऋण के हेतु में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है; और 'ततीया' भी।

जैसे—**सतस्मा बद्धो; सतेन बद्धो**=सौ रुपए के ऋण से बँधा है।

§ ३१. **गुणे** २.२३—पराङ्गभूत हेतु में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है। जैसे—

**सङ्खारनिरोधा विञ्ञाणनिरोधो**=संस्कार के निरोध होने से, विज्ञान का निरोध होता है।

§ ३२. **अ प प री हि व ज्ज ने २.२९**—वर्जन करने के अर्थ में, 'अप' और 'परि' शब्दों के योग में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है। जैसे—**अप पाटलिपुत्तस्मा वुट्ठो देवो—परि पाटलिपुत्तस्मा वुट्ठो देवो**=पाटलिपुत्र को छोड़, दूसरे स्थानों में वृष्टि हुई।

§ ३३. **प टि नि धि प टि दा ने सु प ति ना २.३०**—प्रतिनिधि और प्रतिदान के अर्थ में, 'पति' शब्द के योग में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है।

जैसे—**बुद्धस्मा पति सारिपुत्तो**=सारिपुत्र बुद्ध के प्रतिनिधि हैं। **घतं तेलस्मा पति ददाति**=तेल ले कर घी देता है।

§ ३४. **रि ते दु ति या च २.३१ : वि ना ञ्ञ त्र त ति या च २.३२ : पु थ ना- ना हि** २.३३—'रिते', 'विना', 'अञ्ञत्र', 'पुथ', तथा 'नाना' शब्दों के योग में 'पञ्चमी विभत्ति' होती है।

जैसे—**सद्धम्मस्मा रिते अञ्ञो को जने रक्खति** ? =सद्धर्म के सिवा, अन्य कौन मनुष्यों की रक्षा कर सकता है ? **जलस्मा बिना रुक्खो सुक्खति**=जल के विना पेड़ सूख रहा है। **तथागतस्मा अञ्ञत्र को अञ्ञो लोकनायको**=तथागत को छोड़, दूसरा कौन लोग-गुरु है ? **पुथगेव गामस्मा सो अरञ्ञं अधिवसति**=ग्राम से पृथक्, वह जंगल में वास करता है। **सोगतधम्मस्मा नाना तित्थियधम्मो**=सुगत (बुद्ध) के धर्म से भिन्न ही तैर्थिकों का धर्म है।

## ६. छट्ठी

§ ३५. **छ ट्ठी हे त्व त्थे हि २.२४**—हेत्वर्थक शब्दों के योग में 'छट्ठी विभत्ति' होती है। जैसे—**उदरस्स हेतु; उदरस्स कारणा**=पेट के हेतु।

## ७. सत्तमी

§ ३६. **स त्त म्या धि क्ये २.१६**—अधिक होने के अर्थ में, 'उप' शब्द के योग में 'सत्तमी विभत्ति' होती है। जैसे—**उप खारियं दोणो**=खारि (एक पुराना तौल का माप) से अधिक दोण है।

§ ३७. **सा मि त्ते धि ना** २.१७—स्वामी होने के अर्थ में, 'अधि' शब्द के योग में, सत्तमी विभत्ति होती है। जैसे—**अधि पञ्चालेसु ब्रह्मदत्तो**=पाञ्चाल देश पर ब्रह्मदत्त का आधिपत्य है।

§ ३८. आधार की विवक्षा में, सम्प्रदान के स्थान में सप्तमी भी होती है। जैसे—**संघे देति**=संघ को देता है।

§ ३९. **स ब्बा दि तो स ब्बा** २.२५—हेत्वर्थक शब्दों के योग में, 'सब्ब' आदि शब्दों के साथ सभी विभक्तियाँ होती हैं।

जैसे—**को हेतु, कं हेतुं, केन हेतुना, कस्स हेतुस्स, कस्मा हेतुस्मा, कस्स हेतुस्स, कस्मि हेतुस्मि।**

**किं कारणं, केन कारणेन** इत्यादि।

**किं निमित्तं, केन निमित्तेन** इत्यादि।

**किं पयोजनं, केन पयोजनेन** इत्यादि।

# १५. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

बुद्धा । बुद्धे । पञ्ञा । कञ्ञाय । रत्तिया । सब्बस्स । **ब्रह्मदत्तो** नाम राजा अहोसि । **बुद्धघोसो** नाम आचरियो अहोसि । 'बुद्धो बुद्धो' ति सुत्वा सुमेधो तुट्ठहट्ठो जातो । **निब्बाणं** नाम सब्बेसं संखारानं उपसमो । एवं बुद्धा वदन्ति । **पुञ्ञानि** वड्ढन्ति, पापानि परिहायन्ति ।

बुद्धो धम्मं देसेति । माणवको **मासं** सज्झायति । भगवा **सत्ताहं** निसीदि । माणवो **कोसं** सज्झायति । **रुक्खं** अनुविज्जोतते चन्दो । गामं **गामं** अनु वस्सति देवो । अन्तरा च **नाळन्दं** अन्तरा च राजगहं । अभितो **गामं** । उपमा मं पटि-भाति । एकमन्तं निसीदि । **सीघं सीघं** गच्छति । फले खादि ।

रुक्खं **खग्गेन** छिन्दति । **बुद्धेन** देसितो धम्मो । **तिलेहि** खेत्ते वपति । कञ्ञाय पच्छा माता गच्छति । केन हेतुना वसति ? **अन्नेन** वसति । **कम्मुना** (कम्मना) ब्राह्मणो होति । **येन** भगवा **तेन** उपसङ्कमिसु । **अक्खिना** काणो । वण्णेन अभिरूपो । जातिया सत्त-वस्सिको ।

भिक्खुस्स दानं देति । नमो **बुद्धस्स** । देसेतु, भन्ते ! भगवा धम्मं भिक्खूनं । **सग्गाय** संवत्तति । अलं **मे** तेन धनेन । **सग्गाय** गच्छति । तथा तस्स फासु होति । भोगाय वजति ।

**पापा** चित्तं निवारेति । यस्मा खेमं, ततो भयं । **पेमतो** जायति सोको । **पञ्ञाय** सुगतिं यन्ति । **इतो** बहिद्धा । **अञ्ञत्र** दुक्खा । उद्धं पाद-तला अधो केसमत्थका ।

भिक्खुस्स चीवरं **किस्स** हेतु अल्लं ति ? बुद्धो भगवा पूजितो **राजानं** (रञ्ञं) सुमानितो च । **पापस्स** अकरणं सुखं । **सप्पिस्स** पत्तं पूरेत्वा गतो । सब्बेसं भिक्खूनं आनन्दो दस्सनीयतमो । सब्बे भायन्ति **मच्चुनो** (मच्चुना) । **पुत्तस्स** (पुत्तं) इच्छमानो देवं अच्चति ।

भगवा सावत्थियं विहरति जेतवने । पसन्नो बुद्धसासने । **कदलीसु** गजे रक्खन्ति । सम्पटिच्छामि मत्थके (=शिरोधार्य करता हूँ) । वज्जेसु भय-

दस्सावी । **जायमाने बोधिसत्ते** अयं लोकधातु संकम्पि । **इमस्मिं सति** इदं होति । **दन्तेसु** हञ्ञते नागो ।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों में कैसी विभक्तियां हैं ?**

**३. नीचे काले अक्षरों में छपे पदों के कारक बताइए--**

(अनियमित विभक्तियों के कुछ उदाहरण)

**बुद्धं** सरणं गच्छामि । **एकं समयं** भगवा सावत्थियं विहरति । सो भिक्खु इतो चुतो **सग्गं लोकं** उप्पज्जि । **भिक्खुसंघं** पिट्ठितो पिट्ठितो अगमासि ।

**तेन** खो पन **समयेन** । **येन** भगवा **तेन** उपसङ्कमि ।

**दुक्खस्स** भीतो अहं रुदन्तानं मातापितुन्नं बुद्धसासने पब्बजि । सब्बे तसन्ति **दण्डस्स** ।

उपासका **भक्खूसु** अभिवादेन्ति । **सङ्घे** दिन्नं महप्फलं होति ।

---

# तीसरा काण्ड

## चौथा पाठ

## कृदन्त-प्रकरण

### ( पहला भाग–निष्ठा )

§ १. **कत्तरि भूते क्तवन्तु, क्तावी ५.५५**—भूतकाल के अर्थ में, धातु से परे, 'क्तवन्तु' और 'क्तावी' प्रत्यय होते हैं। प्रत्यय लगने से जो रूप बनता है, वह कर्ता के विशेषण के समान व्यवहृत होता है; अतः वह कर्ता के लिङ्ग, वचन, तथा विभक्ति को प्राप्त होता है।

जैसे—वि+जि+क्तवन्तु=**विजितवन्तु**। वि+जि+क्तावी=**विजितावी**। इनका अर्थ हुआ—"वह, जिसने विजय पा ली है"।

§ २. पुल्लिङ्ग, तथा नपुंसकलिङ्ग में 'विजितवन्तु' शब्द के रूप 'गुणवन्तु' के समान, और 'विजितावी' शब्द के रूप 'दण्डी' के समान होंगे।

स्त्रीलिङ्ग में, 'विजितवन्तु' का रूप 'विजितवती', या 'विजितवन्ती'; तथा 'विजितावी' का रूप 'विजिताविनी' हो जायगा : और, उनके रूप 'इत्थी' शब्द के समान होंगे। जैसे—

*पुंलिङ्ग में*—**विजितवा, विजितावी वा खत्तियो**=विजय पा लिया क्षत्रिय। **विजितवन्तो, विजिताविनो वा खत्तिया**=विजय पा लिए क्षत्रिय लोग। **विजितवन्तं, विजिताविनं वा खत्तियं**=विजय पा लिए क्षत्रिय को इत्यादि।

*स्त्रीलिङ्ग में*—**विजितवती, विजितवन्ती, विजिताविनी वा इत्थी**=विजय पाई हुई स्त्री इत्यादि।

§ ३. **क्तो भावकम्मेसु ५.५६**—भूतकाल के अर्थ में, कर्म और भाव वाच्य में, धातु से परे 'क्त' प्रत्यय होता है। जैसे—कर+क्त=कतं। वि+जि+क्त=विजितं।

'क्त' प्रत्यय लगने से जो रूप बनता है, वह कर्म का विशेषण होता है। जैसे—**रज्जं विजितं रञ्ञा**=राजा के द्वारा राज जीता गया। **रज्जानि विजितानि रञ्ञा**=राजा के द्वारा राज्य जीते गए। **इत्थी विजिता रञ्ञा**=राजा के द्वारा स्त्री जीती गई। **रञ्ञा विजिते नगरे महाधनं अत्थि**=राजा के द्वारा जीते गए नगर में बहुत धन है।

भाववाच्य में, वह सदा नपुंसक लिंग एक वचन रहता है। जैसे—**मया हसितं**=मेरे द्वारा हँसा गया। **अम्हेहि हसितं**=हम लोगों के द्वारा हँसा गया। **त्वया हसितं। तुम्हेहि हसितं। बालकेन हसितं। कञ्ञाय हसितं।**

§ ४. **क त्त रि चा र म्भे ५.५७**—क्रिया-आरम्भ के अर्थ में, कर्तृवाच्य में भी, धातु से परे 'क्त' प्रत्यय होता है; और यथाप्राप्त कर्म तथा भाव वाच्य में भी। जैसे—

(कर्तृ) **पकतो भवं कटं**=आप ने चटाई बनाना आरम्भ किया है। (कर्म) **पकतो भोता कटो**=आप से चटाई बनाना आरम्भ किया गया है।

(कर्तृ) **पसुत्तो भवं**=आप सोए हैं। (भाव) **पसुत्तं भवता**=आप के द्वारा सोया गया।

§ ५. **ठास वस सिलिस सी रु ह ज र ज नी हि ५.५८**—कर्तृ, कर्म, और भाव-तीनों वाच्य में, 'ठा' (=ठहरना) इत्यादि धातुओं से परे, 'क्त' प्रत्यय होता है। जैसे—(कर्तृ) **उपट्ठितो गुरुं भवं**=आप ने गुरु का उपस्थान (=सेवा-टहल) किया। (कर्म) **उपट्ठितो गुरु भोता**=आप के द्वारा गुरु उपस्थान किए गए।

§ ६. **ग म न त्था क म्म का धा रे च ५.५९**—गमनार्थ और अकर्मक धातु से परे, आधार के अर्थ में भी, कर्ता कर्म और भाव में 'क्त' प्रत्यय होता है। जैसे—

(भाव) **इदं तेसं यातं।** (कर्तृ) **इह ते याता।** (कर्म) **इह तेहि यातं**=यही वह स्थान है, जहाँ वे लोग गए थे इत्यादि।

§ ७. **आ हा र त्था ५.६०**—भोजनार्थक और पानार्थक धातुओं से परे, आधार के अर्थ में, 'क्त' प्रत्यय होता है। जैसे—

**इदं तेसं भुत्तं, इह तेहि भुत्तं**=यही वह स्थान है, जहाँ उन लोगों ने भोजन किया था।

§ ८. **न ते का नु ब न्ध ना ग मे सु ५.८५—वा क्व चि ५.८६**—क्त, तथा क्तवतु प्रत्ययों के आने से, (प्रत्यय में यदि 'क' अनुबन्ध हो) धातु के उपान्त 'अ', 'इ'

तथा 'उ' की वृद्धि साधारणतः तो नहीं होती है; किंतु, कहीं कहीं विकल्प से हो भी जाती है। जैसे—

*वृद्धि नहीं हुई*—चि+क्त=**चितो**। **सुतो**। **दिट्ठो**। **पुट्ठो**। **विजितं**।
*वृद्धि विकल्प से हुई*—**मुदितो, मोदितो**। **रुदितं, रोदितं**।

§ ६. 'क्तवन्तु', तथा 'क्त' प्रत्ययों के लगने से, कुछ विशेष धातु के रूप:—
[1]गम—**गतवा, गतं**। हन—**हतवा, हतं**। मन—**मतवा, मतं**। तन—**ततवा, ततं**। रम—**रतवा, रतं**। कर—**कतवा, कतं**। वच[2]—**उत्तवा, उत्तं**। वस[3]—**उत्थवा उत्थं**। वड्ढ[4]—**वड्ढवा, वड्ढं**। यज[5]—**इट्ठवा यिट्ठवा, इट्ठं यिट्ठं**।

---

१. **गमादिरानं लोपो'न्तस्स** ५.१०९—'क्त्वा' तथा 'क्त्वान' को छोड़, 'क' अनुवन्ध वाले दूसरे प्रत्ययों के आने से, 'गम' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ], तथा रकारान्त धातुओं के अन्त्य वर्ण का लोप होता है। जैसे—

गम+क्त=**गतं**। खन+क्त=**खतं**। हन—**हतं**। **मतं**। **ततं**। **सञ्ञतं**। **रतं**। **कर+क्त=कतं**।

[ किंतु—गम+क्य+ते=**गम्यते**। यहाँ 'गम' के मकार का लोप नही हुआ; क्योंकि, 'क्य' प्रत्यय में 'क' अनुवन्ध होने पर भी उसके साथ 'तकार' नहीं है। ]

२. **वचादीनं वस्सुट् वा** ५.११०—'क्त्वा' तथा 'क्त्वान' को छोड़०, 'वच' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] धातुओं के 'व' का विकल्प से 'उ' हो जाता है। जैसे—वच+क्त=**वुत्तं, उत्तं**। वस+क्त=**वुत्थं, उत्थं**।

३. **अस्सु** ५.१११—'क्त्वा' तथा ०, 'वस' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] धातुओं के अकार का उकार हो जाता है। जैसे—वस+क्त=**वुत्थं**।

**सासवससंससमा थो** ५.१४४—'सास', 'वस', 'संस', तथा 'सस' धातुओं से परे, 'त' का 'थ' हो जाता है। जैसे—सास+क्त=**सत्थं**। वस+क्त=**वुत्थं**। प+संस+क्त=**पसत्थं**। सस+क्त=**सत्थं**।

४. **वड्ढस्स वा** ५.११२—'क्त्वा' तथा०, 'वड्ढ' धातु के अकार का विकल्प से उकार होता है। जैसे—वड्ढ+क्त=**वड्ढं, वुड्ढं**।

५. **यजस्स यस्स टियी** ५.११३—'क्त्वा' तथा०, 'यज' धातु के 'य' का 'इ' तथा 'यि' आदेश होता है। जैसे—यज+क्त=**इट्ठं, यिट्ठं**।

ठा[6]—ठितवा, ठितं। गा[7]—गीतवा, गीतं। पा—पीतवा, पीतं। जनि[8]—जातवा, जातं। सास[9]—सिट्ठवा, सिट्ठं। धा[10]—निहितवा, निहितं। तुस[11]—तुट्ठवा तुट्ठं। कस[12]—किट्ठवा कट्ठवा, किट्ठं कट्ठं। पुच्छ[13]—पुट्ठवा, पुट्ठं। बुध[14]—बुद्धवा, बुद्धं। दह[15]—दड्ढवा, दड्ढं। बह[16]—बुड्ढवा, बुड्ढं। आरुह[17]

---

६. **ठा स्सि ५.११४**—'क्त्वा' तथा०, 'ठा' धातु का 'ठि' आदेश होता है। ठा+क्त=**ठितं**।

७. **गा पा न मी ५.११५**—० 'गा' धातु का 'गी', तथा 'पा' धातु का 'पी' आदेश हो जाता है। जैसे—गा+क्त=**गीतं**। पा+क्त=**पीतं**।

८. **ज नि स्सा ५.११६**—० 'जनि' धातु का 'जान' आदेश हो जाता है। जैसे—**जातं**।

९. **सा स स्स सि स्वा ५.११७**—० 'सास' धातु का विकल्प से 'सिस' आदेश हो जाता है। जैसे—सास+क्त=**सिट्ठं**। **सत्थं, सिस्सो, सासियो**।

१०. **धा स्स हि ५.१०८**—० 'धा' धातु का 'हि' आदेश हो जाता है। जैसे—**निहितं, निहितवा**।

११. **सा न न्त र स्स त स्स ठो ५.१४०**—सकारान्त धातु से परे, 'त' का 'ठ' हो जाता है। जैसे—तुस+क्त=**तुट्ठो**। **तुट्ठवा**। **तुस+तब्बं=तुट्ठब्बं**। तुस+क्ति=**तुट्ठि**।

१२. **क स स्सि म् च वा ५.१४१**—'कस' धातु से परे, 'त' का 'ठ' हो जाता है। 'कस' का विकल्प से 'किस' हो जाता है। जैसे—कस+क्त=**किट्ठं, कट्ठं**।

१३. **पु च्छा दि तो ५.१४३**—'पुच्छ' आदि धातुओं से परे, 'त' का 'ठ' हो जाता है। जैसे—पुच्छ+क्त=**पुट्ठं**। भज—**भट्ठं**। यज—**यिट्ठं**।

१४. **धो ध ह भे हि ५.१४५**—धकारान्त, हकारान्त, तथा भकारान्त धातु से परे, 'त' का 'ध' हो जाता है। जैसे—बुध+क्त=**बुद्धं**। दुह+क्त=**दुद्धं**। लभ+क्त=**लद्धं**।

१५. **दहा ढो ५.१४६**—'दह' धातु से परे, 'त' का 'ढ' हो जाता है। जैसे—दह+क्त=**दड्ढो**।

१६. **ब ह स्सु म् च ५.१४७**—'वह' धातु से परे, 'त' का 'ढ' हो जाता है। 'बह' का 'बुह' हो जाता है। जैसे—वह+क्त=**बुड्ढो**।

—**आरूल्हवा, आरूल्हं**। मुह[18]—**मूल्हवा, मूल्हं**। भिद[19]—**भिन्नवा, भिन्नं**। दा[20]—**दिन्नवा, दिन्नं**। किर[21]—**किण्णवा, किण्णं**। तर[22]—**तिण्णवा, तिण्णं**।

---

१७. **रुहादीहि हो ळ च ५.१४८**—'रुह' आदि धातुओं से परे, 'त' का 'ह' हो जाता है; धातु के अन्त्य वर्ण का 'ळ' हो जाता है। जैसे—आरुह+क्त=**आरूळ्हो**। गुह+क्त=**गुळ्हो**। वह—**वूळ्हो**। बह—**बाळ्हो**।

**वहस्सुस्स ५.१०७**—'क्त्वा' और 'नक्त्वा' को छोड़, तकारादि 'क' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, 'वह' धातु का 'वूह' आदेश हो जाता है। जैसे—

वह+क्त=**वूळ्हो**।

**मुह वहानं च ते कानुबन्धेत्वे ५.१०६**—'क्त्वा' और 'नक्त्वा' को छोड़, तकारादि 'क' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, 'मुह', 'वह' तथा 'गुह' धातुओं के स्वर का दीर्घ होता है। जैसे—गुह+क्त=**गूळ्हो**। मुह+क्त=**मूळ्हो**। वह+क्त=**बाळ्हो**।

१८. **मुहा वा ५.१४६**—'मुह' धातु के साथ विकल्प से होता है। जैसे—**मूळ्हो, मुड्ढो**।

१९. **भिदादितो नो क्तक्तवन्तूनं ५.१५०**—'भिद' आदि धातुओं से परे 'क्त' या 'क्तवन्तु' प्रत्यय हो, तो उसके 'त' का 'न' हो जाता है। जैसे—भिद+क्त=भिद+त=भिद+न=**भिन्नो**। **भिन्नवा**। **छिन्नो, छिन्नवा**। **छन्नो, छन्नवा**। **खिन्नो, खिन्नवा**। **उप्पन्नो, उप्पन्नवा**। **सिन्नो, सिन्नवा**। **सन्तो, सन्तवा**। **पीनो, पीनवा**। **सूनो, सूनवा**। **दीनो, दीनवा**। **ड़ीनो, ड़ीनवा**। **लीनो, लीनवा**। **लूनो लूनवा**।

२०. **दात्विन्नो ५.१५१**—'दा' धातु से परे, 'क्त' तथा 'क्तवन्तु' प्रत्यय के 'त' का 'इन्न' हो जाता है। जैसे—दा+क्त=**दिन्नो**। **दिन्नवा**।

२१. **किरादीहि णो ५.१५२**—'किर' आदि धातुओं से परे, 'क्त' तथा 'क्तवन्तु' प्रत्यय के 'त' का 'ण' हो जाता है। जैसे—किर+क्त=**किण्णो, किण्णवा**। पूर+क्त=**पुण्णो, पुण्णवा**। **खीणो, खीणवा**।

२२. **तरादीहि रिण्णो ५.१५३**—'तर' आदि धातुओं से परे, 'क्त' तथा 'क्तवन्तु' प्रत्यय के 'त' का 'रिण्ण' हो जाता है। जैसे—तर+क्त=तर+

भञ्ज[23]—**भग्गवा, भग्गं**। सुस[24]—**सुक्खवा, सुक्खं**। पच[25]—**पक्कवा, पक्कं**। मुच[26]—**मुक्कवा, मुत्तवा, मुक्तं, मुत्तं**। धंस[27]—**धस्तो**। तस—**त्रस्तो**।

---

इण्ण =**तिण्णो**। **तिण्णवा**। **जिण्णो, जिण्णवा**। **चिण्णो, चिण्णवा**।

२३. **गो भञ्जादीहि ५.१५४**—'भञ्ज' आदि धातुओं से परे, 'क्त' तथा 'क्तवन्तु' प्रत्यय के 'त' का 'ग' हो जाता है। जैसे—भञ्ज+क्त =**भग्गो**। **भग्गवा**। **लग्गो, लग्गवा**। **निमुग्गो, निमुग्गवा**। **संविग्गो, संविग्गवा**।

२४. **सुसा खो ५.१५५**—'सुस' धातु से परे ० 'त' का 'ख' होता है। जैसे—सुस+क्त =**सुक्खो, सुक्खवा**।

२५. **पचा को ५.१५६**—'पच' धातु से परे ० 'त' का 'क' होता है। जैसे—पच+क्त =**पक्को, पक्कवा**।

२६. **मुचा वा ५.१५७**—'मुच' धातु से परे ० 'त' का विकल्प से 'क' होता है। जैसे—**मुक्को, मुक्कवा**। **मुत्तो, मुत्तवा**।

२७. धस्तो त्रस्ता ५.१४२—निपात।

## १६. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) अस्सुतवा पुथुज्जनो सप्पुरिस-धम्मे अविनीतो सब्बं अभिनन्दति। तं किस्स हेतु ? "अपरिञ्ञातं तस्सा"ति वदामि। अरहन्तानं (ब्रह्मचरियं) वुसितवन्तानं आसवा खीणा, करणीया कता, भारो ओहितो, सदत्थो अनुप्पत्तो, भवसंयोजना परिक्खीणा, होन्ति। तस्मा ते किञ्चि पि नाभिनन्दन्ति। परिञ्ञातं तेसं ति वदामि।

(ख) दिट्ठं, सुतं, मुतं, विञ्ञातं—सब्बं अनिच्चतो पच्चवेक्खितब्बं। कतं करणीयं। एवं मे सुतं। बालकेन हसितं। पकतो भवं कटं। उपट्ठितो गुरु भोता। इदं तेसं यातं। इह तेहि भुत्तं। फलानि पक्कानि। मारसेना न विजितवती झायिसु मुनिसु। भगवा सावकेहि पुट्ठे पञ्हे व्याकरोति।

(ग) यथागारं दुच्छन्नं वुट्ठी समतिविज्झति।
एवं अभावितं चित्तं रागो समतिविज्झति॥
(धम्मपद १.१३)

गतद्धिनो विसोकस्स विप्पमुत्तस्स सब्बधि।
सब्बगन्थप्पहीणस्स परिलाहो न विज्जति॥
(धम्म० ७.१)

सन्तं अस्स मनं होति, सन्ता वाचा च कम्म च।
सम्मदञ्ञविमुत्तस्स उपसन्तस्स तादिनो॥
(धम्म० ७.७)

**२. निम्नलिखित पर्य्यायों को याद कीजिए, तथा उनसे वाक्य बनाइए—**

*'कथित' के अर्थ में*—भासितं, लपितं, वुत्तं, अभिहितं, अक्खातं, उदीरितं, गदितं, भणितं, उदितं, कथितं।

*'ज्ञात' के अर्थ में*—बुद्धं, पटिपन्नं, विदितं, अवगतं, मतं, आतं।
*'पूजित' के अर्थ में*—अपचायितं, अच्चितं, अपचितं, पूजितं।
*'अन्वेषण' के अर्थ में*—मग्गितं, परियेसितं, गवेसितं, अन्वेसितं।
*'रक्षित' के अर्थ में*—गोपितं, गुत्तं, तातं, गोपायितं, अवितं, रक्खितं।
*'भक्षित' के अर्थ में*—गिलितं, खादितं, भुत्तं, अज्झोहटं, असितं, भक्खितं।
*'क्षुधित' के अर्थ में*—जिघच्छितं, छातं, बुभुक्खितं, खुदितं।
*'आनीत' के अर्थ में*—आहटं, आभतं, आनीतं।
*'नष्ट' होने के अर्थ में*—गलितं, पन्नं, चुतं, धंसितं, भट्ठं।
*'छिन्न' होने के अर्थ में*—कन्तितं, संछिन्नं, लूणं, दातं, छिन्नं।
*'कंपित' होने के अर्थ में*—धूतं, आधूतं, चलितं, कम्पितं।
*'आवृत' होने के अर्थ में*—वेठितं, वलयितं, रुद्धं, संवुतं, आवुतं।
*'प्रमुदित' के अर्थ में*—पीतं, हट्ठं, मत्तं, तुट्ठं, पमुदितं।

**३. निम्नलिखित शब्दों से वाक्य बनाइए—**

कतानि। किट्ठेसु खेत्तेसु। भिन्नेन रथेन। दिन्नवन्तिया कञ्ञाय। आसवेहि मुत्तवन्तो। आसवेहि विमुत्तं। सन्तानि इन्द्रियाणि। तस्मिं उत्ते। विजिताविनो। विजितवन्ती।

**४. पालि में अनुवाद कीजिए—**

राजा के द्वारा जीते गए नगर में बहुत धन है। अर्हत् के द्वारा सभी इन्द्रियाँ जीत ली गई हैं। निर्वाण का मार्ग श्रावक के द्वारा देख लिया गया है, जान लिया गया है, साक्षात् कर लिया गया है। पहले के राजा धर्मानुकूल राज्य करते थे। उसे ज्ञान-चक्षु उत्पन्न हुआ। पके हुए फलों को देखो।

---

# तीसरा काण्ड

## पाँचवाँ पाठ

# कृदन्त-प्रकरण

### ( दूसरा भाग—तब्ब, तुं, त्वा )

### तब्ब, अनीय, घ्यण्

§ १०. **भावकम्मेसु तब्बानीया ५.२७**—भाव-वाच्य और कर्मवाच्य में, धातु से परे, बहुधा 'तब्ब' और 'अनीय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

(भाव) **मया हसितब्बं, हसनीयं वा**=मेरे द्वारा हँसा जाना चाहिए। **मया निसीदितब्बं निसीदनीयं वा**=मेरे द्वारा बैठा जाना चाहिए।

(कर्म) **मया कत्तब्बो, करणीयो वा कटो**=मुझे चटाई बनानी चाहिए। **मया सोतब्बानि, सवनीयानि वा तानी वचनानि**=मुझे वे वचन सुनने चाहिए।

§ ११. **घ्यण् ५.२८**—ऊपर के हि स्थान में, धातु से परे, बहुधा 'घ्यण्' प्रत्यय आता है। 'घ्यण्' का 'य' रह जाता है। जैसेः—

**मया इदं न वाक्यं**[१]=मुझे यह नही कहना चाहिए। **सिस्सेन पुप्फानि चेय्यानि** =शिष्य को फूल चुनने चाहिए।

§ १२. **आस्से च ५.२९**—'घ्यण्' प्रत्यय आने से, धातु के आकार का एकार हो जाता है। जैसे—**धनिकेहि दलिद्दानं दानं देय्यं**=धनिकों को दरिद्रों को दान

---

१. **कगा चजानं घानुबन्धे ५.९८**—'घ' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, धातु के अन्त्य 'च' का 'क', तथा 'ज' का 'ग' हो जाता है। जैसे—वच+घ्यण्= वाक्यं। भज+ घ्यण्=भाग्यं।

देना चाहिए। **अच्छानि जलानि पेय्यानि**=साफ जल पीने चाहिए।

§ १३. 'तब्ब', 'अनीय', तथा 'घ्यण्' प्रत्ययान्त शब्द विशेषण के समान प्रयुक्त होते हैं। जैसे—

**सिनानीयं चुण्णं**=वह चूर्ण जिससे स्नान किया जाय। **दानीयो ब्राह्मणो**= वह ब्राह्मण जिसको दान दिया जाय। **उपट्ठानीयो सिस्सो**=वह शिष्य जिससे उपस्थान (=सेवा-टहल) कराया जाय इत्यादि।

§ १४. **युवण्णानमेओ प्पच्चये ५.८२**—प्रत्यय आने से, इकारान्त और उकारान्त धातुओं के इकार का एकार, तथा उकार का ओकार हो जाता है। जैसे—

चि+तब्ब=**चेतब्बं**। चि+अनीय=**चयनीयं**। चि+घ्यण=**चेय्यं**। **सोतब्बं**। **सवनीयं**।

[**न ब्रूस्सो ५.९७**—'ब्रू' धातु से परे, व्यञ्जनादि प्रत्ययों के आने से, उसके 'ऊ' का 'ओ' नहीं होता है। जैसे—ब्रू+मि=**ब्रूमि**। स्वरादि प्रत्यय आने से 'ऊ' का 'ओ' हो जाता है। जैसे—ब्रू+इ=**अब्रवि**]

§ १५. **लहुस्सुपन्तस्स ५.८३**—धातु के लघु उपान्त 'इ' तथा 'उ' का क्रमशः 'ए', तथा 'ओ' हो जाता है। जैसे—

इस+तब्ब=**एसितब्बं**। कुस+तब्ब=**कोसितब्बं**।

§ १६. **मनानं निग्गहीतं ५.९६**—मकारान्त तथा नकारान्त धातुओं से उत्तर, यदि 'य' को छोड़ कोई दूसरा व्यञ्जन हो, तो 'म' या 'न' का 'निग्गहीत' (अनुस्वार) हो जाता है। जैसे—गम+तब्ब=गं+तब्ब=**गन्तब्बं**। हन+तब्ब=हं+तब्ब=**हन्तब्बं**।

§ १७. इन प्रत्ययों के लगने से कुछ विशेष धातु के रूप:—वद+घ्यण= **वज्जं**[२]। कर+घ्यण=**किच्चं**[३]। गुह+घ्यण=**गुय्हं**[४]। नि+पद+तब्ब= **निपज्जितब्बं**[५]। भिद—**भेत्तब्बं**[६]। कर—**कातब्बं**[७]। नि+सिद—**निसीदितब्बं**[८]। अस—**भवितब्बं**[९]।

---

२. **वदादीहि यो ५.३०**—भाव तथा कर्म में, 'वद' आदि धातुओं से परे, बहुधा 'य' का आगम होता है। जैसे—वद—**वज्जं**=निन्दनीय। मद—**मज्जं**। गम—**गम्मं**।

# तुं,ताये, तवे

(निमित्तार्थक अव्यय)

§ १८. **तुंतायेतवे भावे भविस्सति क्रियायं तदत्थायं ५.६१**—'इस काम के निमित्त'—इस अर्थ में, धातु से परे 'तुं', 'तायें', और 'तवे' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**कातुं गच्छति; कत्ताये गच्छति; कातवे**[10] **गच्छति**=करने के लिए जाता है।

---

३. **किच्चघच्चभच्चभब्बलेय्या ५.३१**—ये शब्द निपात हैं—कर—**किच्चं**। हन—**घच्चो**। भर—**भच्चो**=भृत्य। भू—**भब्बो**=भव्य। लिह—**लेय्यं**।

४. **गुहादीहि यक् ५.३२**—भाव तथा कर्म में, 'गुह' आदि धातुओं से परे, 'य' का आगम होता है। जैसे—गुह—**गुय्हं**। दुह—**दुय्हं**। सिस—**सिस्सो**।

५. **पदादीनं क्वचि ५.६२**—'पद' आदि धातुओं से परे, कहीं कहीं 'य' का आगम होता है। जैसे—नि+पद+तब्ब=**निपज्जितब्बं**। **निपज्जितुं**। **निपज्जनं**। प+मद+तब्ब=**पमज्जितब्बं**। **पमज्जितुं**। **पमज्जनं**।

६. **पररूपमयकारे ब्यञ्जने ५.६५**—यदि 'य' को छोड़, कोई दूसरा व्यञ्जन परे हो, तो धातु के अन्त्य व्यञ्जन का पर-रूप हो जाता है। जैसे—भिद+तब्बं=**भेत्तब्बं**।

७. **तुं तून तब्बेसु वा ५.११६**—'तुं', 'तून',, तथा 'तब्ब' प्रत्ययों के आने से, 'कर' धातु का विकल्प से 'कार' हो जाता है। जैसे—कर+तुं=**कातुं, कत्तुं**। **कातून, कत्तून**। **कातब्बं, कत्तब्बं**।

८. **जरसदानमीम् वा ५.१२३**—'जर' तथा 'सद' धातुओं के अन्तिम स्वर से परे, विकल्प से 'ई' का आगम होता है। जर—**जीरणं**। **जीरति**। **जीरापेति**। **जीरितब्बं**। निसद—**निसीदनं**। **निसीदितुं**। **निसीदति**। **निसीदितब्बं**।

९. **अत्यादिन्तेस्वत्थिस्स भू ५.१२८**—'ति' आदि को छोड़, दूसरे प्रत्ययों के आने से, 'होने' के अर्थ में 'अस' धातु का 'भू' आदेश होता है। जैसे—अस+तब्ब=**भवितब्बं**।

§ १९. *निम्न स्थानों में 'तुं' प्रत्यय प्रयुक्त होता है—*

**इच्छति भोत्तुं, कामेति भोत्तुं**=भोजन करने की इच्छा करता है
**सक्कोति भोत्तुं**=भोजन कर सकता है
**जानाति भोत्तुं**=भोजन करना जानता है
**गिलायति भोत्तुं**=भोजन के लिए दु:खित होता है
**घटते भोत्तुं**=भोजन करने की कोशिश करता है
**आरभते भोत्तुं**=भोजन करना आरम्भ करता है
**लभते भोत्तुं**=उसे खाने को मिलता है
**पक्कमति भोत्तुं**=भोजन करना आरम्भ करता है
**उस्सहति भोत्तुं**=भोजन करने का उत्साह करता है
**अरहति भोत्तुं**=भोजन करने के लिए योग्य है
**अत्थि भोत्तुं, विज्जति भोत्तुं**=भोजन का सामान है
**कप्पति भोत्तुं**=यह चीज़ भोजन के लिए विहित है
**पारयति भोत्तुं**=भोजन कर सकता है
**पहु भोत्तुं**=भोजन करने में समर्थ है
**परियत्तो भोत्तुं**=भोजन करने में समर्थ है
**अलं भोत्तुं**=भोजन करने में समर्थ है
**कालो भोत्तुं**=भोजन करने का समय है
**भोत्तुमनो**=भोजन करने के मन वाला
**सोतुं सोतो**=सुनने के लिए कान
**दट्ठुं चक्खु**=देखने के लिए आँख
**युज्झितुं धनु**=युद्ध करने के लिए धनुष
**वत्तुं जळो**=बोलने में जड़
**कत्तुं अलसो**=करने में आलसी

---

१०. **करस्सा तवे ५.११८**—'तवे' प्रत्यय आने से, 'कर' धातु का 'कार' आदेश हो जाता है। जैसे—

कर+तवे=**कातवे**।

§ २०. **मं वा रुधादीनं ५.९३**—'रुध' आदि धातुओं में, अन्तिम स्वर से परे, कहीं कहीं विकल्प से 'अं' का आगम होता है। जैसे—

**रुन्धितुं; रुज्झितुं।**

---

## तून, क्त्वान, क्त्वा

(पूर्वकालिक अव्यय)

§ २१. **पुब्बेककत्तुकानं ५.६३**—जिन दो क्रियाओं का एक ही कर्ता होता है, उनमें पहली क्रिया के धातु से परे, विकल्प से 'तून', 'क्त्वान' और 'क्त्वा' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

सो सुणोति याति च—**सो सोतून याति, सो सुत्वान याति, सो सुत्वा याति** = वह सुन कर जा रहा है।

§ २२. **पटिसेधे 'लं खलूनं तुनक्त्वानक्त्वा वा ५.६२**—निषेध करने के अर्थ में यदि 'अलं' तथा 'खलु' शब्द प्रयुक्त हों, तो उनके योग में विकल्प से ये प्रत्यय आते हैं। जैसे—

**अलं सोतून, खलु सोतून, अलं सुत्वान, खलु सुत्वान, अलं सुत्वा, खलु सुत्वा, अलं सुतेन, खलु सुतेन** =सुनना बेकार है।

## प्य

§ २३. **प्यो वा त्वास्स समासे ५.१६४**—धातु के साथ समास होने पर, उससे परे, 'त्वा' प्रत्यय का विकल्प से 'प्य' आदेश हो जाता है। 'प्य' का 'य' रह जाता है। जैसे—

| प्य | त्वा |
|---|---|
| **अभिभूय** | **अभिभवित्वा** =तिरस्कार करके |

§ २४. **तुं याना ५.१६५**—धातु के साथ समास होने पर, उससे परे, 'त्वा' प्रत्यय का विकल्प से 'तुं' तथा 'यान' आदेश होता है। जैसे—

**अभिहट्ठुं, अभिहरित्वा** =ला कर

**अनुमोदियान, अनुमोदित्वा** =अनुमोदन करके

§ २५. **हना रच्चो ५.१६६**—समास होने पर, 'हन' धातु से परे, 'त्वा' का विकल्प से 'रच्च' आदेश होता है। 'रच्च' का 'अच्च' रह जाता है। जैसे—

हन=मारना—**आहच्च, आहनित्वा**=आघात करके

§ २६. **सासाधिकरा चचरिच्चा ५.१६७**—'स', 'अस', तथा 'अधि' पूर्वक 'कर' धातु से परे, 'त्वा' का विकल्प से क्रमशः 'च', 'च', तथा 'रिच्च' आदेश होता है। जैसे—

**सक्कच्च, सक्करित्वा**=सत्कार करके

**असकच्च, असक्करित्वा**=असत्कार करके

**अधिकिच्च, अधिकरित्वा**=अधिकार करके

§ २७. **इतो च्चो ५.१६८**—'इ' धातु से परे, 'त्वा' का विकल्प से 'च्च' आदेश होता है। जैसे—

इ=जाना—**अधिच्च, अधियित्वा**=पढ़ कर

**समेच्च, समेत्वा**=मिल कर

§ २८. **दिसा वानवास् च ५.१६९**—'दिस' (=देखना) धातु से परे, 'त्वा' प्रत्यय आने से, उसका रूप विकल्प से 'दिस्वान' होता है। जैसे—

**दिस्वान, दिस्वा, पस्सित्वा**=देख कर

## १७. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) कुसलं कातब्बं, अकुसलं जहितब्बं। रमणीयानि अरञ्ञानि, यत्थ वीतरागा रमिस्सन्ति। कल्याणमित्तो सेवितब्बो, पापका मित्ता न भजितब्बा। पुप्फानि विय धम्मपदानि चेय्यानि। न हि कदाचि फरुसं वाक्यं। अच्छानि जलानि पेय्यानि। सोतब्बं सवनीयं, कातब्बं करणीयं। वज्जं न कातब्बं। गुय्हं गोपनीयं।

(ख) कातुं वट्टति। खादितुं कालो। पक्कमितुं न देति। पठितुं आरभि। सुमेध-पण्डितो इमं अत्थं चिन्तेत्वा, भोग-क्खन्धं विस्सज्जेत्वा, महादानं दत्वा, कामे पहाय, नगरतो निक्खमित्वा, हिमवन्तं अगमासि। तत्थ धम्मिकं नाम पब्बतं निस्साय अस्समं कत्वा, पण्ण-सालं च चङ्कमं च मापेत्वा (बनाकर) अभिञ्ञाबलं आहरितुं साटकं पजहित्वा, वाकचीरं (वल्कल-चीवर) निवासेत्वा इसि-पब्बज्जं पब्बजि।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

पण्डितों के द्वारा धर्म का आचरण करना चाहिए। अच्छे अच्छे ग्रन्थ सुनने चाहिए। गाने के योग्य गाथाओं को याद कर लो। सूरज को देखने के लिए, पहाड़ पर चढ़ कर पूरब की ओर देखो। खा कर, पी कर, हाथ धोवो। हाथ धोने के लिए कुएँ से पानी लाता है। विहार जाने के लिए, घर जा कर उदान ग्रन्थ ले आवो। स्वर्ग में उत्पन्न होने के लिए, पाप-कर्म करना छोड़ कर पुण्य कर्म करता है।

---

# तीसरा कारड

## छठा पाठ

# विशेषण-प्रकरण

§ १. विशेषण चार प्रकार के होते हैं—(१) गुण-वाचक, (२) संख्या-वाचक, (३) कृदन्त, (४) तद्धितान्त। जैसे—

**सुन्दरो बालको। एको बालको; पठमो बालको। पठमानो बालको; दिट्ठो बालको; दस्सनीयो बालको। अन्तिमो बालको; कतमो बालको; सेट्ठो बालको।**

§ २. विशेषण में, वही लिङ्ग, विभक्ति और वचन होते हैं, जो लिङ्ग, विभक्ति और वचन इसके विशेष्य में हैं। जैसे—

**सुन्दरो बालको। सुन्दरी बालिका। सुन्दरं फलं। सुन्दरा बालका, सुन्दरियो बालिकायो, सुन्दरानि फलानि। सुन्दरेन बालकेन, सुन्दरिया बालिकाय, सुन्दरेन फलेन**। इत्यादि।

## १. गुण-वाचक

गुण-वाचक विशेषण शब्दों के कुछ उदाहरण ऊपर (पृ० ६) दे दिए गए हैं। 'अभिधानप्पदीपिका' से कुछ और उदाहरण नीचे दिए जाते हैं—

**सौंदर्य**=सोभन, रुचिर, साधु, मनुञ्ञ, चारु, सुन्दर, वग्गु, मनोरम, कन्त, हारि, मञ्जु, पेसल, भद्द, वाम, कल्याण, मनाप, सुभ। **उत्तम**=उत्तम, पवर, जेट्ठ, पमुख, अनुत्तर, वर, मुख्य, पधान, पामोक्ख, वर, पणीत, सेय्य, विसिट्ठ, अरिय, नाग, पुंगव। **प्रिय**=इट्ठ, सुभग, हज्ज, दयित, वल्लभ, पिय। **शून्य**=तुच्छ, रित्तक, सुञ्ञ, असार, फेग्गु। **पवित्र**=पूत, पवित्त। **निकृष्ट**=निहीन, हीन, लामक, निकिट्ठ, इत्तर, कुच्छित, अधम, गारय्ह। **बृहत्**=विपुल, विसाल, पुथुल,

पुथु, गरू। **मोटा**=पीन, थूल, थुल्ल, वठर। **सारा**=सब्ब, समत्त, अखिल, निखिल, सकल, कसिण, समग्ग। **प्रचुर**=भूरी, पहूत, पचुर, भीय्य, संबहुल, वहु, येभुय्यं, वहुल। **अल्प**=परित्त, खुद्द, थोक, अप्प। **सरल**=उजु। **तीक्ष्ण**= तिण्हं, तिखिणं, तिब्बं। **उग्र**=चण्ड, उग्ग, खर। **गतिशील**=चर, जंगम, तस। **कर्कश**=कुरूर, कठिन, दळ्ह, कक्खल। **उपयुक्त**=पतिरूप। **निष्फल**= मोघ, निरत्थक। **व्यक्त**=फुट। **असहाय**=एकाकी, एकच्च, एक, एकक। **सुदक्ष**=कतहत्थ, कुसल, पवीण, सिक्खित, पटु, दक्ख, पेसल। **विख्यात**=ख्यात, पतीत, पञ्ञात, अभिञ्ञात, पथित, सुत, विस्सुत, पसिद्ध, पाकट। **धनाढ्य**= इब्भ, अड्ढ। **लोभी**=गिद्ध, लुद्ध। **क्रोधी**=कोधन, रोसन। **चमकदार**= भस्सर, भास्सर। **कृपण**=थद्ध, मच्छरी, कपण। **दरिद्र**=अकिंचन, दळिद्द, दुग्गत। **तीखा**=निसित। **विस्तृत**=विसट, वित्थत। **पूजित**=अपचायित, महित, पूजित, मानित, अपचित।

§ ३. **पुल्लिङ्ग में,** अकारान्त विशेषण के रूप 'बुद्ध' शब्द के समान, इकारान्त के 'मुनि' शब्द के समान, तथा उकारान्त के 'भिक्खु' शब्द के समान होंगे।

**नपुंसक लिङ्ग में,** अकारान्त विशेषण के रूप 'फल' शब्द के समान, इकारान्त के 'अट्ठि' शब्द के समान, तथा उकारान्त के 'आयु' शब्द के समान होंगे। जैसे—

*पुल्लिङ्ग में*—**अतीतो भूपो; अतीता भूपा। सुचि कूपो; सुचयो कूपा। मुदु बालको; मुदवो बालका।**

*नपुंसक लिङ्ग में*—**अतीतं नगरं; अतीतानि नगरानि। सुचि जलं; सुचीनि जलानि। मुदु फलं; मुदूनि फलानि।**

*स्त्रीलिङ्ग*—विशेपण शब्दों को पुल्लिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए उनसे परे 'आ', 'ई', आदि कुछ प्रत्यय लगाते हैं। [देखिए—पाँचवाँ काण्ड, चौथा पाठ] जैसे—

आ—**अखिला, अधमा, अलसा, कपणा, चञ्चला, चपला, दुब्बला, पिया, बिचित्ता, सफला।**

ई—**कुमारी, तरुणी, पञ्चमी, छट्ठी, सत्तमी, तापसी।**

§ ४. इकारान्त तथा उकारान्त विशेपण शब्द प्रायः स्त्रीलिङ्ग में भी ज्यों के त्यों रहते हैं; किंतु, उनके रूप क्रमशः 'रत्ति' तथा 'धेनु' शब्द के समान होते हैं। आकारान्त, तथा ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग विशेषण शब्दों के रूप क्रमशः 'लता' तथा 'इत्थी' शब्द के समान होंगे। जैसे—

**दुब्बला इत्थी, दुब्बलायो इत्थियो। कुमारी बालिका, कुमारियो बालिकायो। सुचि वापी, सुचियो वापी। मुदु बालिका, मुदुयो बालिकायो।**

## २. संख्या-वाचक

§ ५. संख्यावाचक शब्द विशेषण की तरह प्रयुक्त होते हैं; अतः, उनमें प्रायः वही लिङ्ग, विभक्ति और वचन होते हैं जो उनके विशेष्य में हैं। जैसे—

**एको बालको। एका बालिका। एकं फलं। तयो बालका। तिस्सो बालिकायो। तीणि फलानि। चतुरो बालका। चतस्सो बालिकायो। चत्तारि फलानि।**

§ ६. 'द्वि' शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में एक जैसे होते हैं। 'पञ्च' शब्द से लेकर 'अट्ठारस' तक सभी शब्द के रूप भी तीनों लिङ्गों में एक जैसे होते हैं। जैसे—**द्वि, पञ्च बालका। द्वि, पञ्च बालिका।**

§ ७. 'एकूनवीसति' (=उन्नीस) से लेकर 'अट्ठनवुति' (=अट्ठानवे) तक सभी शब्द नित्य स्त्रीलिङ्ग एकवचन रहते हैं। 'अट्ठनवुत्ति' (अट्ठानवे) तक जितने इकारान्त शब्द हैं, उनके रूप 'रत्ति' शब्द के समान; तथा जितने आकारान्त शब्द हैं, उनके रूप 'कञ्ञा' शब्द के समान होंगे। जैसे—

**विंसति मनुस्सा; विंसति फलानि; विंसति इत्थी। विंसतिं मनुस्से; विंसतिं फलानि। विंसतिं इत्थी। पञ्ञासा (=पचास) मनुस्सा; पञ्ञासा फलानि; पञ्ञासा इत्थी।**

§ ८. 'सतं' से लेकर 'सतसहस्सं' तक, सभी शब्द सदा नपुंसक लिङ्ग एक वचन रहते हैं। जैसे—**सतं मनुस्सा; सतेन मनुस्सेहि; सतं इत्थी; सतं फलानि।**

[विशेष देखिए—तीसरा काण्ड : सातवाँ पाठ]

§ ९. पूरणवाची शब्द भी विशेषण हैं। जैसे—**पठमो बालको; पठमा बालिका; पठमं फलं।** [देखिए—पृ० १७५]

## ३. कृदन्त

§ १०. कुछ कृदन्त शब्द विशेषण के समान व्यवहृत होते हैं। जैसे—

## न्त, मान

'न्त' प्रत्ययान्त शब्द के रूप, पुल्लिङ्ग तथा नपुंसक लिङ्ग में 'गच्छन्त' शब्द के समान होंगे। स्त्रीलिङ्ग में यह 'गच्छन्ती' या 'गच्छती' हो जायगा; और इसके रूप 'इत्थी' शब्द के समान होंगे। जैसे—

**पठन्तो बालको। पतन्तं फलं। पठन्ती—पठती बालिका।**

'मान' प्रत्ययान्त शब्द के रूप पुल्लिङ्ग में 'बुद्ध' शब्द के समान, नपुंसक लिङ्ग में 'फल' शब्द के समान, तथा स्त्रीलिङ्ग में 'कञ्ञा' शब्द के समान होंगे। जैसे—

**पठमानो बालको; पतमानं फलं; पठमाना बालिका।** [देखिये–पृ० ९२]

## क्त, क्तवन्तु, तावी

'क्त' प्रत्ययान्त शब्द के रूप, पुल्लिङ्ग में 'बुद्ध' शब्द के समान, नपुंसक लिङ्ग में 'फल' शब्द के समान, तथा स्त्रीलिङ्ग में 'लता' शब्द के समान होते हैं। जैसे—

**गतो बालको; गता बालिका; दिट्ठं फलं।**

'क्तवन्तु' तथा 'तावी' प्रत्ययान्त शब्द कर्ता के विशेषण होते हैं। पुल्लिङ्ग में, 'क्तवन्तु' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'गुणवन्तु' शब्द के समान, तथा 'तावी' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'दण्डी' शब्द के समान होते हैं। जैसे—

**राजा रञ्ञं विजितवा; राजानो रञ्ञं विजितवन्तो। राजा रञ्ञं विजितावी; राजानो रञ्ञं विजिताविनो।**

नपुंसक लिङ्ग में, 'क्तवन्तु' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'गुणवन्तु' शब्द के समान, तथा 'तावी' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'सुखकारी' शब्द के समान होते हैं। जैसे—

**पतितवं फलं; पतितवन्तानि फलानि। पतितावि फलं; पतितावीनि फलानि।**

स्त्रीलिङ्ग में, 'क्तवन्तु' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'गुणवन्ती-गुणवती' शब्द के समान, तथा 'तावी' प्रत्ययान्त शब्द के रूप 'पतिताविनी'-इत्थी शब्द के समान होते हैं। जैसे—

**पतितवन्ती—पतितवती धारा; पतितवन्तियो—पतितवतियो धारायो। पतिताविनी धारा; पतिताविनियो धारायो।**

[देखिए—पृ० १४२]

## तब्ब, अनीय, य

'तब्ब', 'अनीय', तथा 'य' प्रत्ययान्त शब्द विशेषण के समान प्रयुक्त होते हैं। जैसे—

**पस्सितब्बो रुक्खो; पस्सितब्बा नदी; पस्सितब्बं फलं । दस्सनीयो रुक्खो। देय्यो ब्राह्मणो; देय्यं दानं ।** [देखिए—पृ० १५०]

# ४. तद्धितान्त

११. कुछ तद्धित-प्रत्ययान्त शब्द विशेषण होते हैं । जैसे—

## रति, रीवतक, रित्तक

'किं' शब्द से परे ये प्रत्यय लगते हैं । जैसे—**कति, कीवतकं, कित्तकं।**

'कति' शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में एक जैसे होते हैं; तथा, वह नित्य अनेक वचनान्त रहता है । जैसे—**कति मनुस्सा**=कितने मनुष्य ? **कति फलानि ? कति इत्थी ?** [देखिए—पृ० १७४,२४७]

'कीवतक' तथा 'कित्तक' शब्दों के रूप पुल्लिङ्ग में 'बुद्ध' शब्द के समान, नपुंसक लिङ्ग में 'फल' शब्द के समान, तथा स्त्रीलिङ्ग में 'लता' शब्द के समान होते हैं । जैसे—

**कीवतका—कित्तका बालका ? कीवतकानि—कित्तकानि फलानि ? कीवतकायो—कित्तकायो इत्थी ?**

## कतर—कतम

जैसे—**कतरो—कतमो देवदत्तो भवतं ?**

## णेय्य

जैसे—**"दक्खिणेय्यो भगवतो सावकसंघो"**=भगवान् का श्रावक-संघ दक्षिणा देने योग्य है।

## णिक

जैसे—**मानसिको—सारीरिको रोगो**=मन-शरीर का रोग। **वातिको आबाधो**=वायु का रोग। **सोवग्गिको धम्मो**=जो धर्म्म स्वर्ग ले जाय। **पेत्तिकं धनं**=बपौती धन। **अरञ्ञिको भिक्खु**=जंगल में रहने वाला भिक्षु।

## तन

जैसे—**अज्जतनी वुत्ति**=आज की खबर। **स्वातनी—हिय्यतनी वुत्ति**।

## इम

जैसे—**मज्झिमो**। **अन्तिमो**।

## १८. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

अत्तना जाति-धम्मो समानो (सन्तो), मरण-धम्मो समानो तेसु धम्मेसु आदीनवं (दोप) विदित्वा योग-क्खेमं निब्बाणं परियेसितब्बं। योगो करणीयो। पधानं पदहितब्बं। आयस्मा खो राहुलो भगवन्तं आगच्छन्तं दिस्वान आसनं पञ्ञापेसि। भगवा पञ्ञत्ते आसने निसज्ज, पादे पक्खालेसि। पच्चवेक्खित्वा पच्चवेक्खित्वा कायेन कम्मं कत्तब्बं वाचाय च मनसा च। मेत्तं भावनं भावयमानस्स (भावयतो) ब्यापादो पहीयति। भगवा जानं जानाति, पस्सं पस्सति। दक्खिणेय्यो भगवतो सावकसंघो। आरञ्ञिको भिक्खु मेत्तं भावेति।

उदितं सुरियं संपस्समानेन आलोकं पि दट्ठब्बं होति। आलोकस्मि झायमानस्स थीन-मिद्धं (आलस्य) पहीनं होति। कतमानि झानानि भावेतब्बानि? कतरस्मि हत्थे पुप्फं गण्हितब्बं। भुत्ताविना भत्त-संमोदनं कत्तब्बं। अञ्ञाताविना धम्मो देसितब्बो।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

फल खानेवाले को आलस्य नहीं होता है। वन में ध्यान करनेवालों का चित्त शान्त रहता है। किस आँख में पीड़ा है? किन किन धम्मों को जानना चाहिए? भगवान् के कहे किन किन भावनाओं को कर सकते हो? स्वर्ग चाहने वालों को भगवान् के उपदिष्ट धम्मों में श्रद्धा उत्पन्न करना चाहिए। धम्म सुनकर प्रयत्न में जुट जाना चाहिए। प्रयत्न करते हुए विरति को हटाना चाहिए। दुःखितों को देखकर दया करनी चाहिए। प्राण को मारना नहीं चाहिए। सभी सत्वों में मैत्रि-भावना करनी चाहिए।

---

# तीसरा काण्ड

## सातवाँ पाठ

# सर्वनाम-प्रकरण

## ( तीसरा भाग—संख्या-वाचक )

संख्या-वाचक शब्द प्राय: विशेषण की तरह प्रयुक्त होते हैं; अतः, उनमें वही लिङ्ग, विभक्ति, और वचन होते हैं जो उनके विशेष्य में हैं।

'एक' शब्द की गिनती सर्वनाम शब्दों में की गई है। 'संख्या', 'अतुल्य', 'असहाय', तथा 'अन्य'—इतने अर्थों में 'एक' शब्द प्रयुक्त होता है। संख्या के अर्थ में, 'एक' शब्द एक वचन ही में होता है [ देखिए—पृ० २६ ]।

## § १२. एक

### पुल्लिङ्ग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एको | एके |
| दुतिया | एकं | एके |
| ततिया | एकेन | एकेहि, एकेभि |
| चतुत्थी | एकस्स | एकेसं, एकेसानं |
| पञ्चमी | एकम्हा, एकस्मा | एकेहि, एकेभि |
| छट्ठी | एकस्स | एकेसं, एकेसानं |
| सत्तमी | एकम्हि, एकस्मिं | एकेसु |

## नपुंसक लिंग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एकं | एके, एकानि |
| दुतिया | एकं | एके, एकानि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान

## स्त्रीलिंग

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमा | एका | एका, एकायो |
| दुतिया | एकं | एका, एकायो |
| ततिया | एकाय | एकाभि, एकाहि |
| चतुत्थी | एकस्सा, एकाय | एकासं, एकासानं |
| पञ्चमी | एकाय | एकाहि, एकाभि |
| छट्ठी | एकस्सा, एकाय | एकासं, एकासानं |
| सत्तमी | एकस्सं, एकायं | एकासु |

§ १३. 'द्वि' शब्द सदा अनेक-वचन रहता है; तथा, तीनों लिङ्गों में इसके रूप समान ही होते हैं। जैसे—

| | अनेकवचन |
|---|---|
| पठमा | दुवे, द्वे[1] |
| दुतिया | दुवे, द्वे |
| ततिया | द्वीहि, द्वीभि |
| चतुत्थी | द्विन्नं, दुविन्नं[2] |
| पञ्चमी | द्वीहि, द्वीभि |
| छट्ठी | द्विन्नं, दुविन्नं[2] |
| सत्तमी | द्वीसु |

§ १४. 'उभ' (=दोनों) शब्द भी, सदा अनेक-वचन रहता है; तथा तीनों लिङ्गों में इसके रूप समान ही होते हैं। जैसे—

| | अनेकवचन |
|---|---|
| **पठमा** | **उभो** |
| **दुतिया** | **उभो** |
| **ततिया** | **उभोहि[३], उभोभि, उभेहि, उभेभि** |
| **चतुत्थी** | **उभिन्नं[४]** |
| **पञ्चमी** | **उभोहि, उभोभि, उभेहि, उभेभि** |
| **छट्ठी** | **उभिन्नं[४]** |
| **सत्तमी** | **उभोसु,[३] उभेसु** |

§ १५. 'ति' (=तीन) शब्द भी सदा अनेक-वचन रहता है। तीनों लिङ्गों में इसके रूप भिन्न भिन्न होते हैं। जैसे—

| | पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| **पठमा** | **तयो[५]** | **तिस्सो[७]** | **तीणि[९]** |
| **दुतिया** | **तयो[५]** | **तिस्सो** | **तीणि** |
| **ततिया** | **तीहि, तीभि** | **तीहि, तीभि** | शेष पुल्लिङ्ग के |
| **चतुत्थी** | **तिण्णं, तिण्णन्नं[६]** | **तिस्सन्नं[८]** | समान |
| **पञ्चमी** | **तीहि, तीभि** | **तीहि, तीभि** | |
| **छट्ठी** | **तिण्णं, तिण्णन्नं** | **तिस्सन्नं** | |
| **सत्तमी** | **तीसु** | **तीसु** | |

---

१. **यो म्हि द्विन्नं दुवे द्वे २.२२१**—'यो' विभक्ति के साथ, 'द्वि' शब्द के रूप **'दुवे'**, तथा **'द्वे'** होते हैं।

२. **नम्हि नुक् द्वादीनं सत्तरसन्नं २.४६**—'द्वि' से लेकर 'अट्ठारस' तक, शब्द से परे, 'नं' विभक्ति का 'न्नं' आदेश हो जाता है। जैसे—द्वि+नं=**द्विन्नं। तिन्नं। चतुरन्नं। पञ्चन्नं। छन्नं। सत्तन्नं। अट्ठन्नं। नवन्नं। दसन्नं। एकादसन्नं। बारसन्नं। तेरसन्नं। चतुद्दसन्नं। पञ्चदसन्नं। सोळसन्नं। सत्तदसन्नं। अट्ठादसन्नं।**

§ १६. 'चतु' (=चार) शब्द भी सदा अनेकवचन रहता है। तीनों लिङ्गों में इसके रूप भिन्न भिन्न होते हैं। जैसे—

| | पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| पठमा | चत्तारो, चतुरो[1] | चतस्सो | चत्तारि |
| दुतिया | चत्तारो, चतुरो | चतस्सो | चत्तारि |
| ततिया | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि | शेष पुल्लिङ्ग |
| चतुत्थी | चतुन्नं | चतस्सन्नं | के समान |
| पञ्चमी | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि | |
| छट्ठी | चतुन्नं | चतस्सन्नं | |
| सत्तमी | चतुसु | चतुसु | |

---

**दुविन्नं नम्हि वा** २.२२२—'नं' विभक्ति के साथ, 'द्वि' शब्द का रूप विकल्प से '**दुविन्नं**' होता है।

३. **सु हि सु भ स्सो** २.५८—'सु' तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, 'उभ' शब्द का 'उभो' हो जाता है। जैसे—**उभोहि। उभोसु।**

४. **उभि न्नं** २.५२—'उभ' शब्द से परे, 'नं' विभक्ति का 'इन्नं' आदेश होता है। जैसे—उभ+नं=**उभिन्नं।**

५. **पुमे तयो चत्तारो** २.२०६—पुल्लिङ्ग में, 'यो' विभक्ति के साथ, 'ति' तथा 'चतु' शब्दों के रूप क्रमश: '**तयो**' तथा '**चत्तारो**' होते हैं।

६. **ण्णं ण्णन्नं तितो ज्झा** २.५१—पुल्लिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग में, 'ति' शब्द से परे, 'नं' विभक्ति का 'ण्णं' तथा 'ण्णन्नं' आदेश हो जाता है। जैसे—ति+नं=**तिण्णं, तिण्णन्नं।**

७. **तिस्सो चतस्सो योम्हि सविभत्तीनं** २.२०७—स्त्रीलिङ्ग में, 'यो' विभक्ति के साथ, 'ति' तथा 'चतु' शब्दों के रूप क्रमश: '**तिस्सो**' तथा '**चतस्सो**' होते हैं।

८. **नम्हि तिचतुन्नमित्थियं तिस्सचतस्सा** २.२०६—'नं' विभक्ति आने से, 'ति' तथा 'चतु' शब्दों का क्रमश: '**तिस्स**' तथा '**चतुस्स**' आदेश हो जाता है। जैसे—**तिस्सन्नं। चतस्सन्नं।**

§ १७. **पञ्च** (=पाँच), **छ**, **सत्त** (=सात), **अट्ठ** (=आठ), **नव**, **दस**, **एकादस**[11]**—एकारस** (=ग्यारह), **बारस*****—द्वादस**,[12] (=बारह), **तेरस**[13]**—**†**तेळस** (=तेरह), **चुद्दस**[14]**—चोद्दस—चतुद्दस** (=चौदह), **पञ्चदस**[15]**—पन्नरस** (=पन्दरह), **सोळस**[16]**—सोरस** (=सोलह), **अट्ठारस—अट्ठादस**[11]

---

९. **तीणि चत्तारि नपुंसके** २.२०८—नपुंसक में, 'यो' विभक्ति के साथ, 'ति' तथा 'चतु' शब्दों के रूप क्रमशः **'तीणि'** तथा **'चत्तारि'** होते हैं।

१०. **चतुरो वा चतुस्स** २.२१०—पुल्लिङ्ग में, 'यो' विभक्ति के साथ, 'चतु' शब्द का रूप विकल्प से 'चतुरो' होता है।

११. **एकट्ठानमा** ३.१०२—'दस' शब्द परे हो, तो 'एक' तथा 'अट्ठ' शब्दों के अन्त्य स्वर का 'आ' होता है। जैसे—**एकादस। अट्ठादस।**

**र संख्यातो वा** ३.१०३—संख्या से परे, 'दस' शब्द के 'द' का विकल्प से 'र' हो जाता है। जैसे—**एकारस, एकादस। बारस, द्वादस। पन्नरस, पञ्चदस। सत्तरस, सत्तदस।**

* 'पञ्च' का 'पन्न', तथा 'द्वि' का 'बा' आदेश होने पर, उससे परे 'दस' के 'द' का 'र' नित्य होता है। 'चतुद्दस' में 'द' का 'र' नहीं होता है।

१२. **आ संख्यायासतादो, नञ्ञत्थे** ३.९४—अन्यार्थ समास हो, तो 'सतं' आदि को छोड़, किसी संख्या के उत्तर पद में रहने से, 'द्वि' का 'द्वा' हो जाता है। जैसे—**द्वादस। द्वावीसति। द्वत्तिंस।**

१३. **तिस्से** ३.९५—अन्यार्थ समास हो, तो 'सतं' आदि को छोड़, किसी संख्या के उत्तर पद में रहने से, 'ति' का 'ते' हो जाता है। जैसे—ति+दस= **तेरस। तेवीस। तेत्तिंस।**

† **छतीहि ळो च** ३.१०४—'छ' तथा 'ति' शब्दों से परे, 'दस' शब्द के 'द' का विकल्प से 'ळ' हो जाता है। जैसे—**सोळस, सोरस। तेळस, तेरस।**

१४. **चतुस्स चुचो दसे** ३.१००—'दस' शब्द परे हो, तो 'चतु' शब्द का 'चु' तथा 'चो' आदेश होता है। जैसे—**चतुद्दस, चुद्दस, चोद्दस।**

१५. **वीसतिदसेसु पञ्चस्स पण्णुपन्ना** ३.९९—'वीसति' तथा 'दस' शब्द परे हों, तो 'पञ्च' शब्द का विकल्प से क्रमशः 'पण्णु' तथा 'पन्न' आदेश हो

(=अट्ठारह)—इतने शब्द सदा अनेकवचन रहते हैं। इनके रूप तीनों लिङ्गों में समान होते हैं। जैसे—

| | अनेकवचन |
|---|---|
| पठमा | पञ्च[17] |
| दुतिया | पञ्च |
| ततिया | पञ्चहि,[18] पञ्चभि |
| चतुत्थी | पञ्चन्नं[18] |
| पञ्चमी | पञ्चहि, पञ्चभि |
| छट्ठी | पञ्चन्नं |
| सत्तमी | पञ्चसु[18] |

इसी तरह, 'अट्ठारस-अट्ठादस' तक सभी शब्दों के रूप होंगे।

§ १८. एकूनवीसति (=उन्नीस) से लेकर 'नवुति' (=नब्बे) तक, सभी शब्द नित्य 'स्त्रीलिङ्ग—एक वचन' होते हैं। जैसे—

| | एकवचन |
|---|---|
| पठमा | एकूनवीसति |
| दुतिया | एकूनवीसतिं |
| ततिया | एकूनवीसतिया |

---

जाता है। जैसे—**पण्णुवीसति, पञ्चवीसति। पन्नरस, पञ्चदस।**

१६. **छस्स सो** ३.१०१—'दस' शब्द परे हो, तो उससे पूर्व 'छ' का 'स' हो जाता है। जैसे—**सोळस।**

१७. **ट पञ्चादीहि चुद्दसहि** २.१७१—'पञ्च' से लेकर 'अट्ठारस' तक, शब्द से परे 'यो' विभक्ति का 'अ' आदेश होता है। जैसे—पञ्च+यो= **पञ्च**। दस+यो=**दस**।

१८. **पञ्चादीनं चुद्दसन्नम** २.९२—'सु', 'नं', तथा 'हि' विभक्तियों के आने से, 'पञ्च' से ले कर 'अट्ठारस' तक, शब्द का अन्त्य स्वर 'अ' होता है। जैसे—**पञ्चसु। पञ्चन्नं। पञ्चहि**। छसु। छन्नं। छहि।

| | एक वचन |
|---|---|
| चतुत्थी | एकूनवीसतिया |
| पञ्चमी | एकूनवीसतिया |
| छट्ठी | एकूनवीसतिया |
| सत्तमी | एकूनवीसतियं |

इसी तरह, निम्न शब्दों के भी रूप होंगे—

२० वीसति
२१ एकवीसति
२२ द्वेवीसति
द्वावीसति
बावीसति
२३ तेवीसति
२४ चतुवीसति
२५ पञ्चवीसति
पण्णुवीसति
पण्णवीसति
२६ छब्बीसति
२७ सत्तवीसति
२८ अट्ठवीसति
२९ एकूनतिंसति
३० तिंसति
३१ एकतिंसति
३२ द्वत्तिंसति
बत्तिंसति
३३ तेत्तिंसति
३४ चतुत्तिंसति
३५ पञ्चतिंसति
३६ छत्तिंसति
३७ सत्ततिंसति
३८ अट्ठतिंसति
३९ एकूनचत्ताळीसति
४० चत्ताळीसति
४१ एकचत्ताळीसति
४२ द्वाचत्ताळीसति[19]
द्विचत्ताळीसति
४३ तेचत्ताळीसति[20]
तिचत्ताळीसति
४४ चतुचत्ताळीसति
चोत्ताळीसति
चुत्ताळीसति
४५ पञ्चचत्ताळीसति
४६ छचत्ताळीसति
४७ सत्तचत्ताळीसति
४८ अट्ठचत्ताळीसति
अट्ठचत्तारीसति
४९ एकूनपञ्ञासा
५० पञ्ञासा
५१ एकपञ्ञासा
५२ द्वेपञ्ञासा
द्विपञ्ञासा

| | |
|---|---|
| ५३ तेपञ्ञासा | ६८ अट्ठसट्ठि |
| तिपञ्ञासा | ६९ एकूनसत्तति |
| ५४ चतुपञ्ञासा | ७० सत्तति |
| ५५ पञ्चपञ्ञासा | ७१ एकसत्तति |
| ५६ छपञ्ञासा | ७२ द्वासत्तति |
| ५७ सत्तपञ्ञासा | द्विसत्तति |
| ५८ अट्ठपञ्ञासा | ७३ तेसत्तति |
| ५९ एकूनसट्ठि | तिसत्तति |
| ६० सट्ठि | ७४ चतुसत्तति |
| ६१ एकसट्ठि | ७५ पञ्चसत्तति |
| ६२ द्वासट्ठि, | ७६ छसत्तति |
| द्वेसट्ठि | ७७ सत्तसत्तति |
| द्विसट्ठि | ७८ अट्ठसत्तति |
| ६३ तेसट्ठि | ७९ एकूनासीति |
| तिसट्ठि | ८० असीति |
| ६४ चतुसट्ठि | ८१ एकासीति |
| ६५ पञ्चसट्ठि | ८२ द्वेअसीति |
| ६६ छसट्ठि | द्वासीति |
| ६७ सत्तसट्ठि | ८३ तेअसीति |

---

१९. **द्वि स्सा च ३.९७**—'चत्तालीस' आदि शब्द परपद में हो, तो 'द्वि' का विकल्प से 'द्वे' तथा 'द्वा' हो जाता है। जैसे—**द्वेचत्तालीस, द्वाचत्तालीस, द्विचत्तालीस। द्वेपञ्ञास, द्वापञ्ञास, द्विपञ्ञास। द्वेसट्ठि, द्वासट्ठि, द्विसट्ठि। द्वेसत्तति, द्वासत्तति, द्विसत्तति। द्वे असीति, द्वासीति, द्वि असीति। द्वेनवुत्ति, द्वानवुति, द्विनवुति।**

२०. **चत्तालीसादो वा ३.९६**—'चत्तालीस' आदि शब्द परपद में हो, तो 'ति' का विकल्प से 'ते' हो जाता है जैसे—**तेचत्तालीस, तिचत्तालीस। तेपञ्ञास, तिपञ्ञास। तेसट्ठि, तिसट्ठि। तेसत्तति, तिसत्तति। तेअसीति, तियासीति, तिअसीति। तेनवुति, तिनवुति।**

| | |
|---|---|
| ८४ चतुरासीति | द्वेनवुति |
| ८५ पञ्चासीति | द्विनवुति |
| ८६ छासीति | ९३ तेनवुति |
| ८७ सत्तासीति | तिनवुति |
| ८८ अट्ठासीति | ९४ चतुनवुति |
| ८९ एकूननवुति | ९५ पञ्चनवुति |
| ९० नवुति | ९६ छन्नवुति |
| ९१ एकनवुति | ९७ सत्तनवुति |
| ९२ द्वानवुति | ९८ अट्ठनवुति |

§ १९. 'अट्ठनवुति' तक, जितने इकारान्त शब्द हैं, सभी के रूप 'रत्ति' शब्द के समान; तथा जितने आकारान्त शब्द हैं, सभी के रूप 'कञ्ञा' शब्द के समान होंगे। *स्मरण रहे, कि ये सभी शब्द नित्य स्त्रीलिङ्ग एकवचन होते हैं।*

§ २०. 'सतं' (=सौ) शब्द नपुंसक लिङ्ग एकवचन होता है। जैसे—

९९ एकूनसतं (=निन्नानवे)

| | एकवचन |
|---|---|
| पठमा | एकूनसतं |
| दुतिया | एकूनसतं |
| ततिया | एकूनसतेन |
| चतुत्थी | एकूनसतस्स, एकूनसताय |
| पञ्चमी | एकूनसता, एकूनसतस्मा, एकूनसतम्हा |
| छट्ठी | एकूनसतस्स |
| सत्तमी | एकूनसते, एकूनसतम्हि, एकूनसतस्मि |

§ २१. 'सतं' शब्द से ले कर 'सतसहस्सं' (=शतसहस्र) शब्द तक, सभी शब्द नपुंसक लिङ्ग एकवचन होते हैं। जैसे—**सतं मनुस्सा। सहस्सं कञ्ञायो। सतसहस्सं फलानि।**

§ २२. 'कोटि', 'पकोटि', 'कोटिप्पकोटि', 'अक्खोहिणी'—इतने शब्द स्त्रीलिङ्ग एकवचन होते हैं। जैसे—**कोटि मनुस्सा, कञ्ञायो, फलानि वा।**

§ २३. उतने उतने का वर्ग जाना जाय, तो इन शब्दों में अनेक वचन भी होता है। जैसे—**द्वे वीसतियो, तीणि सतानि, चत्तारि सहस्सानि, तिस्सो कोटियो।**

## 'सौ' से ऊपर की संख्यायें—'ड' प्रत्यय

§ २४. **संख्यायसच्चुतीसासदसन्ताधिकस्मिं सतसहस्से ड़ो** ४.५०—'इस सौ या हजार में इतना अधिक है', इस अर्थ में सत्यन्त, उत्यन्त, ईसान्त, आसान्त, तथा दसान्त संख्याओं से परे, 'ड' प्रत्यय होता है। जैसे—**वीसति अधिका अस्मि सते 'ति'—वीसं सतं,**[२१] **सहस्सं, सतसहस्सं** वा। **तिसं सतं, एकतिंसं सतं।**

*उत्यन्त*—नवुति + ड + सतं = **नवुतं सतं। नवुतं सहस्सं। नवुतं सतसहस्सं।**
*ईसान्त*—**चत्तारीसं सतं, सहस्सं, सतसहस्सं वा।**
*आसान्त*—**पञ्ञासं सतं, सहस्सं, सतसहस्सं वा।**
*दसान्त*—**एकादसं सतं, सहस्सं, सतसहस्सं वा।**

§ २५. दूसरी संख्याओं के साथ, 'अधिक' शब्द का समास होता है। जैसे—**एकाधिकं सतं, सहस्सं, सतसहस्सं। द्वयाधिकं सतं। नवाधिकं सतं।**

§ २६. पालि में, सौ के ऊपर की संख्यायें निम्न प्रकार हैं—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **सतं** | एक पर | २ | शून्य |
| **सहस्सं** | ,, | ३ | ,, |
| **नहुतं** | ,, | ४ | ,, |
| **सतसहस्सं** | ,, | ५ | ,, |
| **कोटि** | ,, | ७ | ,, |
| **पकोटि** | ,, | १४ | ,, |
| **कोटिप्पकोटि** | ,, | २१ | ,, |
| **(पुन) नहुतं** | ,, | २८ | ,, |

---

२१. **डे सतिस्स तिस्स** ४.१३९—'ड' प्रत्यय आने से, सत्यन्त संख्यावाचक शब्दों के 'ति' का लोप हो जाता है। जैसे—वीसति + ड = **वीसं सतं। तिसं सतं।**

| | | |
|---|---|---|
| निन्नहुतं | एक पर ३५ | शून्य |
| अक्खोहिणी | ,, ४२ | ,, |
| बिन्दु | ,, ४९ | ,, |
| अब्बुदं | ,, ५६ | ,, |
| निरब्बुदं | ,, ६३ | ,, |
| अहहं | ,, ७० | ,, |
| अबबं | ,, ७७ | ,, |
| अटटं | ,, ८४ | ,, |
| सोगन्धिकं | ,, ९१ | ,, |
| उप्पलं | ,, ९८ | ,, |
| कुमुदं | ,, १०५ | ,, |
| पुण्डरीकं | ,, ११२ | ,, |
| पदुमं | ,, ११९ | ,, |
| कथानं | ,, १२६ | ,, |
| महाकथानं | ,, १३३ | ,, |
| असंखेय्यं | ,, १४० | ,, |

## कति

§२७. टि कतिम्हा २.१७०—'कति' (=कितना) शब्द नित्य अनेक वचन होता है। तीनों लिङ्गों में इसके रूप समान होते हैं। जैसे—

| | अनेकवचन |
|---|---|
| पठमा | कति |
| दुतिया | कति |
| ततिया | कतीहि, कतीभि |
| चतुत्थी | कतीनं, कतिन्नं[२२] |
| पञ्चमी | कतीहि, कतीभि |
| छट्ठी | कतीनं, कतिन्नं |
| सत्तमी | कतीसु |

## § २८. पूरण वाची शब्द

| | पुल्लिङ्ग | स्त्री लिङ्ग | नपुंसक लिङ्ग |
|---|---|---|---|
| १ | पठमो=पहला | पठमा=पहली | पठमं=पहला |
| २ | दुतियो | दुतिया | दुतियं |
| ३ | ततियो | ततिया | ततियं |
| ४ | चतुत्थो | चतुत्थी, चतुत्था | चतुत्थं |
| | तुरीयो | तुरीया | तुरीयं |
| ५ | पञ्चमो[२३] | पञ्चमी | पञ्चमं |
| ६ | छट्ठो[२४] | छट्ठा, छट्ठी | छट्ठं |
| | छट्ठमो | छट्ठमी | छट्ठमं |
| ७ | सत्तमो | सत्तमा, सत्तमी | सत्तमं |
| ८ | अट्ठमो | अट्ठमा, अट्ठमी | अट्ठमं |
| ९ | नवमो | नवमा, नवमी | नवमं |
| १० | दसमो | दसमा, दसमी | दसमं |
| ११ | एकादसो, एकादसमो[२५] | एकादसी | एकादसमं |
| १२ | बारसो, बारसमो, द्वादसमो | द्वादसी | बारसमं, द्वादसमं |

---

२२. बहुकतिन्नं २.५०—'बहु' तथा 'कति' शब्दों से परे, 'नं' विभत्ति का 'न्नं' आदेश हो जाता है। जैसे—**बहुन्नं। कतिन्नं।**

२३. मपंचादिकतीहि ४.५२—'पंच' आदि, तथा 'कति' शब्द से परे पूरण के अर्थ में 'म' प्रत्यय होता है। जैसे—**पञ्चमो। सत्तमो। अट्ठमो। कतिमो।**

२४. छा ट्ठट्ठमा ४.५४—पूरण के अर्थ में, 'छ' शब्द से परे 'ट्ठ' तथा 'ट्ठम' प्रत्यय होते हैं। जैसे—**छट्ठो, छट्ठमो। दुतिय, ततिय, चतुत्थ** निपात हैं।

२५. तस्स पूरणेकादसादितो वा ४.५१—पूरण के अर्थ में, 'एकादस' आदि संख्या से परे, विकल्प से 'ड' प्रत्यय होता है। जैसे—**एकादसो, एकादसमो। द्वादसो, द्वादसमो। वीसो, वीसतिमो। तिंसो, तिंसतिमो। चत्तालीसो। पञ्ञासो।**

| | पुल्लिङ्ग | स्त्री लिङ्ग | नपुंसक लिङ्ग |
|---|---|---|---|
| १३ | तेरसो, तेरसमो | तेरसी | तेरसमं |
| १४ | चतुद्दसमो | चतुद्दसी, चातुद्दसी | चतुद्दसमं |
| १५ | पञ्चदसमो, | पञ्चदसी | पञ्चदसमं |
| | पण्णरसमो | पण्णरसी | पण्णरसमं |
| १६ | सोळसमो | सोळसी | सोळसमं |
| १७ | सत्तरसमो | सत्तरसी | सत्तरसमं |
| | सत्तदसमो | सत्तदसी | सत्तदसमं |
| १८ | अट्ठारसमो | अट्ठारसी | अट्ठारसमं |
| | अट्ठादसमो | अट्ठादसी | अट्ठादसमं |
| १९ | एकूनवीसतिमो | एकूनवीसतिमा<br>एकूनवीसतिमी | एकूनवीसतिमं |

इसके आगे[२६] के संख्यावाचक शब्दों के साथ 'म' लगा कर, उसका पूरण बना लेते हैं। जैसे—**एकवीसतिमो, तिंसतिमो** इत्यादि।

§ २९. **चतुत्थततियानमड्ढुड्ढतिया** ३.१०५—'अड्ढ' (=अर्ध) शब्द से परे, 'चतुत्थ' तथा 'ततिय' का क्रमशः 'उड्ढ' तथा 'तिय' आदेश हो जाता है। जैसे—

अड्ढेन चतुत्थो—**अड्ढुड्ढो** (=साढ़े तीन)।

अड्ढेन ततियो—**अड्ढतियो** (=अढ़ाई)।

§ ३०. **दुतियस्स सह दियड्ढ दिवड्ढा** ४.१०६—'अड्ढ' शब्द के साथ, 'दुतिय' का समास होने से, 'दियड्ढ' तथा 'दिवड्ढ' रूप होते हैं। जैसे—अड्ढेन दुतियो—**दियड्ढो, दिवड्ढो** (=डेढ़)।

---

२६. **सतादीनमि च** ४.५३—पूरण के अर्थ में, 'सत' आदि संख्यावाचक शब्दों से परे, 'म' प्रत्यय होता है; तथा, शब्द के अन्त्य स्वर का इकार हो जाता है। जैसे—**सतिमो। सहस्सिमो।**

## १६. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

एकं समयं, द्वे भिक्खू तिण्णं सञ्ञोजनानं खयं पापुणिंसु। चत्तारि अरिय-सच्चानि पञ्ञातब्बानि। पञ्च पञ्चका वग्गा पञ्चवीसति (=पण्णवीसति) वण्णा होन्ति। चतूसु (चतुसु) दिसासु। अट्ठसु परिसासु! सत्तन्नं सति-सम्बोज्झङ्गानं भावनं भावेतुं सक्का। नव दारका। दस दारिकायो। एकादस फलानि। चतस्सो अनुपस्सनायो, चत्तारि सम्मप्पधानानि, चत्तारो इद्धिपादा, पञ्च इन्द्रियाणि, पञ्च बलानि, सत्त बोज्झङ्गा, अट्ठ मग्गोति—सत्ततिंसति बोधि-पक्खिका धम्मा भावनीया, बहुली करणीया। पठमे कप्पे मनुस्सा दीघायुका भविंसु। दुतियायं विभत्तियं 'अम्ह'-सद्दस्स 'मे' इति रूपं होति। एको देवो, द्वीहि देवपुत्तेहि सद्धिं, तीणि अहानि, चतस्सन्नं दिसानं रट्ठेसु विचरन्तो तत्थ पापुणि। वीसति च तिंसति च संकलिता पञ्ञासति होति। तेपञ्ञासा च द्वत्तिंसा च समग्गा पञ्चासीति होति।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

एक नगर में एक राजा रहता था। उसकी तीन रानियाँ थीं। पहली रानी को एक, दूसरी को दो, तथा तीसरी को तीन पुत्र थे। चारों दिशाओं में उसकी कीर्ति फैल गई थी। सातों वृक्षों के फल पके हैं। दस लड़के और ग्यारह लड़कियाँ यहाँ रहती हैं। सौ लड़के। हज़ार नदियाँ। करोड़ फल।

# चौथा काण्ड

## पहला पाठ

## वाच्य-प्रकरण

§ १. पालि भाषा में वाच्य तीन हैं—

(१) कर्तृवाच्य, (२) भाववाच्य, (३) कर्मवाच्य।

### १. कर्तृवाच्य

कर्तृवाच्य में, कर्ता में 'पठमा' विभक्ति, और कर्म में (यदि कोई हो तो) 'दुतिया' विभक्ति होती है। और, क्रिया के पुरुष तथा वचन, कर्ता के पुरुष तथा वचन के समान होते हैं। (देखिए—पृ० २९, ३०) जैसे—

*अकर्मक*—**देवदत्तो हसति**=देवदत्त हँसता है। यहाँ 'देवदत्त' कर्ता है; इसलिए, उसमें पठमा विभक्ति है। क्रिया, 'हसति' पठम पुरिस एक वचन है; क्योंकि, कर्ता 'देवदतो' भी पठम पुरिस एक वचन है। इसी तरह—**बालका हसन्ति। अहं हसामि। मयं हसाम। त्वं हससि। तुम्हे हसथ।**

*सकर्मक*—**बालको कुक्कुरं पस्सति। बालको कुक्कुरे पस्सति।**

### २. भाववाच्य

भाववाच्य में, कर्त्ता में 'ततिया' विभक्ति होती है। 'कर्म' होता ही नहीं है; क्योंकि, **भाववाच्य केवल अकर्मक धातु से ही बनता है**। क्रिया, सदैव 'पठम पुरिस', 'एकवचन' रहती है। विभक्ति लगाने के पहले, धातु से परे, 'क्य' प्रत्यय आता है। 'क्य' का 'य' रह जाता है। (देखिए—पृ० १८०) जैसे—

**बालकेन अत्र भूयते**=लड़का यहाँ मौजूद है। **बालाकेहि अत्र भूयते**=लड़के यहाँ मौजूद हैं। **मया अत्र भूयते**=मैं यहाँ मौजूद हूँ। **त्वया अत्र भूयते**=तुम

यहाँ मौजूद हो। **मया अत्र भूयिस्सते**=मैं यहाँ मौजूद रहूँगा। **त्वया अत्र भूयि**=तुम यहाँ मौजूद थे। **सब्बेहि अत्र भूयेय्य**=सबों को यहाँ मौजूद रहना चाहिए। इत्यादि

## ३. कर्मवाच्य

कर्मवाच्य में, कर्ता में 'ततिया' विभक्ति, और कर्म में 'पठमा' विभक्ति होती है। क्रिया के पुरुष और वचन, कर्म के पुरुष और वचन के समान होते हैं; तथा, विभक्ति लगाने के पहले, धातु से परे 'क्य' प्रत्यय आता है। 'क्य' का 'य' रह जाता है (देखिए—पृ० १८०)। जैसे—

**रञ्ञा धनं दीयते**=राजा के द्वारा धन दिया जाता है। **रञ्ञा धनानि दीयन्ति**=राजा के द्वारा धन दिए जाते हैं। **पितरा त्वं (भत्तुनो) दीयसि**=पिता के द्वारा तुम (पति को) दी जा रही हो। **पितरा तुम्हे (भत्तुनो) दीयव्हे**=पिता के द्वारा तुम लोग (पति को) दी जा रही हो। **पितरा अहं (भत्तुनो) दीयामि**=पिता के द्वारा मैं (पति को) दी जा रही हूँ। **पितरा मयं (पतिनो) दीयाम**=पिता के द्वारा हम लोग (पति को) दी जा रही हैं। इत्यादि।

***द्रष्टव्य***—जिस कर्मवाच्य में कर्तृपद उक्त न हो, तथा उसका वहाँ कोई प्राधान्य भी न हो, उसे **"कर्म-कर्तृ वाच्य"** कहते हैं। वहाँ, कर्म ही कर्ता के ऐसा जान पड़ता है। जैसे—**ओदनं पच्चति** (=मनुस्सो ओदनं पचति)।

सौकर्य तथा संक्षेप के लिए, अन्य कारक भी कर्ता के तौर पर प्रयुक्त होता है। जैसे—**असि छिन्दति** (=असिना छिन्दति)। **थालि पचति** (=थालियं पचति) **ओदनं पचति**।

## निष्ठा

### *क्तवन्तु, क्तावी*

### (कर्तृवाच्य)

§ २. कर्तृवाच्य में, भूतकाल के अर्थ में, धातु से परे 'क्तवन्तु' तथा 'तावी' प्रत्यय होते हैं। प्रत्यय लगने से जो रूप बनता है, वह कर्ता का विशेषण होता है। जैसे—

**राजा रञ्ञं विजितवा—विजितावी। राजानो रञ्ञं विजितवन्तो—विजिताविनो।**

(देखिए—पृ० १४२ : १६०)

क्त

( कर्मवाच्य; भाववाच्य )

कर्म और भाववाच्य में, भूतकाल के अर्थ में, धातु से परे 'क्त' प्रत्यय होता है। प्रत्यय लगने से जो रूप बनता है, वह कर्मवाच्य में कर्म का विशेषण होता है; और भाववाच्य में सदा नपुंसकलिङ्ग एकवचन रहता है। जैसे

***कर्म*—रञ्ञा रज्जं विजितं; रञ्ञा रज्जानि विजितानि।**

***भाव*—मया हसितं; अम्हेहि हसितं; त्वया हसितं; तुम्हेहि हसितं; तेन हसितं; तेहि हसितं।**

क्त

( कर्तृवाच्य )

कुछ अवस्थाओं में, कर्तृवाच्य में भी, भूतकाल के अर्थ में धातु से परे 'क्त' प्रत्यय होता है। प्रत्यय लगने से जो रूप बनता है, वह कर्ता का विशेषण होता है। जैसे—

**पसुत्तो बालको। पसुत्ता बालिका। गामं बालको गतो। गामं बालिका गता। रुक्खा फलानि पतितानि।** (देखिए—पृ० १४२ : १४३ : १६०)

## क्य

§ ३. **क्यो भा व क म्मे स्व प रो क्खे सु मा न न्त्या दि सु ५.१७**—भाव-वाच्य तथा कर्मवाच्य में, 'न्त', 'मान', तथा (परोक्ष भूत को छोड़) 'ति' आदि प्रत्ययों के आने पर, धातु से परे 'क्य' प्रत्यय होता है। 'क्य' का 'य' रह जाता है। जैसे—

**ठीयमानं। ठीयते। सूयमानं। सूयते, सूयन्ते, सूयिस्सति** इत्यादि।

§ ४. **क्य स्स ६.३७**—'क्य' प्रत्यय आने से, धातु से परे विकल्प से 'ई' का आगम होता है। जैसे—

पच + क्य + ति = पच + ई + क्य + ति = **पचीयति** ।

§ ५. **क्य स्स स्से** ६.४६—हेतुहेतुमद्भूत तथा भविष्यत्काल में, विकल्प से 'क्य' का लोप होता है। जैसे—

**अन्वभविस्सा, अन्वभूयिस्सा । अनुभविस्सति, अनुभूयिस्सति ।**

§ ६. **अञ्ञादिस्सास्सी क्ये** ५.१३७—'क्य' प्रत्यय आने से, 'ञा' आदि को छोड़, दूसरे आकारान्त धातु के आकार का ईकार हो जाता है । जैसे—

ठा + क्य + ते = **ठीयते** । दा + क्य + ते = **दीयते** । पा + क्य + ते = **पीयते** । [ 'ञ' आदि—तीसरा परिशिष्ट ]

§ ७. **तनस्सा वा** ५.१३८—'क्य' प्रत्यय आने से, 'तन' धातु का विकल्प से 'ता' आदेश होता है । जैसे—तन + क्य + ते = **तायते,** (या) **तञ्ञते** ।

§ ८. **दीघो सरस्स** ५.१३९—'क्य' प्रत्यय आने से, स्वरान्त धातु दीर्घ हो जाता है । जैसे—चि + क्य + ते = **चीयते** । सु + क्य + ते = **सूयते** ।

## २०. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) भगवा विहरति। भगवा निसीदति। भगवा समाधिम्हा उट्ठाति। भगवा मनसि-करोति। भगवा उदानं उदानेति। ब्राह्मणा झायन्ति। धम्मा पातु-भवन्ति। ब्राह्मणो सहेतु-धम्मं पजानाति।

(ख) भगवता विहरीयति। भगवता **निसज्जते**। भगवता समाधिम्हा **उट्ठीयते**। भगवता मनसि-करीयति। भगवता उदानं **उदानीयति**। ब्राह्मणेहि झायते। धम्मेहि **पातु-भूयते**। ब्राह्मणेहि सहेतु-धम्मो **पञ्ञायते**। देवेहि सक्को पुच्छीयते।

(ग) फस्स-पच्चया, वेदना सम्भवति। जाति-पच्चया, जरा-मरणं सम्भवति। तण्हा वड्ढति। असि छिन्दति। थाली पचति। देवो वस्सति।

(घ) **दीयमानं** दानं भिक्खूहि **आदीयते**। अदिन्नादाना अम्हेहि विरमितब्बं। बुद्धस्स सरणं सावकेहि गच्छीयते। हीयमानेहि अकुशलेहि धम्मेहि, न पुन पच्चा-गच्छीयति। तिट्ठमानेन वा, चरन्तेन वा, **निसिन्नेन** वा, **सायानेन** वा भिक्खुना सति **अधिट्ठातब्बा,** ब्रह्म-विहारेण विहरितब्बं। **भुत्ताविना** भिक्खुना न पुन भत्तं भुञ्जितब्बं।

(ङ) ब्रह्मना याचितो **सन्तो,** भगवा धम्म-चक्कं पवत्तयि। पञ्हे पुच्छीय-माने वा, धम्मे **देसीयमाने** वा, बुद्ध-धातुस्मि **दस्सीयमाने** वा, साधुकं सनिकं सनिकं मनसि **करिय्यति** सति **उपट्ठपेन्तेन** भिक्खुना। सुरियो दिस्सति (पस्सीयति, दक्खीयति)। धम्मो पि तथागतेन देसितो दिस्सति चक्खु-मन्तेहि विञ्ञूहि।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों के रूप प्रथम-पुरुष एकवचन में लिखिए; और वाक्यों में उनका प्रयोग करके दिखाइए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) आकाश में **सूर्य्य** दिखाई दे रहा है। सूर्य्य देखते हुए मुझसे प्रकाश भी

देखा गया। **धम्मं** समझते हुए **भिक्खु** लोगों से लोक-हित कार्य भी हुआ करता है। **पालि-व्याकरण** पढ़ा भी जाता है, पढ़ाया भी जाता है। पालि-व्याकरण पढ़ा जाना चाहिए, पढ़ा जा कर अच्छी तरह समझ लिया जाना चाहिए।

(ख) धर्म्म-दायाद होना चाहिए। धर्म्म-दायक होना चाहिए। माता-पिता का आज्ञा-पालन करना चाहिए। **बुद्धों का शासन** मानना चाहिए। तीन वेदों का पारङ्गत (पारगू) होना चाहिए। **ब्राह्मण** होना चाहिए। ब्राह्मण होने की इच्छा करने वाले मनुष्यों को बुद्ध भगवान् के उपदिष्ट धर्म्मों को सुनना चाहिए। सुनते हुए अच्छी तरह समझना चाहिए। समझते हुए आचरण करना चाहिए। धर्म्म ही करना योग्य है। धर्म्म ही से लोक का कल्याण होता है। कल्याण धर्म्म सुनते, करते, देखते हुए **चित्त** आस्रवों से मुक्त करना चाहिए।

**४. निम्नलिखित नाम-पद और धातुओं से कर्तृवाच्य तथा कर्मवाच्य में वाक्य बनाइए—**

(१)—बुद्धो-धम्मो-देस। (२)—दारको-पोत्थकं-पठ। (३)—कञ्ञा-सुरियो-पस्स।

(४)—भिक्खु-बुद्धो-वन्द। (५)—मुनि-धम्मो-चर। (६)—मनुस्सो-फलं-खाद।

**५. निम्नलिखित कर्त्तृ-वाच्य वाक्यों का कर्म्म-वाच्य बनाइए—**

ब्रह्मदत्तो रज्जं कारेसि। राम-पण्डितो अनिच्चतं पकासेति। वासुदेवो कंसं हनति। सीता-देवी राम-पण्डितं अनुगच्छति। लक्खण-कुमारो राम-पण्डितं वन्दति। बुद्धो भगवा धम्मं देसेति। भगवा उदानं उदानेसि।

---

# चौथा काण्ड

## दूसरा पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### ( छठा भाग—अनद्यतन, परोक्ष, हेतु० भूत )

### अनद्यतन भूत[1]

जो काम आज से पहले हुआ हो, उसमें किसी धातु के रूप निम्न प्रकार होते हैं—

**परस्स पद**

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | पचा, अपचा,[2] अपच[3] | अपचु,[3] अपचू |
| मज्झिम पुरिस | अपचो[4] | अपचित्थ, अपचुत्थ |
| उत्तम पुरिस | अपच | अपचुम्हा, अपचिम्हा, अपचिम्ह[1] |

---

१. **अनज्जतने आ ऊ, ओ त्थ, अ म्हा : त्थ त्थुं, से व्हं, इं म्ह से ६.५**—अनद्यतन अर्थ में, धातु से परे ये प्रत्यय होते हैं।

**मा योगे ई आ आदि ६.१३**—'मा' शब्द के योग में, विकल्प से परिसमाप्त्यर्थक-भूत, तथा अनद्यतन भूत होते हैं। जैसे—

**मास्सु पुनपि एवरूपमकासि। मा भवं अगमा वनं**=आप वन मत जायँ।

२. **आ ई स्सा दि स्व ञ् वा ६.१५**—अनद्यतन भूत, परिसमाप्त्यर्थक भूत, तथा हेतुहेतुमद्भूत में, धातु से पूर्व विकल्प से 'अ' का आगम होता है। जैसे—**अपचा, पचा।**

३. **आ ई ऊ म्हा स्सा स्स म्हा नं वा ६.३३**—'आ', 'ई', ऊ, म्हा, स्सा, स्सम्हा—इनका विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। जैसे—

## अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमपुरिस | अपचत्थ | अपचत्थुं |
| मज्झिमपुरिस | अपचसे | अपचव्हं |
| उत्तमपुरिस | अपचिं | अपचाम्हसे |

§ १९. अनद्यतन भूतकाल में कुछ विशेष धातुओं के रूप—

वच—**अवोच, अवोचु**। कर—**अका**। गम—**अगा**। गम—**अगञ्छा**। डंस—**अडञ्छा**। (देखिए—पृ० ८६)

दिस—**अद्दस, अद्दा**। (देखिए—पृ० ११८)

## [4]परोक्ष भूत

### परस्स पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठमपुरिस | पपच[5] | पपचु |
| मज्झिमपुरिस | पपचे | पपचित्थ |
| उत्तमपुरिस | पपच | पपचिम्ह |

---

**अपचा, अपच। अपची, अपचि। अपचू, अपचु। अपचिम्हा, अपचिम्ह। अपचिस्सा, अपचिस्स। अपचिस्सम्हा, अपचिस्सम्ह।**

४. **ओस्स अ इ त्थ त्थो** ६.४२—'ओ' का विकल्प से 'अ', 'इ', 'त्थ' तथा 'त्थो' आदेश होता है। जैसे—

**त्वं अपच, अपचि, अपचित्थ, अपचित्थो, अपचो।**

५. **परोक्खे अ उ, ए त्थ, अ म्ह; त्थ रे, त्थो व्हो, इ म्हे** ६.६—जो काम आज से पहले हुआ हो, तथा प्रत्यक्ष न हो, उस अर्थ में धातु से परे ये प्रत्यय होते हैं। जैसे—**पपच, पपचु** इत्यादि।

*परोक्ष*=जो अपनी इन्द्रियों से अनुभूत न हो। स्वप्न, उन्माद, तथा विष-

## अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| **पठम पुरिस** | **पपचित्थ** | **पपचिरे** |
| **मज्झिम पुरिस** | **पपचित्थो** | **पपचिव्हो** |
| **उत्तम पुरिस** | **पपचि** | **पपचिम्हे** |

---

यान्तर में लगे हुए होने की स्थिति में, अपनी इन्द्रियों से अनुभूत क्रिया भी परोक्ष समझी जाती है। इस प्रकार के परोक्ष में, उत्तम-पुरुष में भी परोक्ष-भूत का प्रयोग होता है। जैसे—**सुत्तोन्वहं विललाप। मत्तोन्वहं विललाप। अचेतनो हं पठवियं पपत।**

६. **परोक्खायञ्च ५.७०**—परोक्ष भूत में भी, प्रथम एक स्वर शब्द रूप का द्वित्व हो जाता है। जैसे—पच+अ=**पपच**। पच+उ=**पपचु**। इत्यादि

पाँचवाँ काण्ड-दूसरा पाठ में, द्वित्व होने के जो नियम आए हैं, सभी यहाँ लागू होंगे।

### *द्वित्व होने वाले धातु*

परोक्ष भूत को छोड़, अन्य स्थानों में भी धातु का द्वित्व होता है। जैसे—हा—**जहाति**=छोड़ता है। जल—**दद्दल्लति**=खूब प्रज्वलित होता है। कम—**चङ्कमति**=बार बार घूमता है। कित—**तिकिच्छति**=चिकित्सा करता है। धा—**ददति**। तिज—**तितिक्खति**=क्षमा करता है। मन—**वीमंसति**=मीमांसा करता है। गुप—**जिगुच्छति**। दा—**ददाति**=देता है।

**तिजमानेहि खसा खमावीमंसासु ५.१**—यदि 'तिज' धातु क्षमा के अर्थ में, और 'मान' धातु मीमांसा करने के अर्थ में हो, तो उनके साथ 'ख' तथा 'स' प्रत्यय होते हैं। जैसे—तिज—**तितिक्खति**। मान—**वीमंसति**।

**मानस्स वी परस्स च मं ५.८०**—'मान' धातु के द्वित्व होने से, पहले भाग का 'वी', तथा दूसरे भाग का 'मं' होता है। जैसे—**वीमंसति**।

**किता तिकिच्छासंसयेसु छो ५.२**—चिकित्सा तथा शंसय करने के अर्थ में, 'कित' धातु से परे 'छ' प्रत्यय होता है। जैसे—**तिकिच्छति**=चिकित्सा करता है। **विचिकिच्छति**=संशय करता है।

§ २०. परोक्षभूत में कुछ विशेष धातु के रूप—ब्रू—**आह**। भू—**बभूव**।

---

**कित स्सा संसये ति वा ५.८१**—संशय से भिन्न, दूसरे अर्थ में 'कित' धातु हो, तो उसके द्वित्व होने पर, पहले 'कि' का विकल्प से 'ति' होता है। जैसे—**तिकिच्छति, चिकिच्छति**=चिकित्सा करता है।

**निन्दायं गुपबधा बस्स भो च ५.३**—निन्दा करने के अर्थ में, 'गुप' तथा 'बध' धातु से परे, 'छ' प्रत्यय होता है; और, 'ब' का 'भ' हो जाता है। जैसे—

गुप+छ+ति=**जिगुच्छति**
बध+छ+ति=**बीभच्छति** } निन्दा करता है।

**धास्स हो ५.१०३**—'धा' धातु के द्वित्व होने पर, दूसरे भाग का 'ह' हो जाता है। जैसे—धा+ति=**दहति**।

**गुपिस्सुस्स ५.७७**—द्वित्व होने पर, 'गुप' धातु के प्रथम 'उ' का 'इ' हो जाता है। जैसे—गुप+छ+ति=**जिगुच्छति**।

७. **अआदिस्वाहो ब्रूस्स ६.१६**—परोक्ष-भूत में, 'ब्रू' धातु का 'आह' आदेश हो जाता है। जैसे—**आह, आहु**।

**उस्सं स्वाहा वा ६.१९**—'आह' आदेश हो जाने के बाद, 'उ' प्रत्यय का विकल्प से 'अंसु' आदेश हो जाता है। जैसे—**आहंसु, आहु**।

८. **भुस्स वुक् ६.१७**—परोक्षभूत में, 'भू' धातु से परे, 'व' का आगम होता है। जैसे—

भू+अ=भू+व+अ=**बभूव**।

**पुब्बस्स अ ६.१८**—'भू' धातु के द्वित्व होने से, पूर्व 'भू' का 'भ' हो जाता है। जैसे—भू+अ=भूभू+अ=भभू+अ=**बभूव**।

**चतुत्थदुतियानं ततियपठमा ५.७८**—द्वित्व होने पर, वर्ग के चतुर्थ, तथा द्वितीय वर्ण का क्रमशः उसी वर्ग का तृतीय तथा प्रथम वर्ण हो जाता है। जैसे—

भू+अ=भभू+अ=**बभूव**।

## कालातिपत्ति[१] ( हेतुहेतुमद्भूत )

### परस्स पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | अपचिस्सा | अपचिस्संसु |
| मज्झिम पुरिस | अपचिस्से | अपचिस्सथ |
| उत्तम पुरिस | अपचिस्सं | अपचिस्सम्हा |

### अत्तनो पद

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | अपचिस्सथ | अपचिस्सिंसु |
| मज्झिम पुरिस | अपचिस्ससे | अपचिस्सव्हे |
| उत्तम पुरिस | अपचिस्सं | अपचिस्साम्हसे |

§ २१. हेतुहेतुमद्भूत में कुछ विशेष धातु के रूप—

कर—**अकाहा, अकरिस्सा**। हा—**अहाहा, अहायिस्सा**। लभ—**अलच्छा, अलभिस्सा**। वस—**अवच्छा, अवसिस्सा**। छिद—**अच्छेच्छा, अछिन्दिस्सा**। भिद—**अभेच्छा, अभिन्दिस्सा**। रुद—**अरुच्छा, अरोदिस्सा**। भुज—**अभोक्खा, अभुञ्जिस्सा**। मुच—**अमोक्खा, अमुञ्चिस्सा**। वच—**अवक्खा, अवचिस्सा**। प+विस—**पावेक्खा, पाविसिस्सा**। सक—**सक्खिस्सा, सक्कुणिस्सा**। सु—**अस्सोस्सा, असुणिस्सा**। अस—**अभविस्सा**। (देखिए—पृ० ६४-६६)

---

१. **एय्यादो वातिपत्तियं स्सा स्संसु, स्से स्सथ, स्सं स्सम्हा; स्सथ स्सिंसु, स्ससे स्सव्हे, स्सं स्साम्हसे** ६.७—हेतुहेतुमद्भूत में धातु से परे ये प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**सचे पठमवये पब्बज्जं अलभिस्सा, अरहा अभविस्सा**—यदि वह प्रथम आयु में प्रव्रज्या पाए होता, तो अर्हत् हो गया होता।

# २१. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

अहुवा मेव मयं पुब्बे, न नाहुवम्हाति ? अकरा मेव मयं पुब्बे, पापं कम्मं न नाकरम्हा ति ? अलत्थ पब्बजं, अलत्थ उपसंपदं च ।

ब्रह्मा भगवन्तं अयाचथ। भगवा तिपाटिहीरे (तीसु पाटिहारियेसु) वसी **अहु** । लोक-धातु पकम्पथ । महा ओभासो **आसि** । सो **अगमा** । ते अगमु । भगवा एतदबोच। मयं एवं **अवचम्हा**। सो अका। मयं न अकरम्हा। मयं एवं कातुं न दम्हा (अददम्हा) ।

(ख) अतीते मन्धाता नाम चक्कवत्ती राजा वभूव। भूत-पुब्बं जनको नाम राजा **बभूव** । राम-पण्डितो वनं **जगाम** ।

(ग) दुक्खस्स अन्तं चे नाभविस्स, निब्बानं नो पञ्ञायिस्स । कुशलं कम्मं चे नाकरिस्सं सुख-विपाकं नालभिस्सं। बुद्धस्स सरणं चे नागच्छिस्सम्हा, झानसुखं नानुभविस्सम्हा । पालिया वियाकरणं चे नापठिस्से, तेपिटकं साधुकं ना बुज्झिस्से। दानानि चे नादीयिस्संसु पुञ्ञ-विपाका नाभविस्संसु ।

अहं चे पुञ्ञानि नाकरिस्सं, सग्गं लोकं नालभिस्सं। अहं चे तथरिव **अभिजानिस्सं,** यथरिव भगवा "अनेक-जाति-संसारं **सन्धाविस्सं** ति" अब्भञ्ञासि। अहं पि तिस्सो चेव विज्जायो सच्छिकत्वा अनेकजाति-संसारं न **सन्धाविस्सं** ।

(घ) चङ्कमे **चङ्कमि** जिनो। भगवा हि सुवण्ण-वण्णो सुरियो विय **दादल्लति** (दद्दल्लति)। **लोलुपा, मोमुहा** मनुस्सा सग्गं लोकं नुप्पज्जन्ति। **सिंरिंसपेहि** बिभेति ।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) (अनद्यतन भूत का प्रयोग कीजिए—)
भगवान ने भिक्खुओं को देखा। मैंने बुद्ध-मन्दिर देखा। मैं बुद्ध के शरण

गया। इसीलिए तुमको मद्यपान करने नहीं दिया। मैंने बुरा (अकुशल) काम नहीं किया।

(ख) (परोक्ख भूत का प्रयोग कीजिए—)

पूर्व काल में विदुर (विधुरो) नामक पण्डित था। युधिष्ठिर (युधिट्ठिलो) नामक राजा था। वासुदेव कृष्ण (वासुदेव-कण्हो) ने चक्र से कंस को मारा। लक्ष्मण (लक्खण-कुमारो) अपने भाई के साथ वन को गये।

(ग) फल खाते, तो शरीर हल्का (लहुकं) होता। पालि-व्याकरण अच्छी तरह पढ़ते, तो त्रिपिटक को अच्छी प्रकार समझते। उपासक लोग संघ को दान देते, तो संघ की बढ़ती होती। दायक लोग त्रिपिटक के हिन्दी-अनुवाद प्रकाशित कराते, तो बहुत पुण्य होता (प+सू)। त्रिपिटक की भाषा मधुर न होती, तो पढ़ने वाले का चित्त प्रसन्न नहीं होता (प+सद्)। ब्रह्मलोक यदि न होता, तो प्रथम ध्यान का विपाक कैसे अनुभव किया जाता? पूर्व जन्म (पुब्बे-निवासो) यदि न होता, तो ध्यानियों को कैसे उसका अनुस्मरण होता।

---

# चौथा काण्ड

## तीसरा पाठ

## 'वाला'-वाचक प्रत्यय

### ( क. )

### ( कृदन्त प्रकरण—तीसरा भाग )

### ल्तु, णक,

§ २६. **कत्तरि ल्तुणका ५.३३**—'इस काम को करने वाला,' इस अर्थ में, धातु से परे 'ल्तु' और 'णक' प्रत्यय होते हैं। 'ल्तु' का 'तु', और 'णक' का 'अक' रह जाता है। (देखिए—पृ० ६४-६६) जैसे—

| | ल्तु | णक |
|---|---|---|
| दा=देना | **दातु** (दाता) | **दायको**[1]=देने वाला |
| वच=बोलना | **वत्तु** (वक्ता) | **वाचको**=बोलने वाला |
| नी=ले जाना | **नेत्तु** (नेता) | **नायको**=नायक |
| सु=सुनना | **सोतु** (सोता) | **सावको**=सुनने वाला |
| जि=जीतना | **जेतु** (जेता) | × =जीतने वाला |
| छिद=छेदना | **छेत्तु** (छेत्ता) | **छेदको**=छेदने वाला |

---

१. **आ स्सा णा पि म्हि यु क् ५.६१**—'णापि' को छोड़, अन्य 'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, आकारान्त धातु से परे 'य' का आगम होता है। जैसे—दा+णक=**दायको**।

## आवी

§ ३०. आ वी [५.३४—'इस स्वभाव वाला' इस अर्थ में, धातु से परे, बहुधा 'आवी' प्रत्यय होता है। जैसे—**भयदस्सावी**=भय देखने वाला, भयशील।

## अक

§ ३१. **आ सिं सा य म को** ५.३५—आशीर्वाद का भाव हो, तो धातु से परे 'अक' प्रत्यय होता है। जैसे—

**जीवतु इति—जीवको**=बहुत दिन जीने वाला

**नन्दतु इति—नन्दको**=आनन्द से रहने वाला

## णन (का 'अन' रह जाता है)

§ ३२. **क रा ण नो** ५.३६—'कर' धातु से परे, 'णन' प्रत्यय होता है। जैसे—

करोति इति—**कारणं**=करने वाला

§ ३३. **हा तो वी हि का ले सु** ५.३७—'व्रीहि' और 'काल' का द्योतक हो, तो 'हा' (=छोड़ना) धातु से परे 'णन' प्रत्यय होता है। जैसे—

**हायना**=एक प्रकार की व्रीहि। **हायनो**=वर्ष।

## कू (का 'ऊ' रह जाता है)

§ ३४. **वि दा कू** ५.३८—'विद' धातु से परे, 'कू' प्रत्यय होता है। जैसे—**विदू**=जानने वाला। **लोकविदू**=संसार को जानने वाला।

§ ३५. **वि तो ञा तो** ५.३९—'वि' पूर्वक 'ञा' धातु से परे, 'कू' प्रत्यय होता है। जैसे—**विञ्ञू**=विशेष जानने वाला।

§ ३६. **क म्मा** ५.४०—कर्म से परे 'ञा' धातु आवे, तो उक्त अर्थ में उससे परे 'कू' प्रत्यय होता है। जैसे—**सब्बं जानाति इति—सब्बञ्ञू**=सब कुछ जानने वाला। **कालञ्ञू**=काल जानने वाला। **वेदञ्ञू**=वेद जानने वाला।

## अण

§ ३७. **क्वचण् ५.४१**—कर्म से परे, धातु के बाद कहीं कहीं 'अण' प्रत्यय होता है। 'अण्' का 'अ' रहता है; तथा, धातु के उपान्त स्वर की वृद्धि होती है। जैसे—

**कुम्भकारो**=कुम्भ को बनाने वाला। **सरलावो**=सर नामक तृण को काटने वाला। **मन्तज्झायो**=मन्त्र पढ़ने वाला।

## रू

§ ३८. **गमा रू ५.४२**—कर्म से परे 'गम' धातु आवे, तो उक्त अर्थ में, उससे परे '**रू**' प्रत्यय होता है। 'रू' का 'ऊ' रहता है। जैसे—

**वेदगू**=वेद में गति रखने वाला। **पारगू**=पार जाने वाला।

## णी

§ ३९. **सीलाभिक्खञ्ञावस्सकेसु णी ५.५३**—शील, आभिक्षण्य (=बार बार होना), और आवश्यक का अर्थ प्रतीत होता हो, तो धातु से परे 'णी' प्रत्यय होता है। 'णी' का 'ई' रहता है; तथा, धातुके उपान्त की वृद्धि होती है। जैसे—

**उण्हभोजी**=गरम खाने वाला
**खीरपायी**=बार बार दूध पीने वाला
**अवस्सकारी**=अवश्य करने वाला
**सतन्दायी**=सौ देने वाला

§ ४०. **थावरित्तरभङ्गुरभिदुरभासुरभस्सरा ५.५४**—ये शब्द निपात हैं। जैसे—

**थावर**=स्थावर=स्थित रहने वाला। **इत्तर**=जाने वाला। **भङ्गुर**=टूट जाने वाला। **भिदुर**=नष्ट हो जाने वाला। **भासुर, भस्सर**=चमकने वाला।

## ( ख )

## ( तद्धित प्रकरण--पहला भाग )

### मन्तु

§ १. **त मे त्थ स्स त्थी ति म न्तु** ४.७८—'वाला' के अर्थ में, नाम से परे 'मन्तु' प्रत्यय होता है। जैसे—

गौवों वाला देश या पुरुष—**गोमा** (गोमन्तु)। वैसे ही, **गतिमा** (गतिमन्तु)=गतिवाला। **सतिमा** (मतिमन्तु)=स्मृति वाला। **आयस्मा**[२] (आयस्मन्तु)=आयुष्मान्। [देखिए—पृ० ८०]

### वन्तु

§ २. **व न्त्व व ण्णा** ४.७९—अकार तथा आकार से परे, 'मन्तु' के स्थान में 'वन्तु' होता है। जैसे—

**सीलवा** (मीलवन्तु)=शील वाला। **पञ्ञवा** (पञ्ञवन्तु) =प्रज्ञा वाला। [देखिये—पृ० ८०]

### इक, ई

§ ३. **द ण्डा दि त्वि क ई वा** ४.८०—'वाला' के अर्थ में, 'दण्ड' आदि शब्दों [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] से परे, कहीं कहीं 'इक' तथा 'ई' प्रत्यय भी होते हैं। जैसे—

दण्ड—**दण्डिको, दण्डी, दण्डवा** =दण्ड वाला

गन्ध—**गन्धिको, गन्धी, गन्धवा** =गन्ध वाला

रूप—**रूपिको, रूपी, रूपवा** =रूप वाला

§ ४. **उ त्त मि णे व ध ना इ को**—'धन' शब्द से परे, केवल उत्तमर्ण (=ऋण

---

२. **आ यु स्सा य स् म न्तु म्हि** ४.१३४—'मन्तु' प्रत्यय आने से, 'आयु' शब्द का 'आयस्' आदेश हो जाता है। जैसे—अयु+मन्तु=(आयस्मन्तु) **आयस्मा**।

देने वाला महाजन) के अर्थ में, 'इक' प्रत्यय होता है। जैसे—

**धनिको**=ऋण देने वाला महाजन।

**धनी, धनवा**=धन वाला।

§ ५. **असन्निहिते अत्था**—'अत्थ' (=अर्थ) शब्द से परे, ***'न रहने के अर्थ में'*** 'इक' तथा 'ई' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**अत्थिको, अत्थी**=जिसके पास अर्थ नहीं हो; जो उसकी चाह करता है।

**अत्थवा**=अर्थ वाला।

§ ६. **हत्थदन्तेहि जातियं**—'हत्थ' तथा 'दन्त' शब्दों से परे, जाति के अर्थ में, 'ई' प्रत्यय होता है। जैसे—**हत्थी**=हाथी। **दन्ती**=हाथी। नहीं तो—**हत्थवा**=हाथ वाला। **दन्तवा**=दाँत वाला।

§ ७. **वण्णतो ब्रह्मचारिम्हि**—ब्रह्मचारी के अर्थ में, 'वण्ण' शब्द से परे 'ई' प्रत्यय होता है। जैसे—**वण्णी**=वर्णी=ब्रह्मचारी। नहीं तो—**वण्णवा**=वर्णवान्=सुन्दर।

## स्सी

§ ८. **तपादीहि स्सी** ४.८१—'वाला' के अर्थ में, 'तप' आदि शब्दों से परे, 'स्सी' प्रत्यय होता है। जैसे—**तपस्सी**=तप करने वाला। **यसस्सी**=यस वाला। **तेजस्सी**=तेज वाला। **मनस्सी**=मान वाला। **पयस्सी**=दूध वाला। [ देखिए, तीसरा परिशिष्ट ]

## र

§ ९. **मुखादितो रो** ४.८२—'मुख' आदि शब्दों से परे, 'रो' प्रत्यय होता है। [ देखिए, तीसरा परिशिष्ट ] जैसे—

**मुखरो**=बहुत बोलने वाला। **सुसिरो**=छिद्र वाला। **ऊसरो**=रेत वाला। **मधुरो**=मीठा। **दन्तुरो**=निकले दाँत वाला।

## भ

§ १०. **तुण्ड्यादीहि भो** ४.८३—'तुण्डि' आदि [ देखिए, तीसरा

परिशिष्ट ] शब्दों से परे, 'भो' प्रत्यय होता है। जैसे—

**तुण्डिभो**=चोंच वाला। **सालिभो**=सालि धान वाला। विकल्प से 'तुण्डिमा' भी।

## अ

§ ११. **सद्धादित्व ४.८४**—'सद्धा' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, उक्त अर्थ में, विकल्प से 'अ' प्रत्यय होता है। जैसे—

**सद्धो**=श्रद्धा वाला। **पञ्ञो**=प्रज्ञा वाला। विकल्प से—'पञ्ञवा' भी।

## ण

§ १२. **णो तपा ४.८५**—'तप' शब्द से परे, 'ण' प्रत्यय होता है। 'ण' का 'अ' रहता है; तथा, उपधा की वृद्धि होती है। जैसे—**तापसो**=तप करने वाला। स्त्रीलिङ्ग में—**तापसी**।

## आलु

§ १३. **आल्वभिज्झादीहि ४.८६**—'अभिज्झा' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, 'आलु' प्रत्यय होता है। जैसे—

**अभिज्झालु**=बड़ा लोभ वाला। **सीतालु**=शीत न सह सकने वाला। **दयालु**=दया वाला। **कोधालु**=क्रोध वाला। **निद्दालु**=बहुत नींद लेने वाला।

विकल्प से—**दयावा, कोधवा** भी।

## इल

§ १४. **पिच्छादित्विलो ४.८७**—'पिच्छ' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, विकल्प से 'इल' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पिच्छिलो, पिच्छवा**=पर वाला (=मोर)। **फेणिलो, फेणवा**=फेन वाला। **जटिलो, जटावा**=जटा वाला।

## व

§१५. **सीलादितो वो** ४.८८—'सील' आदि [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे, विकल्प से 'व' प्रत्यय होता है। जैसे—

**सीलवो**=शील वाला। **केसवो**=केश वाला।

**अण्णा निच्चं**—'अण्ण' शब्द से परे, नित्य 'व' प्रत्यय होता है। जैसे—**अण्णवो**=जल वाला (समुद्र)।

## वी

§१६. **मायामेधाहि वी** ४.८९—'माया' और 'मेधा' शब्दों से परे, 'वी' प्रत्यय होता है। जैसे—

**मायावी**=माया वाला। **मेधावी**=अक्ल वाला।

## आमी, उवामी

§१७. **सिस्सरे आम्युवामी** ४.९०—'स' (=स्व) शब्द से परे, 'अधिकार रखने वाले' के अर्थ में, 'आमी' तथा 'उवामी' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**सामी, सुवामी**=अधिकार रखने वाला।

## ण

§१८. **लक्ख्या णो अ च** ४.९१—'लक्खी' (=लक्ष्मी) शब्द से परे, 'ण' प्रत्यय होता है। प्रत्यय लगने से, 'लक्खी' शब्द के 'ई' का 'अ' हो जाता है। जैसे—

**लक्खणो**=लक्ष्मी वाला।

## न

§१९. **अङ्गा नो कल्याणे** ४.९२—कल्याण का द्योतक हो, तो 'अङ्ग' शब्द से परे, 'न' प्रत्यय आता है। जैसे—

**अङ्गना**=कल्याणकर अङ्गों वाली।

## सो

§२०. **सो लोमा** ४.६३—'लोम' शब्द से परे, 'स' प्रत्यय होता है। जैसे—**लोमसो**=रोयें वाला। स्त्रीलिङ्ग में—**लोमसा**।

## इम, इय

§२१. **इमिया** ४.६४—'वाला' के अर्थ में, बहुधा 'इम' और 'इय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**पुत्तिमो**=पुत्र वाला। **कित्तिमो**=कीर्ति वाला। **पुत्तियो**=पुत्र वाला। **जटियो**=जटा वाला। **सेनियो**=सेना वाला।

## २२. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) भगवा हि लोक-**नायको** लोक-**विदू** सत्था देव-मनुस्सानं। एकच्चो पाणाति**पाती** होति, एकच्चो अदिन्ना**दायी** होति, अदिन्नं थेय्यसंखातं **आदाता** होति। एकच्चो कामेसु मिच्छा**चारी** होति चारित्तं **आपज्जिता**। एकच्चो मुसा-**वादी** होति, संपजान-मुसा **भासिता**। भगवा हि एवं-रूपानं सत्तानं अज्झासयवसेन पि धम्मं **देसिता** होति लोकस्स **विनेता**। **ब्रह्मचारी,** अनुमत्तेसु बज्जेसु भय-**दस्सावी, अक्कोधनो** भिक्खु बुद्धस्स सासन-**करो** नाम होति, धम्मस्स अनुधम्म-**चारी**।

(ख) अरञ्ञ-विहारिना भिक्खुना **सतिमन्तेन** भवितब्बं, **कायिकं** वाचिकं मानसिकं च कम्मं पच्चवेक्खित्वा पच्चवेक्खित्वा कातब्बं। **सतिमा, भय-दस्सावी, लज्जी, मेधावी, कतञ्ञू**, अकथंकथी, **दयालु, अमुखरो** भिक्खु धम्मेसु परिपूर-कारी होति **सुविञ्ञाता,** बुद्ध-सासन-करो, **धम्मिको** ति।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे पदों का विश्लेषण कीजिए—**

जैसे, सुविञ्ञाता = सु + वि + ञा + त्तु। सतिमा = सति + मन्तु। धम्मिको = धम्म + इक।

# चौथा काण्ड

## चौथा पाठ

## भाव-वाचक प्रत्यय

भाव-वाचक प्रत्यय दो प्रकार के होते हैं—(१) धातु से परे लगने वाले, (=कृदन्त) और (२) नाम से परे लगने वाले (=तद्धित)। जैसे—गम—**गमनं, गति**। मधुर—**मधुरत्तं, मधुरता**।

### ( क )

### ( कृदन्त प्रकरण—चौथा भाग )

### अ, घण

§४१. **भावकारकेसु अ-घण-घ-का** ५.४४—भाव के अर्थ में, धातु से परे, बहुधा 'अ' तथा 'घण' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

अ—**पग्गहो**=पकड़ना। **निग्गहो**=निग्रह। **चयो**=चुनना। **जयो**=जीतना। **रवो**=आवाज। **वचो**=बोलना।

घण्—**पाको***=पकना। **चागो***=त्याग। **लाभो**। **भागो**। **भारो**। **हारो**। **आचारो**। **विचारो**। **निच्छयो**[1]।

---

*देखिए—पृ० १५०. सूत्र ५.६८.

१. **नितो चिस्स छो** ५.१२२—'नि' उपसर्ग पूर्वक, 'चि' धातु का 'छि' आदेश हो जाता है। जैसे—

नि+चि+अ=नि+छि+अ=

(सरम्हा द्वे १.३४) निछ्छि+अ=(चतुत्थदुतियेस्वेसं ततियपठमा १.३५) निच्छि+अ=(युवण्णानं ए ओ पच्चये ५.८२) निच्छे+अ=(एओनं यवा सरे ५.८३) **निच्छयो**।

## इ

§४२. **दा धा त्वि ५.४५**—'दा' तथा 'धा' धातुओं से परे, 'इ' प्रत्यय होता है। जैसे—

**आदि**=आदान करना=लेना। **निधि**=निधान करना=जमा करना।

## अथु

§४३. **व मा दी ह् थु ५.४६**—'वम' आदि [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] धातुओं से परे, 'अथु' प्रत्यय होता है। जैसे—

**वमथु**=वमन करना। **वेपथु**=काँपना।

## क्वि

§४४. **क्वि ५.४७क्वि स्स, ५.१५६, क्वि म्हि लो पो 'न्त ब्य ञ्ज न स्स ५.६४**—भाव तथा कारक में, धातु से परे 'क्वि' प्रत्यय होता है। 'क्वि' प्रत्यय का लोप हो जाता है; उसके स्थान पर कुछ नहीं रहता है। 'क्वि' प्रत्यय आने से, धातु के अन्त्य व्यञ्जन का लोप होता है। जैसे—**अभिभवतीति—अभिभू। सयं भवतीति—सयम्भू। भत्तं गसन्ति गण्हन्ति वा एत्थ—भत्तग्गं। सलाकं गण्हन्ति एत्थाति—सलाकग्गं। सब्भि भाति—सभा। संगम्म भासन्ति एत्थाति—सभा।**

भत्त+गस+क्वि=('गस' धातु के अन्त्य व्यञ्जन 'स' का लोप) भत्त+ग=(सरम्हा द्वे १.३४) **भत्तग्गं**। स+भास+क्वि+आ=**सभा**।

**क्वि म्हि घो प रि प च्च स मो हि ५.१००**—'परि', 'पति', तथा 'सं' पूर्वक, 'हन' धातु से परे 'क्वि' प्रत्यय आने से, 'हन' धातु का 'घ' आदेश हो जाता है। जैसे—

**परिहञ्ञतीति—पलिघो। पतिहञ्ञतीति—पटिघो। आहञ्ञतीति—अघं** =पाप। **संहतो इति—सङ्घो। ओहञ्ञति एतेनाति—ओघो**=बाढ़।

## अ, ण, त्ति, क, यक्, य

§४५. **इ त्थि य म ण क्ति क य क्या च ५.४८**—स्त्रीलिङ्ग में, धातु से परे, बहुधा 'अ', 'ण', 'क्ति', 'क', 'यक्', तथा 'य' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

*अ*—**तितिक्खा, वीमंसा, जिगुच्छा, बीभच्छा, तिकिच्छा, विचिकिच्छा, पिपासा, ईहा, भिक्खा, आपदा।**

*ण*—**कारा**=करना। **हारा**=हरण करना। **तारा**=तरण करना। **धारा**=धारण करना।

*क्ति* (का 'ति' रह जाता है)—**इद्धि, भित्ति, भत्ति** (=भक्ति), **भूति, सति** (=स्मृति), **वड्ढि**[2] (=वृद्धि)।

*क*—(का 'अ' रह जाता है)—**रुजा**=पीड़ा देना। **मुदा**=मोद।

*यक्*—(का 'य' रह जाता है)—**विज्जा**=विद्या। **इच्छा। क्रिया।**

*य*—**पब्बज्जा**=प्रव्रज्या। **परिचरिया**=सेवा। **जागरिया**=जागना। **मिगया**=शिकार खेलना।

*अन*—**वेदना, वन्दना, उपासना।**

## अन

§४६. **अनो ५.४८**—भाव के अर्थ में, धातु से परे 'अन' प्रत्यय होता है। जैसे—**निगूहनं**[3], **आळाहनं**,[4] **गमनं, दानं, सम्पदानं, पानं, असनं, वसनं, अधिकरणं, चलनं, जलनं, कोधनो, कोपनो, मण्डनं, सरणं, भरणं, हरणं।**

§४७. **रा नस्स णो ५.१७१**—रकारान्त धातु से परे, प्रत्यय के 'न' का 'ण' हो जाता है। जैसे—**अरणं, सरणं, भरणं।**

[ **न न्तमानत्यादीनं ५.१०२**—रकारान्त धातु से परे, 'न्त', 'मान' तथा 'ति' आदि प्रत्ययों के 'न' का 'ण' नहीं होता है। जैसे—**करोन्तो। कुरुमानो। करोन्ति** ]

---

२. **लोपो वड्ढा क्तिस्स ५.१५८**—'वड्ढ' धातु से परे, 'क्ति' प्रत्यय के 'त' का लोप हो जाता है। जैसे—वड्ढ+क्ति=**वड्ढि।**

३. **गुहिस्स सरे ५.१०५**—'गुह' धातु से परे स्वर हो, तो उसके 'उ' का दीर्घ हो जाता है। जैसे—नि+गुह+अन=**निगूहनं।**

४. **अनघणस्वापरीहि ळो ५.१२७**—'अन' तथा 'घण' प्रत्ययों के आने से, 'आ' तथा 'परि' पूर्वक 'दह' धातु के 'द' का 'ळ' होता है। जैसे—**आळाहनं। परिळाहो।**

## नि

§४८. **जा हा हि नि ५.५०**—भाव के अर्थ में, 'जा' तथा 'हा' धातुओं से परे, 'नि' प्रत्यय होता है। जैसे—**जानि**=खराब होना। **हानि**=नष्ट होना।

## इ, कि, ति

§४९. **इ कि ती सरूपे ५.५२**—धातु के अपने ही अर्थ में, उससे परे 'इ', 'कि' तथा 'ति' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

वच=**वचि**। युध=**युधि**। पच=**पचति**।

## (ख)

## (तद्धित प्रकरण—दूसरा भाग)

§२२. **तस्स भावकम्मेसु त्त, तात्तन, ण्य, णेय्य, ण, इय, णिय ४.५९**—भाव के अर्थ में, नाम शब्दों से परे, बहुधा ये प्रत्यय आते हैं—(१) त्त, (२) ता, (३) त्तन, (४) ण्य, (५) णेय्य, (६) ण, (७) इय, (८) णिय। जैसे—

### १. त्त

नीलस्स भावो—**नीलत्तं**=नीलत्व
चन्दस्स भावो—**चन्दत्तं**=चन्द्रत्व
सुरियस्स भावो—**सुरियत्तं**=सूर्यत्व
बुद्धस्स भावो—**बुद्धत्तं**=बुद्धत्व
बहुनो भावो—**बहुत्तं**=बहुत्व
अनेकस्स भावो—**अनेकत्तं**=अनेकत्व

### २. ता

नीलस्स भावो—**नीलता**
मनुस्सस्स भावो—**मनुस्सता**
बुद्धस्स भावो—**बुद्धता**
चपलस्स भावो—**चपलता**
सहायस्स भावो—**सहायता**

## ३. त्तन

पुथुज्जनस्स भावो—**पुथुज्जनत्तनं**=पृथक् जनत्व
वेदनाय भावो—**वेदनत्तनं**=वेदनात्व
जायाय भावो—**जायत्तनं**=स्त्रीत्व
जारस्स भावो—**जारत्तनं**=परस्त्री गमन करना

## ४. ण्य

अलसस्स भावो—**आलस्सं**[५]=आलस्य
ब्रह्मनो भावो—**ब्रह्मञ्ञं**=ब्राह्मणत्व
चपलस्स भावो—**चापल्यं**
निपुणस्स भावो—**नेपुञ्ञं**=नैपुण्य
पिसुनस्स भावो—**पेसुञ्ञं**=चुगलखोरी
राजस्स भावो—**रज्जं**=राज्य
अधिपतिनो भावो—**आधिपच्चं**[५]=आधिपत्य
दायादस्स भावो—**दायज्जं**=दायाद्य
सखिनो भावो—**सख्यं**=मित्रता
वणिजस्स भावो—**वाणिज्जं**=वाणिज्य

---

**५. लोपो वण्णिवण्णानं** ४.१३१—'यकार' से आरम्भ होने वाला प्रत्यय परे हो, तो शब्द के अन्त्य 'अ' तथा 'इ' का लोप होता है। जैसे—अलस+ण्य=आलस्+य **आलस्यं**। अधिपति+ण्य=आधिपत्+य=आधिपत्यं=(तवग्गवरणानं ये चवग्गबयञा १.४८) **आधिपच्चं**।

**सरानमादिस्सायुवण्णस्सा ए ओ णानुबन्धे** ४.१२४—'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, शब्द के आदि में स्थित 'अ', 'इ', तथा 'उ' का यथाक्रम 'आ', 'ए', तथा 'ओ' हो जाता है। जैसे—अलस+ण्य=**आलस्सं**। चपल+ण्य=**चापल्लं**। अधिपति+ण्य=आधिपत्यं=**आधिपच्चं**।

## ५. णेय्य

सुचिनो भावो—**सोचेय्यं**=पवित्रता
अधिपतिनो भावो—**आधिपतेय्यं**=आधिपत्य

## ६. ण

गुरुनो भावो—**गारवं**=गौरव
पटुनो भावो—**पाटवं**=पटुता
उजुनो भावो—**अज्जवं**=ऋजुता
मुदुनो भावो—**मद्दवं**=मृदुता

## ७. इय

अधिपतिनो भावो—**अधिपतियं**=आधिपत्य
पण्डितस्स भावो—**पण्डितियं**=पाण्डित्य
बहुस्सुतस्स भावो—**बहुस्सुतियं**=बहुश्रुतता
नग्गस्स भावो—**नग्गियं**=नग्नता
सूरस्स भावो—**सुरियं**=सूरता

## ८. णिय

अलसस्स भावो—**आलसियं**=आलस्य
कलुसस्स भावो—**कालुसियं**=कालुष्य
मन्दस्स भावो—**मन्दियं**=मन्दता
दक्खस्स भावो—**दक्खियं**=दक्षता
पुरोहितस्स भावो—**पोरोहितियं**=पौरोहित्य

§ २३. **लो पो** ४.१२३—कभी कभी, प्रत्ययों का लोप भी देखा जाता है। **जैसे—बुद्धे रतनं पणीतं**=बुद्धे रतनत्तं पणीतं। चक्खुं सुञ्ञं **अत्तेन वा अत्तनियेन वा**=चक्खुं अत्तत्तेन वा अत्तनियत्तेन वा सुञ्ञं।

## ब्य

§ २४. **ब्य बद्धदासा वा ४.६०**—भाव के अर्थ में, 'बद्ध' और 'दास' शब्दों से परे, विकल्प से 'ब्य' प्रत्यय होता है। जैसे—**बद्धब्यं**—बद्धत्ता = बँधा हुआ होना। **दासब्यं**—दासता।

## नण्

§ २५. **नण् युवा बो च वस्स ४.६१**—भाव के अर्थ में, 'युव' शब्द से परे, विकल्प से 'नण्' प्रत्यय होता है। 'नण्' प्रत्यय लगने से, 'युव' शब्द के 'व' का 'ब' हो जाता है। जैसे—**योब्बनं**—युवत्तं, युवता = जवानी।

## इम

§ २६. **अण्वादित्विमो ४.६२**—भाव के अर्थ में, 'अणु' आदि शब्दों से परे, विकल्प से 'इम' प्रत्यय होता है। जैसे—**अणिमा** = अणुत्व। **लघिमा** = लघुत्व। **महिमा**[६] = महत्त्व। **कसिमा**[६] = कृशता। विकल्प से—**अणुत्तं, अणुता, लघुत्तं, लघुता** इत्यादि भी।

*निपात*—**कोसज्जाज्जवपारिसज्जसुहज्जमद्दवारिस्सासभाजञ्ञथेय्यबाहुसच्चा ४.१२७**—ये शब्द निपात हैं। जैसे—कुसीतस्स भावो **कोसज्जं**। उजुनो भावो—**अज्जवं**। परिसासु साधु—**पारिसज्जो**। सुहदयो व—**सुहज्जो** : सुहज्जस्स भावो—**सोहज्जं**। मुदुनो भावो—**मद्दवं**। इसिनो इदं, भावो वा—**आरिस्सं**। उसभस्स इदं, भावो वा—**आसभं**। आजानीयस्स भावो, सो एव वा—**आजञ्ञं**। थेनस्स भावो, कम्मं वा—**थेय्यं**। बहुस्सुतस्स भावो—**बाहुसच्चं**।

---

६. **किसमहतमिमे कसमहा ४.१३३**—'इम' प्रत्यय आने से, 'किस' तथा 'महन्त' शब्दों का, यथाक्रम 'कस्' तथा 'मह' आदेश हो जाता है। जैसे—किस + इम = कसिमा। महन्त + इम = महिमा।

# २३. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) पञ्ञाय **पटिलाभो** सुखो। पापानं **अकरणं** सुखं। एकस्स **चरितं** सेय्यो। अरियानं **दस्सनं** साधु होति। तेसं **सन्निवासो** सदा सुखो होति। अञ्ञेसं **वज्जं** सुदस्सं होति, अत्तनो पन वज्जं दुद्दसं होति। यो पापानि कम्मानि करोति, सो **वेदनं, फरुसं,** जानिं, सरीरस्स **भेदनं,** गरुकं **आबाधं,** चित्त-**क्खेपं** वा पापुणिस्सति। **रागं** च **दोसं** च **मोहं** च पहाय, निब्बाणं एहिसि (गमिस्ससि)। इन्द्रिय-**गुत्ति, सन्तुट्ठि, पातिमोक्खे** च **संवरो, पटिसन्थार वुत्ति,** भिक्खुना सम्पादेतब्बा। **समथो, दमथो, विपस्सना, सतिया** उपट्ठानं, **पटिसम्भिदा,** वेदनानं सञ्ञानं च **निरोधो, विमुत्ति** चाति भावेतब्बा।

**२. ऊपर काले अक्षरों में छपे शब्दों की व्युत्पत्ति बताइए।**

**३. निम्नलिखित शब्दों की व्युत्पत्ति बताइए—**

(क) हासो, पीति, वित्ति, तुट्ठि, आनन्दो पमुदा, आमोदा, सन्तोसो, नन्दि पामोज्जं पमोदो ति (सन्तोस-परियाया)।

(ख) तण्हा, तसिना, एजा, जालिनी, विसत्तिका, छन्दो, जटा, निकन्त्या, सिब्बनी, भवनेत्ति, अभिज्झा, वनथो, वानं, लोभो रागो, मनोरथो, इच्छा, अभिलासो, काम, आकंखा, रुचि ( इच्छा-परियाया )।

(ग) धी, पञ्ञा, बुद्धि, मेधा, मति, मुति, पञ्ञाणं, ञाणं, विज्जा, योनि, पटिभानं, अमोहो, विपस्सना, सम्मादिट्ठि (पञ्ञा-परियाया)। बाहुसच्चं, गारवो, कतञ्ञुता, सोवचस्सता ति (मङ्गलानि)। पण्डिच्चं, कोसल्लं, यथाभुच्चं, अज्जवं (भिक्खुना सम्पादेतब्बानि)। साठेय्यं, थेय्यं। पंसुकुलिकत्तं, अब्भोकासिकता। काय-मुदुता, काय-कम्म-ञ्ञता, काय-पागुञ्ञता।

**४. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) बुद्धों की पूजा। देवताओं की अनुस्मृति। पापों का न करना। कुशल

धर्म्मों का जमा करना। सज्जनों का दर्शन करना। गुरुजनों का सम्मान करना। दुर्जनों का त्याग करना। त्रिपिटक का स्वाध्याय करना। खाने की इच्छा। इन्द्रियों का दमन करना। चित्त का निरोध करना। लड़कों को जमा करना। लकड़ियों को एकत्रित करना। सेना संग्रह करना। भिक्षुओं को प्रणाम करना। भूखों को खिलाना। ब्राह्मणों का सत्कार करना। तृष्णा को छोड़ना। घर छोड़ कर बेघर हो जाना।

(ख) प्रातःकाल जागना अच्छा है। हाथ मुँह धोना अच्छा है। बुद्ध के अनुस्मरण से चित को शुद्ध करना कल्याणकर है। किसी कर्म्म-स्थान को लेकर ध्यान करना उचित है। मैत्री भावना से सब दिसाओं को व्याप्त करना ब्रह्मविहार है। कुशल धर्म्मों को बढ़ाना, अकुशल धर्म्मों को घटाना ज़रूरी है।

---

# चौथा काण्ड

## पाँचवाँ पाठ

## क्रिया-प्रकरण

### ( सातवाँ भाग—प्रेरणार्थक )

*प्रेरणार्थक क्रिया*

§ २२. **प्रयोजकव्यापारे णापि च ५.१६**—प्रेरणा करने के अर्थ में, धातु से परे, (णि) 'इ', तथा (णापि) 'आपि' प्रत्यय आते हैं। प्रत्यय लगने से, धातु के अन्त्य तथा उपान्त ह्रस्व स्वर की प्रायः वृद्धि हो जाती है। 'अ' की वृद्धि 'आ', 'इ' तथा 'ई' की वृद्धि 'ए', और 'उ' तथा 'ऊ' की वृद्धि 'ओ' है। प्रत्यय लगे हुए धातु के रूप 'चुरादि गण' के समान चलते हैं (देखिए—पृ० १२४-१२५)। जैसे—

| धातु | प्रेरणार्थक धातु | रूप |
|---|---|---|
| भ्वादि गण—अच्च (=पूजा करना) | अच्चि, अच्चापि | **अच्चेति, अच्चयति** |
| | (=पूजा कराना) | **अच्चापेति, अच्चापयति** |
| अट (=घूमना) | आटि, आटापि | **आटेति, आटयति** |
| | (=घुमवाना) | **आटापेति, आटापयति** |
| अद (=खाना) | आदि, आदापि | **आदेति, आदयति** |
| | (=खिलाना) | **आदापेति, आदापयति** |
| इक्ख (=देखना) | इक्खि, इक्खापि | **इक्खेति, इक्खयति** |
| | (=दिखाना) | **इक्खापेति इक्खापयति** |
| कन्द (=रोना) | कन्दि, कन्दापि | **कन्देति, कन्दयति** |
| | (=रुलाना) | **कन्दापेति, कन्दापयति** |

| धातु | प्रेरणार्थक | धातु रूप |
|---|---|---|
| कम्प (=काँपना) | कम्पि, कम्पापि | **कम्पेति, कम्पयति** |
| | (=कँपाना) | **कम्पापेति, कम्पापयति** |
| चज (=छोड़ना) | चाजि, चाजापि | **चाजेति, चाजयति** |
| | (=छुड़ाना) | **चाजापेति, चाजापयति** |
| नी (=ले जाना) | नायि, | **नाययति**[1] |
| | (=लिवा जाना) | |
| पच (=पकाना) | पाचि, पाचापि | **पाचेति, पाचयति**[2] |
| | (=पकवाना) | **पाचापेति, पाचापयति** |
| भू (=होना) | भावि, भापि | **भावयति**[1] **भावेति,** |
| हन (मारना) | घाति | **घातेति, घातयति**[3] |
| | (=मरवा देना) | इत्यादि |

---

१. **आ या वा णा नु ब न्धे ५.९०**—'ण' अनुबन्ध वाले स्वरादि प्रत्ययों के आने से, धातु के अन्त्य 'ए' तथा 'ओ' का क्रमशः 'आय' तथा 'आव' हो जाता है। जैसे—

नि+णि+ति=(युवण्णानमे ओप्पच्चये ५.८२) ने+इ+ति=(प्रस्तुत सूत्र से) नायि+ति=(कत्तरि लो ५.१८) =नायि+अ+ति=नाये+अ+ति=(एओनमयवा सरे ५.८९) **नाययति।**

भू+णि+ति=(युवण्णानमे ओप्पच्चये ५.८२) भो+इ+ति= **भावयति**

२. **अ स्सा णा नु ब न्धे ५.८४**—'ण' अनुबन्ध वाले किसी प्रत्यय के आने से, धातु के उपान्त 'अ' का 'आ' हो जाता है। जैसे—पच+णि+ति=पाच+इ+ति=पाचि+ति=(युवण्णानमेओ प्पच्चये ५.८२) **पाचेति।**

पाचे+ति=(कत्तरि लो ५.१८) पाचे+अ+ति=(एओनमयवा सरे ५.८९) **पाचयति।**

पच+णापि+ति=**पाचापेति (पाचापयति)** पच+णक=**पाचको।**

**णी णा प्या पी हि वा ५.२०**—णि, णापि, तथा आपि प्रत्ययान्त धातु से

| | धातु | प्रेरणार्थक धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| २. रुधादि गण— | कत (=काटना) | काति, कातापि | **कातेति, कातयति** |
| | | (=कटवाना) | **कातापेति, कातापयति** |
| | छिद (=छेदना) | छेदि, छेदापि | **छेदेति, छेदयति** |
| | | (=छिदवाना) | **छेदापेति, छेदापयति** |
| | भुज (=खाना) | भोजि, भोजापि | **भोजेति, भोजयति** |
| | | (=खिलाना) | **भोजापेति, भोजापयति** |
| ३. दिवादि गण— | कुध (=क्रोध करना) | कोधि, कोधापि | **कोधेति, कोधयति** |
| | | (=क्रोध करवाना) | **कोधापेति, कोधापयति** |
| | दिव (=चमकना) | देवि, देवापि | **देवेति, देवयति** |
| | | (=चमकाना) | **देवापेति, देवापयति** |
| | दुस (=द्वेष करना) | दूसि, दूसापि | **दूसेति, दूसयति**[4] |
| ४. तुदादि गण— | खिप (=फेकना) | खेपि, खेपापि | **खेपेति, खेपयति** |
| | | (=फेकवाना) | **खेपापेति, खेपापयति** |
| | नुद (=प्रेरित करना) | नोदि, नोदापि | **नोदेति, नोदयति** |
| | | (=प्रेरित कराना) | **नोदापेति, नोदापयति** |
| | लिख (=लिखना) | लेखि, लेखापि | **लेखेति, लेखयति** |
| | | (=लिखाना) | **लेखापेति, लेखापयति** |
| ५. क्यादि गण— | ग्रस (=खाना) | ग्रासि, ग्रासापि | **ग्रासेति, ग्रासयति** |
| | | (=खिलाना) | **ग्रासापेति, ग्रासापयति** |

---

परे, 'ल' प्रत्यय लगा सकते हैं, और नहीं भी। जैसे—पाचि+अ+ति=**पाचयति**। पाचि+ति=**पाचेति । पाचापयति । पाचापेति ।**

३. **हनस्स घातो णानुबन्धे ५.९९**—'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, 'हन' धातु का 'घात' आदेश होता है। जैसे—हन+णि+ति=**घातेति, घातयति ।**

४. **णिम्हि दीघो दुसस्स ५.१०४**—'णि' प्रत्यय आने से, 'दुस' धातु के उकार का दीर्घ हो जाता है। जैसे—दुस+णि+ति=**दूसेति ।**

इसी तरह, दूसरे गणों के धातु से भी प्रेरणार्थ धातु बनाए जा सकते हैं। प्रेरणार्थक धातु के रूप, चुरादि गण के धातु के समान, सभी काल में होते हैं। प्रेरणार्थक धातु के साथ 'अं', 'ना', 'णो' आदि *किसी गण का कोई विकरण नहीं लगता है।*

§ २३. **णिणापीनं तेसु ५.१६०**—प्रेरणार्थक धातु से परे, फिर भी प्रेरणा के अर्थ में कोई प्रत्यय नहीं होते हैं। जैसे—**पाचेति**।

## ख

### ( विभक्ति प्रकरण—तीसरा भाग )

§ ४०. **गतिबोधाहारसद्दत्थाकम्मकभज्जादीनं पयोज्जे २.४**—यदि गमनार्थ, बोधार्थ, आहारार्थ, शब्दार्थ, अकर्मक, तथा भज्ज आदि धातु प्रेरणार्थक हों, तो कर्ता मे 'दुतिया विभत्ति' होती है। जैसे—

*गमनार्थ*—**गमयति माणवकं गामं**=विद्यार्थी को गाँव ले जाता है। यहाँ, जाने वाला 'माणवक' है, जिसमें 'दुतिया विभत्ति' लगी है।

*बोधार्थ*—**बोधयति माणवकं धम्मं**—विद्यार्थी को धर्म्म समझाता है। **वेदयति माणवकं धम्मं**।

*आहारार्थ*—**भोजयति माणवकं ओदनं, आसयति माणवकं ओदनं**=विद्यार्थी को भात खिलाता है।

*शब्दार्थ*—**अज्झापयति माणवकं वेदं**=विद्यार्थी को वेद पढ़ाता है।

*अकर्मक*—**आसयति देवदत्तं**=देवदत्त को बैठाता है। **साययति देवदत्तं**=देवदत्त को सुलाता है।

*भज्ज (=भूनना) आदि*—**अञ्ञं भज्जापेति, अञ्ञं कोट्टापेति, अञ्ञं सन्थरापेति**=दूसरे से भुनवाता है, दूसरे से कुटवाता है, दूसरे से फैलवाता है।

इन स्थानों को छोड़ दूसरी जगह, कर्ता में 'दुतिया' न होकर 'ततिया विभत्ति' होती है। जैसे—**पाचयति ओदनं देवदत्तेन यञ्ञदत्तो**=यज्ञदत्त देवदत्त से भात पकवाता है।

§ ४१. **हरादीनं वा २.५**—प्रेरणार्थक 'हर' (=ले जाना) आदि धातुओं के साथ, कर्ता में 'दुतिया विभत्ति' होती है, और 'ततिया' भी। जैसे—**हारेति भारं**

**देवदत्तं देवदत्तेन वा**=देवदत्त से भार लिवा जाता है। **दस्सयते जनं जनेन वा**= आदमी से दिखवाता है। **अभिवादयते गुरुं देवदत्तं देवदत्तेन वा**=देवदत्त से गुरु को प्रणाम करवाता है।

§ ४२. **न खादादीनं** २.६—प्रेरणार्थक खाद (=खाना) आदि धातुओं के साथ, कर्ता में 'दुतिया विभत्ति' नहीं होती है; केवल 'ततिया विभत्ति' ही होती है। जैसे—

**खादयति देवदत्तेनः आदयति देवदत्तेनः सद्दापयति** देवदत्तेन इत्यादि।

§ ४३. **वहिस्सानियन्तुके** २.७—नियन्ता (=हाँकने वाला) न हो, तो प्रेरणार्थक 'वह' धातु के साथ, कर्ता में 'ततिया विभत्ति' होती है, 'दुतिया' नहीं। जैसे—**वाहयति भारं देवदत्तेन**=देवदत्त से भार ढुलवाता है।

नियन्ता रहने से, 'दुतिया विभत्ति' होती है। जैसे—**वाहयति भारं बलिवद्दे**= बैलों पर भार ढुलवाता है।

§ ४४. **भक्खिस्साहिंसायं** २.८—यदि हिंसा नहीं होती हो, तो प्रेरणार्थक 'भक्ख' धातु के साथ, कर्ता में 'ततिया विभत्ति' होती है, दुतिया नहीं। जैसे— **भक्खयति मोदके देवदत्तेन**=देवदत्त को लड्डू खिलाता है।

हिंसा का भाव आता हो, तो 'दुतिया विभत्ति' हो सकती है। जैसे— **भक्खयति बलिवद्दे सस्सं**=बैलों को धान खिला देता है।

## २४. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

भिक्खु पाणं न हनति, न अञ्ञेहि घातापेति। अदिन्नं न आदियति, न अञ्ञेहि आदापेति। न चोरेति, न अञ्ञेहि चोरापेति। पञ्हो सयं पि पुच्छितब्बो, अञ्ञेहि पि पुच्छापेतब्बो। विहारं सयं पि गन्तब्बं, अञ्ञे पि गच्छापेतब्बं। गन्त्वा च, गच्छापेत्वा च, धम्मे सावीयमाने धम्मो सयं पि सुणितब्बो अञ्ञे पि सावापेतब्बो। एवं सयं पि कयिरमाने, अञ्ञे च कारीयमाने (कारापेन्ते) कुशला धम्मा वड्ढन्ति। माता सुसु पायेति, पुप्फं गाहापेति, तिणं जहापेति, मधुरं वाचं सावेति, अञ्ञेहि पि सावापेति। एवमेव भगवा पि वेनेय्ये सावके धम्मामतं पायेति, सीलपुप्फं गण्हापेति, अकुसले धम्मे मुञ्चापेति, सब्बत्थ कल्याणे धम्मे सामं सावयति, पण्डितेहि पि थेरेहि सावापेति च।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

भगवान धर्म्म सुनाते हैं। भिक्षु लोग विहार बनवाते हैं, बुद्ध-वचन (पालि = धम्म-पलियायो, पेय्यालं) सुनाते हैं, लोक-हित काम करते भी हैं, दूसरों से कराते भी हैं। भिक्षु लोग किसी की निन्दा न स्वयं करते हैं, न दूसरों से कराते हैं। लड़के लोग पढ़ते भी हैं, दूसरों को पढ़ाते भी हैं; अपने साथियों से दूसरों को पढ़वाते भी हैं। ब्राह्मण लोग धर्म्म को जानते भी हैं, दूसरों को सिखलाते भी हैं। वेदों को पढ़ना भी चाहिए, दूसरों को पढ़ाना भी चाहिए, तीनों वेदों के पारङ्गतों से पढ़वाना भी चाहिए। इसी तरह, बुद्धों के उपदिष्ट धर्म्म भी स्वयं साक्षात्कार करना भी (सच्छि+कर) चाहिए, अपने साथियों को साक्षात्कार करवाना भी चाहिए, तीनों विद्या जानने वाले महात्माओं से धर्म्मोपदेश करवाना भी चाहिए।

**३. निम्नलिखित वाक्यों को प्रेरणार्थक बनाइए—**

बुद्धो धम्मं देसेति। थेरा झानं भावेन्ति। देवो वस्सति। राजा रज्जं कारेति। बुद्धं सरणं गच्छति। बुद्धं नमस्सति। दारका विहारं गच्छन्ति। धम्मं सुणन्ति। थेरे नमस्सन्ति। भिक्खू वनं गमिस्सन्ति, समण-धम्मं कत्वा, पच्छा आगमिस्सन्ति। बुद्धं वन्दाहि, धम्मं सरणं गच्छाहि, सङ्घाय दानानि देहि। झानानि चे भावेय्य, पञ्ञा उप्पज्जेय्य। बुद्धं सरणं चे अगमिस्सा, सीलं रक्खिस्सा। धम्मं सोतुं आगच्छन्तु। धम्मं सुत्वा, निय्याथ।

# चौथा काण्ड

## छठा पाठ

## अव्यय-प्रकरण

( तीसरा भाग—अव्यय )

## तद्धित

( तीसरा भाग—तद्धित )

नाम तथा सर्वनाम शब्दों से परे, तद्धित के कुछ प्रत्यय आते हैं, जिनके लगने से वे शब्द अव्यय वन जाते हैं। वैसे प्रत्यय चौदह हैं—(१) तो, (२) त्र, (३) त्थ, (४) धि, (५) हिं, (६) हं, (७) दा, (८) था, (९) धा, (१०) ज्झं, (११) एधा, (१२) क्खत्तुं, (१३) सो, और (१४) ची।

### १. तो

§ २७. **तो पञ्चम्या** ४.९५—पञ्चमी विभक्ति के अर्थ में, शब्द से परे बहुधा 'तो' प्रत्यय आता है। 'तो' प्रत्यय लगा हुआ शब्द अव्यय होता है। जैसे—गामस्मा गच्छति इति—**गामतो** गच्छति=गाँव से जाता है।

| | | |
|---|---|---|
| | | **चोरतो** भायति=चोर से डरता है |
| **इतोतेत्तोकुतो** ४.९६— | किं | **कुतो** आगच्छति=कहाँ से आता है? |
| | त | **ततो** आगच्छति=वहाँ से आता है |
| | य | **यतो** आगच्छति=जहाँ से आता है |
| | इम | **इतो** आगच्छति=यहाँ से आता है |
| | एत | **अतो** आगच्छति=यहाँ से आता है |

**अभ्यादी हि ४.९७**— अभि **अभितो**=दोनों ओर
परि **परितो**=चारों ओर
पच्छा **पच्छतो**=पीछे से
हेट्ठा **हेट्ठतो**=नीचे से

**आद्यादी हि ४.९८**—'आदि' प्रभृति शब्दों से परे 'तो' प्रत्यय होता है। जैसे—

आदि **आदितो**=शुरू से
मज्झ **मज्झतो**=बीच से
अन्त **अन्ततो**=अन्त से
पिट्ठि **पिट्ठितो**=पीछे से
पस्स **पस्सतो**=बगल से
मुख **मुखतो**=सामने से

## २. ३. त्र. त्थ

§ २८. **सब्बादितो सत्तम्या त्रत्था ४.९९**—'सत्तमी विभत्ति' के स्थान में, 'सब्ब' आदि शब्दों से परे, 'त्र' तथा 'त्थ' प्रत्यय आते हैं। जैसे—

सब्बस्मि **सब्बत्र, सब्बत्थ**=सभी में, सभी जगह
यस्मि **यत्र, यत्थ**=जिसमें, जहाँ
तस्मि **तत्र, तत्थ**=उसमें, वहाँ
पर **परत्र, परत्थ**=दूसरी जगह

**कत्थेत्थकुत्रात्रक्वेहिध ४.१००**—ये शब्द निपात हैं। जैसे—

कस्मि **कत्थ, कुत्र, क्व**=कहाँ
एतस्मि **अत्र, एत्थ**=यहाँ
अस्मि **इध, इह**=यहाँ

## ४. धि

§ २९. **धि सब्बा वा ४.१०१**—'सत्तमी विभत्ति' के स्थान में, 'सब्ब' शब्द

से परे, 'धि' प्रत्यय आता है, और 'त्र' तथा 'त्थ' भी। जैसे—

सब्बस्मि—**सब्बधि, सब्बत्थ, सब्बत्र**

## ५. हिं

§ ३०. **या हिं** ४.१०२—'सत्तमी विभत्ति' के स्थान में, 'य' शब्द से परे 'हिं' प्रत्यय आता है, और 'त्र' भी। जैसे—

यस्मि—**यहिं, यत्र**=जहां

## ६. हं

§ ३१. **ता हं च** ४.१०३—'सत्तमी विभत्ति' के स्थान में, 'त' शब्द से परे, 'हं' प्रत्यय आता है, और 'हिं' तथा 'त्र' भी। जैसे—

तस्मि—**तहं, तहिं, तत्र**=तहां

§ ३२. **कु हिं कहं** ४.१०४—'सत्तमी विभत्ति' के स्थान में, 'किं' शब्द से ये अव्यय बनते हैं। जैसे—

कस्मि—**कुहिं, कुहं**=कहाँ ?
**कथं**=कैसे ?
**कुहिंचन, कुहिञ्चि**=कहीं भी

## ७. दा

§ ३३. **सब्बेकञ्ञयतेहि काले दा** ४.१०५—'सब्ब', 'एक', 'अञ्ञ', 'य', 'त'—इन शब्दों से परे, 'काल' के अर्थ में 'दा' प्रत्यय आता है। जैसे—

| | |
|---|---|
| सब्बस्मि काले | **सब्बदा**=सभी समय |
| एकस्मि काले | **एकदा**=एक समय |
| अञ्ञस्मि काले | **अञ्ञदा**=दूसरे समय |
| यस्मि काले | **यदा**=जिस समय |
| तस्मि काले | **तदा**=उस समय |

**कदाकुदासदाधुनेदानि** ४.१०६—ये शब्द निपात हैं। जैसे—

| | |
|---|---|
| कस्मिं काले | **कदा, कुदा** =किस समय ? |
| सब्बस्मिं काले | **सदा** =सभी समय |
| इमस्मिं काले | **अधुना, इदानि** =इस समय |

**अज्जसज्जु-अपरज्जु-एतरहि-करहा** ४.१०७—ये शब्द भी निपात हैं। जैसे—

| | |
|---|---|
| अस्मिं अहनि | **अज्ज** =आज |
| समाने अहनि | **सज्जु** =उसी दिन |
| अपरस्मिं अहनि | **अपरज्जु** =दूसरे दिन |
| इमस्मिं काले | **एतरहि** =इस समय |
| कस्मिं काले | **करह** =किस समय ? |

## ८. था

§ ३४. **सब्बादीहि पकारे था** ४.१०८—'इस प्रकार का' इस अर्थ में, 'सब्ब' आदि शब्दों से परे 'था' प्रत्यय होता है। जैसे—

| | |
|---|---|
| सब्बेन पकारेन | **सब्बथा** =सभी प्रकार से |
| येन पकारेन | **यथा** =जिस प्रकार से |
| तेन पकारेन | **तथा** =उस प्रकार से |

**कथमित्थं** ४.१०९—ये शब्द निपात हैं। जैसे—

| | |
|---|---|
| केन पकारेन | **कथं** =कैसे ? |
| इमिना पकारेन | **इत्थं** =इस प्रकार |

## ९. धा

§ ३५. **धा संख्याहि** ४. ११०—'इस प्रकार का' इस अर्थ में, संख्या वाचक शब्दों से परे 'धा' प्रत्यय होता है। जैसे—

द्वीहि पकारेहि करोति—**द्विधा करोति** =दो प्रकार से करता है, या दो टुकड़े करता है। इसी तरह, **'एकधा'**, **बहुधा**, **पञ्चधा** इत्यादि।

## १०. एधा

§ ३६. **द्वितीहे धा ४.११२**—ऊपर के ही अर्थ में, 'द्वि' तथा 'ति' शब्दों से परे, विकल्प से 'एधा' प्रत्यय होता है। जैसे—

**द्वेधा, तेधा।** विकल्प से **द्विधा, तिधा** भी।

## ११. ज्झं

§ ३७. **वेकाज्झं ४.१११**—ऊपर के ही अर्थ में, 'एक' शब्द से परे, विकल्प से 'ज्झं' प्रत्यय होता है। जैसे—

**एकज्झं करोति, एकधा करोति**=एक प्रकार से करता है।

## १२. क्खत्तुं

§ ३८. **वारसंख्याय क्खत्तुं ४.११४**—'इतनी बार' इस अर्थ में, संख्या-वाचक शब्दों से परे, 'क्खत्तुं' प्रत्यय होता है। जैसे—

द्वे वारे भुञ्जति—**द्विक्खत्तुं भुञ्जति**=दो बार खाता है।

**कतिम्हा ४.११५**—ऊपर के ही अर्थ में, 'कति' शब्द से परे 'क्खत्तुं' प्रत्यय होता है। जैसे—

कति वारे भुञ्जति—**कतिक्खत्तुं भुञ्जति**=कितनी बार खाता है?

§ **बहुम्हा धा च पच्चासत्तियं ४.११६**—यदि, बार जल्दी जल्दी हो, तो 'बहु' शब्द से परे 'धा' तथा 'क्खत्तुं' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

दिवसस्स बहू वारे भुञ्जति—**बहुधा, बहुक्खत्तुं वा भुञ्जति**=दिन में बार बार खाता है।

यदि, बार जल्दी जल्दी न हो, तो भी 'क्खत्तुं' प्रत्यय हो सकता है; किंतु, 'धा' प्रत्यय नहीं। जैसे—'**मासस्स बहुक्खत्तुं भुञ्जति**'—ऐसा तो हो सकता है, किंतु 'मासस्स बहुधा भुञ्जति' ऐसा नहीं।

§ ३९. **सकिं वा ४.११७**—'एक बार' इस अर्थ में, विकल्प से 'सकिं' होता है। जैसे—

एकं वारं भुञ्जति—**सकिं भुञ्जति**=एक बार खाता है। विकल्प से—**एकक्खत्तुं भुञ्जति।**

## १३. सो

§ ४०. **सो वीच्छाप्पकारेसु** ४.११८—वीप्सा तथा प्रकार के अर्थ में, शब्द से परे बहुधा 'सो' प्रत्यय होता है। जैसे—

*वीप्सा*—**खण्डसो**=खण्ड खण्ड करके। **एकेकसो**=एक एक करके।

*प्रकार*—**पुथुसो**=विस्तार से। **सब्बसो**=सभी प्रकार।

## १४. ची

§ ४१. **अभूततब्भावे करासभूयोगे विकारा ची** ४.११९—जो नहीं था, उसके होने के अर्थ में, 'कर', 'अस' तथा 'भू' धातुओं के योग में, विकार-वाचक शब्दों से परे 'ची' प्रत्यय होता है। जैसे—

अधवलं धवलं करोति इति—**धवली करोति**=जो उजला न था, उसे उजला करता है। **धवली सिया**=जो उजला न था, वह उजला होवे। **धवली भवति**=जो उजला न था, वह उजला होता है।

## २५. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

"सब्बेन सब्बं, सब्बथा सब्बं, सङ्खारा अनिच्चा, दुक्खा, अनत्ता"ति सब्बत्थ (सब्बधि) भावेतब्बं। कथं, कुहिं, कदा भावेतब्बं ति ? "सब्बे सङ्खारा सङ्खता, विपरिणाम-धम्मा, अविज्जा-पच्चया सम्भूता"ति एत्थ, परत्थ, सब्बत्थ; एकदा पि, अञ्ञदा पि, तदानि पि, इदानि पि, सब्बदा भावेतब्बं, मनसि-कातब्बं। ततो पट्ठाय। सब्बतो संवुतेन भवितब्बं। तिक्खत्तुं उदानं दानेसि। तिक्खत्तुं चतुक्खत्तुं विहारा निक्खमित्वा भावेतब्बानि झानानि भाविनानि।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) बुद्ध को हमेशा, हर जगह, हर तरह से याद करो। एक, दो, तीन बार बुद्ध के शरण जाता हूँ। हर तरह से धर्म्म को पूरा करना चाहिए। देवता लोग जब बुद्ध के पास आते थे, उस समय बड़ा प्रकाश फैलता था।

(ख) मेरे मकान के पास। वृक्ष के ऊपर। सूर्य्य के समान। नदी के दोनों तरफ़। बालू के नीचे। दिन दोपहर को। रातों रात। लम्बे अरसे के बाद। निरन्तर अभ्यास के कारण। अक्सर पढ़ते रहने से। जैसे हो तैसे। शीघ्र शीघ्र चलने की अपेक्षा। पुण्य करते ही। धीरे धीरे विपाक सामने दिखाई देना। ध्यान करने के लिए, जङ्गल के भीतर पैठना।

# पाँचवाँ काण्ड

## पहला पाठ

## सन्धि-प्रकरण

### १. स्वर सन्धि

§१. **सरो लोपो सरे १.२६**—स्वर से परे यदि स्वर हो, तो कभी कभी पूर्व स्वर का लोप हो जाता है। जैसे—

तत्र+इमे=**तत्रिमे** (तत्र+इमे=तत्+इमे=तत्रिमे)
सद्धा+इन्द्रियं=**सद्धिन्द्रियं**
नो हि+एतं=**नो हेतं**
भिक्खुनी+ओवादो=**भिक्खुनोवादो**
समेतु+आयस्मा=**समेतायस्मा**
अभिभू+आयतनं=**अभिभायतनं**
पुत्ता मे+अत्थि=**पुत्ता मत्थि**
असन्तो+एत्थ=**असन्तेत्थ**

§२. **परो क्वचि १.२७**—स्वर से परे यदि स्वर हो, तो कभी कभी पर स्वर का लोप हो जाता है। जैसे—

सो+अपि=(सो+पि) **सोपि**
सा+एव=**साव**
यतो+उदकं=**यतोदकं**
ततो+एव=**ततोव**
चत्तारो+इमे=**चत्तारो मे**

ते+अहं=**तेहं**

वसलो+इति=**वसलोति**

आकासे+इव=**आकासेव**

§ **३. न द्वे वा १.२८**—स्वर से परे यदि स्वर हो, तो कभी कभी दोनों में से किसी स्वर का लोप नहीं होता है। जैसे—

लता+इव=**लता इव**

विकल्प से—'लताव', तथा 'लतेव' भी।

§ **४. युवण्णानमेओ लुत्ता १.२९**—लुप्त हुए स्वर से परे, 'इ' का कभी कभी 'ए', तथा 'उ' का 'ओ' हो जाता है। जैसे—

तस्स+इदं=तस्स्+इदं=तस्स्+एदं=**तस्सेदं**

वात+ईरितं=वात्+ईरितं=**वातेरितं**

वाम+ऊरू=वाम्+ऊरू=**वामोरू**

अति+इव=अत्+इव=**अतेव**

वि+उदकं=व्+उदकं=**वोदकं**

§ **५. यवा सरे १.३०**—'इ' तथा 'उ' से परे यदि स्वर हो, तो कभी कभी उनका क्रमशः 'य' तथा 'व' हो जाता है। जैसे—

वि+आकतो=**व्याकतो**

इति+अस्स= इत्यस्स=इच्चस्स[1]=**इच्चस्स**[2]

अधि+इणमुत्तो=अध्यिणमुत्तो=अभि्यणमुत्तो=अभि्भणमुत्तो=**अज्भिणमुत्तो**[3]

सु+आगतं=**स्वागतं**

बहु+आबाधो=**बव्हाबाधो,**[4] **बह्वाबाधो**

---

१. **तवग्गवरणानं ये चवग्गबयञा १.४८**—तवर्ग, 'व,' 'र' तथा 'ण' यदि 'य' से संयुक्त हों, तो उनका क्रमशः चवर्ग, 'ब', 'य' तथा 'ञ' हो जाता है। जैसे—

इत्यस्स=**इच्यस्स**। तथ्यं=**तच्छ्यं**। यद्येवं=**यज्येवं**। अध्यत्तं=**अभ्भ्यत्तं**।

§ ६. **एओनं १.३१**—'ए' तथा 'ओ' से परे यदि स्वर हो, तो कभी कभी उनका क्रमशः 'य' तथा 'व' हो जाता है। जैसे—

ते+अज्ज=**त्यज्ज**

सो+अहं=**स्वाहं** (सो+अहं=स्व+हं=व्यञ्जने दीघ-रस्सा १.३३. स्वाहं)

मे+अयं=**म्यायं**

पब्बते+अहं=**पब्बत्याहं**

§ ७. **गोस्सा वङ् १.३२**—'गो' शब्द से परे कोई स्वर आवे, तो 'गो' शब्द का 'गव' आदेश हो जाता है। जैसे

गो+अस्सं=गव+अस्सं=गव्+अस्सं=**गवास्सं**

निम्नलिखित सन्धि निपात हैं—

तथा+एव=**तथरिव**

यथा+एव=**यथरिव**

---

थन्यं=**थञ्यं**। दिव्यं=**दिब्यं**। पर्येसना=**पय्येसना**। पोक्खरण्यो=**पोक्खरञ्यो**।

२. **वग्गलसेहि ते १.४९**—वर्गीय वर्ण, 'ल' या 'स' के साथ यदि **'य'** संयुक्त हो, तो उसका भी ('य'का भी) वही अक्षर हो जाता है। जैसे—

इच्यस्स=**इच्चस्स**। तछ्यं=**तछ्छं**। यज्येवं=**यज्जेवं**। अभ्यत्तं=**अभ्भत्तं**। थञ्यं=**थञ्ञं**। दिब्यं=**दिब्बं**। पोक्खरञ्यो=**पोक्खरञ्ञो**। फल्यते=**फल्लते**। अस्यते=**अस्सते**।

३. **चतुत्थदुतियेस्वेसं ततियपठमा १.३५**—यदि किसी वर्ग के दो चतुर्थ या द्वितीय वर्ण संयुक्त हों, तो उनमें पहले का क्रमशः (उसी वर्ग का) तृतीय या प्रथम वर्ण हो जाता है। जैसे—तछ्छं=**तच्छं**। अभ्भत्तं=**अब्भत्तं**। अभ्झिणमुत्तो=**अज्झिणमुत्तो**।

४. **वे वा १.५१**—यदि 'ह', 'व' से संयुक्त हो, तो विकल्प से उनका उलट-पलट (=विपर्यास) हो जाता है। जैसे बह्वाबाधो=**बव्हाबाधो**।

[**हस्स विपल्लासो १.५०**—यदि 'ह', 'य' से संयुक्त हो, तो उनका विपर्यास हो जाता है। जैसे—गुह्यं=**गुय्हं**]

# २. व्यञ्जन-सन्धि

§ ८. **ब्यञ्जने दीघरस्सा १.३३**—बाद में व्यञ्जन हो, तो प्रायः पूर्वस्थित ह्रस्व तथा दीर्घ स्वर का क्रमशः दीर्घ तथा ह्रस्व हो जाता है। जैसे—

तत्र+अयं=(परो क्वचि, १.२७ इस सूत्र से—तत्र+यं) =**तत्रायं**।

मुनि+चरे=**मुनी चरे**
सम्मा+एव=**सम्मदेव**[5]
माला+भारी=**मालभारी**
सम्म+धम्मो=**सम्मा धम्मो**
खन्ति+परमं=**खन्ती परमं**
जायति+सोको=**जायती सोको**

§ ९. **सरम्हा द्वे १.३४**—स्वर से परे व्यञ्जन हो, तो उसका (=व्यञ्जन का) कभी २ द्वित्व हो जाता है। जैसे—

प+गहो=**पग्गहो**
दु+कतं=**दुक्कतं, दुक्कटं**[6]

§ १०. **चतुत्थदुतियेस्वेसं ततियपठमा १.३५**—यदि किसी वर्ग के दो चतुर्थ या द्वितीय वर्ण संयुक्त हों, तो उनके पहले का क्रमशः (उसी वर्ग का)

---

५. **वनतरगा चागमा १.४५**—स्वर से पूर्व, कहीं कहीं 'व', 'न', 'त', 'र', 'ग', 'म', 'य' 'तथा' 'द' का आगम होता है। जैसे—

सम्मा+एव=सम्मा+देव=**सम्मदेव**। अत्त+अत्थं=**अत्तदत्थं**। यथा+इदं=**यथयिदं**। इध+आहु=**इधमाहु**। पुथ+एव=**पुथगेव**। नि+ओजं=**निरोजं**। तस्मा+इह=**तस्मातिह**। इतो+आयति=**इतोनायति**। ति+अङ्गिकं=**तिवङ्गिकं**।

६. **तथनरानं टठणला १.५२**—'त', 'थ', 'न' तथा 'र' का विकल्प से क्रमशः 'ट', 'ठ', 'ण', तथा 'ल' हो जाता है। जैसे—

दुक्कतं=**दुक्कटं**। अत्थकथा=**अट्ठकथा**। गहनं=**गहणं**। परिघो=**पलिघो**। परायति=**पलायति**।

तृतीय या प्रथम वर्ण हो जाता है । जैसे—

नि+घोसो=(सरम्हा द्वे १.३४ इस सूत्र से—निघ्घोसो) =**निग्घोसो**

अ+खन्ति=अख्खन्ति=**अक्खन्ति**
सेत+छत्तं=सेतछ्छत्तं=**सेतच्छत्तं**
नि+ठानं=निठ्ठानं=**निट्ठानं**
यस+थेरो=यसथ्थेरो=**यसत्थेरो**
अ+फुटं=अफ्फुटं=**अप्फुटं**

§११. **वितिस्सेवे वा** १.३६—यदि 'इति' शब्द के बाद 'एव' शब्द हो, तो विकल्प से 'इति' का 'इत्व' आदेश हो जाता है । जैसे—

इति+एव=**इत्वेव** । विकल्प से—**इच्चेव** ।

§१२. **एओनमवण्णे** १.३७—'ए' तथा 'ओ' के बाद यदि कोई भी वर्ण हो, तो उनका ('ए' तथा 'ओ' का) कहीं कहीं 'अ' हो जाता है । जैसे—

सो+सीलवा=**स सीलवा**
एसो+धम्मो=**एस धम्मो**
याचके+आगते=**याचकमागते**
अकरम्हसे+ते=**अकरम्हस ते**
एसो+अत्थो=**एस अत्थो**
अग्गो+अक्खायति=**अग्गमक्खायति**

## ३. निग्गहीत सन्धि

§१३. **निग्गहीतं** १.३८—कहीं कहीं, निग्गहीत (=अनुस्वार) का आगम होता है । जैसे—

चक्खु+उदपादि=**चक्खुं उदपादि**
त+खणे=**तंखणे**
न+सभावो=**तंसभावो**
अव+सिरो=**अवंसिरो**

पुरिम + जातिं = **पुरिमं जातिं**
याव + चिध = **यावञ्चिध**

§ १४. **लोपो १.३९**—कहीं कहीं, निग्गहीत का लोप हो जाता है। जैसे—
सं + रत्तो = स + रत्तो = (व्यञ्जने दीघरस्सा १.३३) **सारत्तो**
सं + रागो = **सारागो**
सं + रम्भो = **सारम्भो**
बुद्धानं + सासनं = **बुद्धान सासनं**
एवं + अहं = **एवाहं**
कथं + अहं = **कथाहं**
गन्तुं + कामो = **गन्तुकामो**

§ १५. **परसरस्स १.४०**—निग्गहीत से परे आने वाले स्वर का कहीं कहीं लोप हो जाता है। जैसे—
त्वं + असि = **त्वंसि**
वीजं + इव = **वीजंव**
इदं + अपि = **इदम्पि**
अभिनन्दुं + इति = **अभिनन्दुन्ति**
किं + इति = **किन्ति**
किं + इदानि = **किन्दानि**
अलं + इदानि = **अलन्दानि**

विकल्प से—**त्वमसि, वीजमिव** इत्यादि भी।

§ १६. **वग्गे वग्गन्तो १.४१**—निग्गहीत से परे कोई वर्गीय वर्ण रहे, तो विकल्प से उसका (= निग्गहीत का) उसी वर्ग का अन्तिम वर्ण हो जाता है। जैसे—
तं + करोति = **तङ्करोति**
तं + चरति = **तञ्चरति**
तं + ठानं = **तण्ठानं**
तं + धनं = **तन्धनं**
तं + पाति = **तम्पाति**

§ १७. **ये व हि सु ञ्ञो** १.४२—यदि बाद में 'य', 'एव' तथा 'हि' शब्द हों, तो पूर्वस्थित निग्गहीत का कहीं कहीं 'ञ्ञ' हो जाता है। जैसे—

यं + यं एव = **यञ्ञदेव**
तं + एव = **तञ्ञेव**
तं + हि = **तञ्हि**

§ १८. **ये संस्स** १.४३—'य' परे हो, तो पूर्वस्थित 'सं' शब्द के निग्गहीत का 'ञ' हो जाता है। जैसे—

सं + यमो = **सञ्ञमो**

§ १९. **म य दा सरे** १.४४—स्वर परे हो, तो कहीं कहीं पूर्वस्थित निग्गहीत का 'म', 'य' तथा 'द' आदेश हो जाता है। जैसे—

तं + अहं = **तमहं**
तं + इदं = **तयिदं**
तं + अलं = **तदलं**

द्रष्टव्य

§ २० **छा ळो** १.४६—'छ' शब्द से परे आने वाले स्वर का कहीं कहीं 'ळ' हो जाता है। जैसे—

छ + अग्गं = **छळग्गं**
छ + आयतनं = **छळायतनं**

§ २१ **त द मि ना दी नि** १.४७—निम्नलिखित सन्धि निपात हैं—

तं + इमिना = **तदमिना**
सकिं + आगामी = **सकदागामी**
एकं + इध + अहं = **एकमिदाहं**
संविधाय + अवहारो = **संविदावहारो**
वारिनो + वाहको = **वलाहको**
जीवन + मूतो = **जीमूतो**
छव + सयनं = **सुसानं**

§ २२. **संयोगादि लोपो १.५३**—संयोग के आदिभूत अवयव का कहीं कहीं लोप हो जाता है। जैसे—

पुप्फं+अस्सा=**पुप्फंसा**। 'अस्' जो आदिभूत अवयव है उसका लोप हो गया।

जायते+अग्गिनि=**जायते ग्गिनि** ('अग्' जो आदिभूत अवयव है उसका लोप हो गया)।

## २६. अभ्यास

**१. सन्धि कीजिए:—**

(क) जिव्हा+इन्द्रियं। मन+इन्द्रियं। महा+ओघो। महा+इच्छो। साधु+आवुसो। मे+अत्थि। कतमो+अस्स। भिक्खुनी+ओवादो। देव+इन्दो।

(ख) चत्तारो+इमे। ते+इमे। ते+अपि। भगवा+इति। सो+अहं। छाया+इव। सचे+अज्ज। वेदना+इति। बुद्धो+असि।

(ग) तत्र+अयं। बुद्ध+अनुस्सति। देव+अनुभावो। सम्मन्ति+इध। बहु+उपकारो। बहु+उपायासो। विमुत्ति+इति।

(घ) सचे+अहं। साधु+इति। किंसु+इध। यो+अयं। तथा+उपमं। इतर+इतरो।

(ङ) उप+इतो। अव+इच्च। न+उपेति। मे+अयं। ते+अहं। सो+अयं। अनु+एति। को+अत्थो। सो+एव। खो+अहं। सु+आगतं। नतु+एव। वि+आकतो। इति+एव।

(च) गच्छामि+अहं। पञ्चहि+अङ्गेहि। वि+अकासि। परि+एसना। परि+ओसानं। दु+अङ्गिकं।

(छ) यथा+एव। तथा+एव। अपि+अज्ज। इध+अहं। तं+एव। एवं+एतं। तं+आहु। धन+एव। तं+अबोच। न+इदं। मा+इदं। लघु+एस्सति। एक+एकस्स। कसा+इव। सम्मा+अञ्ञा। सम्मा+अत्थो। सम्मा+अक्खातो। बहु+एव। पुन+एव। चिरं+आयति। अविज्जा+अहोसि। तस्मा+इहा। यस्मा+इह। अज्ज+अग्गे। राजा+इव। सब्भि+एव।

(ज) मुनि+चरे। सम्म+सम्बुद्धो। खन्ति+परमं। जायति+सोको। एसो+धम्मो। दीपं+करो। पभं+करो। सं+लापो। सं+पलापो। सं+

योगो । सं+योजनं । पुब्ब+गमा । याव+चिध । बुद्धानं+सासनं । देवानं+पियो । सं+रागो ।

(झ) एवं+अस्स । इध+अहं । अभि+अञ्ञासि । अति+अन्त । अपि+एव । इति+एव । इति+आदयो । अनु+एति । नि+सरणं । उ+भवो । नि+आसो ।

**२. सन्धि विच्छेद कीजिए—**

एक मिदाहं । अज्जतग्गे । पगेव । एकासने । कतिपाहच्चयेन । सो पज्ज दिस्सति । पाणुपेतं । स्वागतं । त्याहं । देवानुभावो । सेय्यथापि । यथरिव । मनसाकासि । पुब्बङ्गमा । सेय्यथीदं । इतरीतरेन । अज्झोगाहित्वा । पच्चन्ते । अब्भोकासिको । अप्पेव नाम । उप्पन्नो । कतावकासो । अन्वेति । जिह्विन्द्रियं । एतदहोसि । मुनीचरे । गच्छामहं । अहञ्ञेव । चाहं । चक्कं व । छायाव । भगवाति । इतिपि । परियोसानं । सम्मावायामो । सम्मा-सम्बुद्धो । पञ्ञिन्द्रियं । सकदागामी । बुद्धान सासनं । देविन्दो । भिक्खुनोवादो । चक्खुं उदपादि । सारत्तो ।

---

# पाँचवाँ काण्ड

## दूसरा पाठ

## क्रिया-प्रकरण

( आठवाँ भाग—सनन्त )

### 'ख', 'स', 'छ' प्रत्यय

§ २४. **तुंस्मा लोपो चिच्छायं ते ५.४**—इच्छा करने के अर्थ में, 'तुं'-प्रत्ययान्त धातु से परे, बहुधा 'ख', 'स' और 'छ' प्रत्यय होते हैं। इन प्रत्ययों के लगने से, 'तुं' प्रत्यय का लोप हो जाता है। जैसे—

*'ख'*—भोत्तुं इच्छति इति—**बुभुक्खति**=भोजन करने की इच्छा करता है।

*'स'*—जेतुं इच्छति इति—**जिगिंसति**=जीतने की इच्छा करता है।

*'छ'*—घसितुं इच्छति इति—**जिघच्छति**=खाने की इच्छा करता है।

**नोट**—यहाँ 'बुभुक्ख', 'जिगिंस', 'जिघच्छ' आदि अपने में स्वतंत्र धातु हो गए; जिनके रूप सभी काल में होंगे। जैसे—**बुभुक्खति, बुभुक्खिस्सति, बुभुक्खि, बुभुक्खेय्य, बुभुक्खतु** इत्यादि।

§ २५. **खछसानमेकस्सरोदि द्वे ५.६९**—'ख', 'छ', 'स', प्रत्ययों के लगने से, धातु के प्रथम एक स्वर-युक्त अंश का द्वित्व हो जाता है। जैसे:—तिज+ख+ति=तितिज+ख+ति=**तितिक्खति**

§ २६. **आदिस्मा सरा ५.७१**—यदि धातु के आदि में ही स्वर हो, तो उसको ले कर एक और स्वर तक द्वित्व होता है। जैसे—अस+स+ति=**असिसिसति**=खाने की इच्छा करता है।

§ २७. **चतुत्थदुतियानं ततियपठमा ५.७८**—द्वित्व होने पर, पूर्व-स्थित चतुर्थ वर्ण का तृतीय, और द्वितीय का प्रथम हो जाता है। जैसे—

भुज+ख+ति= भुभुज+ख+ति=बुभुज+ख+ति=**बुभुक्खति**। छिद+अ=**चिच्छेद**।

§ २८. **कवग्गहानं चवग्गजा ५.७९**—द्वित्व होने पर, पूर्वस्थित कवर्ग का चवर्ग, और 'ह' का 'ज' हो जाता है। जैसे—कम+स+ति=ककम+स+ति=चकम+स+ति=**चिकमिसति**। हस+स+ति=हहस+स+ति=जहस+स+ति=**जिहसिसति**।

§ २९. **खछसेस्वस्सि ५.७६**—'ख', 'छ', 'स', प्रत्ययों के आने से, द्वित्व होने पर, पूर्वस्थित अकार का इकार हो जाता है। जैसे—चकम+स+ति=**चिकमिसति**। जहस+स+ति=**जिहसिसति, पिपासति**।

§ ३०. **जि ब्यञ्जनस्स ५.१७०**—व्यञ्जन से शुरू होने वाला कोई प्रत्यय आवे, तो धातु के अन्त्य स्वर का 'इ' आदेश हो जाता है। जैसे—चकम+स+ति=**चिकमिसति**। जहस+स+ति=**जिहसिसति**।

§ ३१. **रस्सो पुब्बस्स ५.७४**—द्वित्व होने पर, पूर्व स्वर ह्रस्व हो जाता है। जैसे—गाह+स+ति=गागाह+स+ति=जागाह+स+ति=जगाह+स+ति=**जिगाहिसति**। पाल+स+ति=पापाल+स+ति=पपाल+स+ति=**पिपालिसति। ददाति। जहाति**।

**लोपो नादिब्यञ्जनस्स ५.७५**—द्वित्व होने पर, आदि से भिन्न पूर्व ब्यञ्जन का लोप होता है। जैसे—

अस+स+ति=असअस+स+ति=**असिसिसति**।

§ ३२. **यथिट्ठं स्यादिनो ५.७३**—नाम-धातु में, आदिभूत एक स्वर, या जैसी इच्छा, किसी दूसरे स्वर का द्वित्व कर देते हैं। जैसे—**पुपुत्तीयिसति, पुतित्तीयिसति**, या **पुत्तीयियिसति**।

§ ३३. **परस्स घं से ५.१०१**—'हन' धातु के द्वित्व होने पर, दूसरे 'ह' का 'घं' आदेश होता है। जैसे—हन+स+ति=हहन+स+ति=जघं+स+ति=**जिघंसति**।

§ ३४. **जिहरानं गिं ५.१०२**—'जि' तथा 'हर' धातुओं के द्वित्व होने पर, दूसरे भाग का 'गिं' हो जाता है। जैसे—**जिगिंसति**। हर—**जिगिंसति**।

## २७. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

**जिघच्छा** परमा रोगा ति। जिघच्छु हि **बुभुक्खति,** सीतं वा उण्हं वा **तितिक्खितुं** न सक्कोति, धम्मं **सुस्सूसन्तो** पि **वीमंसितुं** समत्थो नाम न होति। दानं **दिच्छन्तेन** न किञ्चि **जिगुच्छितब्बं,** न दिन्नं **जिगिंसितब्बं**। अमतं **पिवासुना** (पिपासुना) धम्मो वीमंसितब्बो। गिलाने (बिमार) **तिकिच्छापेत्वा** सग्गं **जिगिंसति।**

**२. ऊपर के काले अक्षरों में छपे पदों की व्युत्पत्ति बताइए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) खाने की इच्छा से खाता है, पीने की इच्छा से पीता है। मुझे न तो खाने की इच्छा है न पीने की इच्छा है, केवलमात्र भगवान् के धर्म्म को सुन कर, मनन करने की इच्छा है। क्या आप को कुछ कहने की इच्छा है? नहीं, अब तो केवल पढ़ने की इच्छा है।

(ख) मरने की इच्छा। सोने की इच्छा। देखने की इच्छा करता है। जाने की इच्छा करेगा। बैठने की इच्छा करता है। पढ़ने की इच्छा से। विचार करने की इच्छा। भूख प्यास के मारे भागने की इच्छा करता है। भगवान् को देखने की इच्छा। धर्म्म सुनने की इच्छा से, विहार जाने की इच्छा करता है। बुद्ध-धर्म्म जानने की इच्छा से त्रिपिटक पढ़ने की इच्छा करता है। काम करने की इच्छा।

**४. निम्नलिखित वाक्य खण्डों के लिए एक पद लिखिए—**

(क) खादितुं इच्छति। गन्तुं इच्छिस्सति। सोतुं इच्छामि। पातुं इच्छति। जेतुं इच्छथ। अत्तुं इच्छेय्यामि। विहरितुं इच्छामि। पठितुं इच्छिसु।

(ख) गन्तु-कामो। खादितु-कामा। सोतु-कामेन। अत्तु-कामताय। विहरितु-कामा। जेतु-कामा। पातु-कामानं। सोतु-कामेहि। गन्तु-कामा। पठितु-कामायो। पचितु-कामासु।

---

# पाँचवाँ काण्ड

## तीसरा पाठ

# क्रिया-प्रकरण

( नवाँ भाग—नाम धातु )

## नाम धातु

कभी कभी, हिन्दी में भी संज्ञा या विशेषण के रूप कुछ बदल कर, उनसे क्रिया का काम ले लेते हैं। जैसे—'फूल' से 'फुलाना', 'जूता' से 'जुतियाना', 'गरम' से 'गरमाना', 'चटचट' से 'चटचटाना' इत्यादि। इन्हें नामधातु कहते हैं।

पाली में भी, इसी तरह, संज्ञा (नाम) से क्रिया बनाने के लिए, उनके आगे—विशेष अर्थ में—पाँच प्रत्यय आते हैं—(१) ईय, (२) आय, (३) अस्स, (४) इ, (५) आपि। इन प्रत्ययों से युक्त होने पर जो रूप बनता है, उसे 'नाम धातु' कहते हैं। स्वतंत्र धातु की तरह, 'नाम धातु' के भी रूप सभी काल में होते हैं।

## १. ईय

§ ३५. **ईयो कम्मा ५.५**—इच्छा करने के अर्थ में, इच्छा के कर्म से परे, 'ईय' प्रत्यय होता है। जैसे—पुत्तं इच्छति—**पुत्तीयति**=पुत्र की इच्छा करता है। **धनीयति**=धन की इच्छा करता है।

[**एकत्थतायं २.१२१**—एकार्थी-भाव होने से (=अर्थात् नामधातु, समास और तद्धित में), प्रायः सभी विभक्तियों का लोप होता है। जैसे—पुत्तं+ईय+ति=पुत्त+ई+ति=**पुत्तीयति**। रञ्ञो पुरिसो—**राजपुरिसो**। वसिट्ठस्स अपच्चं—**वासिट्ठो**]

[कहीं कहीं लोप नहीं होता है। जैसे—**परन्तपो । भगन्दरो । परस्सपदं । अत्तनोपदं । गवम्पति । देवानम्पियतिस्सो । अन्तेवासी । जनेसुतो । ममत्तं । मामको**]

§ ३६. **उपमानाचारे ५.६**—'इस जैसा आचरण करता है', इस अर्थ में उपमान-भूत कर्म से उत्तर 'ईय' प्रत्यय होता है। जैसे—पुत्तमिवाचरति—**पुत्तीयति सिस्सं**=शिष्य को पुत्र की तरह मानता है।

§ ३७. **आधारा ५.७**—'इसमें ऐसा आचरण करता है', इस अर्थ में उपमान के उत्तर 'ईय' प्रत्यय होता है। जैसे—कुटियं इव आचरति—**कुटीयति पासादे**=प्रासाद में इस तरह रहता है, मानों कुटी में। **पासादीयति कुटियं**=कुटी में इस तरह रहता है, मानों प्रासाद में।

## २. आय

§ ३८. **कत्तुतायो ५.८**—आचरण करने के अर्थ में, कर्त्ता के उपमान के उत्तर 'आय' प्रत्यय होता है। जैसे—पब्बतो इव आचरति—**पब्बतायति**=पर्वत के ऐसा आचरण करता है।

§ ३९. **च्यत्थे ५.९**—जो नहीं है उसके हो जाने के अर्थ में, कर्त्ता से परे, कभी कभी 'आय' प्रत्यय होता है। जैसे—अभुसो भुसो भवति इति—**भुसायति**=जो अधिक नहीं था, वह अधिक हो जाता है। अपटपटो पटपटो भवति इति—**पटपटायति**=जो पटपट नहीं करता था, वह पटपट करता है। अलोहितो लोहितो भवति इति—**लोहितायति**=जो लाल नहीं था, वह लाल होता है।

§ ४०. **सद्दादीनि करोति ५.१०**—शब्द आदि करने के अर्थ में, 'आय' प्रत्यय होता है। जैसे—**सद्दायति**=शब्द करता है। **वेरायति**=वैर करता है। **कलहायति**=कलह करता है।

## ३. अस्स

§ ४१. **नमोत्वस्सो ५.११**—'नमो' करने के अर्थ में, उसके उत्तर 'अस्स' प्रत्यय होता है। **नमस्सति**=नमस्कार करता है।

## ४. इ

§ ४२. **धात्वत्थे नामस्मा इ** ५.१२—नाम-धातु में बहुधा 'इ' प्रत्यय है। जैसे—हत्थिना अतिक्कमति इति—**अतिहत्थयति**=हाथी से आक्रमण करता है। वीणाय उपगायति इति—**उपवीणायति**=वीणा के साथ गाता है। दल्हं करोति—**दल्हयति विनयं**। विसुद्धा होति रत्ति—**विसुद्धयति**=साफ होती है। कुसलं पुच्छति—**कुसलयति**=कुशल पूछता है।

## ५. आपि

§ ४३. **सच्चादीहापि** ५.१२—'सच्च' आदि [ देखिए-तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, नाम-धातु में 'आपि' प्रत्यय होता है। जैसे—**सच्चापेति, सच्चापयति**=सत्य सिद्ध करता है। **सुखापेति, सुखापयति**=सुख करता है। इत्यादि

## २८. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

(क) किं सद्दायति ? यं धूमायति त मेव सद्दायति। अथ खो सो पायासो उदके पक्खित्तो चिच्चिटायति, चिटिचिटायति, सन्धूपायति सम्पधूपायति। को समत्थो पब्बतायित्वा समुद्दायितुं, समुद्दायित्वा पब्बतायितुं च ? महामोग्गल्लानो ति। सो अन्तेवासिनो पुत्तीयति। अन्तेवासिनो पि पुत्तायन्ते। भिक्खु चीवरीयति, पत्तीयति, न खो धनीयति। सो मं कुसलयित्वा अतिहत्थयितुं पक्कामि।

(ख) पब्बनायति। समुद्दायति। धूमायति। दारका पुत्तायन्ति। पुत्तायन्ते दारके अज्झापको पुत्तीयति। पत्तीयन्तानं च वत्थीयन्तानं च भिक्खूनं। चीवरीयमानानं भिक्खुनीनं। पुथुज्जनो वेरायति, थेनेति, सद्दायति, कलहायति। चित्रयति।

**२. पालि में अनुवाद कीजिए—**

अपने पुत्र की इच्छा करता है। अपने धर्म्म की इच्छा करता है। राजा के समान आचरण करता है। मूर्ख के समान आचरण करता है। पण्डित के समान आचरण करता है। दृढ़ करता है। बैर करता है। शब्द करता है। प्रणाम करता है। सुख, दुख, अनुभव करता है।

**३. (क) इच्छार्थक तथा नाम-धातु में क्या अन्तर है ? उदाहरण देकर समझाइए।**

**(ख) प्रेरणार्थक तथा नाम-धातु में क्या भेद है ? उदाहरण देकर समझाइए।**

# पाँचवाँ काण्ड

## चौथा पाठ

## स्त्री प्रत्यय

पुल्लिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए, शब्द से परे सात प्रत्यय आते हैं— (१) आ, (२) ङी, (३) इनी, (४) नी, (५) आनी, (६) ऊ, और (७) ति

### १. आ

**इ त्थि य म त्वा ३.२६**—पुल्लिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए, अकारान्त शब्द से परे 'आ' प्रत्यय आता है। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| सुसीलो | **सुसीला** |
| धम्मदिन्नो | **धम्मदिन्ना** |
| धनिको | **धनिका** |
| सबलो | **सबला** |
| बालको | **बालिका**[1] |
| कारको | **कारिका**[1] |

---

१. **अ धा तु स्स के 'स्या दि तो घे' स्सि ४.१४२**—स्त्री प्रत्यय आने से, अधातु शब्द के 'क' के पहले 'अ' का बहुधा 'इ' होता है। जैसे—

बालक—**बालिका**। कारक—**कारिका**।

## २. ङी

**नदादितो ङी ३.२७**—'नद' आदि [देखिए–तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे 'ङी' प्रत्यय आता है। 'ङी' का केवल 'ई' रह जाता है। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| नद | **नदी** |
| मिग (=मृग) | **मिगी** |
| कुमार | **कुमारी** |
| तरुण | **तरुणी** |
| वारुण | **वारुणी** |
| गोतम | **गोतमी** |

**न्तन्तूनं ङिम्हि तो वा ३.३६**—'ङी' प्रत्यय लगने से, 'न्त' तथा 'न्तु' का विकल्प से 'त' आदेश हो जाता है (देखिए—पृ० ८२,१४२,१६०.)। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| गच्छन्त | **गच्छती, गच्छन्ती** |
| गुणवन्तु | **गुणवती, गुणवन्ती** |

**भवतो भोतो ३.३७**—'ङी' प्रत्यय लगने से, 'भवन्त' शब्द का विकल्प से 'भोत' आदेश हो जाता है। जैसे—**भोती, भवन्ती।**

**गोस्सावङ् ३.३६**—'गो' शब्द में 'ङी' प्रत्यय लगने से **'गावी'** रूप होता है।

**पुथुस्स पथव-पुथवा ३.४०**—'ङी' प्रत्यय आने से, 'पुथु' (=पृथु) शब्द का 'पथव' तथा 'पुथव' आदेश हो जाता है। जैसे—**पथवी, पुथवी, पठवी।**

## ३. इनी

**यक्खादितो इनी च ३.२८**—यक्ख (=यक्ष) आदि [देखिए–तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे, 'इनी' प्रत्यय होता है, और 'ङी' भी। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| यक्ख | **यक्खिनी, यक्खी** |
| नाग | **नागिनी, नागी** |
| **सीह** (=सिंह) | **सीहिनी, सीही** |

**आरामिकादीहि २.२६**—'आरामिक' आदि [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] शब्दों से परे 'इनी' प्रत्यय होता है। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| आरामिको (=आराम में रहने वाला) | **आरामिकिनी** |
| राजा | **राजिनी** |
| मानुस | **मानुसिनी** |

## ४. नी

**इ-उवण्णेहि नी ३.३०**—इकारान्त, ईकारान्त, ऊकारान्त, तथा उकारान्त शब्दों से परे, बहुधा 'नी' प्रत्यय आता है। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *स्त्रीलिङ्ग* |
|---|---|
| सदापयतपाणि | **सदापयतपाणिनी** |
| दण्डी | **दण्डिनी** |
| भिक्खु | **भिक्खुनी** |
| खत्तबन्धु | **खत्तबन्धुनी** |
| परचित्तविदू | **परचित्तविदुनी** |

**क्तिम्हा अञ्ञत्थे ३.३१**—अन्यार्थ (बहुव्रीहि) में, यदि 'क्ति' प्रत्ययान्त शब्द हो, तो उससे परे 'नी' प्रत्यय होता है। जैसे—

**सा अहं अहिंसारतिनी**=वह मैं अहिंसा में रति रखने वाली। **साहं उपट्ठित-सतिनी**=वह मैं उपस्थित स्मृति वाली।

**घरण्यादयो ३.३२**—'घरणी' (=गृहिणी) आदि शब्द निपात-सिद्ध हैं। जैसे—**घरणी, पोक्खरणी** (=पुष्करणी) इत्यादि।

## ५. आनी

**मातुलादितो आनी भरियायं ३.३३**—भार्या होने के अर्थ में, 'मातुल' (=मामा) आदि शब्दों से परे, 'आनी' प्रत्यय होता है। जैसे—

| *पुल्लिङ्ग* | *उसकी भार्या* |
|---|---|
| मातुल | **मातुलानी** |
| वरुण | **वरुणानी** |
| गहपति | **गहपतानी** |

## ६. ऊ

**उपमा-संहित-सहित-सञ्ञत-सह-सथ-वाम-लक्खणा-दितो उरुतो ऊ ३.३४**—उपमान, तथा 'संहित' आदि शब्द यदि पूर्व में रहें, तो (स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए) 'उरु' शब्द से परे 'ऊ' प्रत्यय होता है। जैसे—**करभोरू** (=करभ के समान जिसकी जाँघ हो), **संहितोरू** (=मिली हुई जंघों वाली), **सहितोरू** (=मिली हुई जंघों वाली), **सञ्ञतोरू** (=संयत जंघों वाली), **सहोरू** (=साथ मिली हुई जंघों वाली), **वामोरू** (=सुन्दर जंघों वाली), **लक्खणोरू** (=लक्षित जंघों वाली)।

## ७. ति

**युवा ति ३.३५**—स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए, 'युव' (=युवक) शब्द से परे 'ति' प्रत्यय होता है। जैसे—**युवति**।

## रिरिय

**करा रिरियो ५.५१**—स्त्रीलिङ्ग में, 'कर' धातु से परे, 'रिरिय' प्रत्यय होता है। जैसे—कर+रिरिय=(रानुबन्धेन्त सरादिस्स ४.१३२) क्+इरिय=किरिय।

**इत्थियमत्वा ३.२६**—इस सूत्र से—**किरिया**=क्रिया। पालि में **'क्रिया'** शब्द निपात है।

# २६. अभ्यास

**१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—**

माता कञ्ञायो नज्जं नहापेति। भिक्खुनियो भगवन्तं दस्सन-कामा होन्ति। माणविकायो भिक्खुनी नमस्सन्ति। भोति देवते ! चरहि को एतं जानाति ? गुणवतियो (गुणवन्तियो) इत्थियो महतियं परिसायं पि पसंसितायो होन्ति। कञ्ञाय धम्मी कथा सोतब्बा, मुसाय वाचाय वेरमणी हुत्वा पेमनीया सुभासिता वाचा भासितब्बा। सिया ब्राह्मणी, सिया खत्तिया, सिया गहपतानी वेस्सा, सिया सुद्दा—सब्बा इत्थियो झानीहि भावनारामेहि जिगुच्छितब्बायो।

**२. निम्नलिखित शब्दों का स्त्रीलिङ्ग रूप लिखिए—**

(क) गहपति, खत्तियो, ब्राह्मणो। देवो, इन्दो, राजा। पुत्तो, भाता, पिता, मातुलो। भिक्खु, सामणेरो, उपासको, आचरियो, उपज्झायो। यक्खो, नागो, कुमारो, हत्थि, अस्सो, हंसो।

(ख) गच्छन्तो कुमारा। पस्सन्तो भातरो। खादन्तो दारका। पठन्तो माणवका। झायमाना भिक्खवो। पसन्ना देवा। निसिन्ना ब्राह्मणा।

**३. निम्नलिखित स्त्री-प्रत्ययों के उदाहरण लिखिए—**

आ। आनी। इनी। ऊ। ई। नी।

---

# छठा काण्ड

## पहला पाठ

## (क)

# तद्धित-प्रकरण

## ( चौथा भाग—शेष प्रत्यय )

### प्रथमान्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय

### ण

§ ४२. **सास्स देवता पुण्णमासी ४.१३**—'वह इसकी देवता या पूर्णमासी है' इस अर्थ में, उस शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। 'ण' का 'अ' रह जाता है। [देखिए—पृ० २५५ : पाद-टिप्पणी] जैसे—

*देवता*—सुगतो देवता अस्साति—**सोगतो**=बौद्ध

महिन्दो देवता अस्साति—**माहिन्दो**=महेन्द्र का उपासक

यमो देवता अस्साति—**यामो**=यम का उपासक

वरुणो देवता अस्साति=**वारुणो**=वरुण का उपासक

*पूर्णमासी*—

फुस्सी पुण्णमासी अस्स मासस्स सम्बन्धिनी इति—**फुस्सो मासो**=पूस महीना।

माघी पुण्णमासी अस्स मासस्स सम्बन्धिनी इति—**माघो मासो**=माघ महीना।

फग्गुनी पुण्णमासी अस्स मासस्स सम्बन्धिनी इति—**फग्गुनो मासो**=फागुन महीना।

इसी तरह—**चित्तो**=चैत। **वेसाखो**=वैशाख। **जेट्ठमूलो**=जेठ। **आसाळ्हो**=असाढ़। **सावणो**। **पुट्ठपादो**=भादो। **अस्सयुजो**=आसिन। **कत्तिको**=कातिक। **मागसिरो**=मृगशिरा।

§ ४३. **त मि ध त्थि** ४.१६—'वह इस जगह पाया जाता है' इस अर्थ में, उस शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। 'ण' का 'अ' रह जाता है। जैसे—

उदुम्बरा अस्मि देसे सन्ति इति—**ओदुम्बरो**=जिस जगह गूलर बहुत पाया जाय।

खदरा अस्मि देसे सन्ति इति—**खादरो**=जिस जगह 'खैर' बहुत पाया जाय।

बब्बजा अस्मि देसे सन्ति इति—**बब्बजो**=जिस जगह बब्बज नाम की घास पाई जाती है।

## णिक, क

§ ४४. **तमस्स सिप्पं सीलं पण्यं पहरणं पयोजनं** ४.२७—'यह उसका शिल्प, शील, पण्य, अस्त्र या प्रयोजन है' इस अर्थ में, उस शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। 'णिक' का 'इक' रह जाता है। जैसे—

*शिल्प—*

वीणा-वादनं सिप्पमस्स—**वेणिको**=वीणा बजाना जिसका शिल्प है। **मोदङ्गिको**=मृदङ्ग बजाना जिसका शिल्प है।

*शील—*

पंसुकूलधारणं सीलमस्स—**पंसुकूलिको**=फेंके चिथड़े ही धारण करने का जिसने शील ग्रहण किया है। **तेचीवरिको**=तीन चीवर ही धारण करने का जिसने शील ग्रहण किया है।

*पण्य—*

गन्धो पण्यमस्स—**गन्धिको**=गन्ध बेचने वाला। **तेलिको**=तेल बेचने वाला।

*अस्त्र—*

चापो पहरणमस्स—**चापिको**=तीर जिसका अस्त्र है। **तोमरिको**=भाला चलाने वाला। **मुग्गरिको**=मुग्दर चलाने वाला।

*प्रयोजन* (=हेतु)

उपधिप्पयोजनमस्स—**ओपधिकं**=पुनर्जन्म का जो हेतु हो। **सातिकं**=स्वास्थ्य बनाए रखने का जो हेतु हो।

§ ४५. **निन्दा, अञ्ञात; अप्प, पटिभाग, रस्स, दया, सञ्ञासु को** ४.४०–'निन्दा' आदि अर्थों में, नाम से परे 'क' प्रत्यय होता है। जैसे—

*निन्दा*—**मुण्डको, समणको**। *अज्ञात*—कस्सायं अस्सोति—**अस्सको**। *अल्प*—**तेलकं, घतकं**। *प्रतिभाग*—हत्थि विय—**हत्थिको, अस्सको, बलि बद्दको**। *ह्रस्व*—**मानुसको, रुक्खको, पिलक्खको**। *दया*—**पुत्तको, वच्छको**। *संज्ञा*—मोरो विय—**मोरको**।

§ ४६. **तमस्स परिमाणं णिको च** ४.४१—'यह इसका परिमाण है' इस अर्थ में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है; और 'क' प्रत्यय भी। जैसे—

दोणो परिमाणमस्स—**दोणिको वीहि**=द्रोण भर धान। **खारसतिको वीहि**=सौ खार धान। **आसीतिको वयो**=अस्सी साल की आयु। **पञ्चकं**=पाँच का। **छक्कं**=छः का।

## त्तक

§ ४७. **यतेतेहि त्तको** ४.४२—ऊपर के ही अर्थ में, 'य', 'त', तथा 'एत' शब्दों से परे, 'त्तक' प्रत्यय होता है। जैसे—

यं परिमाणमस्स—**यत्तकं**=जितना। **तत्तकं**=तितना। **एत्तकं**[1]=इतना।

## आवन्तु

§ ४८. **सब्बा चावन्तु** ४.४३—ऊपर के ही अर्थ में, 'सब्ब', 'य', 'त', तथा 'एत' शब्दों से परे, 'आवन्तु' प्रत्यय होता है। जैसे—

---

१. **एतस्सेट् त्तके** ४.१४०—'त्तक' प्रत्यय आने से, 'एत' शब्द का 'ए' आदेश हो जाता है। जैसे—एतं परिमाणमस्स—एत+त्तक=ए+त्तक=**एत्तकं**।

सब्बं परिमाणमस्स—**सब्बावन्तं**=सभी। **यावन्तं**=जितना। **तावन्तं**=तितना। **एत्तावन्तं**=इतना।

## रति, रीव, रीवतक, रित्तक

§ ४९. **किम्हा रति-रीव-रीवतक-रित्तका** ४.४४—ऊपर के ही अर्थ में, 'कि' शब्द से परे, 'रति', 'रीव', 'रीवतक', तथा 'रित्तक' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

कि संख्यानं परिमाणमेसं—**कति, कीव, कीवतकं, कित्तकं**=कितने।

इनमें 'कीव' शब्द अव्यय है।

[देखिए—तद्धित परिशिष्ट]

## इत

§ ५०. **संजातं तारकादित्वितो** ४.४५—'यह इसमें उगा (=संजात) है' इस अर्थ में, 'तारक' आदि शब्दों से परे 'इत' प्रत्यय होता है। जैसे—

तारका संजाता अस्स—**तारकितं गगनं**। **पुप्फितो रुक्खो**=पुष्पित वृक्ष। **पल्लविता लता**।

## मत्त

§ ५१. **माने मत्तो** ४.४६—'इतना भर' इस अर्थ में, शब्द से परे 'मत्त' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पलमत्तं**=पल भर। **हत्थमत्तं**=हाथ भर। **सतमत्तं**=सौ भर। **दोणमत्तं**=द्रोण भर।

## तग्घो

§ ५२. **तग्घो चुद्धं** ४.४७—ऊपर के ही अर्थ में, यदि ऊँचाई प्रतीत हो, तो शब्द से परे 'तग्घ' प्रत्यय होता है, और 'मत्त' भी। जैसे—

**जाणुतग्घं, जाणुमत्तं**=जांघ भर ऊँचा।

## ण

§ ५३. **णो च पुरिसा** ४.४८—ऊपर के ही अर्थ में, यदि ऊँचाई प्रतीत हो, तो 'पुरिस' शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है; और 'मत्त' तथा 'तग्घ' भी। जैसे—

**पोरिसं, पुरिसमत्तं, पुरिसतग्घं**=पुरुष भर ऊँचा।

## अय

§ ५४. **अयुभद्वितीहंसे** ४.४९—अंश का यदि बोध होता हो, तो 'उभ', 'द्वि' तथा 'ति' शब्दों से परे 'अय' प्रत्यय होता है। जैसे—

उभो अंसा अस्स—**उभयं**=दोनों अंश। **द्वयं**=दोनों अंश। **तयं**=तीनों अंश।

## क. आकी

§ ५५. **एकाकाक्यसहाये** ४.५५—'असहाय' के अर्थ में, 'एक' शब्द से परे 'क' तथा 'आकी' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**एकको, एकाकी**=अकेला=असहाय।

## रतर, रतम, इस्सिक, इय, इट्ठ

§ ५३. **किम्हा निद्धारणे रतर-रतमा** ४.५७—बहुतों में से एक का निर्धारण जाना जाय, तो 'किं' शब्द से परे 'रतर' तथा 'रतम' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**कतरो कतमो वा देवदत्तो भवतं**=आप लोगों में कौन देवदत्त हैं?

§ ५४. **तरतमिस्सिकियिट्ठातिसये** ४.६४—अतिशय का अर्थ जाना जाय, तो शब्द से परे 'तर', 'तम', 'इस्सिक', 'इय', तथा 'इट्ठ' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

अतिसयेन पापो—**पापतरो, पापतमो, पापिस्सिको, पापियो, पापिट्ठो**=अत्यन्त पापी।

**जेय्यो, जेट्ठो**[२]। **साधियो, साधिट्ठो**[३]। **नेदियो, नेदिट्ठो**। **सेय्यो, सेट्ठो**[३]। **कणियो, कणिटठो**[४]। **मेधियो, मेधिट्ठो**[५]।

§ ५५. **क्वचि प्पच्चये ३.६८**—प्रत्यय परे हो, तो स्त्रीप्रत्ययान्त शब्द कहीं कहीं पुल्लिङ्ग-रूप ग्रहण करता है। जैसे—अतिसयेन व्यत्ता—**व्यत्ततरा, व्यत्ततमा**।

## द्वितीयान्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय

## ण, क, णिक

§ ५६. **तमधीते तं जानाति कणिका च ४.१४**—'उसको अध्ययन करता है, या जानता है', इस अर्थ में शब्द से परे 'ण', 'क' तथा 'णिक' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

व्याकरणं अधीते जानाति वा—**वेय्याकरणो**। **छान्दसो**=छन्द-शास्त्र को जो अध्ययन करता है, या जानता है। **पदको**=पद को अध्ययन करने, या जानने वाला। **वेनयिको**=विनय को अध्ययन करने, या जानने वाला। **सुत्तन्तिको**=सूत्र-पिटक को अध्ययन करने, या जानने वाला।

---

२. **जो वुद्धस्सियिट्ठेसु ४.१३५**—'इय' तथा 'इट्ठ' प्रत्ययों के आने से, 'वुद्ध' शब्द का 'ज' आदेश होता है। जैसे—अतिसयेन वुद्धो—**जेय्यो, जेट्ठो**।

३. **बाळ्हन्तिकपसत्थानं साधनेदसा ४.१३६**—'इय' तथा 'इट्ठ' प्रत्ययों के आने से, 'बाळ्ह', 'अन्तिक', तथा 'पसत्थ' शब्दों का यथाक्रम 'साध', 'नेद' तथा 'स' आदेश होता है। जैसे—

अतिसयेन बाळ्हो—**साधियो, साधिट्ठो**। अतिसयेन अन्तिको—**नेदियो, नेदिट्ठो**। अतिसयेन पसत्थो—**सेय्यो, सेट्ठो**।

४. **कण्कनाप्पयुवानं ४.१३७**—'इय' तथा 'इट्ठ' प्रत्ययों के आने से, अधिक अल्प के अर्थ में, 'युव' शब्द का 'कण्' तथा 'कन' आदेश हो जाता है। जैसे—

**कणियो, कणिट्ठो। कनियो, कनिट्ठो।**

५. **लोपो वीमन्तुवन्तूनं ४.१३८**—'इय' तथा 'इट्ठ' प्रत्ययों के आने से, 'वी', 'मन्तु' तथा 'वन्तु' प्रत्ययों का लोप हो जाता है। जैसे—

अतिसयेन मेधावी—**मेधियो, मेधिट्ठो**। अतिसयेन सतिमा—**सतियो, सतिट्ठो**। अतिसयेन गुणवा—**गुणियो, गुणिट्ठो**।

## णिक

§ ५७. **तं हन्तरहति गच्छतुच्छति चरति** ४.२८—'उसे वध करता है, उसे पाने का योग्य होता है, वहाँ जाता है, वहाँ उञ्छन करता है, उसका आचरण करता है'—इन अर्थों में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पक्खिको, साकुणिको**=चिड़ीमार। **मायूरिको**=मोर मारने वाला। **मच्छिको, मेनिको**=मछुआ। **मागविको, हारिणिको**=हरिण मारने वाला व्याधा। **सूकरिको**=सूअर मारने वाला।

सतं अरहति इति—**सातिकं**=सौ रुपये पा सकने वाला। **सन्दिट्ठिकं**=जीते जी देखा जा सकने वाला। **एहिपस्सिको**=जिसके विषय में यह कहा जा सके कि 'आवो, इसे देखो'।

परदारं गच्छतीति—**पारदारिको**=परस्त्री-गमन करने वाला। **मग्गिको**=राह में जाने वाला। **पञ्ञासयोजनिको**=पचास योजन जाने वाला।

खदरे उञ्छति इति—**खादरिको**=खैर इकट्ठा करने वाला। **सामाकिको**=सामाक धान बटोरने वाला।

धम्मं चरति इति=**धम्मिको**। **अधम्मिको**।

## ल्ल

§ ५८. **तन्निस्सिते ल्लो** ४.६५—'उसको आधार मान कर होने वाले' के अर्थ में, शब्द से परे 'ल्ल' प्रत्यय होता है। जैसे—

वेदनिस्सितं—**वेदल्लं**। दुट्ठुनिस्सितं—**दुट्ठुल्लं**।

## णेय्य

§ ५९. **दक्खिणायारहे** ४.७६—'उसको पाने का योग्य होना' इस अर्थ में, 'दक्खिणा' शब्द से परे 'णेय्य' प्रत्यय होता है। जैसे—

दक्खिणं अरहती ति—**दक्खिणेय्यो**=जो दक्षिणा पाने का योग्य पात्र है।

[**ण्यो तुमन्ता** ४.७७—ऊपर के ही अर्थ में, 'तुं' प्रत्ययान्त होने से, 'ण्य'

प्रत्यय होता है। जैसे—

**घातेतायं वा घातेतुं। पब्बाजेतायं वा पब्बाजेतुं**]

## तृतीयान्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय

### ण

§ ६०. **ण रागा तेन रत्तं** ४.११—'इस रँग से रंगा हुआ', इस अर्थ में शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। [पृ० २५५, पाद टि०] जैसे—

कासावेन रत्तं—**कासावं**=काषाय रँग से रंगा हुआ। **कोसुम्भं**=कुसुम के रंग से रंगा हुआ। **हालिद्दं**=हल्दी के रंग से रंगा हुआ।

§ ६१. **नक्खत्तेनिन्दुयुत्तेन काले** ४.१२—यदि इन्दु-युक्त नक्षत्र से कोई काल लक्षित हो, तो उससे परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

**फुस्सी रत्ति**=पूस की रात। **फुस्सो अहो**=पूस का दिन।

§ ६२. **तेन निब्बत्ते** ४.१८—'उसके द्वारा बनाया गया' इस अर्थ में 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—कुसम्बेन निब्बत्तो—**कोसम्बी**=जो नगरी कुसम्ब ऋषि के द्वारा बसाई गई है। **काकन्दी**। **माकन्दी**। सहस्सेन निब्बत्ता **साहस्सी**—परिखा।

§ ६३. **तेन कतं, कीतं, बद्धं, अभिसंखतं, संसट्ठं, हतं, हन्ति, जितं, जयति, दिब्बति, खणति, तरति, चरति, वहति, जीवति** ४.२९—'इससे किया गया है, खरीदा गया है, बाँधा गया है, अभिसंस्कृत किया गया है, लगा है, मारा गया है, मारता है, जीता गया है, जीतता है, खेलता है, खनता है, तरण करता है, आचरण करता है, वहन करता है, जीता है,'—इन अर्थों में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। जैसे—

कायेन कतं—**कायिकं**=शरीर से किया गया। **वाचसिकं**=वचन से किया गया। **मानसिकं**=मन से किया गया। वातेन कतो आबाधो—**वातिको**=वायु के कारण उत्पन्न रोग।

सतेन कीतं—**सातिकं**=सौ रुपये में खरीदा गया। **साहस्सिकं**=हज़ार रुपए में ख़रीदा गया।

वरत्ताय बद्धो—**वारत्तिको**=रस्सी से बँधा। **आयसिको**=लोहे से बँधा हुआ। **पासिको**=जाल से बँधा हुआ।

घतेन अभिसङ्खतं संसट्ठं वा—**घातिकं**=घी से तैयार हुआ, या मिला। **गोळिकं**=गुड़ से ०। **दाधिकं**=दही से ०। **मारीचिकं**=मिर्च से ०।

जालेन हतो हन्तीति वा—**जालिको**=जाल से मरा हुआ, या मारने वाला। **बाळिसिको**=बंसी से ०।

अक्खेहि जितं=**अक्खिकं**=पासा से जीता गया। अक्खेहि जयति दिब्बति वा—**अक्खिको**=पासा से जीतने वाला, या खेलने वाला।

खणित्तिया खणतीति—**खाणित्तिको**=खन्ती से खनने वाला। **कुद्दालिको**=कुदाल से खनने वाला।

उलुम्पेन तरति इति—**ओलुम्पिको**=बेड़ा से पार करने वाला। **गोपुच्छिको**=गाय की पूँछ पकड़ कर पार करने वाला। **नाविको**=नाव से पार करने वाला।

सकटेन चरतीति—**साकटिको**=सग्गड़ के साथ चलने वाला। **रथिको**=रथ से चलने वाला।

बन्धेन वहति—**बन्धिको**=बाँध कर वहन करने वाला। **अंसिको**=कंधे पर वहन करने वाला। **सीसिको**=शिर से वहन करने वाला।

वेतनेन जीवति—**वेतनिको**=वेतन से जीने वाला। **भतिको**=मजदूरी से जीने वाला। **कयविक्कयिको**=क्रयविक्रय करके जीने वाला।

## ल, इय

§ ६४. **तेन दत्ते लिया** ४.५८—'उससे प्रदत्त है' इस अर्थ में, शब्द से परे 'ल' तथा 'इय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

देवेन दत्तो—**देवलो, देवियो**। ब्रह्मुना दत्तो—**ब्रह्मलो, ब्रह्मियो**। **सीवलो, सीवियो**। **नागलो, नागियो**।

## इम

§ ६५. **भावा तेन निब्बत्ते** ४.६३—'उससे तैयार किया गया है' इस अर्थ में, भाव-वाचक शब्द से परे 'इम' प्रत्यय होता है। जैसे—

पाकेन निब्बत्तं—**पाकिमं**=जो पका कर तैयार किया गया है। सेकेन निब्बत्तं—**सेकिमं**=जो सींच कर तैयार किया गया है।

## चतुर्थ्यन्त शब्दों से परे आने वाला प्रत्यय

### णिक

§ ६६. **तस्स संवत्तति** ४.३०—'इसके लिए होता है' इस अर्थ में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। [पृ० २५५—पाद टिप्पणी] जैसे—

पुनब्भवाय संवत्तति इति—**पोनोभविको**=जो पुनर्जन्म के लिए कारण हो। स्त्रीलिङ्ग में—**पोनोभविका**। लोकाय संवत्तति—**लोकिको**=जो लोक के लिए हो। सग्गाय संवत्तति—**सोवग्गिको**=जो स्वर्ग के लिए हो।

## पञ्चम्यन्त शब्दों से परे आने वाला प्रत्यय

### णिक

§ ६७. **ततो सम्भूतमागतं** ४.३१—'उससे सम्भूत, या आया हुआ' इस अर्थ में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। जैसे—

मातितो सम्भूतमागतं वा—**मत्तिकं**=माँ की ओर से सम्भूत, या आया हुआ। **पेत्तिकं**=पिता की ओर से ०।

'ण्य' 'रियण', 'र्य' प्रत्यय भी उक्त अर्थ में होते हैं। जैसे—

सुरभितो सम्भूतं—**सोरभ्यं**=सुगन्धि से सम्भूत। थनतो सम्भूतं—**थञ्ञं**=दूध। पितितो सम्भूतो—**पेत्तियो**। **मातियो, मत्तियो, मच्चो**।

# छठा काण्ड

## दूसरा पाठ

## (ख)

# तद्धित प्रकरण

### षष्ठ्यन्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय

### ण[1]

§ ६८. **णो वापच्चे** ४.१—'उसका अपत्य' इस अर्थ में, शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

वसिट्ठस्स अपच्चं—**वासिट्ठो, वासेट्ठो, वासिट्ठी**=वशिष्ठ के अपत्य। रघुनो अपच्चं—**राघवो**।

### णान, णायन[1]

§ ६९. **वच्छादितो णानणायना** ४.२—ऊपर के ही अर्थ में, 'वच्छ' आदि गोत्र वाचक शब्दों से परे, 'णान' तथा 'णायन' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**वच्छानो, वच्छायनो**=वत्स गोत्र में उत्पन्न। **कच्चानो, कच्चायनो**= कात्यायन गोत्र में उत्पन्न।

**कातियानो। मोग्गल्लानो, मोग्गल्लायनो। साकटानो, साकटायनो। कण्हानो, कण्हायनो।**

### णेय्य, णेर[1]

§ ७०. **कत्तिकाविधवादीहि णेय्यणेरा** ४.३—ऊपर के ही अर्थ में,

'कत्तिका' आदि शब्दों से परे, 'णेय्य' तथा, 'विधवा' आदि शब्दों से परे 'णेर' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**कत्तिकेय्यो**=कार्तिकेय। **वेनतेय्यो**। **भागिनेय्यो**=भांजा।

**वेधवेरो**=विधवा का लड़का। **बन्धकेरो**=वन्धकी अर्थात् अभिसारिका का पुत्र। **नाळिकेरो**। **सामणेरो**।

## ण्य[2]

§ ७१. **ण्य दि च्चा दो हि** ४.४—ऊपर के ही अर्थ में, 'दिति' आदि शब्दों से परे 'ण्य' प्रत्यय होता है। जैसे—

**देच्चो**=दिति का अपत्य। **आदिच्चो**=अदिति का अपत्य। **कोण्डञ्ञो**=

---

१. **स रा न मा दि स्सा यु व ण्ण स्सा ए ओ णा नु ब न्धे** ४.१२४—'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, शब्द के आदिभूत 'अ', 'इ', तथा 'उ' का यथाक्रम 'आ', 'ए' तथा 'ओ' हो जाता है। जैसे—

अदितिया अपच्चं—अदिति+ण्य=(लोपो' वण्णिवण्णानं ४.१३१) आदित्+य=आदित्यं=**आँदिच्चं**। रघु+ण=**राघवो**। विनता+णेय्य=**वेनतेय्यो**। मीन+णिक=**मेनिको**। उळुम्पेन तरतति—उळुम्प+णिक=**ओळुम्पिको**। दुभगस्स भावो—दुभग+ण्य=**दोभग्गं**।

**सं यो गे क्व चि** ४.१२५—'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, संयुक्त अक्षर से पूर्व 'अ', 'इ' तथा 'उ' का कहीं कहीं यथाक्रम 'आ', 'ए' तथा 'ओ' होता है। जैसे—दितिया अपच्चं—दिति+ण्य=**देच्चो**। कुण्डनिया अपच्चं—**कोण्डञ्ञो**।

बहुत स्थानों में यह आदेश नहीं होता है। जैसे—वच्छ+णान=**वच्छानो**। कत्तिका+णेय्य=**कत्तिकेय्यो**। दक्ख+णि=**दक्खि**।

**उ व ण्ण स्सा व ङ् स रे** ४.१२९—यदि 'ण' अनुबन्ध वाला कोई प्रत्यय आवे, जिसके आदि में स्वर हो, तो नाम के अन्त्य 'उ' का 'अव' हो जाता है। जैसे—रघु+ण=**राघवो**।

**म ज्झे** ४.१२६—कहीं कहीं, मध्य में भी स्थित 'अ', 'इ', तथा 'उ' का यथाक्रम 'आ', 'ए', तथा 'ओ' हो जाता है। जैसे—वसिट्ठस्स अपच्चं—वसिट्ठ+ण=**वासेट्ठो**।

कुण्डनि का अपत्य। **गग्यो**=गर्ग का लड़का। **भातब्यो**[2]=भाई का लड़का, भतीजा।

## णि[2]

§ ७२. **आ णि ४.५**—ऊपर के ही अर्थ में, अकारान्त शब्द से परे विकल्प से 'णि' प्रत्यय होता है। जैसे—

**दक्खि**=दक्ष का अपत्य। **दत्ति**=दत्त का अपत्य। **दोणि**=द्रोण का अपत्य। **वासवि**=वासव का अपत्य। **वारुणि**=वरुण का अपत्य।

## ञ्ञो

§ ७३. **राजतो ञ्ञो जातियं ४.६**—यदि जाति का अर्थ प्रगट होता हो, तो अपत्य के अर्थ में, 'राज' शब्द से परे 'ञ्ञ' प्रत्यय होता है। जैसे—

**राजञ्ञो**=राजा की जाति का।

## य, इय

§ ७४. **खत्ता यिया ४.७**—यदि जाति का अर्थ प्रगट होता हो, तो अपत्य के अर्थ में, 'खत्त' शब्द से परे 'य' तथा 'इय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**खत्यो, खत्तियो**=क्षत्रिय जाति का।

## स्स, सण

§ ७५. **मनुतो स्ससण् ४.८**—ऊपर के अर्थ में, 'मनु' शब्द से परे, 'स्स' तथा 'सण्' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

**मनुस्सो, मानुसो**। स्त्रीलिङ्ग में—**मनुस्सा, मानुसी**।

---

२. **यम्हि गोस्स च ४.१३०**—'य' से आरम्भ होने वाला कोई प्रत्यय आवे, तो 'गो' तथा उकारान्त शब्दों के अन्त्य स्वर का 'अव' आदेश हो जाता है। जैसे—गुन्नं इदं—गो+य=गव+य=(लोपो' वण्णिवण्णानं ४.१३१) **गव्यं**। भानुनो अपच्चं—भानु+ण्य=**भातव्यो**।

## ण

§ ७६. **जनपदनामस्मा खत्तिया रञ्ञे च णो ४.९**—'वहाँ का क्षत्रिय या राजा' इस अर्थ में, जनपद के नाम से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पञ्चालो**=पञ्चाल का क्षत्रिय या राजा। **कोसलो। मागधो। ओक्काको।**

## ण्य

§ ७७. **ण्य कुरुसिवीहि ४.१०**—अपत्य तथा राजा के अर्थ में, 'कुरु' तथा 'सिवि' शब्दों से परे, 'ण्य' प्रत्यय होता है। जैसे—

**कोरब्यो**=कुरु का अपत्य, या राजा। **सेब्यो।**

## णो

§ ७८. **तस्स विसये देसे ४.१५**—'उनके आसपास की जगह' इस अर्थ में, 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

वसातीनं विसयो देसो—**वासातो।**

§ ७९. **निवासे तन्नामे ४.१६**—'उनके निवास करने की जगह' इस अर्थ में, नाम से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

सिवीनं निवासो देसो—**सेब्यो**=जिस जगह शिवी लोग निवास करें। **वासातो**=जिस जगह 'वसाती' लोग निवास करें

§ ८०. **अदूरभवे ४.१७**—'उसके पास वाला देश' इस अर्थ में, उस नाम से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

विदिसाय अदूरभवं—**वेदिसं**=विदिशा के पास ही।

## णिक

§ ८१. **तस्सिदं ४.३३**—'यह इसका है' इस अर्थ में, शब्द से परे 'णिक', 'किय', 'निय', तथा 'क' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

संघस्स इदं—**सङ्घिकं**=जो संघ का हो। **पुग्गलिकं**=जो किसी व्यक्ति-विशेष (=पुद्गल) का हो। **सक्यपुत्तिको** : सक्यपुत्तियो=जो शाक्यपुत्र का हो। **नाथपुत्तिको**=जो नाथपुत्र का हो। **जेनदत्तिको**=जो जैनदत्त का हो।

किय—**सकियो**=स्वकीय, अपना। **परकियो**=दूसरे का।

निय—**अत्तनियं**=अपना।

क—**सको**=अपना। **राजकं**=राजा का।

## ण

§ ८२. **णो** ४.३४—'यह इसका है' इस अर्थ में, शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

कच्चायनस्स इदं—**कच्चायनं व्याकरणं**=कात्यायन का व्याकरण। **सोगतं सासनं**=सौगत बुद्ध का शासन। **माहिसं**=भैंसे का दूध, मांस आदि।

## य

§ ८३. **गवादीहि यो** ४.३५—ऊपर के ही अर्थ में, 'गो' आदि शब्दों [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] से परे 'य' प्रत्यय होता है। जैसे—

गुन्नं इदं—**गव्यं**=गाय का (दूध, मांस या कुछ)। कविनो इदं—**कव्यं**=काव्य।

## रेय्यण

§ ८४. **पितितो भातरि रेय्यण्** ४.३६—'पितु' शब्द से परे, उसके भाई के अर्थ में, 'रेय्यण्' प्रत्यय होता है। जैसे—

पितुनो भाता—**पेत्तेय्यो**=चाचा।

## छ

§ ८५. **मातितो च भगिनियं छो** ४.३७—'मातु' तथा 'पितु' शब्दों से परे, उनकी बहन के अर्थ में 'छ' प्रत्यय होता है। जैसे—

मातुया भगिनी—**मातुच्छा**=मौसी। पितुनो भगिनी—**पितुच्छा**=फूआ।

---

३. **णिकस्सियो वा** ४.१४१—'णिक' प्रत्यय का विकल्प से 'इय' आदेश हो जाता है। जैसे—सक्यपुत्तस्स अयं—**सक्यपुत्तियो, सक्यपुत्तिको**।

## आमह

§ ८६. **मातापितुस्वामहो** ४.३८—'मातु' तथा 'पितु' शब्दों से परे, उनके पिता-माता के अर्थ में, 'आमह' प्रत्यय होता है। जैसे—

मातुया माता—**मातामही**=नानी। मातुया पिता—**मातामहो**=नाना। पितुनो माता—**पितामही**=दादी। पितुनो पिता—**पितामहो**=दादा।

## रेय्यण

§ ८७, **हिते रेय्यण्** ४.३९—'उनके हित के लिए' इस अर्थ में, 'मातु' तथा 'पितु' शब्दों से परे 'रेय्यण्' प्रत्यय होता है। जैसे—

मातुनो हिते—**मत्तेय्यो**। पितुनो हिते—**पेत्तेय्यो**।

## तर

§ ८८. **वच्छादीहि तनुत्ते तरो** ४.६—उसका छोटा होने के अर्थ मे, 'वच्छ' आदि शब्दों से परे 'तर' प्रत्यय होता है। जैसे—

**वच्छतरो**=छोटा बछड़ा। **ओक्खतरो**=छोटा बैल। **अस्सतरो**=खच्चर (आधा घोड़ा, आधा गदहा)।

## ण, णिक, णेय्य, मय

§ ८९. **तस्स विकारावयवेसु णणिकणेय्यमया** ४.६६—'उसका विकार या अवयव' इस अर्थ में, शब्द से परे 'ण', 'णिक', 'णेय्य', तथा 'मय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

*ण*—**आयसं**=लोहे का बना। **ओदुम्बरं**=गूलर का। **कापोतं**=कबूतर का।

*णिक*—**कप्पासिकं**=कपास का बना।

*णेय्य*—**एणेय्यं**=एणि मृग का। **कोसेय्यं**=रेशम का बना।

*मय*—**तिणमयं**=तृण का। **दारुमयं**=लकड़ी का बना। **मत्तिकामयं**=मिट्टी का बना। **गोमयं**=गोबर।

## स्सण

§ ९०. **जतुतो स्सण् वा** ४.६७—ऊपर के ही अर्थ में, 'जतु' शब्द से परे,

विकल्प मे 'स्सण्' प्रत्यय होता है। जैसे—

जतुनो विकारो—**जातुस्सं, जातुमयं**=लाह का बना।

## कण्ण, णिक

§ ६१. **समूहे कण्णणिका** ४.६८—'उनका समूह' इस अर्थ में, शब्द से परे 'कण', ण, तथा 'णिक' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

*कण्*—**राजञ्ञकं**=राजा की जाति के लोगों का जमाव। **मानुस्सकं**=आदमियों का जमाव। **ओट्ठकं**= ऊंटों का जमाव। **ओरब्भकं**=भेड़ों का०। **राजकं**=राजों का०। **राजपुत्तकं**=राजपुत्रों का०। **हत्थिकं**=हाथी का०। **धेनुकं**=गौवों का०।

*ण*—**काकं**=कौओं का जमाव। **भिक्खं**=भिक्षुओं का०।

*णिक*—(केवल प्राणहीन मे परे) **आपूपिकं**=पूए की ढेर। **संकुलिकं**=रोटी की ढेर।

## ता

§ ६२. **जनादीहि ता** ४.६६—'उनका समूह' इस अर्थ में, 'जन' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे 'ता' प्रत्यय होता है। जैसे—

**जनता**=जन-समूह। **गजता**=गज-समूह। **बन्धुता**=बन्धु-समूह।

## स्स

§ ६३. **चक्खादितो स्सो** ४.७१—'उसके हित के लिए' इस अर्थ में, 'चक्खु' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, 'स्स' प्रत्यय होता है। जैसे—चक्खुनो हितं—**चक्खुस्सं**। आयुनो हितं—**आयुस्सं**।

## जातिय

§ ६४. **तब्बति जातियो** ४.११३—'उस प्रकार का' इस अर्थ में, उस सामान्य वाचक शब्दों से परे 'जातिय' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पटुजातियो। मुदुजातियो।**

## सप्तम्यन्त शब्दों से परे आने वाले प्रत्यय

### ण

§ ६५. **तत्र भवे** ४.२०—'उसमें हुआ' इस अर्थ में, शब्द से परे 'ण' प्रत्यय होता है। जैसे—

उदके भवो—**ओदको**=जल में उत्पन्न। **ओरसो**=उरुसे उत्पन्न। **जानपदो**=जनपद में उत्पन्न हुआ। **मागधो**=मगध में उत्पन्न हुआ। **कापिलवत्थवो**=कपिलवस्तु में उत्पन्न हुआ। **कोसम्बो**=कोशाम्बी में उत्पन्न। मनसि भवो—**मन**+ण=**मानसो**[४]।

### तन

§ ६६. **अज्जादीहि तनो** ४.२१—ऊपर के ही अर्थ में, 'अज्ज' आदि शब्दों से परे 'तन' प्रत्यय होता है। जैसे—

अज्ज भवो—**अज्जतनो**=आज दिन हुआ। **स्वातनो**=कल होने वाला। **हिय्यत्तनो**=कल हुआ हुआ।

§ ६७. **पुरातो णो च** ४.२२—ऊपर के ही अर्थ में, 'पुरा' शब्द से परे, 'ण' प्रत्यय होता है, और 'तन' प्रत्यय भी। जैसे—

**पुराणो, पुरातनो**=जो बहुत पहले हो चुका है।

### अच्च

§ ६८. **अमात्वच्चो** ४.२३—साथ रहने के अर्थ में, 'अमा' (=साथ) शब्द से परे 'अच्च' प्रत्यय होता है। जैसे—

**अमच्चो**=साथ रहने वाला, मंत्री।

---

४. **मनादीनं सक्** ४.१२८—'ण' अनुबन्ध वाला प्रत्यय आने से, 'मन' आदि शब्दों से परे 'स' का आगम होता है। जैसे—

मनसि भवं—**मानसं**। दुम्मनसो भावो—**दोमनस्सं**। **सोमनस्सं**।

## इम

§ ९९. मज्झादित्विमो ४.२४—'उसमें हुआ' इस अर्थ में, 'मज्झ' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों से परे, 'इम' प्रत्यय होता है। जैसे—

**मज्झिमो** =मध्य में हुआ। **अन्तिमो** =अन्त में हुआ।

## कण, णेय्य, णेय्यक, य, इय

§ १००. कणणेय्यणेय्यकयिया ४.२५—ऊपर के ही अर्थ में, शब्द से परे 'कण', 'णेय्य', 'णेय्यक', 'य', तथा 'इय' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

*कण्*—कुसिनारायं भवो—**कोसिनारको**। **मागधको**। **आरञ्ञको** =जंगल में हुआ।

*णेय्य*—**गङ्गेय्यो** =गंगा में हुआ। **पब्बतेय्यो** =पर्वत पर हुआ। **वानेय्यो** = वन में हुआ।

*णेय्यक*—**कोलेय्यको** =कुल में हुआ। **बाराणसेय्यको** =बनारस में हुआ। **चम्पेय्यको** =चम्पा में हुआ।

*य*—**गम्मो** =ग्राम्य। **दिब्बो** =दिव्य।

*इय*—**गामियो** =ग्राम्य। **उदरियो** =उदर में हुआ। **दिवियो** =स्वर्ग में हुआ। **पञ्चालियो** =पञ्चाल में हुआ। **बोधिपक्खियो** =ज्ञान के पक्ष का। **लोकियो** =लोक में हुआ।

## णिक

§ १०१. णिको ४.२६—ऊपर के ही अर्थ में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। जैसे—

**सारदिको** =शरत्काल में हुआ। **सारदिको दिवसो**। **सारदिका रत्ति**।

§ १०२. तत्थ वसति विदितो भत्तो नियुत्तो ४.३२—'वहाँ रहता है, वहाँ विदित है, उसमें भक्ति रखता है, वहाँ नियुक्त है'—इन अर्थों में, शब्द से परे 'णिक' प्रत्यय होता है। जैसे—

रुक्खमूले वसति—**रुक्खमूलिको** =वृक्ष के नीचे रहने वाला। **आरञ्ञिको** = जंगल में रहने वाला। **सोसानिको** =स्मशान में रहने वाला।

लोके विदितो—**लोकिको**।

चतुमहाराजेसु भत्ता—**चातुम्महाराजिका**=चतुर्महाराजके भक्त।

द्वारे नियुत्तो—**दोवारिको**=द्वार पर नियुक्त पहरेदार।

## ण्य

§ १०३. **ण्यो तत्थ साधु** ४.७२—उस विषय में कुशल, योग्य, तथा हितकर होने के अर्थ में, शब्द से परे 'ण्य' प्रत्यय होता है। जैसे—

सभायं साधु—**सब्भो**। परिसायं साधु—**पारिसज्जो**।

## निय, ञ्ञ

§ १०४. **कम्मा नियञ्ञा** ४.७३—ऊपर के ही अर्थ में, 'कम्म' शब्द से परे 'निय' तथा 'ञ्ञ' प्रत्यय होते हैं। जैसे—

कम्मे साधु—**कम्मनियं, कम्मञ्ञं**।

## इक

§ १०५. **कथादित्विको** ४.७४—ऊपर के ही अर्थ में, 'कथा' आदि शब्दों [देखिए—तीसरा परिशिष्ट] से परे 'इक' प्रत्यय होता है। जैसे—

**कथिको। धम्मकथिको। सङ्गामिको। पवासिको। उपवासिको।**

## णेय्य

§ १०६. **पथादीहि णेय्यो** ४.७५—ऊपर के ही अर्थ में, 'पथ' आदि शब्दों से परे 'णेय्य' प्रत्यय होता है। जैसे—

**पाथेय्यं**=पाथेय। **सापतेय्यं**=धन।

# अन्य प्रत्यय

**दिस्सन्तञ्ञे' पि पच्चया** ४.१२०—जितने कहे गए हैं, उनसे भिन्न भी प्रत्यय देखे जाते हैं। जैसे—

विविधा+मातरो—**विमातरो**। तासं पुत्ता—**वेमातिका** (यहाँ 'रिकण्'

प्रत्यय लगा)।

पथं गच्छतीति—**पथावी** ('आवी' प्रत्यय)।

इस्सा अस्स अत्थीति—**इस्सुकी** ('उकी' प्रत्यय)।

धुरं वहन्तीति—**धोरय्हा** ('य्हण' प्रत्यय)।

**सकत्थे ४.१२२**—अपने ही अर्थ में भी, शब्द से परे कुछ प्रत्यय देखे जाते हैं। जैसे—**हीनको, पोतको, किच्चयं**।

# ३०. अभ्यास

१. हिन्दी में अनुवाद कीजिए—

(क) विपस्सी, सिखी, वेस्सभू च भगवन्तो गोत्तेन कोण्डञ्ञा अहेसुं। ककुसन्धो, कोणागमनो, कस्सपो च भगवन्तो गोत्तेन कस्सपा अहेसुं। अहं एतरहि (भगवा) गोतमो गोत्तेन। **वासिट्ठा, भारद्वाजा, कच्चाना, वच्छायना, कण्हायना, अग्गिवेस्सा, कोसिका, भग्गवा,** ब्राह्मणा च खत्तिया च गहपतयो भगवन्तं अभिवन्दन्ति, नमस्सन्ति, पञ्हे पुच्छन्ति। भगवा नेमं पुट्ठे पुट्ठे पञ्हे व्याकरोति।

(ख) राजगहिका, **मागधिका, कापिलवत्थिका,** कोसंविका गहपतयो भगवन्तं भिक्खु-सङ्घं च उपट्ठहन्ति। **सुत्तन्तिका,** वेनयिका, **आभिधम्मिका** भिक्खू सज्झायन्ति। **कच्चानो मोग्गलानो** च **वेय्याकरणिका**। पंसुकूलिका **तेचीवरिका** भिक्खू अब्भोकासिका हुत्वा विहरन्ति। भूते (भूत-काले) **अज्जतनी, हिय्यत्तनी** परोक्खा विभत्तियो होन्ति।

(ग) अथ खो राजा मागधो अजात-सत्तु वेदेहि-पुत्तो **कोसिनारकानं** मल्लानं दूतं पाहेसि। **वेसालिका** लिच्छवी। कापिलवत्थवा सक्या। रामगामका कोलिया। वेठदीपको ब्राह्मणो। **पावेय्यका** मल्ला दूतं पाहेसुं। दोणो ब्राह्मणो किर भगवतो सरीरानि अट्ठधा समं सुविभत्तं विभजित्वा, तेसं अदासि। अदंसु खो ते दोणस्स ब्राह्मणस्स कुम्भं याचमानस्स कुम्भं ति। पिप्फलिवनिया **मोरिया** पन अङ्गारं हरिंसु।

(घ) पितामहो, **मातामहो,** मज्झिमो, अन्तिमो, पापिट्ठो, सेट्ठो, **धम्मिको, मातुच्छा,** पितुच्छा, गारवं, अज्जवं, **पोरी,** सन्दिट्ठिकं, एहिपस्सिकं, **पोनो भविको, दक्खिणेय्यो,** आहुनेय्यो, अधिपतेय्यं, देवता, जनता।

(ङ) **स्वातनाय** भत्तं अधिवासेसि। **पेत्तिकं** च **मत्तिकं** च धनं **सोगतानं** सामणेरानं च समणानं अत्थाय विसज्जेसि। पायासि **राजञ्ञो** राजदायं **ब्रह्मदेय्यं** सेतव्यं अज्झावसति। **कोसिनारका** मल्ला पुरत्थिमेन द्वारेन निक्खमिंसु।

**२. ऊपर के काले अक्षरों में छपे शब्दों से वाक्य बनाइए।**

**३. पालि में अनुवाद कीजिए—**

(क) आज का भोजन। कल का दान। गत-कल की पूजा। मगध का राजा। शाक्य कुमार। कपिल-वस्तु के मनुष्य। कुरुदेश का राजा। इसी जन्म में। मन की व्यथा। शरीर की व्याधि। सालाना त्यौहार। वर्षा का वास। पाँच महिने की चारिका। संघ को दान। ध्यान का आनन्द। व्याकरण जानने वालों की सभा। त्रिपिटक की गाथा। वशिष्ठ, भृगु, उदुम्वर गोत्र के ऋषि।

**३. निम्नलिखित प्रत्ययों के कुछ उदाहरण दीजिए—**

१. ण, २. णिक, ३. क, ४. त्तक, ५. रति, ६. रीव, ७. रीवतक, ८. इत, ९. नग्घ, १०. काकी, ११. रतर, १२. रतम, १३. इय, १४. इट्ठ, १५. ल्ल, १६. णेय्य, १७. ण्य, १८. ल, १९. णान, २०. णायन।

**४. निम्नलिखित शब्दों में प्रत्यय का निर्देश कीजिए—**

सोगतो। वेणिको। समणको। एत्तावन्तु। कति। कीव। पलमत्तं। एकाकी। देवलो। वच्छानो। अज्जतनं। जनता। जातुस्सं। पितामहो। खत्यो। वारुणि। सामणेरो।

---

# छठा काण्ड

## तीसरा पाठ

## समास-प्रकरण

**स्यादि स्यादिनेकत्थं ३.१**—स्याद्यन्त शब्द, स्याद्यन्त शब्द के साथ एकार्थ होते हैं। यह, भिन्न अर्थों का एकार्थ हो जाना समास कहा जाता है। समास छः हैं—१ अव्ययीभाव, २ बहुव्रीहि, ३ तत्पुरुष, ४ कर्मधारय, ५ क्रियार्थ और ६ द्वन्द। जैसे—

### १. अव्ययीभाव ( *असंख्य* )

§ १. **असंख्यं विभत्तिसम्पत्तिसमीपसाकल्याभावयथापच्छा-युगपदत्थे ३.२**—'विभक्ति, सम्पत्ति, समीप, साकल्य, अभाव, यथा, पश्चात्, और युगपद'—इन अर्थों में, अव्यय के साथ समास होता है। जैसे—

*विभक्ति*—इत्थीसु कथा पवत्ता—**अधित्थि**।[1]

---

१. **पुब्बस्मामादितो २.१२२**—अव्ययी भाव समास होने पर, शब्द से परे, प्रायः विभक्तियों का लोप होता है। जैसे—इत्थीसु कथा पवत्ता—**अधित्थि**।

कहीं कहीं नहीं होता है। जैसे—**यथापत्तिया**। यथापरिसाय।

**नातोमपञ्चमिया २.१२३**—अकारान्त अव्ययीभाव समास से परे, सभी विभक्तियों का लोप नहीं होता है। पञ्चमी को छोड़, दूसरी विभक्तियों के साथ 'अं' तो होता है। जैसे—**उपकुम्भं**=घड़े के पास।

**वा ततिया सत्तमीनं २.१२४**—अकारान्त अव्ययीभाव समास से परे, तृतीया तथा सप्तमी विभक्ति में भी, विकल्प से 'अं' होता है। जैसे—

उपकुम्भेन कतं—**उपकुम्भं कतं**। उपकुम्भे निधेहि—**उपकुम्भं निधेहि**।

*सम्पत्ति*—सम्पन्नं ब्रह्मं—**सब्रह्मं लिच्छवीनं**। समिद्धि भिक्खानं—**सुभिक्खं**।

*समीप*—कुम्भस्स समीपं—**उपकुम्भं** ।

*साकल्य*—**सतिणं** अज्झोहरति ।

*अभाव*—विगता इद्धि सद्दिकानं **दुस्सद्दिकं**। अभावो मक्खिकानं—**निम्मक्खिकं**। अतिगतानि तिणानि—**नित्तिणं** ।

*यथा*[2]—**अनुरूपं । अन्वद्धमासं । यथासत्ति** ।

*पश्चात्*—**अनुरथं**।

*युगपद*—**सचक्कं**।[3]

§ **यावावधारणे** ३.४—अवधारण (=इतना) के अर्थ में, 'याव' शब्द के साथ समास होता है। जैसे—

**यावामत्तं** (=जितने) ब्राह्मणे आमन्तय ।

**यावजीव**=जीवन भर।

§ २. **पय्यपाबहितिरोपुरेपच्छा वा पञ्चम्या** ३.५—'परि, अप, आ, बहि, तिरो, पुरे, पच्छा', इन शब्दों का पञ्चम्यन्त के साथ समास होता है, और द्वितीयान्त के साथ भी। जैसे—

**परिपब्बतं वस्सि देवो, परिपब्बता । अपपब्बतं वस्सि देवो, अपपब्बता । आपाटलिपुत्तं वस्सि देवो, आपाटलिपुत्ता । बहिगामं, बहिगामा । तिरोपब्बतं, तिरोपब्बता । पुरेभत्तं, पुरेभत्ता । पच्छाभत्तं, पच्छाभत्ता** ।

§ ३. **समीपायामेस्वनु** ३.६—सामीप्य, तथा आयाम (=विस्तार) के अर्थ में, 'अनु' शब्द के साथ समास होता है। जैसे—

अनुवनं **असनि गता** । अनुगङ्गं **बाराणसी** ।

---

२. **यथा न तुल्ये** ३.३—'यथा' शब्द, यदि 'तुल्य' के अर्थ में समझा जाय, तो उसके साथ समास नहीं होता है। जैसे—

**यथा देवदत्तो तथा यञ्जदत्तो** ।

३. **अकाले सकत्थे** ३.८१—यदि कालवाचक न हो, तो उसी अर्थ में, पूर्वपद के अप्रधान 'सह' शब्द का 'स' हो जाता है। जैसे—**सब्रह्मं । सचक्कं निधेहि । सधुरं** ।

§ ४. **ओरेपरिपटिपारेमज्झेहेट्ठुद्धाधोन्तो वा छट्ठिया ३.८**—'ओरे, उपरि, पटि, पारे, मज्झे, हेट्ठा, उद्ध, अधो, अन्तो'—इन शब्दों का षष्ठ्यन्त के साथ समास होता है। जैसे—

गङ्गाय ओरे—**ओरेगङ्गं**। सिखरस्स उपरि—**उपरिसिखरं। पटिसोतं। पारेयमुनं। मज्झेगङ्गं। हेट्ठापासादं। उद्धगङ्गं। अधोगङ्गं। अन्तोपासादं।**

§ ५. **तिट्ठग्वादीनि ३.७**—निम्नलिखित समास निपात हैं—

तिट्ठन्ति गावो यस्मिं काले—**तिट्ठगु कालो**। वहन्ति गावो यस्मिं काले—**वहग्गु कालो**। आयन्ति गावो यस्मिं काले—**आयतिगवं**।

खले यवा यस्मिं काले—**खलेयवं**। लूयमाना यवा यस्मिं काले—**लूनयवं। लूयमानयवं। पातकालं। सायकालं। पातमेघं। सायमेघं। पातमग्गं। सायमग्गं।**

§ ६. **परस्स संख्यासु ३.६०**—संख्यावाचक शब्द उत्तरपद में हो, तो 'पर' शब्द के अन्त्य स्वर का 'ओ' हो जाता है। जैसे—**परोसतं। परोसहस्सं।**

§ ७. **तं नपुंसकं ३.९**—अव्ययी भाव समास होने मे, शब्द नपुंसक लिङ्ग होता है;

कभी कभी नहीं भी होता है। जैसे—**यथापरिसं, यथापरिसाय**=अपनी अपनी सभा में।

## २. बहुब्रीहि ( *अञ्ञत्थ* )

§ ८. **वानेकञ्ञत्थे ३.१७**—कभी कभी, अनेक स्याद्यन्त शब्दों का समास हो कर, उनसे भिन्न एक अन्यपद का बोध होता है। जैसे—

बहूनि धनानि यस्स सो—**बहुधनो**। लम्बा कण्णा यस्स सो—**लम्बकण्णो**। वजिरं पाणिम्हि यस्स सो—**वजिरपाणि**। मत्ता बहवो मातङ्गा एत्थ—मत्तबहुमातङ्गं वनं। आरूळ्हो वानरो यं रुक्खं सो—**आरुळ्हवानरो**। जितानि इन्द्रियानि येन सो—**जितिन्द्रियो**। दिन्नं भोजनं यस्स सो—**दिन्नभोजनो**। अपगतं काळकं परा सो—**अपगतकालको**। उपगता दस येसं ते—**उपदसा**। तयोदस परिमाणं एसं—**तिदसा**।

दक्खिणस्सा च पुब्बस्सा च दिसाय यदन्तरालं—**दक्खिणपुब्बा दिसा**। सह पुत्तेन आगतो—**सपुत्तो**। **सलोमको**=जिसके शरीर पर रोयें हैं। अत्थि खीरं यस्सा सा—**अत्थिखीरा ब्राह्मणी**।

ओट्ठमुखमिव मुखमस्स—**ओट्ठमुखो**=ऊँट के समान जिसका मुँह हो। सुवण्णविकारो अलङ्कारो अस्स—**सुवण्णालङ्कारो**। पपतितं पण्णमस्स—**पपतित-पण्णो, पपण्णो**। अविज्जमाना पुत्ता अस्स—**अविज्जमानपुत्तो**। न सन्ति पुत्ता अस्स—**अपुत्तो**।

बहू मालायो एतस्स—**बहुमालो**[४] **पोसो**। चित्ता गावो अस्सेति—**चित्तगु**[५]।

§ ६. बहुब्रीहि समास के कुछ विशेष उदाहरण—

**भवम्पतिट्ठा**[६]। **गुणवन्तपतिट्ठो**[७]। **मनोसेट्ठा**[८]। **कुमारभरिया**[९]। **सपुत्तो**[१०]।

---

४. **घपस्सान्तस्साप्पधानस्स** ३.२४—अन्तभूत अप्रधान "घ", तथा "प" का ह्रस्व हो जाता है। जैसे—**बहुमालो**। **निक्कोसम्बि**। **अतिवामोरु**।

५. **गोस्सु** ३.२५—अन्तभूत अप्रधान 'गो' शब्द का 'गु' हो जाता है।

**उत्तरपदे** ३.५४—उत्तर पद परे हो, तो पूर्वपद में निम्न प्रकार परि-वर्तन होता है—

६. **ट न्तन्तूनं** ३.५७—पूर्व पद के 'न्त' तथा 'न्तु' का कहीं कहीं 'अ' हो जाता है। जैसे—

**भवंपतिट्ठा अम्हं**—भवन्त+पतिट्ठा=भव+पतिट्ठा=(निग्गहीतं १.३८) भवं+पतिट्ठा=(वग्गे वग्गन्तो १.४१) भवम्पतिट्ठा मयं। भगवन्तु+मूलका= **भगवम्मूलका नो धम्मा**।

७. **अ** ३.५८—पूर्वपद के 'न्तु' का कहीं २ 'न्त' हो जाता है। जैसे—

गुणवन्ता पतिट्ठा मम सोहं—गुणवन्तु+पतिट्ठा=**गुणवन्तपतिट्ठो**।

८. **मनाद्यपादीनमोमये च** ३.५९—'मय' प्रत्यय के साथ, तथा समास के पूर्वपद में स्थित, 'मन' आदि तथा 'आप' आदि [ देखिए—तीसरा परिशिष्ट ] शब्दों के अन्त्य स्वर का 'ओ' हो जाता है। जैसे—

मनो सेट्ठा एतेसं इति—**मनोसेट्ठा**। मनसा निब्बत्ता—**मनोमया**। **रजसो जल्लं—रजोजल्लं** (तत्पुरुष)। रजसो विकारो—**रजोमयं**। आपेसु गतं—**आपोगतं**। आपस्स विकारो—**आपोमयं**। दिसं दिसं* अनुयन्ति—**दिसोदिसं अनुयन्ति**।

* **वीच्छाभिक्खञ्ञेसु द्वे** १.५४—बार बार होने के अर्थ में, एक शब्द

